।। ॐ नमः सद्गुरुदेवाय ।।

# जीवनादर्श एवं आत्मानुभूति

*संकलनकर्ता एवं व्याख्याकार :*

परमपूज्य श्री परमहंस जी महाराज का कृपा-प्रसाद

**स्वामी अड़गड़ानन्द जी**

श्री परमहस आश्रम

शक्तेषगढ़, चुनार-मिर्जापुर (उ० प्र०)

**फोन - (०५४४३) २२४४०**



*प्रकाशक :*

**श्री परमहंस स्वामी अड़गड़ानन्दजी आश्रम ट्रस्ट**

२९ ए, फ्रेंच रोड (मर्चेण्ट क्लब के सामने)

चौपाटी, मुम्बई - ४००००७

प्रकाशक-
**श्री परमहंस स्वामी अड़गड़ानन्दजी आश्रम ट्रस्ट**
२९ ए, फ्रेंच रोड, मर्चेंट क्लब के सामने, चोपाटी,
मुंबई - ४०० ००७ भारत
फोन· (०२२) ५६३० ३८११
फैक्स: (०९१-२२) २३६४ ३१०९
वेबसाईट: www yatharthgeeta com
ईमेल· contact@yatharthgeeta com



| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| संस्करण | - प्रथम, गुरु पुर्णिमा, | | | १९९४ | - १००० प्रतियॉं. |
| | - पुन:प्रकाशित | - | | १९९६ | - १००० प्रतियॉं. |
| | - पुन:प्रकाशित | - | दिसम्बर | १९९७ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन:प्रकाशित | - | मार्च | १९९८ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन:प्रकाशित | - | नवम्बर | १९९८ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन.प्रकाशित | - | अगस्त | १९९९ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुनं:प्रकाशित | - | अप्रैल | २००० | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन.प्रकाशित | - | दिसम्बर | २००० | - ५००० प्रतियॉं. |
| | - पुन.प्रकाशित | - | दिसम्बर | २००१ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन प्रकाशित | - | दिसम्बर | २००२ | - २००० प्रतियॉं. |
| | - पुन:प्रकाशित | - | सप्तम्बर | २००३ | - २००० प्रतियॉं. |

**मूल्य - रु. २००.००**

मुद्रक-
**प्रिया ग्राफिक्स**
मुम्वई - ४०० ०७२






# WORLD RELIGIOUS PARLIAMENT

(विश्व धर्म संसद)

C-121, KIRTI NAGAR, NEW DELHI - 110 015 (INDIA)

## विश्वगौरव सम्मानपत्र

वेदवेदांग आयुर्वेद ज्योतिषादि शास्त्रपरम्परासुरक्षाव्रती, अखिल संस्कृतवाङ्मयसंरक्षण—प्रचार—प्रसारपक्षधर आर्षसनातनमर्यादाजीवनपद्धतिसदाचारपरायण, "सर्वभूतहिते रत —वसुधैव कुटुम्बकम्" के सद्भावना पर्यावरण से ओतप्रोत,

सम्माननीय श्री स्वामी अड़गड़ानन्द जी महाराज - परमहंस आश्रम

निवासी शक्तेशगढ़ चुनार (मिर्जापुर) को

अन्तर्राष्ट्रीय अधिवेशन मे विश्वगौरव सम्मानपत्र से विभूषित किया जाता है।

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मन ।<br>
स्व स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवा ।

*World Religious Parliament is pleased to confer*<br>
*The Title of Vishwagaurav*<br>
*In recognition of his meritorious contribution for World Development*<br>
*through* श्रीमद्भगवद्गीता, धर्मशास्त्र, (भाष्य यथार्थ गीता)<br>
दिनांक कुम्भ मेला 10-4-98 हरिद्वार

*Chairman* (जगद्गुरु)<br>
*Presentation Committee*

*Acharya Prabhakar Mishra*<br>
*Chairman*<br>
*World Religious Parliament*

बीसवी शताब्दी के अंतिम महाकुम्भ के अवसर पर हरिद्वार मे समस्त शंकराचार्यो, महामंडलेश्वरो, ब्राह्मण महा सभा और ४४ देशो के धर्मशील विद्वानो की उपस्थिति मे विश्वधर्म संसद द्वारा पूज्य स्वामी जी को "विश्वगौरव" सम्मान पत्र प्रदान किया गया।





# WORLD RELIGIOUS PARLIAMENT

(विश्व धर्म ससद्)

C-121, KIRTI NAGAR, NEW DELHI - 110 015 (INDIA).

## भारतगौरव सम्मानपत्र

वेदवेदाग आयुर्वेद ज्योतिषादि शास्त्रपरम्परासुरक्षाव्रती, अखिल सस्कृतवाङ्मयसंरक्षण—प्रचार—प्रसारपक्षधर आर्षसनातनमर्यादाजीवनपद्धतिसदाचारपरायण, "सर्वभूतहिते रत —वसुधेव कुटुम्बकम्" के सद्भावना पर्यावरण से ओतप्रोत,

सम्माननीय श्री स्वामी अडगडानन्द जी महाराज

निवासी ______ को

अन्तर्राष्ट्रीय अधिवेशन मे भारतगौरव सम्मानपत्र से विभूषित किया जाता है।

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मन ।
स्व स्व चरित्र शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवा ।

*World Religious Parliament is pleased to confer*
*The Title of Bharatgaurav*
*In recognition of his meritorious contribution for World Development*
*through* Spiritual Discourse

विश्वनाथ ...
*Chairman* ... महाधीश, कर्नाटक
*Presentation Committee*

*Acharya Prabhakar Mishra*
*Chairman*
*World Religious Parliament*

मानव मात्र का धर्मशास्त्र श्रीमद्भगवत गीता, की विशुद्ध व्याख्या ''यथार्थ गीता'' को धर्म ससद द्वारा दि १० ४ ९८ को महाकुम्भ के अवसर पर 'भारतगोरव' के सम्मान पत्र से सम्मानित किया गया।



# विश्व धर्म संसद्

# WORLD RELIGIOUS PARLIAMENT

C-121, KIRTI NAGAR, NEW DELHI 110 015 (INDIA)

## सम्मान प्रमाणपत्र

"शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्" के मौलिक सिद्धान्तों पर आधारित विश्व में निरोगसमाज की स्थापना तथा शारीरिक मानसिक बौद्धिक सामाजिक स्वास्थ्य की उपलब्धि के लिए प्रयत्नशील एवं बाह्य तथा आन्तरिक पर्यावरण की स्वच्छता के लिए संकल्पित विश्व धर्मसंसद् प्राच्यअर्वाच्य ज्ञान विज्ञान की किसी भी शाखा के माध्यम से मानवता की सेवाओं मे समर्पित व्यक्तियों को सम्मान करने मे गौरव समझती है।

इसी धारणा-अवधारणा के दृष्टिकोण से उल्लेखनीय ज्ञान तथा सेवाओ के लिए श्री विश्वमानव को एक धर्मशास्त्र दाता विश्वगौरव स्वामी अड़गड़ानन्द जी को — यथार्थ गीता धार्मिक — क्षेत्र/विषय में — विश्वगुरु — सम्माननीय उपाधि से सम्मानित तथा जनसेवा के क्षेत्र में अग्रणी प्रमाणित करती है।

श्रीमद् भगवद् गीता भाष्य "यथार्थ गीता" धर्मशास्त्र है।

*World Religious Parliament is pleased to confer the above Title in recognition of his meritorious contribuiton for World Development through* ____________________

26-1-2001

*Chairman*
*Presentation Committee*
*or*
*Presiding Authority*

महाकुम्भ
मेला




प्रयाग

*Acharya Prabhakar Mishra*
*Chairman (Indian Region)*
*World Religious Parliament*

विश्व धर्म परिषद ने विश्व मानव धर्मशास्त्र श्रीमद्भगवद्गीता के भाष्य 'यथार्थ गीता' पर परम पूज्य विश्व गौरव परमहस स्वामी श्री अडगड़ानन्द महाराजजी को प्रयाग के परम पावन पर्व महाकुम्भ के अवसर पर दिनाक २६-१-२००१ के 'विश्व गुरु' की उपाधी से विभूषित किया।

अनन्तश्री विभूषित,

योगिराज, युग पितामह

परमपूज्य श्री स्वामी परमानन्दजी

श्री परमहंस आश्रम अनुसुइया

(चित्रकूट)

के परम पावन चरणों में

सादर समर्पित

*–अन्तस्प्रेरणा*



अनन्तश्री विभूषित, योगिराज, युग पितामह

परमपूज्य श्री स्वामी परमानन्दजी

के हस्ताक्षर

"आत्मने मोक्षार्थं जगत हिताय च"



**श्री श्री १००८ श्री स्वामी परमानन्दजी महाराज (परमहंसजी)**

**सत्संग करते हुए–**

जन्म : शुभ सम्वत् विक्रम १९६९. (१९११ ई.)

महाप्रयाण ज्येष्ठ शुक्ल ७, २०२६ दिनाक २३/०५/१९६९



**श्री स्वामी अड़गड़ानन्द जी**

( परमहंस महाराज का कृपा प्रसाद )

# गुरु-वन्दना

ॐ श्री सद्गुरुदेव भगवान् की जय

जय सद्गुरुदेवं, परमानन्दं, अमर शरीरं अविकारी।
निर्गुण निर्मूलं, धरि स्थूलं, काटन शूलं भवभारी।।

सुरत निज सोहं, कलिमल खोहं, जनमन मोहन छविभारी।
अमरापुर वासी, सब सुखराशि, सदा एकरस निर्विकारी।।

अनुभव गम्भीरा, मति के धीरा, अलख फकीरा अवतारी।
योगी अद्वैष्टा, त्रिकाल द्रष्टा, केवल पद आनन्दकारी।

चित्रकूटहिं आयो, अद्वैत लखायो, अनुसुइया आसन मारी।
श्री परमहंस स्वामी, अन्तर्यामी, हैं बड़नामी संसारी।।

हंसन हितकारी, जग पगुधारी, गर्व प्रहारी उपकारी।
सत्-पंथ चलायो, भरम मिटायो, रूप लखायो करतारी।।

यह शिष्य है तेरो, करत निहोरो, मोपर हेरो प्रणधारी।
जय सद्गुरु.....भारी।।

ॐ

# वन्दना

भवसागर तारण कारण हे, रविनन्दन-बन्धन-खण्डन हे।
शरणागत किंकर भीत मने, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

हृदि-कन्दर-तामस-भास्कर हे, तुम विष्णु प्रजापति शंकर हे।
परब्रह्म परात्पर वेद भणें, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

मन-वारण-कारण अंकुश हे, नर त्राण करे हरि चाक्षुष हे।
गुण-गान-परायण देवगणे, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

कुल-कुण्डलिनी तुम भंजक हे, हृदि-ग्रन्थ विदारण कारण हे।
महिमा तव गोचर शुद्ध मने, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

अभिमान-प्रभाव-विमर्दक हे, अति हीन जने तुम रक्षक हे।
मन-कम्पित-वंचित-भक्ति-घने, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

रिपुसूदन मंगलनायक हे, सुख-शान्ति-वराभय दायक हे।
भय-ताप हरे तव नाम गुणे, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

तव नाम सदा सुख-साधक हे, पतिताधम-मानव पावक हे।
मम मानस चंचल रात्रि दिने, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

जय सद्गुरु! ईश्वर प्रापक हे! भवरोग-विकार विनाशक हे।
मन लीन रहे तव श्रीचरणे, गुरुदेव दया कर दीन जने।।

।। ॐ श्री सद्गुरुदेव भगवान् की जय ।।

"सद्गुरु की शरण में जाओ, सम्पूर्ण योग की कुंजी मिलेगी।"



श्री गुरुदेव भगवान के शिष्यो मे प्रथम स्थितप्रज्ञ विभूति

स्वामी श्रीसच्चिदानन्द जी महाराज

श्री परमहंस आश्रम, धारकुण्डी, सतना–मध्यप्रदेश

"सद्गुरू की आज्ञा-पालन साधक की सच्ची साधना है।"



श्री गुरूदेव भगवान के शिष्यो मे द्वितीय स्थितप्रज्ञ विभूति

स्वामी श्री भगवानानन्द जी महाराज

**श्री परमहंस आश्रम, अनुसूइया, चित्रकुट—मध्य प्रदेश**

# अनुक्रमणिका

| विषय | पृष्ठ सख्या |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|



## तृतीय उच्छ्वास

# चित्र-सूची



सती अनुसुइया के पहाड की उपत्यका मे श्री परमहस आश्रम

# प्राक्कथन

यह सार्वभौमिक सत्य है कि जब-जब जनमानस में आसुरी प्रवृत्तियों का बाहुल्य होने लगता है तथा सत्प्रवृत्तियॉं ह्रासोन्मुखी होकर प्रश्रय चाहती हैं, तब-तब समाज की विषम परिस्थितियों के बीच नवजागरण का सदेश लिये महापुरुषों का अभ्युदय होता है। कुछ ऐसी ही धार्मिक साम्प्रदायिकता एव आडम्बर के शमनहेतु सच्चे अध्यात्म पथ-प्रदर्शक के रूप में परमपूज्य श्री परमहसजी का सृष्टि मे अभ्युदय हुआ। श्री परमहस स्वामीजी का आविर्भाव एक ऐसे प्रकाशपुज के रूप में जनमानस के बीच हुआ था, जिनकी ज्योतिर्मयी रश्मियों ने धार्मिक आडम्बर एव तिमिराच्छादित अन्तर्मल को नष्ट कर अखिल ससृति को आलोकित कर दिया।

वास्तव में वह गुरु, गुरु नहीं जो आती हुई मौत से न बचा ले ओर वह शिष्य, शिष्य नहीं जो गुरु के हाथ का यत्र बनकर, उनके आदेशों मे प्रवृत्त होकर गुरु की स्थिति को न पा ले। ऐसी ही परमपावन विभूति श्री परमहसजी महाराज के जीवन-दर्शन के प्रति कुछ न कुछ लिखने के लिये न जाने कब से मेरे मानस में भाव तरगित हो रहे थे, किन्तु अन्तर्जगत् से किनारा न मिलने के कारण उनकी अभिव्यक्ति न हो सकी। सौभाग्यवश इस वर्ष ग्रीष्मकाल में श्री परमहस आश्रम धारकुण्डी में रुकने का शुभ अवसर प्राप्त हुआ। परमार्थ-पथ को प्रशस्त करनेवाले ब्रह्मज्ञ श्री स्वामीजी, परमहस आश्रम धारकुण्डी महाराजजी ने मुझे अन्तर्देश से सम्बल प्रदान कर इस कृति के सकलन में अक्षुण्ण प्रेरणा से अनुप्राणित किया है। उनके अतुलनीय योगदान और महती कृपा के प्रति कृतज्ञता व्यक्त करने में वाणी असमर्थ है तथापि इस महती कृपा के लिये मैं कोटिश हार्दिक आभार प्रदर्शित करते हुए उनका चिरऋणी हूॅ। लेखनी केवल इस आशा और विश्वास के साथ उठ रही है कि श्री स्वामीजी आद्यान्त भावों को स्वरूप देने मे प्रेरणात्मक आशीर्वाद देते रहेंगे, साथ ही अनुसुइया आश्रम के वर्तमान स्वामी श्री भगवानानन्दजी के प्रति भी मै हृदय से कृतज्ञ हूॅ, जिनकी बहुत पूर्व से ही मुझ पर असीम कृपा रही है। यह एक परम्परागत प्रवृत्ति हो गयी है कि किसी न किसी रूप में सभी अनुयायी शिष्यगण अपने-अपने गुरुजनों की प्रशसा करने मे नहीं थकते, किन्तु प्रशस्ति गायन से शिष्य गुरु-ऋण से निवृत्त नहीं होता। उसे क्रमश यौगिक प्रक्रिया के द्वारा प्रयोगात्मक पथ पर चलकर गुरु के गुरुत्व को प्राप्त करना पडता है। शुद्ध स्तुति तो वह है कि सद्गुरु परमात्मा की जिस पराकाष्ठा में स्थित है, साधक क्रमश चलकर उसी पराकाष्ठा में लीन हो जाय। वास्तव में उसी साधक के द्वारा गुरु के गुणधर्म प्रगट होते है। अत उसी की अन्तिम उपलब्धि के फलस्वरूप गुरु का नाम सार्थक होता है। समर्थ सद्गुरु के उत्कृष्ट जीवन-चरित्र को लिपिबद्ध करना सामान्य सामर्थ्य के परे है। यह जो कुछ भी लिखा जा रहा है, उन्हीं महापुरुष की महती अनुकम्पा का प्रतिफल है।

समय के प्रवाह में जीवनमुक्त महापुरुष श्री परमहसजी भी अपने पार्थिव शरीर का परित्याग कर हमारे बीच से ठीक उसी प्रकार उठ गये, जिस प्रकार राम, कृष्ण, बुद्ध इत्यादि। जो विशेषतायें उपरोक्त महापुरुषों में थीं, वे पूर्णतया श्री परमहसजी के जीवन-वृत्त में भी अवतरित हैं। उपरोक्त महापुरुषों के जीवन में कुछ ऐसी अलौकिक एव चमत्कारपूर्ण समस्याओ का शमन पाया गया, जिन्हें देखकर जन-समाज उनके प्रति आकर्षित हुआ। कुछ ऐसी ही विलक्षण घटनाओं का हल

श्री परमहंसजी के सान्निध्य से भी जन-जीवन को मिला, जो असंख्य मानवों के संतोष का अमरस्रोत बन गया है।

चित्रकूट की जनता स्वभावत: राम के प्रति श्रद्धा रखनेवाली है। इसी विशेष गुण के कारण धर्मी कही जा सकती है। वैसे यहाँ आये दिन डाकुओं के क्रूर बर्बरता के उदाहरण मिलते हैं। ऐसी सामाजिक क्रूरता के बीच श्री परमहंसजी का आगमन जन-जीवन को सद्मार्ग की नयी दिशा देने में अभूतपूर्व कार्य किया है। सैकड़ों पागल उनके दर्शन से तत्काल ठीक होते देखे गये हैं। वे आज भी जीते-जागते उनकी दुहाई देते हैं। कतिपय घटनायें तो ऐसी विलक्षण हैं जिन्हें देख-सुनकर बुद्धि चकाचौंध हो जाती है। कुछ ऐसे रुग्ण व्यक्ति चिकित्सकों से जवाब पाकर आपके पास कृपायाचना हेतु आये जो अद्यावधि जीवित हैं।

श्री परमहंस महाराजजी के सान्निध्य में विरक्त शिष्यत्व के लिये अनेक व्यक्ति आये, परन्तु शरण कुछ ही लोगों को मिली। जनसाधारण की स्थिति आप हृदय से टटोलते और परीक्षण करने के उपरान्त शरण देने से इनकार कर देते थे। कुछ लोग तो ऐसे भी थे जो इन अप्रिय शब्दों को सुनकर अनशन कर देते थे, परन्तु स्थान पात्र-सुपात्र का मूल्यांकन करने के पश्चात् उपयुक्त अधिकारी को ही दिया जाता था। श्री महाराजजी के देदीप्यमान शिष्यों में पावन विभूति श्री स्वामी सच्चिदानन्द जी, परमहंस आश्रम धारकुण्डी आज क्षेत्रीय समाज के लिये उपलब्ध हैं, जिनकी अन्तश्चेतना से नि:सृत ज्ञान की पीयूष-धारा अनवरत धारकुण्डी की अपार्थिव गुफा से प्रवाहित है।

प्रस्तुत कृति के प्रथम उच्छ्वास में जीवनादर्श पर प्रकाश डालने वाली कतिपय आश्चर्यजनक घटनाओं का परिचयात्मक पद्धति में उल्लेख किया गया है, जिन्हें हृदयंगम कर जीवन-पथ पर चलनेवाले पथिक सर्वोत्कृष्ट लक्ष्य का सान्निध्य प्राप्त कर सकते हैं। कृति के द्वितीय उच्छ्वास में आत्मानुभूति के चरमोत्कर्ष पर आसीन करनेवाली उनकी अमरवाणी बारहमासी की व्याख्या एवं सदुपदेशों का चयन किया गया है। अन्तिम उच्छ्वास में पूज्य महाराज जी द्वारा प्रयुक्त कतिपय लोकोक्तियों, लोकेतर शक्तियों एवं विद्या का संकलन है, जिनके माध्यम से वे भाविकों का पथ-प्रदर्शन एवं अनेकानेक साधनोपयोगी भूमिकाओं का निदर्शन करते थे। सरल, सरस मुहावरों से गम्भीर तात्त्विक सिद्धान्तों का विवेचन कर सकना परमहंसजी की अपनी विशेषता थी, जिसके अवगुण्ठन में ब्रह्मविद्या की शुष्कता तिरोहित हो जाती थी। किन्तु इन सबसे विलक्षण तो महाराजजी की अपनी शैली थी, जो अन्तरतम तक प्रविष्ट होती चली जाती थी।

इस कृति को मैं अपनी सामर्थ्य से ही नहीं अपितु सेवाभाव से अन्तर्जगतीय प्रेरणानुकूल भाषाबद्ध कर रहा हूँ। इसके संकलन में त्रुटियों व विचारों की क्रमबद्धता का विशेष ध्यान रखा गया है तथापि विचारों के स्पष्टीकरण में विशृंखलता होने पर प्रिय पाठकगण व साधक अपनी ही एक उपलब्धि समझकर हृदयंगम करेंगे।

—सद्गुरु कृपाश्रयी, जगत्बन्धु
**स्वामी अड़गड़ानन्द**



# प्रथम उच्छ्वास

पूज्य श्री परमहंस महाराजजी
(सती अनुसुइया, चित्रकूट)
का जीवन-वृत्त

जीवनादर्श पर प्रकाश डालने वाली
कतिपय आदर्श घटनायें

# आदर्श जीवन

## जीवन-परिचय

(सन् १९११ ई० से १९६९ ई० तक)

परिवर्तनशीलता निखिल ससृति का शाश्वत विधान है। अपराजेय कालचक्र की चपेट में वडे से वडे साम्राज्य के उत्थान एव पतन की कहानियॉ अकित रहती है। अजेय शक्तियॉ भी पलभर मे धराशायी हो जाती है। भौतिक वैभव की विशाल अट्टालिकायें न जाने कहॉ अन्तराल में विलीन हो जाती है, परन्तु देशकाल, परिस्थितियों की सीमा के उपराम, जीवनमुक्त व्यक्तित्व एव कृतित्व युग-युगान्तर तक विश्व-वाटिका को सुरभित जीवन-पुष्प से सुवासित करता रहेगा। ऐसे ही परमशान्ति प्राप्त महापुरुषो की इकाई में परमपूज्य श्री परमहस महाराजजी का जीवन-वृत्त भी अवतरित है।

आपका जन्म गोरखपुर के अचल में, जो इस समय दो भागों में विभक्त है, वर्तमान देवरिया जिले के रामकोला नामक ग्राम मे सन् १९११ ई० मे हुआ था। आपका सस्नेह लालन-पालन करनेवाली माता फूलमानी देवी और पिता श्री जगरूप शर्मा जी हुए। प्राय जन्म से ही महापुरुषों की अलौकिकता का दिग्दर्शन होने लगता है। रमलशास्त्रियो ने शिशुरूप में श्री परमहस महाराजजी को भी देखकर उनके दिव्य भावी जीवन का सकेत करते हुए उनकी मॉ से पूछा कि यह असाधारण बालक तुम कैसे पा गयी? यह तो तुम्हारे योग्य नहीं है। पहले तो मातृ हृदय भावी अनिष्ट की कल्पना से कॉप उठा परन्तु ज्योतिपी के यह कहने पर कि यह या तो राजा होगा या योगी, मातृ हृदय आश्वस्त होकर पुन शिशु-स्नेह में प्रवृत्त हो गया। नमक-मिर्च उतारकर मॉ शिशु को घर के भीतर ले आयी कि कहीं नजर न लग जाय।

## बाल्य जीवन की विलक्षण घटना

जब आपकी अवस्था लगभग छ मास की थी, लोकदृष्टि मे उस बाल्यावस्था में ही एक कालवत् हृदय विदारक घटना घटित हुई। अचानक एक दिन आपके पलग के ऊपर एक भयानक सर्प चढ गया और देखते ही देखते शरीर पर कुण्डली मारकर बैठ गया। व्यक्तियों के द्वारा उस विषधर को हटाने का भरसक प्रयास किया गया। अन्त में एक रज्जु मे मेढक बॉधकर उसकी ओर सर्प को आकर्पित करने का यत्न किया गया। मेढक को देखकर भक्षण की लालसा से सर्प ज्योंही हटा कि मॉ के हृदय का वात्सल्य उमड पडा। दौडकर मॉ अपने शिशु को पुचकारने लगी।

## शालेय शिक्षा

पॉच वर्प की अवस्था मे आपकी शिक्षा प्रारम्भ हुई परन्तु पढने-लिखने में आपका मन नहीं लगता था। पाठशाला मे प्रवेश हुए अभी तीन दिन ही हुए थे कि पण्डितजी ने किसी अपराध के परिणामस्वरूप स्केल उठाई और हथेली पर तीन रेखायें उकेर दीं। लडका मचल गया। रुलाई बन्द हीं न हो। पुत्र-स्नेहवश मॉ का हृदय करुणा से भर गया, जिसके फलस्वरूप बालक पुन पाठशाला न जा सका। इसके उपरान्त अध्ययन की शृखला सदा के लिये टूट गयी। एक घटना आज भी

स्मरणीय हे कि एक वार चित्रकूट मे [illegible] करना पडा था। यह भी आध्यात्मिक [illegible]

## व्यायाम की प्रेरणा

जिस क्षेत्र में आपका जन्म हुआ था, वह पहलवानों के [illegible] था। आपने पॉच वर्ष की अवस्था में ही पहलवानों के दाव पेंच देखकर [illegible] व्यायाम व पहलवानी की ओर हो गया। पहलवानों मे [illegible] रखते थे। पहलवानी का क्रम चल निकला। नियमित व्यायाम करके शरीर को [illegible] बनाने मे आप विशेष ध्यान देने लगे। परिणामत कालान्तर मे आपने [illegible] क्षेत्र में ख्याति प्राप्त कर ली।

## परिणय-सूत्र

वहू के लिये लालायित माँ ने पीछे पड़कर आपका विवाह भी करा दिया। विवाह हो तो गया किन्तु पहलवान को अपना शरीर इतना प्रिय होता है कि उससे बढ़कर कुछ भी अच्छा नहीं लगता। पत्नी से कोई प्रयोजन नहीं था। कुछ दिन तो ऐसे ही चला किन्तु माँ के प्रयत्नों के फलस्वरूप क्रमश: चार सन्तानें हुई, जो दीर्घजीवी हैं और आज भी हैं।

## आकाशवाणी एवं सन्त-मिलन

एक वार आप इसी पहलवानी के नशे में कुछ दूर स्थित वाजार की तरफ जा रहे थे कि अनायास मार्ग में झण्डा लिये हुए 'सीताराम-सीताराम' ध्वनि उच्चारण के साथ कोई महात्मा दिखाई पडे। उनके चले जाने के पश्चात् यह आवाज आती है कि इस साधु को भोजन कराओ। इस प्रभावपूर्ण वाणी को सुनकर मस्तिष्क चकरा गया। सडक की पुलिया का सहारा लेकर अपने को सयत करते हुए आसपास के लोगों से पूछा कि कुछ सुनायी पडा? इस पर उत्तर मिला कि यहाँ सुनने की कौन-सी वात है? महाराज जी कहा करें कि अज्ञात आवाज इतनी तेज थी कि लगता था कि मीलों सुनायी पडी होगी। आप कहा करें कि हमें आश्चर्य होता था कि मस्तिष्क के वीच में कौन वोल पडा? ऐसा प्रतीत होता था कि कोई दैवी घटना है। कुछ भी हो, महात्मा को भोजन कराना ही चाहिये - ऐसा सोचकर उनको खोजना प्रारम्भ कर दिया। दिनभर खोजने के उपरान्त भी जव महात्मा न मिले तव आप निराश होकर घर लौटने लगे। इसी वीच अकस्मात् पथ में आते हुए उन्हीं महामूर्ति के दर्शन हुए। आतुरतापूर्वक प्रणाम करके उनसे आपने पूछा कि महाराज जी! 'सीताराम-सीताराम' का ही उच्चारण करते रहेंगे या कुछ खायेंगे भी। तव महात्मा ने पूछा कि क्या खिलाओगे?

सयोग की वात, आपके पास केवल तीन पैसे थे, जो तत्कालीन भोजन-सामग्री के लिये पर्याप्त थे। वाल्योचित स्वभाव के कारण इसी सीमित धनराशि से आपने सोचा कि घर के लिये सामान भी ले लिया जाय और महात्मा को भोजन भी करा दिया जाय। इसी धारणा से आपने विनम्रतापूर्वक सत्तू ग्रहण करने का आग्रह किया। महात्मा विगड खडे हुए- "सत्तू भी कोई भोजन है।" पुन उसी वेग से एक तरफ जाने लगे। महाराज जी दौडकर पुन चरणों मे प्रणत हुए, वोले-

"बाल स्वभाववश ऐसी वाणी निकल गयी, आपकी जो रुचि हो पायें।" वारम्वार आग्रह के उपरान्त तथाकथित महात्मा ने भोजन-प्रसाद ग्रहण किया। भोजन से तृप्त होकर उन्होंने आपसे पूछा कि भोजन क्यो कराये, क्या चाहते हो? मन में किसी भी वस्तु की अभिलाषा न होने के कारण वहुत समय तक विचार करने के उपरान्त आपने कहा कि "मैं किसी से कुश्ती में पराजित न होऊॅ।" यह सुनकर महात्माजी हॅसकर गालियॉ देते हुए कहे कि 'एवमस्तु' और चले गये ।

महापुरुष की दृष्टि में जीत नाम की कोई वस्तु है ही नहीं। प्रकृति के सामान्य वन्धन को जीतने के अभिमान से ही सस्कार साधक के मानस पर पड जाते हैं। इसीलिये महावली काल से भी अपराजेय होने का आशीर्वाद देकर वे चले गये। अव आपको ऐसा प्रतीत होने लगा कि आशीर्वाद साथ ही साथ चल रहा है, जवकि अभी दृष्टि सासारिक ही थी ।

उनके चले जाने पर पता चला कि वे महात्मा सात दिन से निराहार थे। उनका प्रण था कि यदि भगवान खिलायेगे तभी भोजन करेंगे। प्राय लोग सोचते हैं कि किसी को वे खिलाते हैं किन्तु यह भ्रम है। पुण्यात्माओ को प्रेरित कर भगवान अपने भक्तों को खिलाते हैं। जो खिलाता है वह भी सन्त आत्मा है।

## सन्त से प्राप्त आशीर्वाद

उन महापुरुष के आशीर्वाद से आपको विश्वास हो गया कि मुझे किसी से भी कुश्ती में पराजित न होना पडेगा। सोचने लगे, दो-एक लोगों से दाहिने-वायें हाथ मिलाकर सीधे गामा से टक्कर लेगे। एक बार नाम तो हो जाय। इस क्षेत्र मे आता ही रहता है और अब तो उसके आने का समय भी समीप है, कुश्ती मे गिरना तो है नहीं। उक्त घटना के ठीक तीन दिन बाद ही कुश्ती का आयोजन हो गया। यद्यपि प्रतिद्वन्द्वी आपकी दृष्टि के अन्दर ही था परन्तु दैवयोग से मल्लयुद्ध में शीघ्र ही आपको उससे पराजित होना पडा। आप सिर नीचा करके चले आये और तीन दिनों तक लज्जावश घर के बाहर नहीं निकले। आप निरन्तर यही सोचते रहे कि कहॉ गया वह आशीर्वाद और कहॉ गयी वह वाणी। आगे चलकर जव उसी आशीर्वाद के फलस्वरूप अनुसुइया आश्रम मे अनुभव हुआ कि अव जन्म-मरण का वन्धन टूट चुका है तो आन्तरिक प्रसन्नता से विह्वल हो उठे और विचार करने लगे कि भगवान या महापुरुष की वाणी कभी मिथ्या नहीं होती। यदि उस समय मल्लयुद्ध मे विजयी भी हो जाता तो परिणाम हार ही तो था। शरीर भी तो आखिर एक दिन जीर्ण हो जाता। यथार्थत कालजयी होना ही सन्त प्रवर के आशीर्वचन की अपराजेयता थी।

## वृद्धा द्वारा तरुणी का सन्देश

यह एक अत्यधिक रोमाचकारी घटना है, जिसके फलस्वरूप ही भावी साधनात्मक जीवन का शुभारम्भ है। घटनाक्रम इस प्रकार है--

निकट के किसी गॉव के एक परिवार मे किसी लडके का गौना हुआ था। नवविवाहिता तरुणी के रूप-रग से आकर्षित होकर कुछ मनचले नवयुवको ने वासनेच्छा से उसके घर आना-जाना प्रारम्भ कर दिया परन्तु उस तरुणी ने किसी की तरफ झुकाव नहीं लिया। उसने एक

वृद्धा के हाथ पत्र भेजकर आपको बुलवाया। पहलवान होने के कारण आपका जीवन सयमित था परन्तु उस समय सस्कारवश युवावस्था के नशे में चूर आपको ऐसा प्रतीत हुआ "मनहु रंक जिमि पारस पावा।" किसी प्रकार दो-चार घण्टे व्यतीत कर सायकाल सज-धजकर अधेरी निशा में शनै.-शनै. उसके घर की तरफ वढना प्रारम्भ कर दिया। रह-रहकर यह भावना मन में कसक जाती थी कि कहीं मैं पाप-कर्म में तो नहीं प्रवृत्त हो रहा हूँ। इसी विचार-विमर्श में निमग्न होकर जैसे ही आप आगे बढ रहे थे कि अचानक आवाज आयी--"महान पाप करने जा रहे हो, नरक में जाओगे।" अत्यन्त भय के कारण शरीर रोमाचित होकर कॉप उठा। करीव आधे घण्टे वाद जव अधीर होकर आप लौट रहे थे तो मन्द स्वर में सुनायी पडा-"आगे देवालय में तुम्हारे गुरुदेव हैं।"

## सद्गुरु-दर्शन

उपरोक्त वाणी के आधार पर आप देवालय की खोज मे धीरे-धीरे चल पडे। घना अन्धकार के कारण उस देवालय के अन्त कक्ष मे कोई दिखायी न पड़ा। अव आप विचार करने लगे कि अतीव विचित्र लीला है, पता नहीं कौन जोर से वोलता है और कौन धीरे से। ठीक उसी समय मन्दिर से किसी के खॉसने की आवाज आयी। पहुँचकर देखते है कि एक महात्मा मन्दिर के कोने में बैठे थे। साष्टाग प्रणाम करके उनके प्रकाश व भोजन की व्यवस्था किया। भोजनादि के उपरान्त सम्पूर्ण रात्रि सत्सग चलता रहा और आप चरण चापते रहे। सद्गुरुदेव महाराजजी से आप बारवार प्रश्न करते और वे शकाओं का शमन करते हुए यथोचित उत्तर देते गये। त्रिदिवसीय अल्पावधि में ही साधन-भजन की युक्ति बताकर गुरु महाराजजी वाहर चले गये। अब आप घर से विरक्त रहकर तत्परतापूर्वक साधना में रत हो गये। इसी बीच श्वास पकड में आने लगी और ध्यान जमने लगा।

पूज्य महाराजजी कहते थे कि उन्होने साधु वनने का कभी स्वप्न में भी नहीं सोचा था। भरा-पूरा परिवार था, वाल-वच्चे थे। परिवार से लगाव भी था किन्तु भगवान ने चेतावनी देकर बलात् साधु वना दिया। जव तक भगवान न कहे, घर छोडना पाप है किन्तु जब भगवान कह दें तो घर में रहना भी पाप है। जैसे प्रधानमत्री जब चाहे किसी नागरिक को अपने पास बुला सकता है, भले ही वह कितना ही व्यस्त क्यो न हो, उसी प्रकार भगवान विषयों मे फॅसे अत्यन्त जकडे जीव को जव चाहे अपने पास बुला सकते हैं। **लीला करन चहत प्रभु जबहीं। कारण खड़ा करत हैं तबहीं।।** वे ऐसा जुगाड लगा देते हैं कि उसे करना ही पडता है ।

हमने प्रश्न किया--"महाराजजी! आपको आकाशवाणी क्यो हुई? सामान्य जनो के साथ तो ऐसा नहीं होता?" उन्होने वताया--"हो, यह शका मुझे भी थी। एक दिन भगवान ने अनुभव में वताया कि मैं पिछले सात जन्मों से साधु रहा हूँ। चार जन्मों में कहीं तिलक लगाये तो कहीं कमण्डलु लिये विचरण कर रहा हूँ। सच्चे मन से साधुता के लिये प्रयत्नशील था किन्तु योग-क्रिया जागृत नहीं थी। पिछले तीन जन्मों से युक्तियुक्त योगोत्कृष्ट अच्छा साधु रहा, जैसा कि होना चाहिये। योग-क्रिया जागृत थी। पिछले जन्म में पार लग गया था, निवृत्ति हो चली थी किन्तु दो इच्छयें मन में वनी रहीं--एक विवाह की, दूसरी गॉजा पीने की। भगवान ने थोडे ही समय में सव कुछ दिखा-सुनाकर अपनी शरण में ले लिया।

## भजन की शुरुआत

महाराजजी के घर से दो-तीन फर्लांग दूर एक वगीचा था। वहाँ एकान्त देख महाराजजी उसी बगीचे में झाड़ियों की ओट में बैठ गये, चिन्तन में लग गये। आरम्भ के चार-छ. दिन तक लोग समझ ही न सके कि वे कहाँ चले गये । क्रमश. लोगों को पता चला तो वे अटकल लगाने लगे कि इन्हें हो क्या गया? कोई बीमारी तो नहीं हो गयी? किसी ने कहा कि जव से लंगड़ू बावा मिले हैं तभी से ऐसा है। लगता है उन्होंने कोई जादू-टोना कर दिया। कोई मत्र पढ़ दिया।

## लंगड़ू बाबा

शिव मन्दिर मे जिन गुरु महाराज ने साधन-क्रम वताया था, सम्पूर्ण क्षेत्र उन महामानव को लगडू बाबा या सत्सगी महाराज के नाम से जानता था। महाराजजी ने पहले भी पचासों वार उन्हें देखा था। वे एक पॉव के लगडे थे, इसलिये कोई उन्हें लगडू भी कहता था। दुनिया पागल कहती थी और महाराज जी भी उन्हे पागल ही जानते थे। किन्तु आकाशवाणी ने वताया कि आपके गुरु महाराज हैं तभी वे समझ पाये। वस्तुत. वे तत्त्वदर्शी महापुरुष थे। योग की रहस्यमय ब्रह्मविद्या उनके पास थी। सद्गुरु के सारे गुण उनमें थे किन्तु लोग उन्हें पागल ही समझते रहे।

घर और गाव के लोग सत्सगी महाराज को ढूँढने में लगे थे। संगी-साथी सभी खोज में जुट गये कि मिले तो उनकी पिटाई की जाय। उन्होंने हमारे लडके को न जाने क्या सिखा दिया। लोग ढूँढते ही रह गये किन्तु सत्सगी महाराज का कहीं पता ही न चला। चार माह पश्चात् वे दीख पडे तो पूरा गॉव ही उमड आया। मॉ तो पीछे पड़ गयी--"बाबा कौन सा जादू-टोना कर दिया, हमारे लडके को बर्बाद कर दिया।" वे जोर से बिगडे--"हूँ, हमने बर्बाद कर दिया। अपना कर्म नहीं देखती। कोई पागल होता है, कोई मरता है, कोई जीता है तो इसमे हम क्या करें? अपने लड़के को घर क्यों नहीं ले जाती।" सचमुच बाबा का मत्र बड़ा प्रभावशाली निकला। उन पर जब विश्वास हो गया तो कोई क्या उठा ले जाता।

## सद्गुरु के परकाया प्रवेश से मन का रुकना

पर्यटन करके चार माह पश्चात् जिस दिन सद्गुरु महाराज लौटे, उस दिन आपका मन भजन करने में अधिक रमा। आपने गुरु महाराजजी से विनीत भाव में प्रार्थना किया कि क्या कारण है कि भजन मे आज की तरह मेरा मन कभी स्थिर नहीं हुआ? आश्वासनपूर्ण सहज वाणी में गुरुदेव वोले कि मैं तुम्हारे मन को पकड ध्यानस्थ हो जाता हूँ । अब परमहस महाराजजी विचार करते हुए इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि गुरुदेव महाराज़जी के छ शिष्यों का विकास शायद इसी कारण से नहीं हो पाया कि महाराजजी मन पकडकर छोड देते हैं। फलत. मन की अस्थिरता के कारण कुछ समयोपरान्त उन्हें अशान्ति का अनुभव होने लगता है। आपने इस प्रक्रिया को समझ कर सानुरोध गुरु महाराजजी से प्रार्थना किया कि कृपया मेरा मन न पकडा जाय वरन् मेरे ध्यान में वह क्षमता प्रदान की जाय, जिससे मै पूर्णरूपेण मन के चाचल्य को अवरुद्ध कर स्थिर कर लेने में समर्थ हो सकूँ। मन यदि पकडने के उपरान्त पुन आपके द्वारा छोड दिया जायेगा तो स्वाभाविक चचलता आ जायेगी। अत आन्तरिक सम्बल प्रदान कर ही मुझे अनुग्रहीत करने की कृपा करें।





पूज्य श्री सत्सगी महाराज एव पूज्य श्री परमहस महाराजजी

## भजन की शुरुआत

महाराजजी के घर से दो-तीन फर्लाग दूर एक वगीचा था। वहाँ एकान्त देख महाराजजी उसी बगीचे में झाडियों की ओट में वैठ गये, चिन्तन में लग गये। आरम्भ के चार-छ दिन तक लोग समझ ही न सके कि वे कहाँ चले गये । क्रमश· लोगों को पता चला तो वे अटकल लगाने लगे कि इन्हें हो क्या गया? कोई वीमारी तो नहीं हो गयी? किसी ने कहा कि जव से लगडू वावा मिले हैं तभी से ऐसा है। लगता है उन्होंने कोई जादू-टोना कर दिया। कोई मंत्र पढ़ दिया।

## लंगडू बाबा

शिव मन्दिर में जिन गुरु महाराज ने साधन-क्रम वताया था, सम्पूर्ण क्षेत्र उन महामानव को लगडू बाबा या सत्सगी महाराज के नाम से जानता था। महाराजजी ने पहले भी पचासों वार उन्हें देखा था। वे एक पॉव के लगडे थे, इसलिये कोई उन्हें लगडू भी कहता था। दुनिया पागल कहती थी और महाराज जी भी उन्हे पागल ही जानते थे। किन्तु आकाशवाणी ने वताया कि आपके गुरु महाराज हैं तभी वे समझ पाये। वस्तुत वे तत्त्वदर्शी महापुरुष थे। योग की रहस्यमय ब्रह्मविद्या उनके पास थी। सद्गुरु के सारे गुण उनमें थे किन्तु लोग उन्हें पागल ही समझते रहे।

घर और गाव के लोग सत्सगी महाराज को ढूँढने में लगे थे। सगी-साथी सभी खोज में जुट गये कि मिले तो उनकी पिटाई की जाय। उन्होंने हमारे लडके को न जाने क्या सिखा दिया। लोग ढूँढते ही रह गये किन्तु सत्सगी महाराज का कहीं पता ही न चला। चार माह पश्चात् वे दीख पडे तो पूरा गॉव ही उमड आया। मॉ तो पीछे पड गयी--"बाबा कौन सा जादू-टोना कर दिया, हमारे लडके को बर्बाद कर दिया।" वे जोर से बिगडे--"हूँ, हमने बर्बाद कर दिया। अपना कर्म नहीं देखती। कोई पागल होता है, कोई मरता है, कोई जीता है तो इसमें हम क्या करें? अपने लडके को घर क्यों नहीं ले जाती।" सचमुच बाबा का मत्र बडा प्रभावशाली निकला। उन पर जव विश्वास हो गया तो कोई क्या उठा ले जाता।

## सद्गुरु के परकाया प्रवेश से मन का रुकना

पर्यटन करके चार माह पश्चात् जिस दिन सद्गुरु महाराज लौटे, उस दिन आपका मन भजन करने में अधिक रमा। आपने गुरु महाराजजी से विनीत भाव में प्रार्थना किया कि क्या कारण है कि भजन में आज की तरह मेरा मन कभी स्थिर नहीं हुआ? आश्वासनपूर्ण सहज वाणी में गुरुदेव वोले कि मैं तुम्हारे मन को पकड ध्यानस्थ हो जाता हूँ । अब परमहस महाराजजी विचार करते हुए इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि गुरुदेव महाराज़जी के छ शिष्यों का विकास शायद इसी कारण से नहीं हो पाया कि महाराजजी मन पकडकर छोड देते हैं। फलत मन की अस्थिरता के कारण कुछ समयोपरान्त उन्हें अशान्ति का अनुभव होने लगता है। आपने इस प्रक्रिया को समझ कर सानुरोध गुरु महाराजजी से प्रार्थना किया कि कृपया मेरा मन न पकड़ा जाय वरन् मेरे ध्यान में वह क्षमता प्रदान की जाय, जिससे मैं पूर्णरूपेण मन के चाचल्य को अवरुद्ध कर स्थिर कर लेने में समर्थ हो सकूँ। मन यदि पकडने के उपरान्त पुन· आपके द्वारा छोड दिया जायेगा तो स्वाभाविक ~ ल आ जायेगी। अत आन्तरिक सम्वल प्रदान कर ही मुझे अनुग्रहीत करने की कृपा करें।

तब आशीर्वाद देते हुए गुरु महाराजजी ने कहा कि ऐसा ही होगा।

परकाया प्रवेश करके किसी के मन को उन्नतोन्मुख कर देना, मोड देना, ध्यानस्थ कर देना आदि गुरु महाराजजी के लिये एक साधारण वात थी। इस विलक्षण प्रक्रिया के द्वारा मुमुक्षु साधकों के लिये परम कल्याण का पथ प्रशस्त हो जाता है। किन्तु भजन की उत्कट लगन के कारण आप स्वय करना चाहते थे।

उस दिन से महाराजजी स्वय प्रयत्न कर ध्यान में लगने लगे और चार महीने में ही हृदय में स्वरूप पकड़ में आ गया और ध्यान लगने लगा।

## साधना-क्रम

आप रात्रि दो बजे से प्रात छ बजे तक आत्मचिन्तन में अनुरक्त रहते थे। प्रात कालीन दैनिक क्रियाओं से निवृत्त होने के पश्चात् पुन ध्यानस्थ हो जाया करते थे। आत्म-चिन्तन के लिये उपयुक्त एकान्त वातावरण चाहने के उपरान्त भी प्राय· सत्सगप्रेमियों से अनिच्छित भाव से सत्सग करते थे। निशा के प्रथम प्रहर में नौ बजे तक निवृत्त हो जाया करते थे। पुन· ब्राह्ममुहूर्त में उठकर इष्टोपासना में रत हो जाते थे। निरन्तर साधनारत रहने के परिणामस्वरूप परमहस महाराजजी की यह स्थिति हो गयी कि दिन-प्रतिदिन कृशकाय होने लगे और उनकी पाचनशक्ति विगड गयी। भोजन की इच्छा ही नहीं होती थी। निद्रा सयत होने लगी। कोई पास में आकर बैठ जाता तो महाराजजी को ऐसा लगता कि यह कव उठकर चला गया। किसी का वैठना और वोलना अच्छा नहीं लगता था। लोगों का आना कम हो गया किन्तु पुत्र की इस शारीरिक दशा को देखकर माता का हृदय करुणा से भर गया। वह उनके साधना-स्थल में ही पहुँचकर उन्हें स्वल्पाहार के लिये बाध्य किया करती थी। क्रमश· शारीरिक क्षीणता को देखकर जनमानस में यह सदेहास्पद चर्चा हो गयी कि आप पीलिया के रोगी हैं न कि योगी। जब ऐसी सदिग्ध चर्चा व्यापक रूप से होने लगी तो यदा-कदा आपके मन में भी खिन्नता की लहर दौड जाती थी। ऐसी विषम परिस्थिति में अन्तर्देश से आश्वस्त रहने के लिये अनुभव हुआ करे कि साधना में प्रवृत्त रहो, भावी उपलब्धि मगलमय है ।

जब महाराज जी गृह त्यागकर साधनरत हो गये, साथी पहलवानों ने निश्चय किया कि

**श्री परमहंसजी की वाणी (निद्रा का विधान)**

*चौबीस घण्टे मे चार घण्टे से अधिक सोना योगी के लिये अत्यन्त घातक है। तीव्र अनुराग एव विरह-वैराग्य वाले साधकों को निद्रा आती ही नहीं। उनका एक-एक दिन तो सदियों की तरह कटता है। इन लक्षणो से विहीन मायिक शत्रुरूपी निद्रा से पराजित होकर आज सोते हैं और जन्मान्तरो में सोना ही है। योगी के लिये श्वान निद्रा का विधान वताया गया है। जिस प्रकार रात्रि मे पत्ता हिलते ही कुत्ता उठकर भौंकने लगता है, उसी प्रकार योगी भी इस भय से चिन्तित निद्रालाभ लेता है कि कहीं विजातीय परमाणु आक्रमण न कर दें। विरही को नींद कब आती है। अत· मन को धिक्कारते हुए इससे सतत् सघर्ष करते रहना चाहिये।*

सन्तजी की कुछ न कुछ सेवा कर दिया करें। उनसे भजन सीखा जाय या उनकी बुद्धि सुलझाकर घर-गृहस्थी की ओर ही मोड दिया जाय। वे महाराजजी की सेवा में लग गये। उन्होंने वहाँ वगीचा लगाया।

## प्रभातफेरी

कुछ दिनों पश्चात् इन पहलवानों ने प्रस्ताव रखा--"सन्त जी! प्रभातफेरी हो जाय। सवेरे-सवेरे गाँववालों मे भी भक्ति की लहर फैल जायेगी।" महाराजजी को भी यह प्रस्ताव पसन्द आया। प्रात चार बजे महाराजजी उन लोगों को जगा देते और वे लोग ढोलक-मजीरा लेकर महाराजजी के साथ 'सीताराम-सीताराम' की धुन लगाते हुए पूरी टोली गाँव की परिक्रमा करती और अधेरा रहते ही महाराजजी सहित सभी लोग कुटिया मे लौट आते थे। तत्पश्चात् अपने-अपने घरो को प्रस्थान कर देते थे। यह कीर्तन लगभग चार महीने चला। प्रारम्भ में तो पन्द्रह-बीस लोगों से ही प्रभातफेरी चली। धीरे-धीरे भक्ति की लहर दौड गयी। काफी लोग प्रभातफेरी में सम्मिलित होने लगे। सख्या बढती गयी। लोग प्रभातफेरी की प्रतीक्षा में पहले से ही जागकर तैयार रहते थे।

एक दिन महाराजजी नित्य की तरह दो बजे रात से भजन में बैठे थे, ठीक चार बजे से कुछ पहले आपको हठात् झपकी आ गयी। ऑख खुली तो उजाला हो चुका था। आप पश्चाताप करने लगे कि आज नियम टूट गया। प्रभातफेरी नहीं हुई। वे किसी को जगा नहीं सके। सब लोग दु खी मन से बोले- "सन्तजी, आज आपने जगाया नहीं।" आप कुछ नहीं बोले।

सूर्योदय के साथ ही गाँव से लोग आने लगे। वे बोले--"सन्तजी! आज आप किस रास्ते से प्रभातफेरी करते निकल गये। बडी मधुर ध्वनि सुनायी दे रही थी। हम प्रतीक्षा कर रहे थे कि आप जब सामने से निकले तो हम लोग भी टोली मे सम्मिलित हो जायँ किन्तु आज आप किस मार्ग से निकल गये?"

महाराजजी ने सोचा कि आज तो हम गये ही नहीं, कदाचित् ये लोग खिल्ली उडा रहे हों। तब तक दूसरे मुहल्ले के लोग आये, तीसरे मुहल्ले से भी आये। उन सबने पूछा कि आज तो बडी मधुर ध्वनि में प्रभातफेरी हो रही थी। हमलोगों ने स्पष्ट सुना। आप किस रास्ते से निकल आये? महाराज जी को बडी ग्लानि हुई कि आज भगवान को मेरे लिये कितना कष्ट उठाना पडा। उन्होंने मेरे लिये प्रभातफेरी की। अब आज से कीर्तन बन्द। कीर्तन तो बन्द हो गया किन्तु इस घटना से इतना विश्वास वढा कि महाराजजी जी-जान से चिन्तन में जुट गये।

## इष्ट की व्यापकता में विश्वास

भजन कुटीर से थोडी दूर पर किसी सज्जन का बगीचा था। इस बगीचे से नित्य आम्र फलों की चोरी हो जाया करती थी। वगीचे का मालिक आपको सन्देहास्पद भाव से गालियाँ दिया करता था। एक दिन आपने अन्तर्देश के माध्यम से गुरु महाराजजी से विनयपूर्वक प्रश्न किया कि मैं फलों को न तो तोडता ही हूँ और न उन्हें पाने की इच्छा ही रखता हूँ तव क्यों यह बागवान मेरे ऊपर मिथ्यारोपण करके भला-बुरा कहा करता है। नियमित रूप से सतसग में भाग लेने वाले सज्जनों को बागवान का यह व्यवहार अच्छा नहीं लगा। एक दिन साग्रह रुककर कुछ लोगों ने प्रतिशोध

की भावना से महाराजजी से कहा कि आप रात्रि में हमें जगा दें। हमलोग फल तोडेंगे। देखते हैं बगीचे का मालिक किस तरह से अपने फलों की रक्षा करता है। इसी भाव से उत्प्रेरित होकर निद्रालाभ करने लगे। क्रमश निस्तब्ध रजनी का आगमन हो रहा था, महाराजजी इसी विचार में निमग्न रहे कि तथाकथित व्यक्तियों को फल तोडने के लिये जागृत कर प्रोत्साहित करना कहीं अनुचित तो नहीं होगा। ऐसी ही विचार वीथियों में उलझे हुए परमहस जी पुनः वही अनुभव प्राप्त करते हैं कि कोई व्यक्ति कुटीर की ओर आता हुआ दिखायी देता है और उनके समीप पहुँचकर वह इस सूक्ति का उच्चारण करता है--**"जननी सम जानहि पर नारी, धन पराव विष ते विष भारी।"** विचार करना प्रारम्भ किया तो भयावह अपशकुन होने लगे। निश्चयात्मक निर्णय मिला कि तुम जिस कार्य में प्रवृत्त हो रहे हो वह महान पाप है। निशा में आम्र फलों के तोडने की योजना बनाने वाले व्यक्तियों ने उठकर महाराजजी से सानुरोध प्रश्नात्मक शैली में विनय किया कि महाराजजी रात्रि में हमलोगों को न जगाने का क्या कारण था? स्वाभाविक रूप से सरलतापूर्वक आपने उत्तर दिया कि इष्ट ने मना कर दिया था। यह है सर्वव्यापी इष्टदेव की व्यापकता। ठीक ही है--**"हरि व्यापक सर्वत्र समाना।"**

वह महाप्रभु अन्यान्य माध्यमों से हमें सतत् सजग रहने के लिए चेतना प्रदान करते रहते हैं। वह व्यक्ति उसी रास्ते से चार वर्षो से रात्रि में अपने खेत आया-जाया करता था परन्तु उक्त वर्णित सूक्ति का गायन कभी भी नहीं किया। इस तरह श्री परमहस महाराजजी को साधनात्मक जीवन के आरम्भ मे ही ईश्वर की सार्वभौमिकता का आभास हुआ।

## भजन परीक्षा की कसौटी पर

साधनरत जीवन की परीक्षा लेने के लिये प्रतिस्पर्धा के आवेश में किसी सम्पन्न रईस के द्वारा आपके प्रतिकूल यह षड्यत्र किया गया कि शासकीय व्यवधान पैदा कर इन्हें पथभ्रष्ट किया जाय। इसी भावना को कार्यान्वित करने के लिये उस सम्पन्न व्यक्ति ने उपेक्षा भाव से कहा कि ये पाखण्डी और ढोंगी हैं। हम देखते हैं कि हमारे द्वारा आयोजित मुकदमे को राम-नाम की पैरवी से कैसे जीतते है? तब आपने सहज भाव से उत्तर दिया कि जब पारिवारिक जीवन एव आत्मीयजनों से ही सम्बन्ध विच्छेद हो गया तो मुझे मुकदमे से क्या प्रयोजन? ग्रामवासियों ने व्यग्यात्मक चुटकी ली कि यदि राम-नाम सत्य होगा तो ये अवश्य मुकदमा जीत जायेंगे। जिस दिन मुकदमे का निर्णय था, अचानक एक दिन पूर्व गुरुदेव आ पहुँचे और दृढ़तापूर्वक आश्वासन देते हुए उन्होंने कहा कि जाओ, ध्यानस्थ होकर न्यायाधीश के स्वरूप को अपने अन्त करण में पकड करके स्वानुकूल भावनात्मक परिवर्तन उसके हृदय-देश में कर लेना, तुम्हारी विजय होगी। कारण यह कि उस रईस ने राम-नाम को चुनौती दी है। यद्यपि न्यायाधीश का निर्णय आपके प्रतिद्वन्द्वी के अनुकूल होनेवाला था परन्तु अन्तत निर्णय आपके पक्ष में ही घोषित हुआ। वे सस्नेह जमींदार से बोले, "देख, राम-नाम सच्चा है या नहीं। मुझसे खेत-क्यारी से कुछ भी मतलब नहीं है।" फिर क्या था! गुरुदेव के चरणों में अपार श्रद्धा हो गयी। इस घटना का विवरण सुनाते हुए महाराज जी कहा करें, "हो! भगवान चाहें तो पत्थर पर भी दूब जम सकती है।"

## धर्मपत्नी को उपदेश

सत्पथिक होने के पूर्व आपका एक भरा-पूरा खुशहाल परिवार था। आपके पारिवारिक जीवन में धर्मपत्नी एव कुछ बच्चे और अन्य लोग थे। क्रमश भजन में आपकी तल्लीनता देखकर एक बार आपकी धर्मपत्नी पूर्ववत् श्रृंगार करके शान्त रजनी में आपसे मिलने की इच्छा लेकर कुटीर में पहुँची। महाराजजी उनके भावो को परखते हुए स्वभावत बोल पडे कि अभी यह ठन-गन समाप्त नहीं हुआ? उत्तर मिला--"क्या मैं विधवा हूँ?" आपने कहा--"विधवा नहीं तो क्या! साधु होना और मरना बराबर है।" बस! क्या था? करुण क्रन्दन की चीत्कार ने सारे वातावरण को स्तम्भित कर दिया। सुहाग के सभी अलंकरण धर्मपत्नी ने उतारकर फेंक दिये। पत्नी का आर्तनाद सुनकर ग्राम्यवासी देखने आये। अन्तत उन्हे इस रहस्यात्मक घटना का पता चला। धर्मदेवी नैराश्य भाव से गृह वापस आ गई। घटनोपरान्त आने-जाने वाले व्यक्तियों से आप इसका दृष्टान्त दिया करते थे, **"त्रिया चरित्रं पुरुषस्य भाग्यम्, दैवो न जानाति कुतो मनुष्यः।"**

भगवत्पथ पर चलनेवाले पथिकों को नारी का आकर्षण पथ-भ्रष्ट कर देता है। अत श्रृंगारिक हाव-भाव से बचकर ही हम साधनोन्मुखी हो सकते हैं। जैसा कि आप कहा करते थे--"जब माया परीक्षा लेती है तो नामर्द मर्द हो जाते हैं और बूढ़े जवान हो जाते हैं।" तात्पर्य यह है कि माया-बन्धन से इष्टदेव की महती कृपा से ही बचा जा सकता है।

## नल पर गुरुदेव का स्नान और चेतावनी

प्राय दस-बीस दिन के अन्तराल पर सत्सगी महाराज आ जाया करते थे। उनके आगमन पर महाराजजी उनकी सेवा में लग जाते थे। सेवा साधना की आधारशिला है। महाराजजी भली प्रकार सेवा में रत रहते और सत्सगी महाराज साधना के सूक्ष्म उतार-चढ़ाव से अवगत कराते रहते थे।

महाराजजी के आचरण पर सत्सगी महाराजजी की सतर्क दृष्टि रहती थी। महात्मा सरल हृदय होते हैं किन्तु साधक की भूल की संभावना पर वे बड़े कठोर हुआ करते है।

एक बार महाराजजी अपने गुरुदेव सत्संगी महाराजजी को एक हैन्ड पम्प पर स्नान करा रहे थे। इतने में एक सुन्दर-सी कन्या भी घडा लेकर जल लेने वहीं आ गयी। वह कुछ देर खडी रही। महाराजजी ने देखा कि वह ऊव रही थी। आप उसे धैर्य बँधाने के लिए उसकी ओर देख लेते कि किचित् रुको, गुरुदेव को स्नान कर लेने दो। गुरुदेव ने उस कन्या की ओर दृष्टिपात् करते हुए देखा तो नहीं किन्तु जान गये। तमककर बोले--'बन्द करो' और एक ओर हट गये। उन्होंने उस कन्या से पानी भर लेने को कहा। वह घडा भरकर चली गयी।

सत्सगी महाराज पुन. स्नान करने लगे और बोले--"जानते हो, मछली कैसे फँसती है? कँटिये में थोडा-सा चारा चिपकाकर पानी में फेंकते हैं। पहले तो मछली उसे दूर से देखती है, फिर उसे जरा-सा चाटती है, इधर-उधर देखती है और भाग जाती है। पुन वह चारे के पास आती है, अपने को रोक नहीं पाती। ज्योंही वह चारे को झपटती है त्योंही कँटिया गले में फँस जाता है। जहाँ डोरी हिली कि मछली मारने वाला उसे खींचकर पानी से वाहर जमीन पर 'धम्म' से पटक

देता है। समझे! मछली कैसे पकडी जाती है?" महाराजजी बोले- "जी, मैंने देखा है।" सत्सगी महाराज पुन तड़के--"अभी कहता है कि देखा है।" महाराजजी के मुँह में उँगली डालकर बोले- "इस प्रकार उसे बाहर जमीन पर धों से पटक देते हैं।"

अब महाराजजी ने शान्त रहने में ही भलाई समझी, क्योंकि ज्योंही कुछ कहने का प्रयास करते, गुरु महाराज चौगुने वेग से गालियाँ देने लगते थे। समझ में नहीं आता कि क्यों गालियाँ दे रहे हैं।

सायकाल दर्शनार्थी, सत्सग सुननेवाले कुटी पर आने लगे। सत्सगी महाराज को प्रणाम कर लेने के पश्चात् वे उधर बढने लगे, जिधर महाराज जी बैठे थे। सत्संगी महाराज ने उन्हें टोकते हुए कहा--"अरे बाबू! कहाँ जा रहे हो, आओ बैठो।" उन्होंने कहा- "थोडा सन्तजी को भी प्रणाम कर लेते।" सत्सगी महाराजजी ने कहा- "सन्तजी, कैसा सन्त? यह तो मेहरिया ताक रहा था।" लोगों ने महाराजजी से पूछा "सन्तजी! गुरु महाराज यह क्या कह रहे हैं?" महाराजजी बोले- "भाई हमें तो पता नहीं!" सत्सगी महाराज पुन तमक कर बोले- "फिर कहता है कि हमें पता नहीं है। वह लडकी जो पानी भरने आयी थी, उसे तुमने नहीं देखा था?" महाराजजी ने निवेदन किया-"महाराजजी! मेरे मन में उसके प्रति कोई दुर्भाव नहीं था।" सत्सगी महाराज जी ने कहा- "हाँ बेटा! नानी के आगे ननिअउरे का बखान। अब हमीं को समझाने चला है। अरे! मछली पहले इसी प्रकार ताकती है, जिस प्रकार तू ताक रहा था। ऐसे ही क्रमश समीप होते-होते माया जीव को मछली की तरह फँसाकर चौरासी लाख योनियों में पटक देती है।" पचासो लोगों के बीच सत्सगी महाराजजी की ताडना का क्रम आधे घण्टे तक चलता रहा। इस ताडना से महाराजजी को बड़ा सतोष हुआ। इस निर्देश का उन्होंने कड़ाई से पालन किया जो आगे चलकर निराधार विचरणकाल में आपका गुरु के समान सहायक सिद्ध हुआ।

## गृह में भयंकर उत्पात

जब परमहसजी भजन करने में अनुरक्त हो गये तो कुछ समय के उपरान्त घर में भयकर उत्पात प्रारम्भ हो गया। इसका कारण चाहे जो भी रहा हो, अनायास घर के छप्पर की बडेर चर्र-चर्र करने लगी, जिसके परिणामस्वरूप समस्त परिवार सशकित हो गया। यहाँ तक कि आगे चलकर परिवार के सदस्यों का क्रमश निधन होने लगा। एक सदस्य की अन्त्येष्टि क्रिया पूरी नहीं हो पाती थी कि दूसरा भी काल कवलित हो जाता था। पारिवारिक जन आपके समक्ष शव रखकर रुदन करते हुए कोसते थे कि जब से तुम भजन करने लगे तब से घर का सत्यानाश हो गया। मृत्यु का यह क्रम यहाँ तक चला कि धीरे-धीरे परिवार के ग्यारह सदस्य काल के कराल गाल में पिस गये। इस प्रकार की रोमाचकारी घटनाओ का भावी सकेत देते हुए पहले ही गुरु महाराजजी कह जाते थे कि अब तुम्हारी परीक्षा है, सतर्क रहना- कभी अनुभव में, कभी प्रत्यक्ष। यह रोना-पीटना लगा ही रहता था परन्तु इस प्रकार की स्तम्भक घटनाओं के बीच भी आप अनवरत साधना-तल्लीन रहे। मात्र यह गुरु महाराजजी की ही कृपा थी।

एक दिन आप भजन मे बैठे थे कि आपको सन्देश मिला कि जिस धूनी पर बैठकर तापते

हो, उसी की विभूति लेकर जाओ और घर में छिडक दो। इसके बाद आज से न तो वड़ेर चर्र-चूॅ करेगी और न किसी का अन्तकाल होगा। परिवार में जो वचे हैं, वे दीर्घजीवी होंगे। वहॉ पर वैठना नहीं, खडे-खडे ही लौटकर चले आना।'' भगवान का आदेश था इसलिये महाराजजी उठे, विभूति उठाया, घर के भीतर गये। चारो ओर ऊपर-नीचे विभूति छिडककर वाहर निकल आये। मॉ से आपने कहा- ''देखो, आज से न तो बडेर चर्र-चूॅ करेगी और न कोई मरेगा। अव तेरा घर ठीक हो गया।'' ऐसा कहकर महाराज जी कुटी की ओर चल पडे। माँ ने पीछा किया। वह अनुरोध करती रहीं किन्तु आप निर्विकार भाव से आकर अपनी कुटीर में वैठ गये।

## क्षणासक्ति पर इष्ट-आदेश

महाराजजी के गृह-निष्क्रमण का पॉचवॉ वर्ष हो चला था। वगीचे के वृक्ष स्वादिष्ट फलों से लद गये थे। क्रमश भजन मे मन भी रमने लगा था। आपके अन्दर एक बार विचार आया कि भजन तो करना ही है, यहीं रहकर क्यों न किया जाय। मन मे जैसे ही बगीचे के प्रति क्षणिक आसक्ति हुई, तत्काल अन्तर्जगत् से इष्टदेव का आदेश मिला कि प्रयाग के लिये प्रस्थान करो। बस क्या था! आदेशानुसार आपने प्रयाग के लिये प्रस्थान कर दिया। प्रयाग पहुँचकर इष्टदेव से विनय किये कि अब क्या करे? तब आदेश हुआ कि वस्त्रो को उतार कर रख दो और गंगा के किनारे-किनारे चलो। थोडी-सी आसक्ति के फलस्वरूप वस्त्रो को भी त्यागकर उन्हें दिगम्बर होना पडा। अतएव **''अनपेक्षः शुचिर्दक्ष उदासीनो गतव्यथः''**--के सिद्धान्त का पालन पूर्णरूपेण साधक को अपनी साधना के दौरान करना चाहिए। अब आप इष्ट पर निर्भर होकर गगा नदी के तटवर्ती क्षेत्रो मे विचरने लगे। वहॉ आपके परिचय का कोई भी नहीं था परन्तु क्षण-क्षण में साधना-पथ में प्रवृत्त करनेवाला अन्तर्यामी ही उन्हें दृढता प्रदान करता रहा। इसलिए महाराजजी समय-समय पर अपने उपदेशो के दौरान यह वाक्य दुहराया करते थे- अरे! साधु अपने से नहीं बना जाता बल्कि भगवान ही बना देते हैं।

## प्रयाग की घटना

तीर्थराज प्रयाग इलाहावाद के पास गगा और यमुना इन दो नदियों का पवित्र सगम है। इस घटना के पूर्व आप इसी सगम मे नौका विहार कर रहे थे। गॉव के कुछ भक्त आपके साथ थे। सगम के वीच नौका पर होनेवाले सत्सग के परिणामस्वरूप विभिन्न सम्प्रदायों को माननेवाले साधु-महात्माओं के साथ वाद-विवाद हो गया। तर्क-वितर्क मे काफी तनाव बढ गया। इसके बाद आपने सत्सग करनेवाले महात्मा का अनजान में ही एक फूटा लोटा लेकर उसे गगाजल से पूरित कर दिया। इस चमत्कारपूर्ण कार्य को देखकर तथाकथित महात्मा आश्चर्यचकित हो गये। वे परस्पर विचार-विमर्श करने लगे कि इस फूटे हुए लोटे में गगाजल कैसे रुक गया। अन्तत वे निश्चय करते हुए वोले कि यदि आपके स्पर्श मात्र से छिद्रित पात्र मे भी जल रुक जाता है तो आपकी वाणी नि सन्देह हर देश-काल और परिस्थिति में सत्य और हमारे लिए अनुकरणीय है। यह सुनकर आपके मन में वडा विस्मय हुआ। आपने इष्टदेव से क्षमा प्रार्थना की कि मै यह समझ भी नहीं पाता कि भगवन्! आप क्या-क्या चमत्कार दिखाते हैं।



प्रयाग की घटना

इस घटना के वाद आप कई वार विशेष पर्वो पर प्रयाग पधारे। माघ का मेला था। चतुर्दिक गगा के पावन कूल पर महात्माओं की धूनियाँ एव तम्बू लगे थे। आपके पास कुछ भी नहीं था। ऐसी अवस्था में परिभ्रमण करते हुए आप त्यागियों की जमात में जा पहुँचे। वे सब के सब आपको देखकर बोल पडे--"चल खडिया कहीं का! बस बनकर आ गये साधु, न तिलक का पता न माला का! लगे साधुओं की नकल करने! चलो! चलो! दूर हटो!" सरल भाव से मुस्कराते हुए कुछ दूर जाकर गगा के किनारे बालू पर बैठकर आप ध्यानस्थ हो गये।

उसी समय एक प्रतिष्ठित साधुप्रेमी किसी सेट द्वारा साधु-मण्डली निमत्रित हुई और उन्हीं के साथ यह अज्ञात लोक में विचरण करने वाला अवधूत भी निमत्रित किया गया। साम्प्रदायिकता की सकीर्ण भावना से प्रेरित उन साधुओं ने आपकी उपेक्षा करते हुए उस सेट को ललकारा कि इस खडिया को खिलाना है या साधुओं को। सेट ने विनीत भाव से कहा कि- "ये चाहे जैसे भी हों, मेरे निमत्रित साधु हैं। मैं इनका तिरस्कार नहीं होने दूँगा।" भोजन के पूर्व जैसे ही पत्तल पड़ना प्रारम्भ हुआ कि पास के साधुओं ने घृणास्पद भाव से कहना आरम्भ कर दिया कि ऐसा लगता है, यह खडिया कई दिनों से स्नान नहीं किया है। परन्तु, उस श्रद्धालु सेठ ने महाराजजी की भोजन-व्यवस्था वडे अच्छे ढग से की। आप कई दिनों से क्षुधापीड़ित थे। जैसे ही दो-तीन ग्रास ग्रहण कर पाये कि निर्दय आकाश से वडी-वडी बूंदे टपकने लगीं। सन्तवाणी से उत्तेजित होकर इन्द्र के लिए दो-चार शब्द प्रस्फुटित हुए कि ऐसे ही समय में तुम्हें जलवृष्टि करनी थी। फिर क्या था! सन्त-महिमा के फलस्वरूप जलवृष्टि रुक गयी और मेघाच्छन्न आकाश निर्मल हो गया। सारा समाज इस अलौकिकता को देखकर आश्चर्यचकित हो गया।

भोजन के उपरान्त आप जैसे ही निर्विघ्न हस्त प्रक्षालन करने लगे, सभी उपस्थित साधुओं एव गृहस्थों ने आपको घेर लिया। यह कहकर कि 'गगाजी में हाथ धोऊँगा', आप चल पडे। सारा समाज उनके पीछे हो लिया। वे शीघ्रता से गगाजी में प्रवेश कर उस पार निकल गये और वहाँ बॉसों के एक प्रकोष्ठ में स्थिर मन होकर वैठ गये। उनके पीछे दौडने वाली भीड ने यत्र-तत्र उन्हें खोजने का प्रयास किया। कुछ लोग नौका लेकर उस पार पहुँचे, परन्तु सारा प्रयास असफल रहा। वे लोग महाराजजी को पुन. न पा सके। अब वे हताश होकर एक दूसरे को कोसने लगे कि हम दुर्भाग्यशाली हैं क्योंकि एक अद्भुत महापुरुष हमारे वीच से अन्तर्ध्यान हो गये। हम लोग ठीक से दर्शन भी नहीं ले पाये, वस हाथ मींजना ही हाथ लगा। अपने प्रवचन के दौरान महाराज जी यदा-कदा इस घटना की ओर सकेत करके कहा करते थे कि--"सुनो, भगवान ही वाणी को पूरा करते हैं। ऋद्धि-सिद्धि कुछ नहीं होती। परन्तु पूर्ण विश्वास व स्थिरता होनी चाहिये।"

## प्रयाग कुम्भ के मेले में

विभिन्न स्थानों का परिभ्रमण करते हुए एक वार पुनः कुम्भ मेले में आप प्रयाग पधारे। आप पागल की भाँति इतस्तत भ्रमण कर रहे थे। कोई बैठने भी नहीं देता था। इसी वीच किसी धर्मपरायणा रानी द्वारा साधुओं को आमंत्रित किया गया। साधुओं की भीड मे आप भी साथ-साथ चल पडे। आपको देखते ही किसी सिपाही ने धक्का देते हुए दुतकार कर कहा--"चल पगले कहीं का! यह भण्डारा महात्माओं के लिये है न कि तुम जैसे पागलों के लिये।" और वरवस उनका

हाथ मरोडकर उन्हें पीछे ढकेल दिया। क्षणिक करुणा का सचार मानस पटल में होने के फलस्वरूप वे विचार करने लगे कि जव सर्वव्यापी, सर्वनियन्ता महाप्रभु सवके हृदय से वोलता है तो मेरी यह विडम्बना कैसी? ऐसा लगता है कि साधुत्व की सीमा को हमने उपलव्ध ही नहीं किया। इन्हीं विचारों के भॅवर में पडे हुए कुछ दूर पर दृढप्रतिज्ञ होकर आप वैठ गये कि अव मैं क्षुधा-तृप्ति के लिए किसी के यहॉ नहीं जाऊॅगा । मुझे इस मार्ग में प्रवृत्त करनेवाला इष्टदेव ही मुझे भोजन प्रदान करेगा तो खाऊॅगा अन्यथा नहीं। कुछ समय व्यतीत होने के पश्चात् ही एक सन्तसेवी सेठ ने वहॉ पहुॅचकर आपसे भोजन के लिये आग्रह किया। आपने निस्पृहतापूर्वक उत्तर दिया कि यदि भगवान यहीं भोजन देंगे तो करूॅगा, नहीं तो उपवास ही सत्य है। ऐसा सुनकर वह सेठ विभिन्न प्रकार के व्यजनो का थाल उसी स्थान पर ले आया। भोजन से निवृत्त होकर आप घूमने-फिरने लगे और जाकर उसी स्थान पर पहुॅचे जहॉ कि सिपाही ने धक्का दिया था। देखते हैं कि सिपाही वहीं पडा कराह रहा है। उसे आभास हो रहा था कि आज मैंने एक सन्त का अपमान किया है। हो सकता है उसी का प्रतिफल मुझे मिल रहा हो। आपकी इधर-उधर खोज हो रही थी। सौभाग्यवश आप स्वत· विचरते हुए वहॉ पहुॅच गये, जहॉ वह सन्तरी उदरशूल से पीडित था। देखते ही लोगों ने आपको घेर लिया और विनम्र शव्दों मे प्रार्थनीय ढग से कहा कि महाराजजी क्षमा करें, यह प्रहरी आपसे अवगत नहीं था। सन्त स्वभावानुसार आपने उसके प्रति दयार्द्र होकर स्पर्श किया। तत्क्षण ईश्वर की अनुकम्पा से उसके पेट का दर्द समाप्त हो गया। ऐसा चमत्कारपूर्ण दृश्य देखकर रानी भी भाव विभोर हो गयी। देखते ही देखते दर्शकों की अपार भीड़ उमडने लगी। आप किसी प्रकार रात्रि के घने अन्धकार मे उस स्थान का परित्याग कर आगे चल पड़े।

## परिभ्रमणकाल में जौनपुर

एक समय विचरण करते हुए आप जौनपुर जा निकले। वहॉ व्यक्तियों से भेंट न होने के कारण रात्रि के निस्तब्ध वातावरण में आप किसी समीपस्थ बगीचे में मीठे अमरूद के फल खाकर पुन ध्यान और जप की प्रक्रिया में सलग्न हो जाते थे। सयोगवश एक दिन बागवान ने आपको अमरूद तोडकर खाते हुए देखा। उसने कहा- "भगवन्! मेरा यह बगीचा आपका ही है, स्वच्छन्दतापूर्वक आप फलास्वादन करें परन्तु आपको स्वत अपने सुकोमल हाथों से फल तोडने का कष्ट करने की आवश्यकता नहीं है। मै स्वयमेव आपकी सेवा में फलार्पण करूॅगा। कुछ समय के पश्चात् वहॉ ग्रामीण लोगों का आवागमन प्रारम्भ हो गया। भाविकगण नियमित रूप से विविध भोज्य सामग्री आपकी सेवा मे पहुॅचाने लगे। आप सभी खाद्य सामग्रियों को एक साथ उबालकर खा लिया करते थे। भोज्यपात्र के रूप में आपके पास मिट्टी की एक हॅडिया थी, जो अमरूद की डाली में लटकी रहती थी। सामग्री समाप्त होने पर भाविक लोग पुन उस हॅडिया को भर जाते थे। इस तरह निस्पृह होकर आप भजन में मस्त रहते थे ।

## जौनपुर का कब्रिस्तान

एकान्तप्रिय होने के कारण जनकोलाहल से दूर परिभ्रमण करते हुए आप शहर से वाहर कब्रिस्तान जा पहुॅचे। प्रकृति के स्वच्छन्द वातावरण में सर्वत्र नीरवता छायी हुई थी। वहॉ एक कुऍ

के सहारे आप ध्यान लगाकर बैठ गये। इसी बीच अनायास आपको अनेक प्रकार की कुत्सित आत्माओं की आवाजें सुनायी देने लगी। महाराजजी का ध्यान जैसे ही टूटा, वे इतस्तत देखने लगे। भीमकाय विभिन्न प्रकार की आत्माये अनेक आकार-प्रकार में दृष्टिगोचर होने लगीं। उनकी ओर से दृष्टि हटाकर पुन ध्यान में आप बैठे तो तत्काल आपको सकेत मिला कि ये वे आत्मायें हैं, जो अपने पूर्वजन्म के कुसंस्कारों का भोग भोग रही हैं। पूर्वजन्म के सस्कार व पाप इतने जघन्य थे कि न शरीर धारण करने योग्य हैं और न मुक्त होने योग्य ही। इसलिये यत्र-तत्र अपने-अपने कल्याण की खोज में भटक रही हैं। अन्तर्जगत् से सकेत प्राप्त करने के पश्चात् जब महाराजजी ने पुन सामने दृष्टि डाली तो वही विविध आकार-प्रकार वाली दूषित आत्माये आपके चरणों के नीचे गिडगिडा रही थीं। उन आत्माओं ने विनय करते हुए कहा कि हमलोग पूर्वजन्म में व्यभिचार, कत्ल, चोरी आदि पाप कर्मो में प्रवृत्त रहे, इसलिये दिशाविहीन होकर भटक रहे है। कृपा कर आप हमारा इस निकृष्ट योनि से छुटकारा दिलाकर कल्याण करें। सन्त स्वभाववश करुणार्द्र होकर महाराजजी उनके प्रति दयालु हो गये। द्रवीभूत हो उन्हें कल्याण का आशीर्वाद देकर आप वहाँ से प्रस्थान कर दिये। इस तरह अनायास ही सन्त-महात्माओं के सामीप्य में आने से जन्म-जन्मान्तर के पाप कट जाते है और मन निर्मल होकर कल्याण-पथ में प्रवृत्त हो जाता है ।

## विचरणकाल में निस्पृह आकाशवृत्ति

जौनपुर से प्रस्थान के पश्चात् आप इष्टदेव को हृदय में धारण कर निरावलम्ब विचरने लगे। काशी, आगरा, मथुरा, उज्जैन, बम्बई, गोंडा आदि स्थानों का परिभ्रमण करते समय किसी से आप भिक्षाटन नहीं करते थे। स्वाभाविक रूप से जो कुछ भी रूखा-सूखा मिल जाता था उसी का भोग लगाकर अलमस्त भजन मे लगे रहते थे। आप क्षुधा-शान्ति की धारणा से कभी किसी के यहाँ माँगने नहीं गये क्योंकि प्रारम्भ से ही यह दृढ विश्वास था कि **मोर दास कहाई नर आसा**। तात्पर्य यह कि ईश्वरावलम्बित होने पर सासारिक लोगों से सहयोग की अपेक्षा रखना निरर्थक है। विचरणकाल में निरन्तर आठ-दस दिनों तक का उपवास आपके लिये साधारण बात थी। आपके अटपटे स्वरूप को देखकर बहुत से व्यक्ति आपको पागल की सज्ञा प्रदान करने लगते थे, परन्तु थोडी-सी वार्ता होने के पश्चात् उनके अज्ञानान्धकार से पूरित हृदय मे सन्त-वाणी की ज्ञानरश्मियाँ प्रवेश करने लगती थीं। वे आपके पीछे चल देते थे। उपेक्षा करने पर भी वे आग्रहपूर्वक सग नहीं छोडते थे। आप रात्रि के समय किसी आश्रम या गाँव का अवलम्ब लेकर इसलिये नहीं रुकना चाहते थे कि कहीं हृदय में प्रवाहित होनेवाली अविच्छिन्न भजन की धारा टूट न जाय।

शिशिरकाल में विकम्पित कर देनेवाली असहनीय ठण्डक की रात में भी आप बाँसों के प्रकोष्ठ में बैठकर भजन-ध्यान की स्थिति में लीन रहते थे। प्रात.काल उठकर आप एक-दो घण्टा धूप में विश्राम किया करते थे। लोगों के उत्कण्ठापूर्वक यह पूछने पर कि महाराज जी आप सर्प-विच्छुओं के अड्डे में किस तरह छुपे रहते हैं? तब आप मुस्कराते हुए उनसे कह दिया करते थे कि देखो, सर्प-विच्छू लौकिक दृष्टि मे ही हैं। साधक की दृष्टि इष्टमयी होती है। इष्टदेव उसे जिस तरह रखते हैं, उन्हीं के आदेशों पर यन्त्रवत् चलता रहता है।

गगा के किनारे-किनारे विचरण का यह क्रम चलता रहा। दो उपवास, तीन उपवास आये दिन की घटना थी। एक दिन महाराजजी गंगा के किनारे बेठे थे कि एक किसान उधर से निकला। वह बोला, "यहाँ क्या बैठे हो? बस्ती में जाओ और भिक्षा कर लो।" महाराजजी ने कहा, "मुझे भिक्षा नहीं करनी है।" वह बोला, "ऐसे केसे चलेगा?" प्रेम से मुस्कराकर महाराजजी ने कहा, "भगवान जिसे डडा खटखटायेगे वही खिलायेगा। तू क्यों चिन्ता करता है?" वह किसान 'अच्छा महाराजजी!' कहकर चला गया। लगभग एक घण्टे पश्चात् वही किसान भोजन लेकर आया। उसने निवेदन किया कि भगवन्! प्रसाद ग्रहण कर लें। महाराजजी ने पूछा, "तू क्यों चला आया?" उसने हँसकर कहा, "समझ लें, भगवान ने मुझे ही डडा खटखटाया है, इसलिये चला आया।"

## कर्मनाशा के किनारे देवी मन्दिर में

गगा के दाहिनी ओर विचरण करते महाराजजी विहार की सीमा पर पहुँचे। आगे कर्मनाशा नदी थी। घाट पर साधारण-सा मेला लगा था। एक वैष्णव महात्मा कुटी बनाकर वहीं रहते थे। उन्होंने महाराजजी को देखा तो बैठने के लिये कहा। भोजन कराया और बोले, "सन्तजी! यहीं कहीं आसन लगा दूँ?" महाराजजी ने कहा, "नहीं, यहाँ भीड़भाड है, हमें कहीं एकान्त बता दें।" उन्होने कहा, "इस ओर निकल जायँ।" महाराजजी ने कर्मनाशा नदी का किनारा पकड़ा। लगभग एक किलोमीटर चलने पर एक मन्दिर-जैसा दिखाई पडा।

अधेरा फैल चुका था। मन्दिर के समीप ही दो-तीन सघन पेड थे। वहाँ अधेरा कुछ अधिक ही था। ठडक का विचार कर महाराजजी ने उन घने वृक्षों के नीचे ही रात्रि व्यतीत करने का निश्चय किया। मन्दिर के भीतर भी उन्होने देखा। मन्दिर देवी का था। फर्श पर लाल-लाल कुछ चमक रहा था। पैर रखने पर कुछ चिपचिपा-सा प्रतीत हुआ। मन्दिर के छत की ओर दृष्टि गयी तो घण्टे के बगल मे एक सर्प लटक रहा था। कुछ दुर्गन्ध भी आ रही थी। इतने में दो कुत्ते पीछे से हॉव-हॉव करते दौड़े। महाराजजी ने डॉटा तो कुत्ते पीछे हट गये। महाराजजी ने विचार किया कि मन्दिर के भीतर कुछ गन्दगी प्रतीत होती है अत वे पुन वृक्षों की छाया में जाकर बैठ गये। दोनों कुत्ते भी कुछ दूरी पर वैठ गये।

आप सम्पूर्ण रात्रि भजन मे तल्लीन रहे। सूर्योदय से पहले देवी मन्दिर का पुजारी कुछ लोगों के साथ आया। उसने पूछा, "सन्तजी! आप यहाँ कब आये?" महाराजजी ने बताया कि उन महात्मा के यहाँ प्रसाद पाया और कुछ रात होते ही यहाँ आ गये। समाचार सुनकर वे महात्मा भी चले आये। गॉव में जो भी सुनता, वहाँ एकत्र होने लगा। महाराजजी ने पूछा, "बात क्या है?" वडा पुजारी कहने लगा, "महाराजजी! आप सिद्ध पुरुष हैं। यहाँ रात रुकने पर आज तक कोई जीवित नहीं वचा। बहुत-सी दुर्घटनायें यहाँ हो चुकी हैं। आप पूरी रात यहाँ बैठे रह गये और जीवित भी हैं, यह महान् आश्चर्य का विषय है।" वे लोग महाराज जी को छोड़ते ही न थे। उन्होंने महाराजजी का स्वागत वड़े भाव से किया। तीन दिन तक वे लोग महाराजजी को रोके ही रह गये। एक दिन महाराज जी रात्रि में उठे और धीरे से प्रस्थान कर गये।

महाराजजी ने वताया, "हो! जव सुवह उठकर देवी का मन्दिर देखा तो खून पडा था। ऊपर

देखा तो वकरो की वहुत सी टॉगे लटक रहीं थीं- पेडों पर। इसलिये कुत्ते भी वहॉ रात को रहते थे। जहॉ भी भोजन रहेगा, कुत्ते, साप या मेढक भी तो वहीं रहेगे। लोग अकारण ही 'भूत-भूत' करके मर जाया करते थे- **"यह भ्रम भूत सकल जग खाया। जिन-जिन पूजा तिन-तिन गाया।।"** कहीं कुछ भी न था।

महाराजजी पुन गगा-तट की ओर लौट पडे। विचरण चलता रहा। जहॉ शाम होती, वे वहीं रुक जाते थे। गॉव के वाहर कुछ दूर एकान्त देखकर वे वैठ जाते थे। कोई सन्त कुटी दिखाई पडती तव भी वे उसके भीतर नहीं जाते थे। महाराजजी का विचार था कि यदि कुटी मे कोई होगा तो व्यर्थ के व्यवहार और वाद-विवाद में भजन का समय ही तो नष्ट होगा अत वे रात्रि वाहर एकान्त में ही व्यतीत करना पसन्द करते थे। प्रात' धूप निकलते समय महाराजजी का ध्यान टूटता तो वॉस-वृक्षों की छाया से वाहर आ जाते और धूप मे लेट जाते। एक ही नींद में दस-ग्यारह बज जाते थे। वस इसके अतिरिक्त महाराजजी सोते नहीं थे।

## शिशिरकाल में दिगम्बरावस्था

परिभ्रमणकाल की इसी श्रृखला में आप काशी जा पहुँचे। वहॉ रात्रि के नीरव वातावरण में बिच्छू-सा डक मारनेवाली सर्दी का अतिक्रमण करते हुए आप कई घण्टे भजन में निमग्न रहते थे। जब सुरति अन्तर्देश मे स्थिर हो जाती थी तो वाह्य सर्दी का प्रभाव नगण्य हो जाता था। काशी में रुकने के वाद आप मैदानी क्षेत्र की ओर बढने लगे। कुछ देर चलने के बाद किसी गॉव के समीप दो लडकियॉ महाराजजी को देखकर दौडती हुई उनके समीप आ गई। आप पूर्णत दिगम्बर थे। ऐसी स्थिति में आपको देखकर वे युवतियॉ हॅसने लगीं और आपस मे कहना प्रारम्भ कर दिया कि अरी! ये तुम्हें पसन्द कर रहे हैं। दूसरी बोली, "नहीं, तुम्हें पसन्द कर रहे हैं।" उनके वार्तालापों का आपके मन पर कोई असर नहीं पडा वल्कि आप अपनी मस्ती में ही डूवे रहे।

इसी बीच एक ग्रामीण व्यक्ति जाता हुआ दिखाई पडा। उसे देखकर वे लडकियॉ शर्म के कारण चिल्लाकर भागने लगीं। उस व्यक्ति ने उन लडकियों से पूछा कि क्यों भाग रही हो? उन लडकियों ने उत्तर दिया कि इन्हें नग्न देखकर हमे भय लग रहा था। उनके इस कथन को सुनकर वह ग्राम्यवासी महाराजजी को देखते ही सन्त समझकर प्रणाम किया और आग्रह के साथ आपको गॉव ले जाने के लिए हठ करने लगा परन्तु आप गॉव के बाहर ही दस दिन तक उसके आग्रह करने पर रमे रहे। इसके पश्चात् उस स्थान को छोडकर पुन आप आगे बढ गये। ऐसी विषम परिस्थिति और एकान्त मे भगवान ही वैराग्य की रक्षा करते है, नहीं तो बडे से बडे साधक भी काम की चपेट मे आकर पथ-भ्रष्ट हो जाते हैं।

उन दिनों आपके दिगम्बर शरीर पर शिशिर, ग्रीष्म तथा पावस ऋतुयें व्यतीत होती चली जा रही थीं। वॉस का प्रकोष्ट आपको बहुत प्रिय था क्योकि सर्दी के दिनों में वह स्थान अन्य खुले स्थानों की अपेक्षा अधिक गरम रहता है। आप शाम होते ही बॉसों के प्रकोष्ठ में वैठकर ध्यान करने लग जाते थे। जब तक ध्यान नहीं लगता था तब तक तो ठडक लगती थी किन्तु ज्योही ध्यानस्थ होते, वाहर से शरीर पर कुछ ठडक सी प्रतीत होती, रोये भी फूटे रहते किन्तु शरीर पर

भली प्रकार गर्मी आ जाती थी। वातावरण सहन करने योग्य हो जाता था। सुरत ध्यान में लग जाती थी। वे एकाध वार सुरत लगाये-लगाये ही पॉव नीचे-ऊपर कर लेने थे और सवेरा हो जाता था। इसी क्रम मे दिन-मास-वर्ष व्यतीत होते जा रहे थे।

कभी-कभी रात्रि मे ध्यान उचट जाता था। ध्यान हटते ही इतनी टडक लगती थी कि शरीर कॉपने लगता था। हवा तीर की तरह लगती थी। टडक हड्डियो तक धॅसती चली जाती थी। ऐसी दशा मे टडक से बचने के लिये महाराजजी लगभग एक फर्लांग तेजी से दौडते और पुन उसी वेग से लौटते। इस दौड से उनके शरीर में कुछ गर्मी जा जाती थी। उसी गर्मी में वे पुन. वैठकर ध्यानस्थ हो जाया करते थे। प्राय ध्यान लग जाता था। वाहर की गर्मी शान्त होते-होते शरीर के भीतर गर्मी आ जाती थी और वह रात्रि सुरत की डोरी के साथ वीत जाती थी।

महाराजजी के उस विचरण में दो-चार रात्रियॉ ऐसी भी रहीं कि सारे प्रयत्नों के उपरान्त भी ध्यान नहीं पकड में आया। रात्रि का एक-एक पल वडे मुश्किल से व्यतीत हुआ। तव पूछा जाय कि महाराजजी वह रात्रि कैसे बीती? बोले--"हो, हम ही जानते हैं कि वह कैसे बीती। यूँ समझो की बीत गयी।" गगा किनारे घूमते-घूमते पैर में विवाई फट गयी थी। टडी-टडी रेत उसमें विधती तो सम्पूर्ण शरीर मे एक टीस की लहर-सी कौंध जाती थी। "फूटे करम तो फटे विवाई।" किन्तु वे करते भी क्या? भगवान का आदेश था कि तुम्हें इसी प्रकार रहना है। आदेश में घट-वढ नहीं करना चाहिए।

## रामनगर के भक्तों के बीच

विचरण करते हुए महाराजजी काशी की गलियो से होते हुए रामनगर किले के पीछे गगा के किनारे पहुँच गये। वहॉ नोनिया लोगो की बस्ती थी। लोग सम्पन्न थे। पहले तो उन लोगों ने आपसे एक मन्दिर मे रहने का प्रस्ताव रखा, किन्तु आपकी असहमति देख उन सबने किले की दीवार से सटकर एक झोपडी बना दी। आप उसी मे बैठ गये। सब के सब बडी श्रद्धा से आपकी सेवा करने लगे। उनके बाल-बच्चे भी वहॉ आने लगे। एक लडकी रात दो बजे से ही आपके सामने खडी हो जाती और पॉच बजे तक एक स्थान पर खडी एकटक देखती रहती, पुन' गायब हो जाती। दो दिन वाद आपको आभास हो पाया कि कोई खडा है। आपने देखा तो बिटिया थी। आपने उसके घर वालों का पता लगने पर बुलवाया। उन लोगों को उस कन्या की शादी-विवाह का परामर्श दिया और आशीर्वाद दे विदा कर दिया।

आप कहा करे--"हो! भगवत्पथ के पथिकों के लिए एकान्त में विघ्न ज्यादा हैं। जो एकान्त में भी अपने वैराग्य की रक्षा कर लेता है, वह महान है। साधु को अपनी टेक का पक्का होना चाहिये, प्रतिज्ञावद्ध रहना चाहिये। देखो न! दिगम्बर वेश का कौतूहल ही उसे खींच ले आया था।"

## फकीर के साथ भोजन

महाराजजी को निराधार विचरण पसन्द था। चलने से पूर्व आप कोई योजना बनाकर नहीं चलते थे। साधारण टहलने जैसी चाल से आप किसी भी दिशा में चल पडते थे। कहॉ जाना है, मार्ग में कोन-सा स्थान पडेगा- इत्यादि सुविधा-असुविधा का आपको भान ही नहीं होता था।

चलते समय भी आपका ध्यान श्वास-प्रश्वास पर ही रहता था? नाम जप और सुरत पर अनवरत दृष्टि रहती थी। उपवास आपके लिये सामान्य-सी वात थी। कोई भोजन करा देता तो आप स्वीकार कर लिया करते थे।

चलते-चलते आप एक कुटी में पहुँच गये। वहाँ एक मुसलमान फकीर रहता था। उसने प्रणत हो निवेदन किया-- "महाराजजी! हम मुसलमान फकीर हैं। हमारे हाथ की रोटी क्या आप खायेंगे?" महाराज जी ने कहा--"भाई! सन्त के लिये जाति-पाति, कवीला, सम्प्रदाय, कुल, गोत्र, मजहब का कोई अर्थ नहीं रह जाता। इस पथ में तो केवल एक लक्ष्य रह जाता है-- उस परमतत्त्व परमेश्वर का चिन्तन! हमें तो हिन्दू-मुसलमान मे कोई अन्तर समझ में नहीं आता। हॉ, तुम फकीर हो, यह वताओ तुम्हारे अन्दर कोई भेदभाव तो नहीं है?" उसने कहा--"नहीं महाराज! हमारे अन्दर भी कोई भेदभाव नहीं है।"

महाराजजी ने कहा--"जैसे 'अल्लाह-अल्लाह' कहते हो, उसी तरह दो वार 'राम-राम' कहो तो खा लेंगे।" अब उसके मुख से राम का नाम निकलता ही न था। आपने कहा--"जब तुम्हारे अन्दर इतना भेद भरा है तो हम कैसे खा ले? जब उसने देख लिया कि नाम का उच्चारण किये विना आप प्रसाद ग्रहण नहीं करेंगे तो उसने चार वार 'राम-राम' कहा। आपने उसके हाथ का प्रसाद पाया।

भोजनोपरान्त महाराजजी ने उससे सत्सग वार्ता की। उसने वताया- "भेद तो कुछ भी नही है किन्तु कूट-कूटकर ऐसा भ्रम भर दिया गया है कि शीघ्र हृदय से निकलता ही नहीं हे ओर इसलिये राम-राम कहने में मुझे भी सकोच हो रहा था।" आपने कहा, "परमात्मा का चिन्तन करते रहो, गुरु महाराज में सुरत लगाये भर रहो, भगवान यह भ्रम स्वय मिटा देंगे।" उस फकीर को योग-साधन और चिन्तन का उपदेश देकर महाराजजी आगे वढ चले ।

## यमुना किनारे माताओं का भजन

एक दिन आप यमुना के किनारे भजन में बैठे थे। ब्राह्मवेला में महिलायें स्नान इत्यादि के लिए भजन गाते जा रही थीं--

तैंने हीरा सों जनम गँवायो, भजन बिनु बावरे।।
कदे न आयो साधु सरन में, कदे न हरिगुन गायो।
पचि-पचि मर्‍यो बैल की नाईं, सोइ रह्यो उठि खायो।।
.....भजन बिनु बावरे।।

सवेरे का समय! इतना अच्छा भजन कि मन करता था याद हो जाय। परन्तु आगे की पक्तियॉ वे माताऍ न जाने किस भाषा में अथवा किस आरोह-अवरोह के साथ गा रही थीं कि समझ में ही नहीं आता था। मात्र उपर्युक्त पक्तियॉ ही पकड में आयीं, जिन्हे महाराजजी कभी-कभी गुनगुनाया करते थे।

महाराजजी का कहना था कि कहीं लाख दुर्गुण क्यों न हो, एकाध गुण अवश्य होगा। साधक वस उसी एक गुण को ले लेता है।

समिटि समिटि जल भरहि तलावा। जिमि सद्गुन सज्जन पहिं आवा।।

भगवान दत्तात्रेय ने कुत्ते मे भी सद्गुरुओं का एक गुण देखा। कुत्ते में अनेक अवगुण होते हैं फिर भी उसमें यह गुण तो है ही कि किसी ने डण्डा उठाया तो भाग गया, पुचकारा तो चला आया। अवधूत को इसी प्रकार मान-अपमान से रहित, सन्तोषी होना चाहिए। श्री परमहसजी भी साधना मे सहायक गुणो पर सतर्क दृष्टि रखते थे। अत. हर साधक को सतर्कता बनाये रखनी चाहिए। विरह, वैराग्य और चेतावनी से भरपूर उक्त भजन को महाराजजी ने अपनी स्मृति पटल पर सँजो लिया।

## आगरा नगर विचरण-पथ पर

आप विचरण करते हुए आगरा पहुँचे। सम्पूर्ण दिन यमुना नदी के किनारे इधर-उधर घूमते रहे। सध्यावेला में आप गल्ला मण्डी में घूमते हुए पहुँच गये। सेठ-साहूकार अपनी-अपनी दुकानें वन्द कर रहे थे। आपको वहाँ जहाँ कहीं भी अनाज के दो-चार कण विखरे हुए दिखाई देते थे, उन्हे चुन-चुनकर चबाया करते थे। आपको यह करते हुए देखकर धनीमानी सेठ-साहूकारों में उत्कण्ठा जागृत हुई। वे परस्पर वार्तालाप भी करने लगे, परन्तु आपसे बोलने का साहस उन्हें नहीं हुआ। दूसरे दिन भी आपका यही क्रम देखकर उन सम्पन्न सेठों ने एक-एक मुट्ठी चना आपकी तरफ फेकना प्रारभ कर दिया। आपने उन चनो को नहीं उठाया। आप उठे और यमुना किनारे चले गये। आपको अनिच्छा से यह कर्म करते हुए देखकर क्रमश सभी लोग आपके व्यक्तित्व की ओर आकर्षित होने लगे। यहाँ तक कि महाराजजी को रोककर उन लोगों ने अनवरत दो वर्षो तक सेवा की। उनके यहाँ आवासकाल में श्रद्धालुओं का ताँता लगा रहता था। कोई उन्हें वस्त्राभूपण भेंट करता, तो कोई उन्हे सेवा द्वारा सन्तुष्ट करना चाहता था परन्तु आप सवको सन्तुष्ट करने के पश्चात् भेंट मे प्राप्त वस्त्राभूषणो को दर्शनाभिलाषियों के बीच वितरित कर दिया करते थे। उनके भेट-भाव से अलग रहकर आप निस्पृहतापूर्वक इष्ट के ध्यान में निमग्न रहते थे।

## कंचन कामिनि से निवृत्ति

जहाँ आप मन्दिर मे निवास करते थे, वहाँ एक विधवा स्त्री भी विविध भेंट सामग्रियाँ लेकर पहुँच जाया करती थी, जिसे समीपवर्ती लोग 'बुआ' कहकर सम्बोधित करते थे। धीरे-धीरे क्रमागत आने-जाने से उस नारी के हृदय में कुत्सित विचारो का अकुरण हुआ। वह एक दिन सज-धजकर एक वडी धनराशि का प्रलोभन देकर कामेच्छा से आपके प्रति सर्वस्व न्यौछावर करने को उद्यत हो गयी और कहने लगी--"हमलोग इस धनराशि से खा-पीकर एक साथ भजन करेंगे।" परन्तु साधकों का जीवन इतना लचीला नहीं होता कि वह दिशाहीन होकर किसी तरफ भी परावर्त हो जाय, फिर भी साधनावस्था में कुछ सस्कार पड ही जाया करते हैं। रात्रि मे आपको स्वप्न-संकेत मिलता है कि आपके गुरुदेव दो व्राह्मणों को पीले वस्त्र धारण करवाकर पहुँच गये और वोले, "यह औरत को लेकर भागा जा रहा है, इसको पकडो और शुद्ध करो।" अनुभव मे ही आपको स्नान कराकर मन्त्रोच्चारण के साथ पवित्र किया गया। आदेश मिला- शीघ्र इस स्थान का परित्याग कर दो, इसी में तुम्हारा कल्याण निहित है। ज्योंही महाराजजी की ऑख खुली, वे तुरन्त उठे और वहाँ



(ईष्टदेव के सरक्षण मे)
कचन-कामिनी से निवृत्ती

से चल दिये। इसी प्रकार स्थान-स्थान पर होनेवाले प्रबल मायिक आक्रमणों से आपको इष्टदेव बचाते गये।

जैसा कि आप प्रायः सत्सग के दौरान कहा करते थे, "माया किस स्तर पर अनुकूल है और कब प्रतिकूल- यह साधक की समझ के बाहर की चीज है। भगवान अथवा गुरुदेव ही प्रेरक का स्थान ग्रहण करते हैं तब वह बच पाता है। भगवान सर्वत्र हैं और माया भी सर्वत्र है किन्तु क्रियारूप से हृदय में स्थान पा लेने से सद्गुरु ही सर्वत्र मिलते हैं। इस अवस्था में आप कहीं भी रहें, मानसिक विचारों के उठते ही वे आपकी रक्षा करेंगे।"

## कुपात्र को दान

एक दिन आप यमुना तट पर भ्रमण कर रहे थे। रास्ते मे पॉच रुपये का एक नोट गिरा था। ज्योंही आपकी दृष्टि उस पर पडी, आदेश मिला कि उसे ले लो। आप सोचने लगे कि इसे लेकर करूँगा क्या? किन्तु आदेश मिलता रहा तो आपने उस रुपये को उठा लिया और मन्दिर पर चले आये। आपको इष्ट से आदेश मिला कि यह रुपया राधेलाल दलाल को दे दो। उसने तुम्हारी बडी सेवा की है, आजकल वह विपन्न है।

राधेलाल जी व्यापार में दलाली का कार्य करते थे। उन्होंने बहुत धन कमाया था। बाजार में उनकी बडी साख थी। वह स्वभाव के बहुत सरल थे किन्तु जुआ खेलने का व्यसन था। सट्टे में 'गुब्बा' और जाने क्या-क्या लगाते थे। उस जमाने में उन पर अस्सी हजार रुपये का कर्ज था। आपने उनसे कहा- "राधेलाल! देख ताखे में पॉच रुपया रखा है, तू ले ले।" यह सुनते ही राधेलाल उदास हो गये। वह कहने लगे- "अरे गुरु महाराज, आपकी कृपा ही पर्याप्त है। आपने मेरे लिये पैसा क्यों छू दिया?" बहुत आग्रह पर भी उसने वह रुपया नहीं उठाया। वह ठहरा पहले-का धनी आदमी! कितना भी वह टूट गया था तो क्या हुआ, सन्त का पैसा लेने की मनोवृत्ति ही नहीं बना सका।

महाराजजी सोचने लगे- "भगवान ने कहा इसे दे दो और यह लेता नहीं है। क्या किया जाय?" उसके जाने के पश्चात् उसका एक छोटा-सा लडका आया। आपने उससे कहा-"ताखे से फूल निकालकर फेंक दो।" वह फूल निकालने लगा तो बोला, "महाराजजी! इसमें तो पॉच रुपया भी है।" आपने कहा- "अच्छा, तो तू पॉच रुपया पा गया। ठीक है, ले जा और कुछ खा-पी ले।" लडका तो लडका! वह रुपया लेकर चला गया।

महाराजजी आगरा से चलते समय राधेलाल से बोले, "देख! तू कर्ज-कर्ज बहुत चिल्लाता है, अब हम तो जा रहे है किन्तु तुझे धन मिले तो कुछ दान-पुण्य कर देना और मेरा भी स्मरण करते रहना।" कालान्तर में जब महाराज जी अनुसुइया मे स्थायी रूप से रहने लगे थे, पता लगाते-लगाते राधेलाल दलाल भी वहॉ पहुँच गया। वह कहने लगा- "महाराजजी! आपके जाने के दो दिन बाद ही मैंने तीन लाख रुपये कमाये। कर्ज भी पट गया, दान-पुण्य भी किया। आगरा में जितने भी गरीब मेहतर और डोम थे, उन सबको खिलाया और सबको छककर शराब पिलाया। ऊपर से उन्हें पैसा भी बॉटा।

महाराजजी बिगडे- " क्यों रे! दान तो सुपात्र को दिया जाता है। दान में शराब पिलायी जाती है क्या? तुम्हारे देने से उनके पास पैसा टिकेगा? बोल टिका?" उसने बताया- "नहीं महाराजजी! लोग दूसरे दिन उस पैसे की शराब छान-फूँककर मस्त हो गये लेकिन मैं कठिनाइयों से फिर घिर गया हूँ और तभी से आपकी खोज में हूँ।" महाराजजी बोले- "हूँ बेटा! कुपात्र को दान देने से दाता नष्ट हो जाता है। अब जुआ बन्द करके भजन कर, तभी तेरी कठिनाइयाँ दूर होंगी।" इस प्रकार आश्वासन देकर महाराजजी ने उसे विदा कर दिया।

पूज्य महाराज जी प्राय कहा करते थे- हो! जिस दिन से आप छोटा-सा भी दान करते हैं, उस दिन से ससार को किसी न किसी मात्रा में त्यागते हैं। दान मुक्ति की ओर ले चलता है। दान कई प्रकार के होते है, जैसे- स्वास्थ्यदान, विद्यादान, अन्नदान इत्यादि। अन्न सबका जीवन है, किन्तु आयु पूरी होने पर अन्न रहते हुए भी काम नहीं देता। अन्त में विद्या भी काम नहीं आती। इन सबसे श्रेष्ठ दान अभयदान है। परमात्मा में ही अभय है। उसमें प्रवेश दिला देना सद्गुरुओं का दान है। हो! ससार मे सब दानी ही बने है। **हाथी स्वान लेवा दई।** दस रुपया चढाते हैं तो बदले मे हाथी मागते है। असली दानी तो मैं हूँ, जो मोक्ष देता हूँ और बदले में कुछ भी नहीं लेता। **सोई महि मण्डित पडित दाता-** एक ओर सन्त दानी है दूसरी ओर भगवान महादानी!

**"माँगहु जो कछु भाव मन महादानि अनुमानि।।"**
**"हेतु रहित जग जुग उपकारी। तुम्ह तुम्हार सेवक असुरारी।।"**

अहैतुकी कृपा करनेवाले इस संसार में या तो भगवान हैं या भगवान के अनन्य सेवक! वही मौलिक दाता है। इस सर्वोत्कृष्ट दान को पाने के लिए साधक को भी एक दान देना होता है- वह है मन का दान, विचारों का दान, इष्ट के प्रति मन-क्रम-वचन से समर्पण!

**शीश काटि चरनन धरे, तब पैठे घर माँहि।**

## उज्जैन के कुम्भ-पर्व पर

एक समय उज्जैन मे कुम्भ-पर्व पर लाखो महात्माओ की भीड एकत्रित हुई थी। वहाँ आप भी पर्यटन करते हुए अनायास ही पहुँच गये। वहाँ पर बहुत से मठाधीश हजारों साधुओं को आमन्त्रित कर भोजन करा रहे थे। किसी नागा बाबा के साथ आपको भी एक भण्डारे में जाना पडा। पहले तो आप जाने से इन्कार कर रहे थे परन्तु सगवश चले गये। वहाँ भीड-भाड में बहुसख्यक लोगों को भोजनार्थ आया देखकर आप यह विचार करने लगे कि यह कौन साधु है जो हजारों सन्त-महात्माओं को निमंत्रित कर भोजन करा रहा है और एक मैं हूँ कि स्वत भोजन की कामना से चला आया हूँ। इस प्रकार विचार-विमर्श मे भटकती हुई आपकी बुद्धि इस निर्णय पर पहुँचती है कि मैं यहाँ से भण्डारे की उपेक्षा करके चला जाऊँगा और तत्काल लौट पडे। शनै-शनै चलकर एक मील दूर क्षिप्रा नदी के तट पर किसी वृक्ष की छाया में आप बैठ जाते हैं। आश्वस्त होकर दृढतापूर्वक मन ही मन आप निर्णय लेते हैं कि यदि भगवान यहीं खिलायेंगे तभी खाऊँगा अन्यथा नहीं। निराहार तीन दिन बीत गये। चौथे दिन प्रात काल ही एक महात्मा उस ।न मे निकले और बोले कि बैठे रहिये, लक्ष्मी मिलेंगी। ठीक उसके एक प्रहर उपरान्त ही एक

माई हाथ मे लोटा लिये वहॉ से निकली। किसी अज्ञात शक्ति से प्रेरित होकर उस माई ने महाराजजी के आसपास सफाई करके उनके भोजनादि की पूर्ण व्यवस्था की। वह अनवरत तीन-चार घण्टे तक सेवा में खडी रह गयी। उसके सेवाभाव को देखकर महाराजजी ने पूछा, "भवानी! क्यो खडी हो? क्या चाहती हो? तुम कहॉ जा रही थी और क्यों लौट पडी? तुम्हें क्या हो गया?" उसने अति विनम्र भाव से कहा कि मै स्नान करने जा रही थी। अचानक मेरे मस्तिष्क में यह आवाज आयी कि इनकी सेवा करो, ये साधु हैं। मैं आश्चर्य मे पड गयी कि कौन-सी सेवा करूँ? तव से मै निरन्तर यही सोच रही हूँ कि आपकी सेवा किस तरीके से करूँ? मैं तो आपके चरण कमलों का दर्शन करके ही तृप्त हो गयी। अव आपकी कृपा चाहिये। इसके पश्चात् वह नियमित रूप से वहॉ आने-जाने वालो को भोजन कराती थी व प्रसाद वितरण की व्यवस्था आदि करती थी। यह व्यवस्था श्री महाराजजी की तरफ से उस महिला के माध्यम से होती थी।

उपरोक्त महिला एक ख्यातिप्राप्त अधिवक्ता की धर्मपत्नी थीं। उनके पास कुछ धनराशि व्यक्तिगत रूप से थी, जिसे वह आपके सेवार्थ अर्पित करना चाहती थीं। वार-वार आग्रह करने पर भी आप विचलित नहीं हुए वरन् उस स्थान को त्यागकर अन्यत्र चले गये।

उज्जैन मे ही कुम्भ के पुनीत पर्व पर परम्परानुसार चारो मठों के शकराचार्यो ने सत वेषधारियों को सन्यास मे सम्मिलित होने का आह्वान किया। उनके उद्घोष को सुनकर महाराजजी के मन में भी यह सकल्प उठने लगा कि मैं वहुत दिनों से इधर-उधर भटक रहा हूँ, क्यो न सन्यास-दीक्षा में सम्मिलित हो जाऊँ। उक्त विचार उठते ही उनके अन्तर्देश में हलचल मच गयी। उसी क्षण इष्ट का सकेत मिलता है कि तुम्हारे जैसा चेला और तुम्हारे जैसा गुरु कहीं है ही नहीं। तुम किस जमात मे सम्मिलित होने जा रहे हो? यह सुनकर वे हार्दिक प्रसन्नता से उछल पडते हैं। वे इष्ट से क्षमायाचना करते है।

अपने उपदेशों के समय आप इस घटना का दृष्टान्त देकर समझाया करते थे कि साधक को इष्ट के अधीन होकर लगनरत रहना चाहिये। समय-समय पर अन्तर्जगत् से आदेश देकर इष्टदेव स्वत उसे पथ-विचलित होने से बचा लेते हैं।

## हिमालय की उपत्यका में

गगोत्री, केदारनाथ और बद्रीनाथ की ओर भी महाराजजी ने पर्याप्त भ्रमण किया था। आप वताया करते थे कि उस क्षेत्र मे प्राय कुहरा-जैसा छाया रहता है। कुहरा छँटने पर हिममण्डित शिखर चॉदी की तरह चमकते थे। सूर्य निकलने को होता तो सर्वत्र नारगी रग मे शिखर रग जाते। थोडी ही देर में सोने की तरह पीला रग सर्वत्र विखर जाता। प्राकृतिक दृश्य पल-पल पर परिवर्तित होता रहता था। सीढी वना-वनाकर पहाड के ऊपर तक खेती होती थी। एक-एक मीटर तक के छोटे-छोटे खेत! शिखर से ढलान उतरते हुए तलहटी तक! झरनों से सिचाई! देखने मे बडा अच्छा लगता था। उस कडाके की सर्दी में भी वही दिगम्वर वेश! कहीं आपको धूना मिल जाता तो कहीं वह भी नहीं।

भ्रमण करते-करते आप देवप्रयाग पहुॅचे। एक स्थान पर चार महात्मा वैठकर गॉजा वना रहे

थे। आप भी वहीं पहुँच गये। उन महात्माओं में से एक ने कहा- "आइये सन्तजी! बैठें! दम लगायेंगे?" आपने सोचा कि ठडक अधिक है, दो फूँक इसे ले लेंगे तो कदाचित् गर्मी आ जाय- ऐसा सोचकर आप भी उन सबके समीप ही बैठ गये। गाँजे में अन्य मादक पदार्थ भी मिलाया जाता रहा। गँठकर तैयार हुआ तो बोले- "सन्तजी, चेताओ!" एक बाबा जी गाँजे के लिये अधिक व्यग्र थे। वे झटके से उठे, चिलम लिया और चेताने लगे। थोडा सुलगा! पहली बार खींचते ही चिलम से लपट ऊपर उठी और वे लटपटा कर गिरे। उनकी साँस ऊपर की ऊपर और नीचे की नीचे ही रह गयी।

सभी बाबा भाग खडे हुए। आप भी बिना कुछ सोचे-विचारे दौड़ पडे। दस-पन्द्रह कदम जाने के बाद आपने सोचा कि मैं भाग क्यो रहा हूँ और ये सभी क्यों दौड रहे हैं? भागने का कारण समझ में आया कि गाँजा पीनेवाला बाबा मर गया। भय का कारण समझ में आते ही उन महात्माओं के ऊपर आप बिगडे- "देखो! रुक जाओ, भाग क्यों रहे हो? इसमें कौन-सा अपराध हो गया है। सभी साथी ही तो थे। नशा कुछ अधिक होने से यह मर गया। तुम खींचते तो तुम भी मर जाते और हम खींचते तो हम भी मर सकते थे। किसी ने जान-बूझकर तो इसे मारा नहीं। फिर निर्दोष सन्तो को भय कैसा?" इतना सुनते ही वे सभी लौट पडे। सबने बैठकर विचार किया। पुलिस को सूचना दी गयी। थाने से लोग आये। पचनामा हुआ। दाह-सस्कार हुआ। पाँच अजली जल उन महात्मा को महाराजजी ने भी अर्पित किया। आपने सबको ढाँढ़स बँधाते हुए कहा कि यदि समय शेष है तो सन्मुख होने पर भी बाघ नहीं खा सकता और यदि आयु के दिन पूरे हो गये हैं तो पाँव की पनही ही काल है। सुन्दर भोजन, उत्तम शैय्या- यहाँ तक कि सुरक्षा व्यवस्था काल है। अत सुमिरन करो, उन सन्त और आप सबको शान्ति प्राप्त होगी और आप देहरादून के पथ पर अग्रसर हो गये।

**उमा जे राम चरन रत, बिगत काम मद क्रोध ।**
**निज प्रभुमय देखहिं जगत, केहि सन करहि बिरोध ।।**

## इष्ट की आज्ञा का महत्त्व

उन महात्माओं का साथ छोड आप दुर्गम घाटियों से गुजर रहे थे। एक सुनसान पथ दिखाई पडा। आपने विचार किया कि यदि रास्ता है तो आगे कोई स्थान भी होगा किन्तु वह वन विभाग का निर्जन पथ था। गगनचुम्बी विशाल वृक्षों का घना जगल, जहाँ-तहाँ हाथियों की लीद! शाम उतर आयी। पहाडों की ओट में सूर्य बहुत पहले ही छिप चला। एक स्थान पर कुछ मैदान जैसा था। उसके मध्य में एक विशालकाय वृक्ष देखकर आप उसी के नीचे बैठ गये। रात्रि मे आप वृक्ष की छाया में बैठकर आत्म-चिन्तन कर रहे थे कि इष्ट का आदेश हुआ--"यहीं बैठे रहो, तुम्हारा योगक्षेम यहीं पूर्ण होगा एव मानवीय कल्याण-पथ तुम्हारे द्वारा प्रशस्त होगा।" अनुभव की उसी श्रृखला में ही आप देखते हैं कि सम्पूर्ण वातावरण प्रकाशित है।

इष्ट से ऐसा निर्णय पाकर आपको बडी प्रसन्नता हुई। आप यह समझकर बैठ गये कि जब भगवान का यही मन है तो ठीक है। तीन दिन बैठे-बैठे ही बीत गये। निरन्तर शकुन भी मिलता रहा कि "ठीक है। सब वैसा ही होगा, बैठे भर रहो।" न तो भोजन की व्यवस्था थी और न तो

निवास का प्रबन्ध! चौथे दिन इष्ट से निर्देश मिला, "आज एक सिपाही दूध लेकर आयेगा किन्तु पीना मत!" आपने सोचा, जब इष्ट का यही आदेश है तो दूध छूयेंगे भी नहीं।

प्रात के लगभग सात-आठ बजे होगे, दूर पगडडी से एक व्यक्ति आता दिखाई पडा। कुछ देर मे वह आपके समीप आ गया और बोला- "महाराजजी! यह दूध पी लिया जाय।" महाराजजी चौंके, देखा तो सिपाही सचमुच दूध लेकर खडा है। कटोरे में लगभग तीन पाव दूध था। महाराजजी बोले, "आज हम दूध नहीं पियेगे, फिर कभी सेवा करना।" वह गिडगिडाने लगा, "महाराजजी! क्या हम इतने अभागे हैं कि आप हमारा दूध ग्रहण नहीं करेंगे। हमने आपको चौथे दिन देखा, परसो देखा, कल भी हमारी दृष्टि पडी, आप तभी से भूखे-प्यासे बैठे है--यह देखकर बडे भाव से आपके लिये दूध लाया हूँ। हम यहॉ के वनरक्षक है।" जो भी उसकी बुद्धि मे आता था, वह निवेदन करता जाता था।

उस वनरक्षक को हटाने के लिये महाराजजी जितना प्रयास करते, उसका आग्रह उतना ही बढता जा रहा था। अपशकुन निरन्तर हो रहा था। आपने यह भी बताया कि भगवान का आदेश नहीं है किन्तु वह समझ ही नहीं रहा था। वनरक्षक से पीछा छुडाने के लिये आपने खींझकर आदेश की अहवेलना कर कटोरा उठाया और दूध पी लिया।

सिपाही तो चला गया, किन्तु उसी क्षण महाराज जी को आदेश मिला--"उठो यहॉ से! अव यहॉ कुछ भी नहीं होगा। तुमसे रहते ही नहीं बनेगा।" आपने क्षमायाचना की, भरसक चरणो पर गिरकर रोये और गिडगिडाये परन्तु आशिक रूप से इष्ट की अवहेलना का परिणाम आपको भोगना पडा। चार दिन के भूखे-प्यासे महाराजजी अनिश्चित गन्तव्य की ओर चल पडे। इस घटना के उपरान्त अपने उपदेशों में आप कहा करते थे- "साधनावस्था में साधक को अन्तर्जगत् से प्राप्त होनेवाले इष्ट के आदेशों का अक्षरश पालन करना चाहिये। ऐसा न करने पर लक्ष्य की प्राप्ति में व्यवधान उत्पन्न हो जाता है। यहॉ तक कि इष्ट की अहवेलना करनेवाले को जयन्त की तरह कहीं ठिकाना नहीं मिलता। समर्थ इष्ट की कृपा से ही साधक साधना-क्षेत्र मे क्रमागत सफलता प्राप्त करता है।"

## मधवापुर ग्राम्यांचल में चातुर्मासा

परिभ्रमणकाल में महाराजजी काशी, अयोध्या, मुम्बई, नासिक, उज्जैन, हरिद्वार, गया और कलकत्ता तक गये। गगा, यमुना, नर्मदा, कर्मनाशा इत्यादि विशिष्ट नदियॉ आपकी भ्रमणस्थली रही हैं। यही आपका विचरण क्षेत्र था। एक बार आप अयोध्या में थे। रात्रि में विश्राम करते हुए विचार किया कि वर्षा-ऋतु आ गयी है, ऐसे में विचरण नहीं हो पाता, अत कहीं रुककर चातुर्मास करना चाहिये। इस सकल्प के अनन्तर ज्योंही आप चिन्तन में बैठे, अनुभव (इष्ट का आदेश) मे दिखाई पडा- एक बियावान कानन, बीच में सडक और आवाज आयी, "इधर मॉ का घर है, उधर पिता का घर है, पास में बेल का एक पेड है उसी के नीचे रहो।

समाधि से चैतन्य होकर आप विचार करने लगे कि भगवान भी कितने विनोदी हैं। मेरे माता-पिता तो न जाने कव के छूट गये और भगवान कहतें हैं- इधर मॉ का घर है और उधर

पिता का घर है। अस्तु, जिधर सकेत हुआ आप उधर ही चल पडे। सूर्य अस्त हो चुका था, निशा का अन्धकार गहराता जा रहा था। आप रुक गये। जब आपने इधर-उधर देखा तो सडक के एक ओर देवी का मन्दिर और दूसरी ओर शकरजी का। आपने विचार किया कि कहीं यहीं तो माँ-बाप नहीं हैं? तुरन्त शकुन मिला कि यही स्थान है। आपको याद आया, तब तो बेल का पेड़ भी होना चाहिए। जहाँ उन्होने इधर-उधर दृष्टि दौडाई, एक पेड दिखाई पडा। समीप जाकर देखा तो वह पेड बेल का ही था। पेड के नीचे बैठते ही अच्छे शकुन मिलने लगे कि यही चातुर्मास्य स्थली है।

आस-पास के क्षेत्र में यह प्रचार हो गया कि देवी मन्दिर पर एक पागल आया है इसलिए औरतों के साथ दो-चार जवान लाठी लेकर आते। महिलाएँ पूडी-हलुआ बनाकर देवी को चढातीं और लौट जाती थीं। महाराजजी को किसी से कोई प्रयोजन ही न था। एक-एक करके दिन बीतते जा रहे थे। पाठशाला में पढनेवाले बच्चों को भी ज्ञात हुआ कि वहाँ एक पागल बैठा है। प्रात पाठशाला जाते समय बच्चे उधर से ही जाते थे। अबोध बच्चे पत्थर फेंकते अपने रास्ते पर बढ जाते थे। वे परस्पर कहते भी थे--"देखो रे! वह रहा पगला!"

छठे दिन देवी का दर्शन करनेवाली एक महिला ने महाराजजी से कहा-"सत्तू लेंगे! हमें अकेले वहाँ आने मे डर लग रहा है। मैं समझ नहीं पा रही हूँ कि आप कौन हैं? यदि सन्त हों तो यह सत्तू ले ले।" आपने हाथ उठाया, सत्तू लिया। इस प्रकार आपने छठें दिन थोड़ा-सा सत्तू खाया, पानी पीया और पुन चिन्तन में लग गये।

विद्यालय जानेवाले बच्चे क्रमश प्रगल्भ हो चले थे। पत्थर मारने में उन्हें मजा मिलने लगा। चुपचाप बैठे महाराजजी से उन्हें अनिष्ट की आशका भी नहीं थी, अत वे समीप आकर पत्थर फेंकने लगे। सातवें दिन एक बच्चे ने अत्यन्त समीप आकर पत्थर फेंका। वह पत्थर आपकी पीठ पर जा लगा।

महाराजजी ने सोचा, अब तो ये निडर होते जा रहे है। बालक और बन्दरों का स्वभाव एक जैसा होता है। अत वे उठ खडे हुए, बिगडे और ललकारा, "धर-धर, जाने न पाये।"

अचानक अप्रत्याशित परिवर्तन देख बालकों का झुण्ड भागने की हड़बड़ी में एक दूसरे से टकराकर गिर पडा। वे चींखते हुए, उठते-गिरते भागकर घर पहुँचे। किसी प्रकार सबने बताया-"पगला खा गया।" पन्द्रह-बीस जवान लाठी-बल्लम लेकर दौड पडे। सभी बच्चों की खोज होने लगी कि कौन-सा लडका विद्यालय से नहीं आया? चारो ओर से घेरा डालते, एक-दूसरे को सचेत करते वे आपकी ओर बढते आ रहे थे। वे आपस में कह भी रहे थे- "देखना, भागने न पाये।"

ग्रामीणों का अनुमान था कि कोई पागल होगा तो शोर सुनकर भाग जायेगा, किन्तु आप यथास्थान ध्यान में बैठे थे। ग्रामीणों में से कोई लाठी घुमा रहा था, कोई गाली दे रहा था। किसी ने कहा, इनमें तो बडी शान्ति है- जैसा अच्छे साधु-महात्माओं में होती है, पागलों में नहीं। पहले पता तो लगा लें। पदारथ काका को बुला लिया जाय।

ठाकुर रामपदारथ सिह मधवापुर के प्रतिष्ठित व्यक्ति थे। वे बडे सत्सगी तथा साधुसेवी थे। कबीर की वाणियों से वे अधिक प्रभावित थे किन्तु सेवा हर महापुरुष की करते थे। आते ही उन्होंने एक दोहा पढा-

**एक बार हरि घोड़ा भये, ब्रह्मा भये लगाम।**
**चाँद सूरज रविका भये, चढ़ि गये चतुर सुजान।।**

दोहा पढकर उन्होंने प्रणाम किया। आशीर्वाद की मुद्रा मे महाराजजी ने हाथ उठाया। उन्होंने दोहे का आशय जानना चाहा तो आपने मुस्कराते हुए उन्हें सम्बोधित कर कहा कि सर्वस्व का हरण करनेवाले एकमात्र हरि हैं। वे जब मन में प्रवाहित हो जाते हैं तब इस हरि से प्रेरित और पूरित मन ही घोडा है। हरि के विरह मे हरि से सयुक्त मन ही घोडा है। चराचर जगत् में भागनेवाला, असख्य योनियों में दौड लगानेवाला यही मन है, यही घोडा है। किन्तु जब यह हरि से सयुक्त हो जाता है तो यह चढने योग्य हो जाता है। **ब्रह्मा भये लगाम**- वुद्धि ही ब्रह्मा है। **"अहंकार शिव बुद्धि अज मन ससि चित्त महान"**- यह साधारण वुद्धि नहीं, इष्टमयी बुद्धि ही लगाम है। ऐसी बुद्धि से ही इस मनरूपी घोड़े को पकडा और नियत्रित किया जाता है। **चाँद सूरज र्विका भये**- चन्द्र अर्थात् इगला (ईडा) और सूर्य अर्थात् पिगला नाडी अर्थात् भीतर जानेवाली और बाहर आनेवाली दोनों श्वास, वायॉ और दायॉ दोनो स्वर- यह दोनों श्वास ही घोडे के दोनों ओर लटकनेवाली दो पायदान (रकाबें) हैं। इसी श्वास-प्रश्वास के यजन द्वारा इसी पायदान पर कदम रखकर चतुर लोगो ने मन का निरोध कर लिया अर्थात् घोडे पर चढ गये।

इतना सुनते ही उनके हृदय के कपाट खुल गये। वे चरणों मे गिर गये और सभी ग्रामवासियों को समझाया कि ये एक उच्चकोटि के सन्त हैं। वह बूढा गॉववालों पर बरस पडा- "तुम लोगो को शर्म नहीं आती। सात दिन से ये सिद्ध महापुरुष भूखे-प्यासे बैठे हैं। पूरा गॉव जल जायेगा। इनकी सेवा करो। कम से कम हमें ही बताया होता। सभी अपने-अपने घर की ओर दौड-पडे। कोई दूध ले आया तो कोई दही, तो कोई कुछ सामग्री लिये चला आ रहा है। व्यवस्था हो चली। बात की बात मे भक्तिभाव की एक लहर सम्पूर्ण गॉव में दौड गई। सफाई होने लगी। पूरा गॉव ही सेवारत हो गया।

बूँदा-बॉदी होने लगी थी। आप बेल के नीचे ही आसीन थे। लोगों ने महाराजजी से मन्दिर में चलने को कहा, किन्तु आपने कहा, "नहीं यहीं रहना है।" सबने निश्चय किया कि सवेरे पहला कार्य आपके लिए झोपडी बनाना होगा, कल और कोई कार्य नहीं होगा। सवेरा हुआ। महाराजजी ने देखा, वे सभी लोग हल के साथ जा रहे हैं। जबकि शाम को सभी ने झोपडी बनाने का निर्णय स्वय लिया था।

अचानक वादल घिर आये। मूसलाधार पानी बरसने लगा। सबने हल पुन घर रखा और

*चतुर वही है जो एक परमात्मा की शोध मे सलग्न है।*

*चतुराई चूल्हे पड़ी, घूरे पड़ा अचार।*
*तुलसी राम भजन बिनु चारों बरन चमार।।*

*अर्थात् वह चतुराई चूल्हे में पडने योग्य है, जलने योग्य है, वह आचार-विचार, शिष्टाचार कूडेदान मे पडने योग्य है- यदि एकमात्र राम, उन परम प्रभु का भजन नहीं है। भजन के विना चारो वर्ण केवल अस्थि-चर्म मात्र है। मात्र शरीर के पोषक है कि 'यह मेरा है, यह तेरा है।' एक परमात्मा की भक्ति ही सच्ची चतुराई है।*

आपके पास आ गये। आपने कहा- "अव करो न जुताई! चले क्यों आये? अव कुछ मत करो, भागो यहाँ से।" आप विगडते ही रहे किन्तु लोग झोपडी वनाने में जुट पड़े। तीन दिनों तक बूँदा-बाँदी का क्रम नहीं टूटा किन्तु तीनों दिन वे सव भींगते हुए झोपडी सजाते ही रह गये। झोपडी बन गई, आपका धूना झोपडी मे लग गया और चातुर्मासा प्रारभ हो गया।

## पुनर्जन्म

मधवापुर मे एकान्त पाकर आप टहला करते थे। श्वास में सुरत लगाई और चल पडे। एक मकान के पार्श्ववर्ती पथ से आप जव भी निकलते, उस घर से लगाव हो जाया करता था। कई दिनो तक ऐसा हुआ। आपको लगा कि इस घर को हमने कभी देखा है क्या? इस स्थान से इतना आकर्षण क्यो है? इष्ट से उत्तर मिला कि, "पिछला जन्म इसी घर में हुआ था। पैदा होकर मात्र ढाई माह तक जीवित थे। वही सस्कार अव तक पीछा कर रहा है।" अव आपने उस घरवालों से पूछा तो घरभर एकत्रित हो गये। उन्होने वताया- "महाराजजी! वडा होनहार लडका था। उसके फिर कोई सन्तान नहीं हुई।" पचासी वर्ष की वृद्धा (ठकुराइन साहिवा) माताजी भी पहुँच गईं और लगी आँसू बहाने। महाराजजी अपने उपदेशो में कहा करें- हो! न जाने इस जीव ने कितनी माताओं को रुलाया है, अपनत्व का प्रसार किया है। कितनी योनियों का भ्रमण कर यह मानव-तन मिला है। इसे सार्थक करना चाहिए।

**विमूढाः नानु पश्यन्ति पश्यन्ति ज्ञानचक्षुषाः।** (गीता १५/१०)

इस आत्मा को केवल ज्ञानचक्षु वाले ही जानते हैं, मूढलोग नहीं जानते। हो! मुझे कई जन्मों का हाल भगवान ने बताया है, किन्तु कोई पतिआई? विश्वास तभी होता है जव हम स्वयं देखें। महाराजजी ने उन सवको सान्त्वना देकर विदा कर दिया किन्तु इसका रहस्योद्घाटन नहीं किया।

## बिल्व फलों की रक्षा

मधवापुर मे आप जहाँ निवास करते थे, उसके समीप ही एक स्वादिष्ट बेल के वृक्ष के फलों में (जो आज भी है) अत्यधिक मिठास होने के कारण कीडे पड जाया करते थे। ग्रामवासियों के विशेष आग्रह पर श्रीमद्भागवत् पुराण के पारायण का आयोजन किया गया। इस धार्मिक आयोजन से लाभान्वित होने के लिए विशाल जनसमूह उपस्थित हुआ। जव आप कार्यक्रम का निरीक्षण करते हुए प्रशान्त मुद्रा मे बैठे थे कि एकाएक इसी वीच लगभग ढाई-तीन किलो वजन का एक बिल्व फल आपके सिर के ऊपर गिर पडा। आप सिर पकडकर रह गये। थोडी देर मे अपनी सरल वाणी मे आपने उपस्थित विशाल जनसमूह के बीच यह घोषणा की कि आज से यह बेल कभी कीडों से सडकर नहीं गिरेगा। आज तीस-पैंतीस वर्षो की एक लम्बी अवधि बीत चुकी है परन्तु अद्यावधि एक फल भी सडकर उस वृक्ष से नहीं गिरा। मधवापुर ग्राम मे आज भी उस बेल के फलों का वितरण प्रसाद-रूप मे किया जाता है।

## मरणासन्न को जीवनदान

ग्रामवासियों के महान् अनुरोध एव अनुकूल वातावरण होने के कारण महाराजजी कुछ दिनों तक मधवापुर में रुक गये। वहाँ एक भोला-भाला वनरक्षक शासकीय सेवा में रहता था। सन्तप्रेमी



मरणासन्न को जीवनदान

होने के कारण आप में उसकी प्रगाढ श्रद्धा थी। उसने चातुर्मास के लिए पर्याप्त लकडियों की व्यवस्था कर दिया और समय-समय पर पहुँचकर आपकी यथासाध्य सेवा करता था। दैविक प्रकोप के फलस्वरूप वह ब्राम्हण एक बार हैजे की चपेट में आकर मरणासन्न हो गया। उसके मृतप्राय होने की सूचना आपके पास भी पहुँची। लोगों ने बताया- "महाराजजी! वह वनरक्षक मिश्रा, जो आपकी सेवा में रहता था, बिस्तर पर पडा हुआ अन्तिम साँस ले रहा है। यहाँ तक कि वैतरणी के लिए उसे गाय भी दी जा चुकी है। पता नहीं किस क्षण साँसों का क्रम टूट जाय।" महाराजजी थोडी देर तक मौन रहे, फिर बोले- "मरने-जीने को तो ससार पडा है, फिर साधु की सेवा करने से क्या लाभ? जब मरना ही था तो भगवान ने हमारी सेवा क्यों करवाई? क्यो, क्या वह सचमुच ही मर गया?" आपने विभूति ले जाकर उसे खिलाने की आज्ञा दी। पहले तो लोगों को आपकी गरिमा पर विश्वास नहीं हुआ, लेकिन प्रात जब मिश्राजी बैलगाडी मे बैठकर आये तब सबको आश्चर्य का ठिकाना नहीं रहा। उन्होंने बताया कि आपकी विभूति लगाते ही मैं अपने को स्वस्थ महसूस करने लगा। मैं नीचे से उठकर चारपाई पर लेट गया। मैंने देखा कि आप मेरी चारपायी पर बैठे है, मेरे सीने और मस्तक को सहला रहे हैं और कह रहे हैं- "घबडइहे न! मैं आ गया हूँ। अब मरिहे न।" मैं रातभर आपको देखता रहा, प्रात चार बजा तो थोडी आँख लग गई। महाराजजी! आप कब चले आये?

मिश्राजी के शरीर में आशातीत सुधार से श्रद्धालुओं का विश्वास आपके प्रति और भी सुदृढ हो गया। मिश्राजी पूर्ववत् सेवा-कार्य में प्रवृत्त हो गये। यह थी भगवत् कृपा की अप्रतिम देन! आज भी इस घटना को प्रत्यक्ष देखनेवाले व्यक्ति जीवित हैं, पूज्य परमहसजी के शुभचिन्तक है।

## भविष्यद्रष्टा महाराजजी

मधवापुर में मरती-जीती अनेक घटनाये हुई। एक बार कीर्तन चल रहा था। रात्रि के दस बजे थे। महाराजजी बोले- "कीर्तन बन्द कर दो।" लोगो ने पूछा- "क्यों महाराजजी?" आपने बताया- "लगता है कोई विकल होकर आ रहा है, उसका काम होने लायक नहीं है।"

लोगों ने निवेदन किया- "महाराजजी! भला इतनी रात गये कौन आयेगा?" तब तक दूर जगल में एक लालटेन दिखाई पडा। मनकापुर स्टेट के चार-छ लोग आये, उन्होंने बताया कि उनका लडका लखनऊ मे पढता है। इस समय अस्पताल मे भर्ती है। शाम को तार मिला है। हमलोगों ने सोचा कि आपका दर्शन कर लें।"

महाराजजी ने कहा- "भैया! मै अभी इन लोगो से यही कह रहा था कि अब तो निराशा ही हाथ लगेगी। हाँ, आप लोग शीघ्र यहाँ से निकल जायें तो सहयोग मिलेगा।"

वे लोग गये और उस लडके को दिवगत पाया, किन्तु पार्थिव शरीर प्राप्त करने में सफल हो गये। प्राय महाराजजी हर बात जान जाया करते थे। किन्तु प्रस्तुत उतना ही करते थे जितने की आवश्यकता समझते थे। यह स्वभाव हर महापुरुष का रहा है। **"जानत हूँ पूछिय कस स्वामी।"** भगवान राम जानते हुए भी अनजान की तरह व्यवहार करते थे।

## सन्तकृपा से परमार्थ-पथ

भजन की सुविधा एव जनस्नेह के कारण मधवापुर में आप दो बार रुके। रात्रि में लगभग ग्यारह बजे तक भाविक लोग बैठे रहा करते थे और आपको गाँजा बनाकर दिया करते थे। उनमें से एक गरीब पासी भक्त भी ठाकुरों के भय से दूर बैठा रहा करता था। जब सब सत्सगप्रेमी वहाँ से चले जाते तो वह भी आपके पास बैठकर विनय किया करता कि "मैंने अच्छी शराब बनायी है, कृपया पान कर लिया जाय।" आपने उसे डॉटते हुए कहा कि, "यह तुमलोगों के व्यवहार की वस्तु है। साधु-महात्माओं के प्रति ऐसा कहना अशोभनीय है।" वह हठ करता रहा, तब आपने उसके दुराग्रह को देखते हुए यह कहकर शराब होंठों से लगा लिया कि "पाप-दोष के भागीदार तुम होगे।" प्रात काल ही सूचना मिली कि वह पासी पेट की पीडा से मर रहा है। जब कई बार लोगों ने पेट के पीडा की चर्चा की तो आप बोल पडे कि रात में वह मुझे शराब पिलाने की हठ कर रहा था। हो सकता है, उसी के दुष्परिणाम में वह असाध्य न हो जाय। अन्त में मरणासन्न स्थिति मे ही वह महाराजजी के पास लाया गया। उसे स्पर्श करते हुए आपने विभूति खिलाने की आज्ञा दी। विभूति खिलाने के साथ ही वह पूर्ण स्वस्थ हो गया। तत्पश्चात् सदा-सदा के लिए वह शराब त्यागकर सन्त हो गया। उसके जीवन में यह विलक्षण परिवर्तन देखकर ग्रामवासी स्तब्ध हो दॉतो तले उँगली दबाने लगे। लोगो को विश्वास हो गया कि- **सठ सुधरहि सत्संगति पाई। पारस परसि कुधातु सुहाई।।**" का आदर्श दृष्टान्त सत्य ही है। इसी प्रकार सहज दयालु सन्त किसी के द्वारा दुराग्रह करने पर भी उसका कल्याण कर देते हैं। "**जिमि कुठार चन्दन आचरनी**" की ही भॉति उसका पथ प्रशस्त हो जाता है। ऐसा ही तिलस्मी परिवर्तन शराब पिलानेवाले पासी के जीवन में भी हुआ।

## कण्ठमाला

मधवापुर से विदा होने पर महाराजजी को कण्ठमाला का रोग हो गया। फूलों के हार की तरह पीव से भरी छोटी-छोटी फुसियॉ आपके गले के चारो ओर निकल आई। किंचित् दुर्गन्ध का आभास हो रहा था। आपने भगवान से पूछा कि कोई पाप न करने पर भी इतना घृणित रोग क्यों हो गया? अनुभव में भगवान ने बताया- "फिर कभी शराब छुओगे?" आप कहते थे- "हो! उस श्रद्धालु सेवक को भी दण्ड मिला और मुझे भी। साधक को शराब कदापि नहीं पीना चाहिए। इससे चेतना लुप्त हो जाती है और भजन छूट जाता है।" किन्तु आपका जब अनुसुइया में निवास हुआ, उस समय से आपके लिए विधि-निषेध नहीं रह गया। क्योंकि निवृत्ति के पश्चात् महापुरुषों के कर्मो का न पाप परिणाम होता है, न पुण्य।

गीता में भगवान श्रीकृष्ण स्थितप्रज्ञ महापुरुष के लक्षण बताते हुए कहते हैं- "अर्जुन! जिसे आत्मा का साक्षात्कार हो गया, जो आत्मा से तुष्ट है, ओत-प्रोत और स्थित है उस योगी के लिए कर्म करने से न कोई लाभ है और न छोडने से कोई हानि।" अब मोरे लिए विधि-निषेध नहीं है। तुमलोग साधक हो। साधना में हर शील का पालन आवश्यक है। गृहस्थों को वे कहते- गृहस्थी का निर्वाह करते हुए भजन करो। यदि भूल भी होगी तो भगवान क्षमा कर देंगे, किन्तु विरक्त साधु को भगवान कभी क्षमा नहीं करते। उसे नारद की तरह कडा प्रायश्चित करना पडता है।"

## जनकोलाहल के बीच ध्यानस्थ

मधवापुर से एक बार आपकी अभिलाषा जन्मभूमि की ओर जाने की हुई। परन्तु जाने का निश्चय करते ही भयकर अपशकुन होने लगा। तत्पश्चात् आपको सकेत मिलता है कि जन्मभूमि का जाना हानिकारक होगा। आप जन्मभूमि जाने के विचार को त्यागकर पश्चिम दिशा मे विचरण करते हुए बम्बई पहुँच गये। वम्बई-जैसे व्यस्त एव कोलाहलपूर्ण शहर में महाराजजी की स्थिति एक पागल की ही भॉति थी। आप दो-तीन दिनो से निराहार थे। घूमते-फिरते आप किसी हलवाई की दुकान के पास पहुॅच गये। जलेबियॉ देखते ही मन में खाने की इच्छा जागृत हुई। आप खाली हाथ। पैसे छूते भी न थे, मॉगने का विधान भी नहीं किन्तु जलेवी के लिए मन जोर मारने लगा। मन में हो रहा था कि जलेबी का थाल उठा ले। फिर विचार आया कि यह सन्तपुरुषो का कार्य नहीं है। अत उन्होंने मन को समझाया- तुम तो भजन करने आये थे, यह बीच में जलेबी कहॉ से आ गई। जलेबी में ऐसा क्या है कि तू हठ करने लगा है? आज भूखा है तो क्या हुआ? भोजन की व्यवस्था तो भगवान करते हैं। वे जब आवश्यकता समझेंगे, खिलायेंगे। तू क्यो चिन्ता करता है?

अपने मन को इस प्रकार समझाकर आप सडक के किनारे जन-कोलाहल के बीच ही ध्यान लगाकर बैठ गये। उनका ध्यान यहॉ भी ठीक उसी प्रकार स्थिर हो गया, जिस प्रकार एकान्त वातावरण में होता था। साधक जिस समय अपनी चित्तवृत्तियो को एकाग्र कर मन को स्थिर करते हुए साधनात्मक प्रक्रिया की क्षमता प्राप्त कर लेता है, ऐसी स्थिति में वह कहीं भी ध्यानस्थ हो सकता है। ध्यान में आप इस प्रकार लीन हो गये कि सारा दिन ध्यान-तन्द्रा में ही ससार को भूले रहे। क्रमश ध्यान समाधि मे परिणत हो गया।

उस भीड से एक श्रद्धालु निकला। उसने कहा- "सन्तजी!" महाराजजी को सुनाई पडा- "गुन्न!" वह तो समाधि में थे। उसके दुबारा जोर देकर पुकारने पर महाराजजी को सुनाई पडा- "सन्तजी!" महाराजजी सोचने लगे कि कदाचित् भगवान मुझे सन्त कह रहे हैं। उस भक्त ने पुन पुकारा तव आपकी समाधि टूटी। उन्होने देखा कि सामने हाथ मे थाल लिये एक भक्त खडा निवेदन कर रहा था- "महाराजजी भोजन कर लें।" उसने महाराजजी को विधिवत् भोजन कराया, पानी पिलाते हुए हस्तप्रक्षालन कराया, सादर प्रणाम किया और चला गया। महाराजजी अपने को भीड से घिरा हुआ पाते है और किसी तरह उनसे बचकर आप एकान्त की ओर चल पड़ते है।

## नारियल खाने की इच्छा

समुद्र के किनारे एक खोमचेवाले ने नारियल का आधा-आधा टुकडा एक के ऊपर एक विधि से सजाकर रखा था। देखने मे वडा आकर्षक लग रहा था। महाराजजी के मन में आया कि एक टुकडा मिलता तो खाते। आपने तुरन्त मन को समझाया कि भजन छोडकर कुछ भी दिखाई पडेगा वहीं दौड जाओगे क्या? आप आगे वढ गये। एक पेड के नीचे वैठ गये। अचानक नारियल का एक टुकडा ठीक सामने गिरा। ऊपर देखा तो एक कौआ था। वह कहीं से उठा लाया था। खाने के प्रयास में वह नारियल उसके चंगुल से छूट गया था। आपने उसे उठा लिया तो शकुन मिला।

महाराजजी उसे खा गये और इस आपूर्ति पर भगवान को बहुत धन्यवाद दिया। योग की चरमोत्कृष्ट अवस्था में इच्छा का स्फुरण होते ही व्यवस्था हो जाया करती है।

जो इच्छा करिहउ मन माहीं। हरि प्रसाद कछु दुर्लभ नाहीं।।

## दूधभिक्षा में मछली

एक दिन बहुत सबेरे ही महाराजजी मुम्बई की गलियों से गुजर रहे थे। लोग अभी सो रहे थे। चहल-पहल का शोर अभी फूटा न था। एक महिला दूसरी मंजिल से कुछ पराठे नीचे सड़क पर फेंकने जा रही थी। आपको देखा, उसका विचार बदल गया। उसने कहा, "ओ बाबाजी! पराठे हैं, लोगे?" आपने सोचा कि बिना माँगे मिल रहा है, यह दूधभिक्षा है अतः खड़े हो गये। वह महिला तेजी से नीचे उतरी और आपके हाथ पर पराठे रख दिया। चिकने-चिकने तीन-चार पराठे और उस पर घुइयाँ-जैसी सब्जी।

चलते-चलते महाराजजी ने एक ग्रास मुँह में डाला। मछली-जैसा स्वाद लगा। आप विचार करने लगे कि साधु को तो माँस-मछली-मदिरा इत्यादि का सेवन नहीं करना चाहिए। इसने बिना माँगे दिया है। बिना माँगे जो मिले, उसका त्याग भी नहीं करना चाहिए। हमने तो माँगा भी नहीं था। भगवान ने यह क्यों दिला दिया? इसे खायें या न खायें। कभी मन करता था इसे फेंक दें तो कभी विचार आता था कि बिना माँगे मिला है, दूधभिक्षा है। भगवान भी जैसे रूठ गये हों। कोई निर्देश भी नहीं दे रहे थे कि खाओ या न खाओ। न शकुन, न अपशकुन। इसी ऊहापोह में सोचते-सोचते आप मीलों निकल गये। ग्रास मुँह में ही था। अन्ततः आपने सबका सब फेंक दिया। एक नल पर मुँह धोने लगे। बगल में पान की एक दुकान थी। दुकानदार ने आपको देखा तो दौड़कर आया, बोला- "लीजिए सन्तजी! मुखशुद्धि, पान खा लें।" आपने पान खाया और उसे आशीर्वाद देकर आगे बढ़ गये।

महाराजजी को स्मरण हो आया कि जब वे रेलगाड़ी में बैठकर मुम्बई आ रहे थे तो उस समय बगल की सीट पर एक यात्री मछली खा रहे थे। आपके मन में आया कि मछली खाने का इनका तरीका अलग है। मछली इस प्रकार पकड़ना चाहिए, इस तरह से खाना चाहिए इत्यादि। भगवान ने देखा कि यह भजन छोड़कर मछली का चिन्तन कर रहा है इसलिए भगवान ने उसे दिलाकर उससे घृणा पैदा कराया और उसे फेंकते ही मुखशुद्धि की व्यवस्था देकर आपका समर्थन किया। पुनः भगवान बोलने, बताने और आदेश देने लगे।

## जंगल में सहायता

महाराजजी पैदल ही मुम्बई से बाहर आ गये। रैल की पटरी के बगल से चलते जा रहे थे। अँधेरा फैलने लगा। न कोई आदमी दिखाई पड़ता था, न कोई गाँव! आप धीरे-धीरे अपनी धुन में, योगाभ्यास में सुरत लगाये बढ़ते जा रहे थे। इतने में पटरी से खट्-खट् की आवाज आने लगी। आपको लगा कि कोई रेलगाड़ी आ रही है। आप खड़े हो गये। मालगाड़ी जा रही थी। ज्योंही गार्ड का डिब्बा सामने आया, गाड़ी रुक गयी। गार्ड ने आपको बुलाया। आप गार्ड के डिब्बे में चढ़ गये। उसने झंडी दिखाई और गाड़ी पुनः चल पड़ी। गार्ड ने टिफिन डिब्बे से अपना भोजन निकाला

और बडे आग्रह से आपको खिलाया। कटनी रेलवे स्टेशन के पास, जहाँ आप उतरना चाहते थे, उसने जगल में गाडी रोककर आपको विदा किया। इस प्रकार भगवान ही प्रेरणा करके अपने भक्तों को सुविधा दिला देते हैं अन्यथा जगल में कोई गाडी क्यो रोकता, जबकि जगल में गाडियों के लुटने का भय बना रहता है।

## जन्मभूमि की ओर

विचरण करते-करते जन्मभूमि की ओर जाने के लिए आपकी इच्छा पुन बलवती हो गई। अपशकुन के वावजूद भी आप गन्तव्य स्थान के प्लेटफार्म पर पहुँच गये। तत्क्षण आपको चेतावनी के रूप में इष्ट का आदेश होता है कि आ तो गये, उतरना मत। ऐसी इच्छा साधक के लिए अभिशाप है। लेकिन दुराग्रह कर आप गाडी से नीचे उतर ही गये। उतरते ही आपको ऐसा आभास होता है कि आपके इष्ट निर्देशन में कोसते हुए कह रहे हैं कि तुम साधु नहीं हो, घर चले जाओ। आप अवाक् किकर्तव्यविमूढ होकर सोचने लगते हैं कि इतने मे हृदय से एक प्रकाशपुंज निकलकर शून्य में विलीन हो जाता है। इस अपौरुषेय घटना से आपकी भावना पर ऐसा कुठाराघात हुआ कि आप डेढ वर्ष तक भजन कुटीर में पडे निरन्तर रोते ही रह गये, साथ ही भगवान से क्षमायाचना करते रहे। आपने प्रतिज्ञा किया कि अव जन्मभूमि आने की अभिलाषा कभी न करूँगा। दयालु इष्टदेव ने आपको क्षमा करते हुए आदेश दिया, "अब तुम बाहर चले जाओ।" रात्रि की नीरवता मे जब आप गाँव के बाहर निकल रहे थे, एक परिचित व्यक्ति से भेंट हो गयी। उसको समझाते हुए आपने कहा कि अब मैं जन्मभूमि कभी भी वापस न आऊँगा।

आप प्राय अपने उपदेशों के दौरान यह कहा करें, "देखो, साधु होना और मरना बराबर है। दुनिया में और कोई है भी परन्तु घरवालों के नाम पर कोई नहीं है। भगवान परम दयालु हैं। वे ऐसे बातें करते हैं जैसे हम और आप।" **जानि गरल जे संग्रह करहीं। कहहु उमा ते काहे न मरहीं।।** जब भगवान रक्षक हो जाते हैं तो विष नहीं पीने देते। ईश्वर के प्रति असीम विश्वासपूर्ण हृदय के साथ आप इसके उपरान्त सदा के लिए जन्मभूमि का ममत्व छोडकर पुन साधना के प्रशस्त मार्ग में प्रवृत्त हो गये। इस घटना का उदाहरण देकर आप समझाया करें कि साधना-काल में जन्मभूमि के प्रति किंचित् मात्र भी आसक्ति नहीं होनी चाहिए क्योकि इस भावना से प्रेरित होने पर पथभ्रष्ट होने की सम्भावना रहती है। साधुओ का मार्ग तो ऐसा है कि-

**जो घर फूँके आपना, चलै हमारे साथ।**

## कश्मीर से चित्रकूट प्रस्थान

उपरोक्त घटनोपरान्त आपने कश्मीर की ओर प्रस्थान कर दिया और चलते-चलते जम्मू पहुँचे। वहाँ स्टेशन पर उतरकर खडे ही हुए थे कि एक सरदार ने आकर प्रणाम किया और पूछा, "क्यों महाराजजी! आप कश्मीर जाना चाहते हैं?" आपने सहज वाणी में स्वीकारात्मक उत्तर दिया कि कश्मीर जाकर आजीवन समय विताना चाहता हूँ। वह भाविक सरदार आपकी वेशभूषा को देखकर वस्त्रों के अभाव का अनुभव किया और विनययुक्त वाणी में बोला कि वहाँ सर्दी अधिक पडती है। आप वस्त्रविहीन रहकर सर्दी से किस प्रकार वचेंगे? यदि आप रुक जायँ तो वस्त्रों की

व्यवस्था कर दूँ। उसने आपके पास कुछ देर मे अगूर लाकर सेवा में अर्पित कर दिया और स्वयं कपडा तैयार कराने की भावना से वहाँ से रवाना हो गया। उसके जाने के वाद आप यह विचार करने लगे कि जीवनपर्यन्त किस तरह रहूँगा। अन्तर्द्वन्द्व में आपका मन अनिर्णित स्थिति में भटक रहा था कि इसी बीच आकाशवाणी हुई कि चित्रकूट चलो। आप आध्यात्मिक सन्त थे। फिर यह शका हुई कि चित्रकूट तो हृदय-देश में है। उस चित्रकूट के लिए या वाह्य चित्रकूट के लिए प्रस्थान करूँ। यथार्थत जब चित्त कूटस्थ हो जाय तव वही चित्रकूट है। तत्काल इष्ट द्वारा निर्णय मिलता है कि शरीर से रहना हो तो वाह्य चित्रकूट के लिए प्रस्थान करो। उसी रात्रि में आप वहाँ से चल दिये। वस्त्रो की व्यवस्था करनेवाले उन सज्जन को क्या सुख-दु ख हुआ होगा, यह कल्पनातीत है।

## ज्योतिषी पर कृपा

जम्मू से चित्रकूट की यात्रा के क्रम में महाराजजी जौनपुर आ गये। वहाँ से आपका विचार बनारस जाने का था। मार्ग में एक घर दिखाई दिया। घर के मालिक ठाकुर साहव की दृष्टि महाराजजी पर पडी, वह दौडकर आये। सादर प्रणाम कर आपको उन्होंने एक तख्त पर वैठाया और विधिवत् भोजन कराया। एक पडितजी वहाँ पर पहले से ही वैठे थे। वे आपसे भोजनोपरान्त अपनी व्यथा कहने लगे, "महाराजजी! हमने व्याकरण तथा ज्योतिष की शिक्षा प्राप्त की है फिर भी न जाने कौन-सा कुसस्कार है कि वच्चों का उदर-पोषण भी नहीं हो पाता। ऐसी शिक्षा से क्या लाभ?" आप शीघ्र ही द्रवीभूत होकर बोले-"अच्छा जाओ, कल तुम्हें पॉच रुपये मिलेंगे।" उन दिनों पॉच रुपयो का बडा मूल्य था। घी एक रुपये का दो सेर विकता था। पंडितजी ने पूछा,"महाराजजी! क्या सचमुच पॉच रुपये मिल जायेंगे?" आपने हॅसते हुए कहा, "जुवान से निकल ही तो गया है, मिल जाय तो मान लेना। देखो, क्या होता है?" फिर साधनोपयोगी चर्चा होने लगी। रात काफी बीत गयी थी। आपने वहीं विश्राम किया।

दूसरे दिन सवेरे एक धोबी उसी रास्ते से बड़ी तेजी से चला जा रहा था। ठाकुर ने पूछा, "कहाँ इतने सवेरे?" उसने बताया, "पडितजी को बुलाने जा रहा हूँ, पास के गॉव मे, हमें कथा सुननी है।" ठाकुर साहब ने बताया,"पडितजी? यह क्या बैठे है।" पडितजी गये, कथा सुनायी। उस धोवी ने पडितजी को धोती-कुर्ता, बीस किलो गल्ला और पॉच रुपये दक्षिणा भी दिया। पडितजी काफी कुछ पा गये।

दोपहर से कुछ पहले ही प्रसाद पाकर महाराजजी प्रस्थान कर चुके थे। अभी वे दस कदम ही आगे वढे थे कि सिर पर गठरी रखे पडितजी भागे चले आ रहे थे। कुछ दूर से ही वोले, "अरे महाराजजी! थोडा-सा रुक जाइए।" उन्होंने गठरी नीचे रखा और आपके चरणों में दण्डवत किया। वे सस्कृत में आपकी स्तुति करने लगे, "परमहसाय नम, महापुरुषाय नम, दिव्य विभूतये नम" और न जाने क्या पढते रहे। कहने लगे, "महाराजजी! जैसा आपने कहा था, पॉच रुपये मिले और भी वहुत कुछ मिल गया। महाराजजी आप तो सिद्ध पुरुष हैं।"

महाराजजी ने सोचा, ससार ही दु खी है। अभी पूरा गॉव टूट पड़ेगा तो आफत खडी हो जायेगी इसलिए आप वोले, "नहीं हो, वाणी निकल गई तो क्या हो गया? ये वस्तुएँ जो प्राप्त हुई हैं यह तो हमने नहीं कहा था।" पडित जी वोले, "नहीं महाराजजी! महापुरुष सदैव अपना रूप

छिपाये रहते है। हमलोगो का अहोभाग्य है कि जो आपके चरण यहाँ पड गये।" वे जोर-जोर से प्रशसा करने लगे। लोग जुटने लगे।

प्रकरण बदलने के उद्देश्य से महाराजजी ने कहा, "पडितजी! आप ज्योतिषी हैं न! मेरा हाथ तो देखें!" पडितजी कहने लगे, "महाराजजी! आप तो कर्म-संस्कार से ऊपर हैं, कर्मो के बधन आप काट चुके हैं। आपका हाथ क्या देखना?" आपने कहा, "फिर भी देख लेने मे क्या आपत्ति है?" पडितजी ने कहा, "महाराजजी! क्या आप सचमुच कह रहे है?" आपने कहा, "हाँ भाई! सचमुच ही कह रहा हूँ।"

पडितजी बहुत देर तक महाराजजी के दाहिने हाथ की रेखाए देखते रहे, बीच-बीच में महाराजजी की ओर भी देख लेते थे। अन्ततोगत्वा बोले, "महाराजजी! आपका स्वरूप देखने से तो ऐसा नहीं लगता किन्तु यदि ज्योतिष सही है तो आपको पापग्रह लगा है।"

पडितजी के मुख से ऐसा निकलते ही महाराजजी की बायीं बाँह तडतड लगी फडकने। फडकन बन्द ही न हो। आप विचार करने लगे, "कहता तो यह है किन्तु मेरी बाँह क्यो फडकने लगी? क्या पडित ने सच कहा है?" आपको तुरन्त समर्थन मिला कि पडितजी ठीक कह रहे है। आप उदास हो गये। कुछ प्रसन्नता भी हुई कि भगवान ने पहले ही सतर्क कर दिया। उन लोगों से पीछा छुडाकर आप अपने पथ पर आगे बढ गये।

## यात्रा-पथ पर काशी एवं प्रयाग (हठयोग)

इष्टवाणी के अनुसार कश्मीर से काशी होते हुए प्रयाग पहुँचकर मार्ग में आपने एक दिन विश्राम किया। काशी में आपको अनुभव मिला कि सन्त हरिहर बाबा शिवस्वरूप है। श्री हरिहर बाबा गगा नदी में एक बजडे (नौका) पर निवास करते थे। आप उनका साक्षात्कार करते हुए प्रयाग आ गये।

प्रयाग बाँध पर कुछ हठयोगी निवास करते थे। आपको भजन मे बैठे देखकर एक नवयुवक योगी ने प्रश्न किया कि मैं यह देख रहा हूँ कि आप दो बजे रात्रि से ही ध्यान में लगे हैं। अरे, जब अन्दर मल भरा है तो ध्यान कैसे होगा? मैं तो अभी तक यह समझ पाया हूँ कि पेट मे मल रहते हुए भजन का होना असम्भव है। नेती-धौती आवश्यक है परन्तु आप इन क्रियाओ के किये बिना ही ध्यान में रत हैं। महाराजजी ने हँसते हुए उत्तर दिया कि मल तो मन मे होता है, स्थूल शरीर की आँतों को साफ करने से क्या होगा? जन्म-जन्मान्तर के दूषित सस्कार ही हमारे लिए मल हैं। उन्हीं का पर्दा पडा हुआ है इसलिए मलावरण हैं, जो भजन मे चित्त को चलायमान कर देता है इसीलिए विक्षेप है। ये सभी मल ही तो हैं। जिसके द्वारा मन का मैल साफ हो जाए और मन रुक जाए, वही यौगिक प्रक्रिया है। यह साधन अनुभवी महापुरुषो द्वारा ही जागृत किया जाता है जो जन्म-जन्मान्तरों के मलों को मिटाकार इष्ट में नियुक्त कर देता है। इन मानसिक चिन्तन का शरीर से कोई सम्बन्ध नहीं है। गीता योग है किन्तु उसका एक भी सूत्र नेती-धौती-वस्ती से सम्बन्धित नहीं हैं। रामचरितमानस भी उसी इष्ट से योग कराता है किन्तु उसमें भी नेती-धौती आदि का वर्णन नहीं मिलता। महर्षि पातजलि और कबीर इत्यादि ने भी इसके लिए कहीं स्थान

नहीं दिया। प्राचीन महापुरुषों ने इसका कोई वर्णन नहीं किया, जबकि वे प्रभु की पूर्ण एवं अभिन्न स्थिति वाले थे। नेती-धौती-वस्ती इत्यादि शारीरिक उपचार हैं। पेट के विकार में धौती व नवली क्रिया करने से लाभ होता है। शीर्षासन करने से सिर के विकार दूर होते हैं। इस प्रकार कठिन से कठिन शारीरिक विकारों का शमन हम इन माध्यमों से कर सकते हैं, परन्तु योग की पराकाष्ठा अर्थात् प्रभु को नहीं पा सकते। योग मे पायी जानेवाली प्रक्रिया एक ही हे-

व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन।
बहुशाखा ह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम्॥

इस कल्याण-मार्ग में निश्चयात्मक बुद्धि एक ही है। अविवेकियों की बुद्धि अनन्त शाखाओं मे बॅटी रहती है इसलिए अनन्त क्रियाओं का विस्तार कर लेते हैं।

महात्मा जगल में भजन करते थे, जहॉ अनेक प्रकार की बीमारियों का प्रकोप रहता था। औषधिया सुलभ न होने के कारण इसको उन्होंने चिकित्सा का माध्यम बना रखा था। प्राचीनकाल में आज की तरह चिकित्सा की सुविधायें न थीं। मलेरिया बुखार में तीन-तीन महीने तक लोग पडे रहते थे। दीर्घकाल तक अस्वस्थ रहने के कारण चिन्तन-क्रम टूट जाता था, इसलिए योगियों ने अपने भजन मे से कुछ क्षण निकालकर इस प्रक्रिया में लगाना प्रारभ किया। इस प्रकार हठयोगियों को साधन-पथ की उपयुक्त दिशा देकर आप चित्रकूट के लिए चल पडे।

## देहाध्यास

एक बार आप प्रात चार बजे अयोध्या पहुँचे। सुनसान सडकों पर वे ध्यानावेश में चले जा रहे थे। हवा चलने लगी। बादल घिर आये। कुछ बूँदा-बॉदी होने से ठंडक भी बढ़ चली। महाराजजी को एक विशाल कक्ष दिखाई पडा। उन्हें वह किसी साधु का आश्रम जैसा लगा। वे उस कक्ष में प्रविष्ट हो गये और जाकर एक कोने में बैठ गये। उनका विचार था कि बूँदा-बॉदी बन्द हो तो आगे बढे। ऊपरी मजिल पर औरत-बच्चों का स्वर सुनाई दे रहा था। उसी समय पॉच किलो का एक बडा सा लोटा हाथ मे लिए, यज्ञोपवीत कान पर चढ़ाते, पहलवानी अदाज में डग भरते एक महात्मा सीढियो से उतरे।

महाराजजी पर दृष्टि पडते ही वह महात्मा बोले, "ऐं! कौन हो तुम? यहॉ कैसे चले आए? जानते नहीं यह किसका निवास है?" महाराजजी बोले, "हमे रुकना नहीं है। बूँदा-बॉदी कम होते ही हम चले जायेंगे। हमे कुछ चाहिए भी नहीं। इसलिए हमने आपको कष्ट देना उचित नहीं समझा। वह महात्मा लडके, "ऐ! सन्तों जैसी बातें करता है!" कुछ अनाप-शनाप कहते हुए उन्होंने महाराजजी की गर्दन पकडी। महाराजजी ने भी वहॉ से चल देना अच्छा समझ आगे बढने लगे फिर भी वह महोदय इतने क्रोध में थे कि आपकी गर्दन से हाथ नहीं हटाया। दरवाजे के बाहर दो-तीन सीढियॉ उतरनी शेष थीं। महाराजजी को अपनी गर्दन पर दबाव बढ़ता प्रतीत हुआ। आप समझ गये कि अब यह धक्का देकर गिराना चाहता है। ज्योंही उसने बल लगाया, महाराजजी पूर्व पहलवान तो थे ही, पैतरा बदलकर पुट्ठों में हाथ डाल उसे सीढियों पर पटक दिया और दो-चार हाथ ऊपर से भी लगाया तथा कहा, "अब बोलो! मुझे क्यों धक्का दे रहे थे? सडक पर गिरता तो पट्टी कौन बॉधता? तुम्हारे आगे-पीछे तो स्त्री-बच्चे हैं। अब कर सिकाई और खा हलवा!"

वह चिल्लाया, "बचाओ रे, पगला मारा।" उसे उसी स्थान पर छोड महाराजजी सडक से आगे निकलकर रेलवे स्टेशन पहुँच गये।

वहाँ दो महात्मा तिलक लगाए, स्वरूप बनाए आपस में बातें करते चले आ रहे थे, "क्यों सीतारामजी! वह जो अमुक महन्थ है, उस स्थान का, कभी किसी साधु को जिसने एक रोटी तक नहीं दी, रामजी की इच्छा से एक पगले से आज भेंट हो गयी। अच्छी पिटाई की। हम अभी देखकर आ रहे है।" वह लोग महाराजजी के समीप ही खडे होकर वार्तालाप कर रहे थे। इधर महाराजजी सोच रहे थे कि मुझे देखकर कहीं ये आकार-प्रकार मिलाने न लगे! कहीं मुझे पहचान न लें! इनका कौन भरोसा? अभी तो ये उसकी निन्दा कर रहे हैं, मुझे पहचानते ही कॉव-कॉव करके सभी घेर लेंगे। तब तक गाडी आ गई। महाराजजी तुरन्त चढ गये। गाडी चल पडी। तभी महाराजजी का मन भजन में लग पाया अन्यथा मन रह-रहकर उचट जाता था। इस घटना तक महाराजजी को अपने शरीर की ऐंठ बनी रहती थी कि हमारे भीतर इतना बल या हममे यह गुण हैं किन्तु क्रमश आपने इस देहाध्यास पर भी विजय पा ही लिया। उन्मुक्त विचरण चलता रहा। **कभी मुट्ठी भर चना तो कभी घी घना, कभी वह भी मना।**

एक बार आप ग्रामीण अचलो से गुजर रहे थे। खेतो के मध्य ही आपने आसन लगा लिया। फाल्गुन महीने का उत्तरार्ध था। प्रात कालीन सनसनाती वायु जड-चेतन को प्रकम्पित कर रही थी। शीत निवृत्ति हेतु महाराजजी ने चतुर्दिक देखा। दूर अग्नि जलती दिखायी पडी। आपने सोचा, फसलो की सुरक्षा करते किसी कृषक ने आग जलायी होगी। अस्तु उधर ही बढ गये। समीप पहुँचकर आपने पाया, वहाँ सन्तो की कुटिया थी। पॉच त्यागी महात्मा मात्र केले की छाल पहने, शरीर पर विभूति मलने, योगासन करने और गोमुखी में हाथ डाल भजन करने मे व्यस्त थे। महाराजजी ने नमन की मुद्रा में किचित् सिर झुकाया एव धूनी के समीप बैठ गये।

अकस्मात् उन सन्तो का स्वर गूज उठा, "धूना छू लिया! धूनी का मत्र जानते हो? आग प्रज्वलित का मत्र सीखा है?" महाराजजी ने सहज भाव से कहा, "ठडक लग रही थी। थोडा ताप लेने दें फिर मत्र भी वता देंगे।" उनमे से एक महात्मा ने महाराजजी का हाथ पकडा, ढकेल दिया ओर बोले, "खडिया कहीं का! सन्तो-जैसी बाते करता है!" महाराजजी के मन में कोई प्रतिक्रिया नहीं हुई। उनकी अन्तश्चेतना मे केवल इतना ही आया कि ठडक तगडी लग रही थी किन्तु इन लोगों ने तापने नहीं दिया। शान्त भाव से वे पुन चिन्तनरत अग्रसर हो गये। उसी दिन भगवान ने वताया, "आज तुम्हारा देहाभिमान समाप्त हो गया।" महाराजजी को बडी प्रसन्नता हुई।

कालान्तर में जव महाराजजी अनुसुइया मे प्रतिष्ठित हो गये, उनमे से तीन महात्मा तीर्थाटन करते वहाँ आये। आपने उन्हें देखते ही पहचान लिया। उन्हें सादर वैठाया, लस्सी पिलाया, भोजन-प्रसाद-धूना इत्यादि की व्यवस्था दी। प्रात सत्कार सहित उन्हे विदा किया और कहा, "त्यागीजी, दर्शन देते रहिएगा!" उन्होने कहा, "महाराजजी! हम लोग किस अर्थ में त्यागी हैं? गॉव में पडे हैं। निर्धारित ग्रामों से अन्न एकत्र कर जीवनयापन कर रहे हैं। त्यागी तो आप हैं जो इस घोर जगल में भगवान अत्रि की तरह विराजमान है। हम सव आपका दर्शन कर कृतकृत्य हैं।" महाराजजी ने उन्हें आश्वस्त किया, "त्यागीजी। आपने दर्शन दिया भी और लिया भी! एक ही

स्वरूप है।"

वे अभी सौ ही कदम गये थे कि महाराजजी ने हँसते हुए विनोद में बताया, "हो, हमने जिसकी चर्चा की थी कि हमे धूनी नहीं तापने दिया, हाथ मरोडा और धकेला, वह यही थे।" भक्तों में से एक ने लाठी उठाया और कहा, "हमारे गुरु महाराज का हाथ मरोडा! इन त्यागियों की ऐसी की तैसी।" महाराजजी ने उसे रोका और समझाया, "इसमें त्यागियों का दोष नहीं था। वह तो भगवान ने ही उन्हें प्रेरित कर हमारी परीक्षा ली कि इसका देहाध्यास गया या नहीं। उस दिन यदि मन में किंचित् भी कुढन आ जाती तो हम यहाँ न होते, जाने कहाँ होते!"

भगवान कृष्ण कहते हैं, "अर्जुन! देहाभिमानियों की गति नहीं होती। शरीर सौष्ठव, विद्या, कुलीनता, सम्पन्नता इत्यादि का देहाध्यास निराधार विचरण से ही निर्मूल होता है। "**सम मान निरादर आदरही, सब सन्त सुखी विचरन्त मही।**" देहाभिमान की निवृत्ति हेतु इष्ट में समर्पित भाव से विचरण एवं चिन्तन अपरिहार्य है।

## कर्वी स्टेशन पर विचित्र स्वप्न

इसी चित्रकूट यात्रा-क्रम मे क्रमश चलकर महाराजजी कर्वी पहुँचे। अन्तर्जगत् से महाराजजी को निर्णय मिला, "अब ठीक है, अब भगवान के दरबार में नौकरी लग गयी।" आपको इस सूचना से बडी प्रसन्नता हुई। आपने निश्चय किया कि स्टेशन पर बैठकर सम्पूर्ण रात्रिपर्यन्त भजन ही करेंगे।

रात्रि के नौ बजे थे। अभी आप आसन लगाकर बैठे ही थे कि ध्यान में एक दिव्य रूप आया। सफेद वस्त्र पहने एक महिला आई। गोरा दमकता हुआ चेहरा! ममतामयी दृष्टि से स्नेहपूर्वक देखते हुए उन्होंने कहा, "हाथ खोलो!" आपने हाथ फैला दिया। उस देवी ने आपकी हथेली पर एक मणि रख दिया, जिससे जगमग-जगमग प्रकाश चारों ओर फैल रहा था। पुन वह बोली, "अब मुट्ठी बन्द कर लो, आपको मणि प्राप्त हो गयी है किन्तु आज सोना मत!" एक आवाज आयी- **राम भगति मनि उर बस जाके।**

महाराजजी ने सोचा कि यह कौन-सी बडी बात है। वे विधिवत् आसन लगाकर बैठ गये किन्तु थोडी देर बाद ही नींद सताने लगी। महाराजजी आँख धोकर बैठे किन्तु नींद के झोंके आते ही रहे। जीवन में उतनी नींद पहले कभी नहीं आयी थी। आपको रात-रात भर भजन करने का अभ्यास था किन्तु उस दिन नींद के ऐसे झोंके आते रहे मानो दो-तीन दिन से सोये ही न हों।

निद्रा से सघर्ष करते-करते चार बज गये। आपने सोचा कि अब तो सवेरा हो रहा है, घटे-दो घटे की बात है, थोडा कमर सीधी कर लें। अत स्टेशन की छडदीवार से पीठ सटाकर बैठ गये। अभी दो ही इच दीवार से पीठ लगी ही थी कि तत्काल नींद आ गयी। नींद में ही एक दृश्य आया। काला कपडा पहने एक कुरूप औरत की प्रतिमा आयी। उसने कहा, "मुट्ठी खोलो!" आपने मुट्ठी खोल दिया। उस औरत ने आपके हाथ से मणि ले लिया और उसके स्थान पर मदार जैसा एक रद्दी फल रखकर कहा, "मुट्ठी बन्द करो! क्यों, सो गये!" आपने तुरन्त जाकर घडी देखी। चार बजकर दस मिनट हुए थे। ठीक से नींद भी नहीं आयी थी। आप अपने को कोसने

लगे, "सोओ न! अब मणि तो गई! जन्मभर सोते रहो!" फिर सोने का प्रयत्न किया किन्तु नींद नहीं आयी।

महाराजजी कहा करते थे, "हो! आज्ञा-पालन ही भजन है। भगवान कोई असम्भव आज्ञा देते ही नहीं। आज्ञा में किसी प्रकार की अपनी इच्छा नहीं जोडनी चाहिए और न भगवान की आज्ञा का उल्लंघन ही करना चाहिए। सीताजी ने जरा-सी अपनी इच्छा कर ली, रेखा (आज्ञा) का उल्लघन किया, भोगना पडा।

**हरि की आज्ञा उल्लघि के, करै जो स्वेच्छाचार।**
**जहाँ जाय तहॉ काल है, कहैं कबीर विचार।।**

उस दिन यदि न सोते तो इसी अनुसुइया में पत्ते-पत्ते में सर्वत्र बिजली लग जाती, मेरे चारो ओर पहरा लगा रहता, तुम लोग मेरा दर्शन न पाते और मैं न जाने क्या-क्या कर देता। साधुता की महिमा का प्रकाश फैल जाता। अब तो मेरा खुला दरबार हो गया।"

## चित्रकूट में महाराजजी

कर्वी से महाराजजी चित्रकूट पहुँचे। आपने इष्ट से पूछा, "चित्रकूट तो लम्बा-चौड़ा है। चौरासी कोस में फैला क्षेत्रफल चित्रकूट कहलाता है। साठ-सत्तर किलोमीटर की तो पचक्रोशी परिक्रमा ही होती है। अब रहे कहॉ?" अनुभव मे इष्ट से आदेश मिला, "अनुसुइया जाओ!"

चित्रकूट मे महाराजजी रामघाट पर रुके थे। यज्ञवेदी नामक मदिर में एक महात्मा भडारा कर रहे थे। आप भी वहॉ चले गये। महाराजजी से पूछा गया कि वे किस अखाडे के है। महाराजजी का कोई अखाडा या सम्प्रदाय तो था नहीं, इसलिए उन लोगों ने कहा, "भरपेट प्रसाद नहीं मिलेगा। एक मालपुआ और दो पूडी लेकर पगत से दूर बैठो, पता नहीं कौन जाति के हो?" महाराजजी ने कहा, "खायेंगे तो भरपेट खायेंगे अन्यथा कैसा भण्डारा?" आप वहॉ से लौट आये।

थोडी दूर निकल जाने पर दूसरे मदिर के एक महात्मा ने आपको प्रणाम किया, सादर बैठाया। उन्होंने साग, रोटी, कढी इत्यादि परोस कर विधिवत् भोजन कराया और श्रद्धापूर्वक विदा किया। आप कहा करें, "हो! भगवान ही अपने भक्तों को खिलाया करते हैं।"

## अनुसुइया की ओर

स्फटिक शिला से आगे बढने पर घनघोर जगल प्रारम्भ हो गया। इतनी सॅकरी पगडडियों से अनुसुइया जाना पड़ता था कि कपडे फट जाते थे। शरीर कॅटीली झाडियों से बिध जाता था। मदाकिनी के किनारे-किनारे कभी नाले और घाटियों मे चढकर तो कभी उतरकर महाराजजी आगे बढ रहे थे। कहीं-कहीं झाडिया इतनी घनी थीं कि बैठकर, झुककर उनके नीचे से अपने निर्वस्त्र शरीर को किसी प्रकार बचाने का प्रयास करते आप अनुसुइया की ओर अग्रसर हो रहे थे। उस समय कोई कल्पना भी नहीं कर सकता था कि यहॉ कभी सडक भी बन सकती है। बाबूपुर से आगे दुर्गम घाटियों से गुजरते समय महाराजजी को थोडी प्रसन्नता हुई कि वे ऐसे जगल में जा रहे हैं जहॉ न आदमी हैं और न आदिम जाति। चलो, पापग्रह से तो पीछा छूटा। क्योंकि साधु के लिए स्त्री ही पापग्रह कही जाती है। ऐसे भयावह जगल में साहसी व्यक्ति भी जाने से डरते हैं

तो वहाँ औरत क्यों जाएगी।

इन्हीं विचारो के बीच महाराजजी झुरी नदी तक आ गये। वहाँ आपको एक चरवाहा मिला। आपने पूछा,'अनुसुइया कितनी दूर है?' उसने बताया- बस आगे अनुसुइया ही है। उस पहाडी के नीचे! एक कोस! महाराजजी का यद्यपि अनुमान था कि वहाँ कोई रहता नहीं होगा फिर भी मुँह से निकल ही गया,"वहाँ कोई रहता तो नहीं?" वह बोला, "हाँ, एक बाईजी रहती हैं- द्रौपदीबाई!"

महाराजजी विचार में पड गये कि पाप-ग्रह तो स्वरूप बनाकर वहाँ पहले से ही बैठा हे ओर वहीं रहने का आदेश है। हम अकेले हैं। एकान्त में खतरे भी ज्यादा हुआ करते हैं। हमारा वेश भी दिगम्बर है, किया क्या जाय?

इसी तर्क-वितर्क में आप अनुसुइया पहुँच गये। आपने सोचा, पहले द्रौपदीबाई से ही मिल लें। 'माताजी' या 'बहनजी' कहकर उसे सम्बोधित कर प्रणाम कर लेंगे। उसके भाव गन्दे भी होंगे तो बदल जायेंगे। है तो कुछ गडबड क्योंकि उसका नाम लेते ही अपशकुन होने लगा है। ऐसा सोचते-विचारते महाराजजी सीधे वहीं पहुँच गये, जहाँ अनुसुइया मदिर के पास वह एक कोठरी मे दिनभर बन्द रहा करती थी।

## द्रौपदीबाई

महाराजजी ने आवाज लगायी, "माताजी! दरवाजा खोलिए, दर्शन दीजिए, हम एक साधु हैं।" भीतर से खट्-खट् की आवाज आती थी। लगता था, कोई भीतर है किन्तु दरवाजा नहीं खुला। लगभग पाँच मिनट तक महाराजजी दरवाजे पर खडे ही रह गये। पुन आपको होश आया कि आपको हो क्या गया है? मैं किस बाई का दर्शन करने चला आया? पापग्रह ही नहीं, पापग्रह का बाप भी क्यों न हो, रक्षा तो भगवान करते हैं। मैं अपनी रक्षा स्वयं क्यों करने लगा हूँ? आप वहाँ से चल पडे। अनुसुइया मदिर के समीप ही सिद्धबाबा के आश्रम के भग्नावशेष दिखाई पड रहे थे। आप सीढियो से ऊपर की ओर बढ चले। वहाँ एक तख्त जीर्ण-शीर्ण अवस्था मे पडा था, महाराजजी उसी पर आसीन हो गये।

जब जगल में कोई भी नहीं रह जाता, दौपदीबाई अपनी कोठरी से निकलकर मन्त्रोच्चारण के साथ अगरबत्ती जलाकर, लोटे मे जल लेकर तीर्थ मे स्थापित सम्पूर्ण मूर्तियों पर जल छिडकते, अगरबत्ती घुमाते हुए आगे बढ जाती थीं। यही उनकी पूजा थी। सिद्धबाबा के स्थान में भी हनुमानजी की एक छोटी-सी मूर्ति थी। वहाँ भी पूजा करने के लिए द्रौपदीबाई नित्य की तरह सीढियाँ चढ़ती गई।

महाराजजी तख्त पर शान्तिपूर्वक लेटकर ध्यान में लगे थे कि कुछ दूरी से ही द्रौपदीबाई की दृष्टि उन पर पड गई। वह स्तब्ध रह गई। उससे न तो भागते बनता था और न आगे ही बढते बनता था। जिन हनुमान की पूजा करनी थी, महाराजजी के तख्त के समीप थे। महाराजजी की धड़कन बढने लगी। आप सोचने लगे कि यह घबडाहट कैसी, कोई खतरा है क्या? जगल तो है ही, कहीं शेर-भालू तो नहीं है? आपने अगल-बगल देखा, कुछ दिखाई नहीं पडा। पीछे पलटकर देखा तो बाईजी! वे बोले, "अच्छा बाईजी! आओ पूजन कर लो। हम बाबा हैं। वह हम ही थे

जो दर्शन करने गये थे।" उसे आगे बढता न देखकर आपने सोचा, यह डर रही है इसलिए दस कदम दूर हट गये। द्रौपदीबाई दौडकर ऊपर चढी। हनुमानजी के ऊपर अगरबत्ती, पानी फेका और भाग गयी। अगले तीन दिनो तक आप वहीं रहे किन्तु वह ऊपर दुबारा नहीं दिखाई पडी।

## सिद्धबाबा का करामाती तख्त

महाराजजी उसी तख्त पर आसीन थे। जब भली प्रकार अँधेरा हो गया, नीरव रजनी में उस तख्त से आवाज आयी, "यह हमारी जगह है।" महाराजजी ने चारों तरफ देखा, बडा आश्चर्य हुआ कि तख्त भी बोलता है। दूसरे दिन पुन. आवाज आयी, "यह हमारी जगह है। आप नीचे जाइये।" तीसरे दिन पुन. आवाज आयी, "हम पतित हो गये हैं, यह हमारी जगह है। आपकी जगह नीचे है।" आपने विचार किया कि लगता है कोई अच्छे महापुरुष थे, जो पतित हो गये। जब ये पतित ही हो गये तो इस जगह से हमें क्या लेना-देना! ये इतना भी जानते हैं कि हमारी जगह इस पहाडी के नीचे है। अत हम अपनी जगह में ही क्यों न बैठें! आप वहॉ से उठे--अपनी जगह की तलाश में।

सिद्धबाबा की सीढियो से उत्तर मन्दाकिनी के किनारे एक विशाल शिलाखड था, लोग उसे ब्रह्मशिला कहते थे, आप उसी पर जाकर बैठ गये। इष्ट ने थोडा दक्षिण की ओर बढने का आदेश दिया। आप दक्षिण आकर सीढियो के पास बैठ गये। पुन कुछ उत्तर की ओर बढने का हल्का सकेत मिला। आप धीरे-धीरे कदम रखते हुए उस स्थान पर आ गये, जहॉ वर्तमान आसन है। तुरन्त ही आपको आदेश मिला,"बैठ जाओ! जीवनपर्यन्त यहीं रहना है। यही जगह है। केवल बैठे भर रहो।" इष्ट के आदेशानुसार आपने आसन लगा लिया और समाधिपर्यन्त वहीं विराजमान रहे।

## भोजन के लिए आदेश

धीरे-धीरे महाराजजी को बैठे चौदह दिन हो गये। खाने-पीने का वहॉ कोई भी प्रबन्ध नहीं था। गर्मी का महीना था। भूख और प्यास के कारण शरीर कृश हो गया। इन्द्रियॉ क्रमश शिथिल पडने लगीं। चौदहवें दिन लघुशका के साथ कुछ रक्त भी गिरा अत करुणा-सी हो आई। इष्टदेव के प्रति भी कुछ शव्द प्रस्फुटित हो गये- "इष्टदेव बने बैठे हो, घोर जगल में लाकर पटक दिया, न खाने को न पीने को! जव शरीर ही नहीं रहेगा तो भजन कौन करेगा?" उसी दिन इष्ट का रूखा-सा आदेश मिला, "खाना ही है तो कल से खाओ!"

दूसरे दिन लगभग बारह बजे आपको आभास हुआ कि सीढियो से ऊपर कोई गया और थोडी देर पश्चात् वापस भी चला गया। आसन समीप ही था किन्तु घने जगलों की ओट में दस कदम भी आगे तक देख पाना सम्भव न था। लगभग चार बजे आप सीढियों की ओर घूमते हुए आये। आपने देखा कि सीढियों के ऊपर आधा मन (लगभग वीस किलो) चना रखा है। ज्योंही दृष्टि चने पर पडी आदेश मिला कि आज यही खाना है। आपने एक मुट्ठी चना सेवन किया और पानी पी लिया। थोडा चना खप्पर में रख लिया। उस समय महाराजजी के पास यही एक पात्र था। इतने में वन्दर आ गये और लड-भिडकर, चूॅ-चूॅ करके सब चना खा गये।

इस दिन के पश्चात् किसी न किसी को प्रेरणा हो जाती और उस घोर जगल में भी आपकी

भोजन-व्यवस्था अयाचित स्वतः होने लगी। सन्तों की भाषा में यह आकाशवृत्ति है। महाराजजी न कभी किसी से कुछ मागते थे, न भिक्षा किया करते थे। व्यवस्था तो चलने लगी किन्तु आप असमजस में पड गये कि भगवान ने यह रूखा वचन क्यो कहा, "खाना ही है तो कल से खाओ।" वस्तुत वे चाहते क्या थे? उसी दिन आपको अनुभव में बताया गया कि यदि इक्कीस दिन भोजन न करते तो आजीवन आपको भोजन की आवश्यकता न पडती, ज्यों के त्यों बैठे रहते और चेहरा इसी प्रकार दमकता रहता।

महाराजजी बिफर पडे, "हो, क्या कहें! उस दिन खून देखकर हमारी बुद्धि में पत्थर पड गया था। अरे, चौदह दिन तो हो ही गये थे, सात ही दिन शेष थे। वे भी बीत जाते। भगवान भी ऐसी परीक्षा लेते हैं कि बुद्धि काम नहीं करती। यदि भगवान सीधे कह देते कि बेटा! अभी सात दिन और धैर्य रखो तो क्या हो जाता? जन्म भर खाना न पड़ता। मैं ज्यों का त्यों बैठा रहता और चेहरे में रचमात्र भी अन्तर न होता। अन्त में आप कहा करें, "हर साधक को चाहिए कि भगवान के आदेश मे अपनी बुद्धि न लगाये, अन्यथा अपना ही जीवन भार हो जाता है।

## अनुसुइया में आरंभिक कुछ दिन

जहाँ महाराजजी बैठे थे, पीछे टूटी-फूटी कोठरियाँ थीं। दरवाजा किसी में नहीं था। उनमें सेहुड के मोटे-मोटे पेड और लघु झाडियाँ उग आयी थीं। सामने ही एक कुआँ भी था, जो झाडियों से आच्छादित था। छ महीने के बाद आपको पता चल पाया कि यहाँ कोई कुआँ भी है। झाडी-झखाड कटवाकर उसे साफ किया गया, जिसमें एक नरकंकाल मिला। बडे-बड़े मच्छरों का प्रकोप था। झाडियों मे इधर-उधर चलने में छ-छ हाथ लम्बे सर्प पैर में लिपट पडते थे, रोंगटे खडे हो जाते थे। पॉव झटकने पर वे दूर गिरते और लम्बे होकर धीरे-धीरे चल देते थे। उनके स्वभाव मे कोई परिवर्तन नहीं आता था।

शेर के आगमन पर शाम होते ही जगल में तहलका मच जाता था। बन्दरों की चिक-चिक, कहीं चीते की आवाज, कहीं भालू की गुर्राहट! पूरा जगल अशान्त हो उठता था। इसी वातावरण में आपका निवास वहाँ आरम्भ हुआ।

एक दिन आपने आसन के आस-पास घूमते हुए पुरानी कोठरी की तरफ विहगम दृष्टि डाली। उसमें रक्तयुक्त कई ककाल-जाल पडे थे। ऐसा प्रतीत होता था कि जैसे हाल ही में किसी की हत्या की गई हो। आप सोचने लगे कि यहाँ कौन आता होगा? इसी विचारक्रम में जैसे ही रात्रि का अन्धकार बढता गया, त्योंही आपको एक चीता कोठरी की तरफ जाता हुआ दिखाई दिया। वह हिसक पशु बार-बार आपकी तरफ देख रहा था और आप मुस्कराते हुए आसन से ही उसे गालिया दे रहे थे। चीते के चले जाने के पश्चात् आप यह निश्चय करते हैं कि इसी पशु के द्वारा ये अस्थियाँ एकत्रित की गयी हैं। आप यह भी समझ गये कि हिसक पशुओ ने इन खण्डहरों को अपना निवास बना रखा है। यह तो उसका घर है।

दूसरे दिन एक आदिवासी आया। आपने उससे कहा, "क्यो रे! तुम कोठरी की सफाई कर दोगे?" उसने कहा, "हाँ महाराजजी!" उसने जगली टहनियों से झाडू बनाया, तुमडी से पानी लाया

और कोठरी की सफाई कर दिया। उसके पश्चात् शेर ने उसमे आना बन्द कर दिया किन्तु जब तक जीवित रहा (लगभग पन्द्रह वर्ष) वह वहीं अगल-बगल ही रहा करता था। जब लोगों की निगाह पडती वे सकेत करते, "महाराजजी! वहॉ तो शेर बैठा है।" तब आप हॅसते हुए कहा करते थे, "हो! मोर पहरेदार है।"

## हिंसक पशुओं एवं बर्बर डाकुओं के बीच

जैसा कि सर्वविदित है, चित्रकूट के समीप अनुसुइया का भयावह वन्य प्रान्तर हिसक पशुओं एव बर्बर डाकुओ का केन्द्र था। ऐसी दुरूह और विषम परिस्थितियों के मध्य भी आप इष्ट के आदेशानुसार प्रकृति की प्रतिकूलताओ को स्वानुकूल बनाकर स्थिरचित्त से चिन्तन में लगे रहे।

चौदहवें दिन कुछ डाकू टहलते हुए उधर ही आ निकले। उनकी दृष्टि महाराजजी पर पडी। एक ने कहा, "यहॉ बाबा बैठे है!" सरदार बोला, "उसे भगाओ!" छोटा सरदार श्रद्धालु था, उसने कहा, "बाबा नीक है, उपद्रव करेगा तो भगा देंगे।" आपस में कुछ वाद-विवाद करते आश्वस्त होकर वे चले गये। महाराजजी शान्त भाव से अपने आसन पर यथावत भजनरत रहे।

भजन का क्रम अहर्निश चलता रहा परन्तु भयावह वन की नीरवता मे हिसक पशुओं एव बर्बर डाकुओं का भय लोगों को बना ही रहता था। इस कारण से कोई भी महात्मा अनुसुइया में स्थिर होकर रहने का साहस नहीं करता था। आस-पास के लोग भी वहॉ से आने-जाने में भयभीत रहते थे। यदि वहॉ किसी साधु व तीर्थयात्रियो द्वारा कभी रुकने का साहस किया भी जाता था तो निश्चित रूप से उन्हे प्राणों की बलि देनी पडती थी। आये दिन ऐसी घटनाऍ घटती रहती थीं, जिनमें से एक महत्त्वपूर्ण घटना का उल्लेख यहॉ किया जा रहा है।

मन्दाकिनी के किनारे आकर चोरी-डकैती करनेवाले अपनी धनराशि का विभाजन किया करते थे। उस समय छोटी-छोटी रियासतों के कारण राज्य कर्मचारियों द्वारा सुरक्षा का कोई प्रबन्ध नहीं था। आसपास के गॉवों में आये दिन चोरी-डकैती एव हत्याऍ हुआ करती थीं। एक बार कुछ डाकू आसन से निकट ही थोडी दूर पर बैठकर अपने धन का बॅटवारा करने लगे और हास-परिहास के साथ शर्बत बनाने में लग गये। इसी बीच एक डाकू की नजर महाराजजी पर पडी। उसने अपने साथियों को सम्बोधित करते हुए कहा, "यहॉ कोई बाबा भी बैठा हुआ है।" उनमें से एक ने कहा, "बैठा है तो हम क्या करें?" पहला डाकू कुछ उदारचित्त था। उसने कहा कि बाबाजी को भी शर्बत दे दिया जाय। उसके तीन-चार बार आग्रह के बावजूद महाराजजी ने यह कहते हुए कि "मैं चोरी का धन नहीं खाता"-शर्बत लेने से इनकार कर दिया। इतना सुनकर एक क्रूर स्वभाववाला डाकू आग बबूला होकर हाथ में लाठी ले मारने के लिए सीढियों पर चढने लगा। तत्काल उसके दूसरे साथी ने हाथ से शर्बत फेंककर उसे पकड लिया और वापस नीचे आकर अपने-अपने हिस्सों को बॉट रात्रि में ही वहॉ से रवाना हो गये।

आश्रम से लगभग दो मील दूर झूरी नदी पर उन्हें एक भयकर घटना का शिकार होना पडा। वे दूसरे दिन घर से प्रतिशोध की भावना से चले थे। अचानक किसी व्याघ्र की भयकर गर्जना सुनाई पडी। ऐसी घटना उनके समक्ष कभी भी नहीं घटी थी, जबकि प्राय वे उसी रास्ते से

आया-जाया करते थे। परस्पर विचार-विमर्श करने लगे कि लगता है बाबा कुछ जानता है, उसी की यह करतूति है। किसी तरह पुनः वे घर पहुँच गये लेकिन उनमें जो लाठी लेकर मारने दौड़ा था, सन्निपात के भीषण रोग से पीडित हो गया। कई दिन निरन्तर उपवास करने के कारण वह मरणासन्न हो गया। उसका साथी, जो शर्बत पिलाने को कह रहा था, पता नहीं किस अज्ञात प्रेरणा से प्रभावित होकर आपके पास कृपायाचना के लिए पहुँचा। उसे देखते ही महाराजजी मुस्कराते हुए पूछे, "क्या हालचाल है?" आद्योपरान्त वह सभी घटनाओं का विवरण देकर क्षमायाचना करने लगा और विनम्र शब्दों में कहा, "महाराजजी! मेरे साथी की हालत मरणासन्न है।" अपनी स्वाभाविक दयालुता के कारण आपने विभूति ले जाकर खिलाने को कह दिया। विभूति-सेवन से उसे पूर्ण स्वास्थ्यलाभ हो गया। स्वस्थ होने के उपरान्त अपने कुकृत्यों पर पश्चाताप करता हुआ वह आपके चरणो मे पडकर क्षमायाचना किया और सदा-सदा के लिए चोरी का कार्य छोड़ दिया। इस अलौकिक हृदय-परिवर्तन को देखकर जनमानस में सन्त-महात्माओं के प्रति असीम श्रद्धा एव विश्वास की लहर दौड गई। समस्त क्षेत्र इन चोरों और बर्बर डाकुओं के भीषण आतंक से मुक्त हो गया।

## कोल-भीलों का हृदय-परिवर्तन

भगवान राम के समय से ही चित्रकूट की भूमि कोल-भीलों की निवासस्थली रही है। सन्त-महात्माओ को भला ये क्या जाने, क्योकि बीहडों के वातावरण एवं शिक्षा के अभाव के फलस्वरूप ये स्वभावत असभ्य एव जडवुद्धि हुआ करते हैं।

एक समय कुछ कोल-भील अनुसुइया आश्रम के पास जंगल में शहद तोड़ने के लिए आए। उन्हे मना करते हुए आपने कहा कि तुम लोगो का आश्रम के पास शहद तोडना उचित नहीं है। कोलों ने प्रथमत स्वीकारात्मक भाव प्रकट किया परन्तु थोडे समय उपरान्त ही श्रीमुख वाणी की अवहेलना करके पहाड के ऊपर चढकर शहद तोडने का प्रयास करने लगे। इस पर आपने पुन बिगडना प्रारम्भ कर दिया, तब उनमे से एक ने कहा कि आप पूरा जंगल अपने अधिकार-क्षेत्र में ले रहे हैं, यह तो हमारा कार्य ही है। तत्पश्चात् अच्छी स्थिति के एक साधक ने विनम्रपूर्ण शब्दों में कहा, "महाराजजी! ये कोल-भील हैं, इन्हें क्या मालूम सन्त किसे कहते हैं? कहीं ऊपर पत्थर न फेंक दें।" आपने हॅसते हुए कहा, "अच्छा बेटा! कैसे तोडते हो? अब मैं उल्टी माला फेरता हूँ।"-ऐसा कहते हुए आप आसन पर विराजमान हो गये। इतने में ही जिस बॉस पर वह चढा था, शहद तोडने से पूर्व ही उसमे आग लग गयी। वह चिल्लाया-- बचाओ! बचाओ!! नीचे वालों ने बचाने के उद्देश्य से ज्योंही आगे बढ़ना चाहा कि उसकी धमक से एक भयानक अजगर फुँफकार मारकर खडा हो गया। सभी किंकर्तव्यविमूढ स्थिति में आ गये और उनके देखते ही देखते बॉसों पर चढा हुआ व्यक्ति धडाम से नीचे गिर पडा। उसके घायल हो जाने पर वे सभी आपस में चर्चा करने लगे कि लगता है बाबाजी ने कुछ कर दिया। वहॉ से कुछ दूर चलकर पुन एक वट वृक्ष के ऊपर दूसरा कोल चढकर शहद तोडने लगा। पता नहीं कैसे अव्यवस्थित होकर वह तत्काल नीचे आ गिरा, उसकी जीवनलीला समाप्त हो गयी। उसके साथी उसे लादकर गॉव ले गये। संयोग से दो-तीन दिन पश्चात् पूरा गॉव भयकर अग्निकांड के फलस्वरूप जलकर राख हो गया।



कोल-भीलो का हृदय - परिवर्तन

स्थिति यहाँ तक पहुँच गयी कि कुछ लोग गाँव छोडकर अन्यत्र चले गये।

एक माह पश्चात् वे सब पथरा गाँव के पण्डित गणेश नम्बरदार के पास जाकर बोले, "हमलोगों से बतियावत नहीं बनत है, आप चलकर महाराजजी से माफी दिलवा दीजिए।"

उन पण्डितजी को आगे करके पूजा-सामग्री--अगरबत्ती, नारियल, बतासा के साथ सभी कोल-भील अनुसुइया आश्रम मे आये। पडितजी ने कहा, "महाराजजी! ये अज्ञानी हैं, भोले है, सन्तों से सद्व्यवहार करना ये क्या जाने! भगवान राम से भी इन्होंने यही कहा था-

**पाप करत निसि बासर जाहीं। नहि पट कटि नहि पेट अघाहीं।।**
**यह हमार अति बड़ी सेवकाई। लेहि न बासन बसन चोराई।।**

तब भी एक भील खटखटा नाम का था। वह सीताजी के कपडे-गहने उठाकर भागा, जिसे लक्ष्मणजी ने गुप्त गोदावरी में जाकर पकडा। इन कोल-भीलो के अपराध के परिणामस्वरूप गाँव जलकर राख हो गया है। महाराजजी! अब इन्हें क्षमा किया जाय।"

महाराजजी ने मुस्कराते हुए उन्हें आश्वासन दिया कि भटकने की आवश्यकता नहीं है। जाओ, कुशलतापूर्वक जीवन-यापन करो। वे सभी प्रणाम करके वापस लौट गये। इस घटना के फलस्वरूप जड़बुद्धि कोल-भीलों का भी हृदय परिवर्तित हो गया और वे लकडी आदि पहुँचाकर यथाशक्ति आश्रम की सेवा करने लगे।

## मलेरिया का प्रकोप

मन्दाकिनी का उद्गम एव समशीतोष्ण जलवायु के कारण अनुसुइया के सघन जगलो मे मच्छरों का प्रकोप अधिक था। महाराजजी के निवास के अनन्तर क्षेत्रीय श्रद्धालु दर्शनार्थ आने लगे थे, उनमें से अधिकाश मलेरिया ज्वर से ग्रस्त रहते थे। किसी को दूसरे दिन, किसी को तीसरे दिन तो किसी को चौथे दिन बुखार नियमित आता। उन बीहडों मे डाक्टरों और वैद्यो का भी अभाव था। लोग आकर महाराजजी से निवेदन करते, "महाराजजी! कई महीने से बुखार आ रहा है, अब तो मर रहा हूँ।" आप स्नेहिल दृष्टि से देखते और कहते, "पापी कहीं का! कहता है मर रहा हूँ। अच्छा, ले विभूति खा ले और कर दण्डवत्!" ज्योंही वह झुकता, महाराजजी एक छडी पीठ पर मार देते थे और हँसते हुए पूछते थे, "कब है बुखार की बारी?" कोई बताता अँतरा है, कोई कहता तिजारी है तो कोई चौथिया बताता। महाराजजी उसे सान्त्वना देते कि अब यह बारी बिता करके ही आना, देखो क्या होता है! समय बीतने पर वह बड़े उत्साह से दूध इत्यादि लेकर आता और बताता कि बुखार तो नहीं आया। महाराजजी कहते, "हूँ! पाप तू करो और भोगें बाबाजी! जाओ बेटा, बुखार तो गया।"

महापुरुष किसी का भोग अपने ऊपर ले लिया करते हैं। "**तुरत विभीषण पाछे मेला। सनमुख राम सहेउ सोई सेला।**"

इस प्रकार आये दिन कोई न कोई आश्रम पहुँचता ही रहता था। अस्तु, महाराजजी को भी मलेरिया बुखार हो आया। क्रमश बुखार प्रतिदिन आने लगा।

# अनुपान में दूध का विधान

महाराजजी की ख्याति सुनकर 'वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन' के संचालक रामनारायण शास्त्री मित्रों सहित आने लगे थे। वे आपके लिए मलेरिया की दवा, सेवन-विधि समझाते हुए ठीक होने की गारटी देकर रख जाते। आप हॉ, हूँ! कर लेते किन्तु वे लोग जव पुन आते तो वही दवा ज्यों की त्यों रखी मिलती। वे लोग उदास होकर उलाहना देते, "अभी तक आपने दवा क्यों नहीं ली? देखिए आपका शरीर काला पड गया है, वुखार ज्यों का त्यों है।" वे दवा लेने का आग्रह करते किन्तु महाराजजी कहते थे, "हो! भगवान का आदेश नहीं है।" वे लोग प्रार्थना कर पुन दवा रख जाते फिर भी आप उसका प्रयोग नहीं करते थे। अपने उपदेशों में आप कहा करें, "हो! जव भी दवा पर दृष्टि पडे, भगवान मना कर देते थे कि मत सेवन करो, यह भोग है।"

ज्वर का प्रकोप शान्त न हुआ। वैद्यजी की दवा अभी ज्यों की त्यों रखी थी। उसके अनुपान मे दूध का विधान था। सयोग से उन दिनों एक यादव कुछ गायों के साथ अनुसुइया में रहने लगा था। गायो के रहने की जानकारी पाते ही आपने विचार किया कि एक-दो दिन दवा सेवन कर लेते तो वैद्यजी का भी मान रह जाता, अत उसके पास गये और पूछा कि क्या तुम्हारे यहॉ दूध होना है? मुझे दवा के लिए आवश्यकता थी, दोगे?" उसने सादर प्रणाम किया और कहा, "दूध तो होता है देगे क्यो नहीं! सव आपका है, किन्तु आप द्रौपदीवाई से कह लेते तो अच्छा होता क्योकि सम्पूर्ण दूध मैं उन्हें दे देता हूँ। बदले में वे रोटी वनाकर मुझे देती हैं।" आप स्त्री से वार्ता करना उचित न समझकर चुपचाप लौट पडे।

द्रौपदीबाई को महाराजजी के आगमन की आहट लग चुकी थी। वह ग्वाले के पास गयी। जानकारी प्राप्त कर पहाडी के ऊपरी किन्तु सक्षिप्त रास्ते से अनुसुइया मंदिर में आ गयी। आप मदाकिनी के किनारे-किनारे आश्रम की ओर लौट रहे थे। मदिर से द्रौपदीवाई ने कहा, "दण्डवत् परमहसजी! इधर कहॉ गये थे? कोई काम था क्या?" आप बोले, "कोई खास काम नहीं था, यों ही घूमने निकले थे।" उसने कहा, "फिर भी कोई बात तो होगी ही!" महाराजजी ने कहा, "नहीं, कोई वात नहीं है।"

मन्दाकिनी के किनारे से आते ही महाराजजी ने द्रौपदीवाई को ग्वाले से पूछताछ करते देख लिया था। वह सव कुछ जानकर भी अनजान बन रही थी इसलिए उसके हर वाक्य पर ज्वर सतप्त महाराजजी की अप्रसन्नता बढती ही जा रही थी। उसने पुन कहा, "कम से कम अनुसुइया माता का दर्शन तो कर लीजिए।" आपने कहा, "नहीं करना है दर्शन।" वह बोली, "जब आप देवी-देवताओ के दर्शन नहीं करते तो यहॉ भजन किसका करते हैं?"

उन दिनों महाराजजी को एक अलफी मिल गई थी। घुटने से नीचे ढीला कुर्ता! वही आप शरीर पर डाले थे, नीचे से तो पूर्ववत् दिगम्बर ही थे। अलफी उठाकर आप वोले, "इसका भजन करता हूँ! न भजन न चिन्तन, चुडैल कहीं की! पीछे पड गयी है।"

द्रौपदीवाई हॅसते हुए भाग गयी और बहुत देर तक हॅसती ही रही। समीपवर्ती गॉव से एक नाटा-सा पुजारी आया करता था। एक घटे पश्चात् वह आया। उसने हॅसने का कारण पूछा तो द्रौपदीवाई ने वताया, "परमहसजी विलक्षण महात्मा हैं"-और पुन हॅसने लगी। पुजारी भागकर

महाराजजी के पास आया और पूछने लगा कि बाईजी को आपने क्या बता दिया, आज वे वडी प्रसन्न हैं, हॅसती जा रही हैं। महाराजजी ने कहा, "वह पूछ रही थी कि किसका भजन करते है, मैंने वता दिया कि इस जननेन्द्रिय की सयम-पूजा कर रहा हूँ, क्योंकि जो नाभ्या और जिह्वा को वश में कर ले वही सन्त है। लाख पूजा करो, यदि इन्द्रिय-सयम नहीं है तो सब व्यर्थ है। पहली पूजा है मनसहित इन्द्रिय-सयम।"

वात भी ठीक थी कि यदि इन्द्रिय सयम नहीं है तो भजन कैसा? यही उपदेश भगवान राम ने वनवास काल में लक्ष्मण को चित्रकूट के अधिष्ठाता भगवान शिव ने बदर भेष में जिह्वा और जननेन्द्रिय पकडकर दिया था। भगवान राम ने इसका आशय बताते हुए कहा था कि यदि जिह्वा और जननेन्द्रिय सयम है तो साधक कहीं भी रह सकता है।

इस प्रकार महाराजजी व्यवहार में भी योगविद्या के गुह्यतम रहस्यो को उद्घाटित कर दिया करते थे। इस घटना के पश्चात् महाराजजी का दर्शन होने पर द्रौपदीबाई आपको बडी श्रद्धापूर्वक प्रणाम करती थी।

## महर्षि अत्रि की विद्यमानता

अनवरत बुखार से महाराजजी का शरीर दुर्बल हो चला। उन्होने सोचा कि आगरा चले चलें, वहाँ भाविक भक्त हैं। दस दिन रहेगे, ठीक होकर पुन चले आयेंगे। आप आसन से उठे और ट्रेन से आगरा पहुॅच गये। वहाॅ के लोग बडी श्रद्धा से मिले।

उसी रात लगभग दो बजे महर्षि अत्रि का स्वरूप आपको ध्यान मे दिखाई पडा। उन्होंने कहा, "जव शरीर की चिन्ता करेगे तो भजन कैसे होगा? आश्रम चलें।" महाराजजी सकुचित होकर बोले, "आपने क्यों कष्ट किया? वहीं से सकेत कर दिया होता, हम पहुॅच जाते।" अत्रि महाराजजी ने कहा, "जब आप चले आये तो हमें आना ही पडा।" महाराजजी चिन्तन से उठ बैठे और उसी समय चल पडे। भगवान ने दवा भी नहीं करने दिया।

इस घटना के काफी दिनों बाद महर्षि अत्रि ने एक बार पुन महाराजजी को दर्शन दिया। एक पडितजी मुम्बई से अनुसुइया आए हुए थे। वे अनुसुइया मदिर के समक्ष किसी कामना से पडे थे। महाराजजी भी जानते थे कि ऐसा कोई मुम्बई से आया है। एक रात्रि महर्षि अत्रि का स्वरूप आया। वे कहने लगे, "यह पडित सात दिन से धरना दिये हुए है। यह प्राण देने पर तुला है। आप कहें तो इसे कुछ दे दिया जाय।"

महाराजजी ने विनम्र भाव से कहा, "आप हमसे क्यों पूछते है? आपकी जो इच्छा हो दे दें।" उन्होंने कहा, "आप ही तो यहाॅ हैं फिर पूछे किससे?"

महाराजजी वताते थे कि अत्रि, अनुसुइया सभी अपने सूक्ष्म शरीर सहज स्वरूप से अपने स्थान पर ज्यों के त्यों हैं। स्थूल शरीर तो राम और कृष्ण का भी नहीं रहा, मेरा शरीर भी किसी न किसी वहाने जाना ही है लेकिन सूक्ष्म शरीर से मैं सदैव रहूँगा। किसी भी ऋषि-महर्षि ने अपना स्थूल शरीर नहीं रखा। जो भी श्रद्धा से स्मरण करेगा, मैं मिलूँगा। वास्तव में आज भी महाराजजी दर्शन देते हैं। जो कोई मन-क्रम-वचन से आपका चिन्तन करता है उसके आगे-पीछे और साथ दिखाई पडते हैं।

## रामलखनदास जी का आगमन

महाराजजी के ज्वर ने उग्र रूप धारण कर लिया था। उनकी कमजोरी वढती जा रही थी। शरीर इतना कमजोर हो चला कि पानी पीने जाने की हिम्मत नहीं रह गई। सामने मन्दाकिनी सौ गज नीचे से ही वह रही थी। वहॉ तक जाना, पानी पीना, लौटकर आसन तक आना भी कठिन हो चला था। आप किसी प्रकार घिसटते हुए जाते, पानी पीते, खप्पर भरते और लेकर आते थे। आते ही उसे पी जाते और फिर वही क्रम--आना और जाना। उनकी वह प्यास! लगता था कि जमाने भर की प्यास सिमटकर उन दिनों महाराजजी के पास आ गई थी।

एक दिन ज्वर के ही आवेश मे महाराजजी इष्ट को वहुत कुछ कह ले गये, "इष्ट वने वैठे हो! घोर जगल मे लाकर पटक दिया। आगे-पीछे देखने वाला भी यहॉ कोई नहीं। क्या मेरी तकदीर मे एक भी सेवक नहीं जो दो घूँट पानी तो पिलाता।" ज्वर के आवेश में कुछ खरी खोटी निकल गई।

इसके तीन दिन पश्चात् एक महात्मा आये और आपकी सेवा में लग गये। वह दौडकर पानी पिलाते, धूना चेताते तो कभी सफाई करने लगते। कभी कुछ तो कभी कुछ करते ही रहते। तीन दिन पश्चात् महाराजजी ने उनसे पूछा, "करे, तू कौन है? क्यों हमारे पीछे पडा है?" उन्होंने बताया, "महाराजजी! मै साधु हूँ। मेरा नाम रामलखनदास है। मैं वचपन से ही इस साधुवेष में हूँ। इस समय मेरी आयु साठ वर्ष है। जहॉ तक हो सका, सन्त-नियमों का मैंने पालन किया है। तीर्थों मे मेरी रूचि रही है।

तीन दिन पूर्व मै प्रयाग के मेले में था। वहॉ रात्रि में मुझे स्वप्न आया कि तुम्हारा गगा-यमुना-सरस्वती स्नान यही है कि अनुसुइया के परमहसजी की सेवा करो। दूसरे दिन भी ऐसा स्वप्न मिला। तीसरे दिन पुन आदेश मिला कि तुम्हारा कल्याण इसी में है! जाकर उन महापुरुष की सेवा करो। तुम्हारे गगा-यमुना तीर्थस्नान का यही फल है। जब लगातार तीन दिन तक यही स्वप्नादेश मिला तो हमने गगा-यमुना को प्रणाम किया, भागकर यहॉ आये और आपको पा गये। महाराजजी ने पूछा, "स्वप्न मे जिन महात्मा की सेवा का निर्देश मिला था, क्या वह मैं ही हूँ? कोई और न हो, ढूँढ लो।" उन्होने कहा, "महाराजजी! यही स्वरूप लगातार तीन दिनों तक मुझे दिखाई पडा। अब आप मुझे अपनी सेवा से विरत न करें।" इस प्रकार पूज्य श्री महाराजजी की सेवा का प्रथम सौभाग्य दैवी प्रेरणा से श्री रामलखनदास जी को प्राप्त हुआ।

## द्रौपदीबाई का षड्यन्त्र

जैसा कि आपको विदित हो चुका है कि यह स्थान निर्जन और विपदाओं से भरपूर था, किन्तु महाराजजी के निवासोपरान्त यह सती अनुसुइया का आश्रम बाधाओं से मुक्त हो गया। यात्री और विरक्त सन्त स्वेच्छापूर्वक आने-जाने लगे। कुछ सन्त भजन के लिए उपयुक्त स्थान समझकर वहॉ रहने लगे। थोडे ही दिनों मे उनकी सख्या नौ हो गई। वे जगल में घास की कुटी वनाकर रहते थे।

एक दिन महाराजजी भजन में वैठे थे। प्रात के लगभग चार वजे का समय रहा होगा।

आपको किसी औरत की आवाज सुनाई पडी। उन्होंने रामलखनदास जी से कहा, ''यह सवेरे-सवेरे कौन बोलता है? देख तो।'' उन्होंने देखकर बताया कि महाराजजी! द्रौपदीबाई आई है। आप बोले, ''क्यों महारानी! हमने तुम्हें कई बार मना किया था कि रात्रि में इधर कभी मत्त आना, क्यो आ गयी?''

द्रौपदीबाई ने बताया--''कोई बदमाश मेरी कुटिया मे घुस गया था। उसने हमलोगो का सयम नष्ट करने का प्रयत्न किया। महाराजजी, उसे खोजा जाय।''

महाराजजी ने कहा, ''क्यो महारानी! तुझे मैंने हजारों बार सावधान किया कि तू यहॉ कभी सफल नहीं होगी, यह जगल है-**''विपिन विपति नहीं जाई बखानी''**- चित्रकूट जाकर रहो, किन्तु तुमने कभी ध्यान ही नहीं दिया। प्रकृति सर्वत्र है, सदैव सावधान रहना चाहिए। वैसे भी स्त्रियो को घर से बाहर निकलकर भजन करने का विधान नहीं है। शास्त्र मना करते हैं। स्त्रियों को अपने पति, भाई या पुत्र के सरक्षण में रहकर ही भजन करना चाहिए। हॉ, जब उदात्त अवस्था आ जाय, तब मीरा की तरह बाहर भी जाया जा सकता है। कदाचित् निकल भी पडी तो वहॉ रहना चाहिए जहॉ स्त्रियों का समूह हो, उनकी अपनी व्यवस्था हो। देख लिया, कैसा विघ्न उपस्थित हुआ है। अभी यहॉ से जाओ, सवेरे आना।'' विकल द्रौपदी वहॉ पहुॅच गयी जहॉ अन्य महात्माओ का निवास था।

उन महात्माओं के उकसाने पर द्रौपदीबाई ने श्रद्धा होते हुए भी पुलिस मे महाराजजी के विरुद्ध रिपोर्ट लिखा दिया कि परमहसजी मेरी कुटिया मे आये थे। उस समय भारत छोटे-छोटे राजे-रजवाडों के शासन में विभक्त था। चित्रकूट के ही क्षेत्र मे सात स्टेट थी। एक स्टेट मे एक कोतवाल और पॉच-सात सिपाही, इतनी ही पुलिस बल हुआ करती थी। दरोगा अपनी फोर्स लेकर आये और महाराजजी से कहा, ''आपके नाम से एक आरोप है, आप थाने चलिये।'' महाराजजी ने कहा, ''देखो, मैं सचमुच का साधु हूॅ। भगवान ने मुझे साधु बनाया है। मुझसे छेडछाड न करो। क्या हम तुम्हें अपराधी दिखाई दे रहे हैं? यहॉ और भी लोग रहते हैं। तू अपने ढग से सबसे पूछताछ कर ले, जो अपराधी है उसे पकड। पहले पता तो कर!''

दरोगा उन नौ महात्माओं और द्रौपदीबाई को साथ लाकर बोले, ''इन सबको मैं ले आया, अब आप भी थाने चलिये।'' आपने कहा, ''पहले तू इन सबकी अलग-अलग जॉच कर ले। हमें इस आसन से न उठा अन्यथा तुम्हारे ही सभी करम हो जायेंगे।''

दरोगा अपनी जिद पर अडा रहा। वह कहने लगा, ''महाराजजी! हम कानून से बॅधे हैं।'' आपने इष्ट से प्रार्थना की, ''भगवन्! यह कैसा षड्यत्र?'' आदेश मिला, ''पापग्रह का प्रभाव हे किन्तु तुम निर्भय भजन करो।'' सगुन मिलते ही आप आसन से उठकर चलने लगे। वे सोचते जाते थे कि देखें भगवान पाप-ग्रह का प्रभाव कैसे काटते हैं? सब लोग तो सिपाही के घेरे में जा रहे थे किन्तु महाराजजी कुछ दूर रहते हुए सहज भाव से शान्तिपूर्वक ध्यानस्थ होकर चल रहे थे।

थाने तक पहुॅचते-पहुॅचते द्रौपदीबाई पागल हो गयी। उसने अपनी साड़ी फाडकर फेंक दिया। कामतानाथ गॉव की कुछ स्त्रियों ने दौडकर उसे साड़ी पहनाया किन्तु वह पुन॰-पुन निर्वस्त्र हो जाती थी। वह कहने लगी, ''परमहसजी ने हमें कुछ कर दिया है। हमें यह क्या हो गया?

परमहसजी निर्दोष हैं। इन्हीं मे से कोई था।" भीड में सन्नाटा छा गया। लोगों ने समझा कि परमहसजी ने ही उसे शाप दे दिया है। द्रौपदीवाई चींख-चींखकर कहने लगीं,"इन्हीं साधुओं के कहने से मैंने परमहसजी का नाम लिया था, वे महात्मा निर्दोष हैं।" और चरणों में आ गिरीं-"महाराजजी! मुझे क्षमा करें।" आपने आशीर्वाद देते हुए प्रसन्न मुद्रा में कहा-

विना विचारे जो करे, सो पाछे पछताय।
काम विगारे आपनो, जग में होत हँसाय।।

दरोगा का समाधान हो गया। उसने कहा-"टीक है, टीक है महाराजजी! अव आप जाइये। कोई बात नहीं है।" महाराजजी ने कहा, "वात क्यों नहीं है, तू मुझे आसन से उठाकर यहाँ तक लाया- यही गलत किया।"

कुछ माह पश्चात् द्रौपदीवाई सती अनुसुइया में रहने की इच्छा से लौट आयी। उसके साथ फिर कुछ विघ्न दृष्टिगोचर हुए तव उसने निर्णय लिया कि परमहंसजी टीक कहते हैं। वे महापुरुष हैं। अत उसने अनुसुइया आश्रम सदा के लिए त्याग दिया।

महाराजजी कहा करें, "हो! भगवान रक्षा करते हैं तभी साधक वच पाता है। अपनी वल-वुद्धि के भरोसे चलनेवाले भटक जाते हैं।"

धरी न काहू धीर, सवके मन मनसिज हरे।
जे राखे रघुवीर, ते उवरे तेहि काल महुँ।।

## शास्त्रार्थ में विजय

द्रौपदीवाई तथा भक्तो को सान्त्वना देकर आप वहाँ से विचरण करते हुए राजापुर की ओर निकल गये। राजापुर प्रसिद्ध सन्त और महाकवि गोस्वामी तुलसीदासजी की जन्मभूमि होने से विख्यात है। रात्रि में आपको अनुभव में दिखाई पड़ा कि शास्त्रार्थ हो रहा है और आप विजयी हो गये हैं। आप पढ चुके हैं कि महाराजजी की पार्थिव शिक्षा शून्य थी। शास्त्रार्थ या वाद-विवाद में पडना आपका स्वभाव भी न था। अत ऐसे अनुभव से महाराजजी को वडा कुतूहल हुआ।

दूसरे दिन विचरण करते हुए आप राजापुर पहुँचे। उस समय वहाँ सचमुच शास्त्रार्थ छिडा हुआ था। लोगों ने वताया कि तीन दिन से मानस की एक पंक्ति पर वहस चल रही है कि गोस्वामीजी ने अयोध्याकाण्ड में राम-वनगमन प्रसंग में- **"तेहि अवसर एक तापस आवा। तेजपुंज लघु वयस सुहावा।।"** कहकर जिस तपस्वी का वर्णन किया है, वह वास्तव में कौन था? उन लोगों ने महाराजजी से इस सन्दर्भ में विचार व्यक्त करने का अनुनय किया। महाराजजी ने कहा- "भाई, मान लें आप किसी के दरवाजे पर पहुँचते हैं, वह भला आदमी होगा तो दस कदम आगे ही आकर आपका स्वागत करेगा। इसी तरह भगवान राम जब चित्रकूट पधार रहे थे, कामतानाथजी स्वय विप्र का रूप धारण कर स्वागतार्थ आगे आकर मिले और लौट गये।"

यद्यपि महाराजजी ने विनोद में ही यह सव कहा था किन्तु वह इतना स्वाभाविक लगा कि सव वाह-वाह कर उटे। आपको विजयी घोषित कर उन सवने माला पहनायी। महाराजजी ने उनसे कहा- "यह मानस है। मानस अन्त करण को कहते हैं। यह तुम्हारे अन्त करण की कथा है। यह

तुम्हें तव समझाऊँगा जब और अधिक अभ्यास कर लोगे। खूब नाम जपा करो।" उन सबको सान्त्वना देकर आप आश्रम लौट आये।

कुछ दिनों पश्चात् जब स्टेटो का उन्मूलन हो गया तव उन दरोगाजी की नौकरी समाप्त हो गई। अपने सेवाकाल में उन्होंने जो कुछ अर्जित कर रखा था उससे एक ट्रक खरीदा। एक दुर्घटना में वह ट्रक खडड् मे गिरकर चकनाचूर हो गया। कुछ समय पश्चात् एक हाफ शर्ट और हाफ पैण्ट पहने दरोगाजी अनुसुइया आये और सादर प्रणाम किया। महाराजजी ने कहा, "अरे दरोगाजी! आओ बैठो।" वह बोले, "दरोगा क्या महाराजजी, अव तो कुछ भी नहीं रहा। जितना धन था वह सव समाप्त हो गया। परिवार मे छोटे-छोटे बच्चे है। पूरा परिवार भूखमरी के कगार पर है। महाराजजी! अब दया हो जाय। मैं लाला हूँ, कोई भी सहारा नहीं है। क्षमा करें! महाराजजी आशीर्वाद दे।" महाराजजी ने कहा, "ठीक है, ठीक है- विभूति खाओ और अव जाकर अपना परिवार देखो।" आपका आशीर्वाद प्राप्त कर वे प्रसन्न मन से चले गये और सानन्द रहते हुए सत्पुरुषों की सेवा करने लगे।

## हाथ में फोड़ा

अनुसुइया के समीपस्थ ग्राम नवस्ता के एक पाण्डेयजी हैं- वलदेव पाण्डेय, उनके हाथ में फोडा हो गया। भयकर दर्द के कारण वह तीन दिन और तीन रात सो न सके। विकल होने पर वे महाराजजी का दर्शन करने चले आये। महाराजजी ने कहा- "पाडे, पूडी न बनइहे?" उन्होंने कहा, "मैं तो मरत हौ महाराजजी!" आपने कहा-"क्यों मर रहे हो, अभी तो पूडी बनानी है। जाकर बनाओ।" उन्होने निवेदन किया- "हाथ ही नहीं उट रहा है।" महाराजजी ने कहा, "ला! इधर ला! देखें तो।" महाराजजी ने उसे थोडा दबाकर ठोक-ठॉक दिया। वह पाण्डेय तो धीरे-धीरे पूडी निकालने लगे। लोग खा-पीकर चले गये तो महाराजजी के हाथ में दर्द उटने लगा।

नौवें दिन तो महाराजजी के हाथ मे इतना दर्द होने लगा कि न दिन को चैन पडता था और न रात को। आप वैठे-वैठे फोडे पर पानी का झरना देने लगे। इतना असह्य दर्द उठता कि ऑखों में ऑसू आ जाते थे। उन्होने भगवान से पूछा कि अब निवृत्ति हो गई तब यह फोडा क्यो? अनुभव में ही आपको वताया गया कि उस पण्डित का फोडा आपने स्पर्श करके स्वय ले लिया। उसे इस फोडे का कष्ट वारह महीने झेलना था, क्या आप इसे बारह दिन भी नहीं झेलेगे? अब महाराजजी ऑसू पोंछते और दिन भी गिनते जाते थे कि दस, ग्यारह और वारह- परसों फोडा ठीक हो जायेगा। वे स्वय से कहते- "भोग लो परमहसजी!" **दया विन संत कसाई। दया करी तो आफत आई।।** ठीक वारहवें दिन फोडा वह गया और ठीक भी हो गया।

इस घटना के पश्चात् महाराजजी किसी का स्पर्श करने और अपना चरण स्पर्श कराने के प्रति और भी चौकन्ने हो गये। तव से आप दूसरों का कल्याण करते हुए भी लोगों के स्पर्श से वचने लगे। जव श्रद्धालु अपनी व्यथा लेकर आपसे कृपायाचना करते, आप मात्र कृपादृष्टि से ही उन्हें अच्छा कर दिया करते थे। विशेष कारण उपस्थित होने पर वे स्पर्श भी करते थे। महाराजजी वताते थे कि निवृत्ति वाला महापुरुष अपनी इच्छा से स्पर्श कर ले तो यदि किसी की मृत्यु भी है तो टल जायेगी, किन्तु उन महापुरुष को भोगना पडेगा। कंकड मात्र से कोई पक्षी मर सकता है

किन्तु वैसे हजारो ककड किसी गजराज के लिए नगण्य हैं। इसी प्रकार जो पाप किसी शरीर को आत्मा से पृथक् कर देने में सक्षम है, महापुरुप सहज ही उसे झेलकर उसकी गति कुण्ठित कर देते है।

## अनुसुइया के सिद्धवाबा

क्षेत्रीय श्रद्धालु महाराजजी के पास नियमित आने लगे थे। एक दिन उनसे आपने पूछा, "ये उजड़े हुए मकान किसके हैं?" उन लोगों ने वताया, "यह सव सिद्धवावा के आश्रम के खण्डहर हैं। सौ-डेढ सौ वर्प पहले यहॉ एक सिद्धवावा रहते थे। वे वड़े अच्छे महापुरुप थे। उनका नाम ही सिद्धवावा था और वे थे भी सिद्धपुरुप। एक लाख से अधिक उनके अनुयायी थे। उनके पास लगभग चार सौ गायें थीं। उनके यहॉ दस-पन्द्रह फीट व्यास की बडी तई में मालपुआ वनता था। भक्तों ने चार गॉव उनकी सेवा में अर्पित कर रखा था।

महाराजजी ने पूछा, "सिद्धवाबा के वश में क्या अब भी कोई है?" उन लोगों ने वताया, "एक लडका जिसका नाम गुरुप्रसाद है, ठाकुरों के यहॉ रहता है।" आपने सोचा कि कुछ भी हो, वह साधु का अश है। मेरे पास रहता तो सेवा करता। अत आपने उसे वुलवाया। सोलह-सत्रह वर्ष का एक दुबला-पतला-सा लडका आया। वह सहर्ष महाराजजी की सेवा में रहने लगा।

तीन दिनों बाद वह महाराजजी से बोला, "ठाकुरों को सूचना तो दे आऊॅ कि मैं अब महाराजजी की सेवा मे रहने लगा हूॅ।" वह अनुमति लेकर गया और जव लौटा तो उसके साथ में एक लडकी भी थी। महाराजजी ने पूछा, "क्यों रे! यह भवानी कौन है?" उसने वताया, "महाराजजी यह मेरी पत्नी है।" महाराजजी बिगडे, "क्यों रे! तूने बताया नहीं कि व्याह हो गया है। अव भाग यहॉ से, हम तुम्हें नहीं रख सकेगे। जाओ जहॉ से आये हो।" दोनों सुवक-सुवक कर रोने लगे। महाराजजी बडे असमजस में पड गये कि अव क्या करें? धीरे-धीरे एक-एक करके दिन बीतने लगे। चित्रकूट तक चर्चा फैल गयी कि महाराजजी के लड़का और लड़की आये हैं।

## पापग्रह का अन्त

एक दिन महाराजजी धूने के पास बैठकर सत्सग कर रहे थे। सूरज पहाडियों की ओट में न जाने कव से जा चुका था। आपके पास चार-पॉच साधक और दो-चार भक्त बैठे थे। गुरुप्रसाद और उसकी पत्नी दूर बैठे किसी बात पर झगड़ रहे थे। अकस्मात् गुरु प्रसाद ने अपनी पत्नी को एक तमाचा मारा। पत्नी तपाक से उठी और जगल में ओझल हो गयी। गुरुप्रसाद ने कुछ देर तक तो प्रतीक्षा किया किन्तु जव एक घंटा वीत चला और वह न लौटी तो उसके सब्र का बॉध टूट पडा। वह जगल में चारों ओर खोजकर महाराजजी के पास आकर रोने लगा। उसने बताया कि उसकी पत्नी जगल में गायव हो गयी है। उसे खोजने का आदेश दें अन्यथा शेर-भालू उसे खा सकते हैं। आपने उसी को डॉटते हुए कहा, "जब पत्नी से इतना लगाव था तो चॉटा ही क्यों मारा?" आपने कहा, "खोजो हो! कहीं सचमुच शेर ही न खा ले।" गुरुप्रसाद तथा सभी भक्त खोजने में लग गये।

सूने जगल में आवाज देकर लोग उसे पुकारने लगे। रात काफी वीत गयी थी। महाराजजी

को भी दया आ गयी। उन्होने खडे होकर सगुन मिलाया, जिधर आदेश मिला उधर ही बढने लगे। आप दूसरे खण्ड की छत के ऊपर चढ गये। उन्हे मुडेर के पास कुछ काला-काला सा पडा दिखाई दिया। आपको लगा जैसे कोई अजगर पडा हो। और नजदीक जाने पर आप विचार करने लगे, यहॉ तो साफ-सफाई है, कोई लकडी गिर गई है क्या? अचानक वह उठी और महाराजजी की ओर दोनों हाथ फैलाकर दौडी। बायीं बॉह तडतड फडकने लगी। महाराजजी सावधान हो गये। समीप आते-आते उन्होंने गुरुप्रसाद की पत्नी को पहचान लिया और छडी उठाते हुए जोर से बिगडे, "धत् चुडैल कहीं की! ऊपर चढी चली आ रही है। देख रे! तेरी औरत यहॉ छत पर पडी है।" डॉटने से वह सहमकर रुक गयी। तव तक गुरुप्रसाद आया और पत्नी को ले गया।

उसी रात महाराजजी के अनुभव मे आया, "आज पापग्रह समाप्त हो गया। सूपनखा के नाक-कान कट गये। अब जीवन मे कोई बाधा नहीं है।" महाराजजी को बडा आश्चर्य हुआ कि, ओह! भोले-भाले इन बच्चो के अन्दर प्रवेश कर यह पापग्रह पीछा कर रहा था। उसी दिन पथरा गॉव के एक श्रद्धालु गणेश नम्बरदार को बुलाकर कहा कि जैसे भी हो, इनके लिए गॉव मे कोई व्यवस्था करो और आज ही इन्हें यहॉ से ले जाओ। देखो, कोई कष्ट नहीं होना चाहिए।

नम्बरदार ने तीन सौ रुपये का एक घर खरीदा और उसी समय दोनो को विदा कर दिया। कुल मिलाकर महाराजजी उस दिन बहुत प्रसन्न थे कि पापग्रह का अन्त हो गया और अब उनके लिए भविष्य में भी कोई खतरा नहीं रह गया था। **तुलसीदास एहि जीव मोह रजु जोई बॉधे सोई छोरे**। साधक को सदैव भगवान पर भरोसा रखना चाहिए।

## सिद्धबाबा का तख्त और महात्मा

आश्रम में कोई बैठने की चौकी नहीं थी, जमीन पर ही आसन था, अत आपने सिद्धबाबा का तख्त मॅगा लिया। आप उसी तख्त पर बैठने लगे। श्रद्धालु तथा सन्त-महात्माओं का आना-जाना लगा था। एक महात्मा महाराजजी से बोले, "आप सिद्धबाबा के तख्त पर क्यों बैठते हैं?" महाराजजी ने हॅसते हुए कहा, "भाई, सिद्धो के तख्त पर सिद्ध ही बैठ सकता है इसीलिए तो बैठा हूॅ।" उन्होंने कहा, "क्यों! मैं नहीं बैठ सकता क्या?" आपने कहा, "नहीं, इस पर कोई पात्र ही बैठ सकता है।" उन्होंने हठ किया कि सिद्धबाबा हमारे सम्प्रदाय के थे, हम इसी पर बैठेंगे। महाराजजी ने व्यर्थ के विवाद में पडना उचित न समझ उस तख्त को दूर रखवा दिया और नीचे अपने आसन पर जाकर बैठ गये। उन महात्मा ने गोमुखी में हाथ डाला और तख्त पर बैठ अपना आसन लगा लिया।

दूसरे दिन प्रात महाराजजी को याद आया। उन्होंने इधर-उधर दृष्टि दौडाई किन्तु वे महात्मा कहीं दिखाई नहीं दे रहे थे। आपने लोगों से कहा कि उन्हें खोजो, आखिर चले कहॉ गये? खोजते-खोजते लोगों ने उन महात्मा को एक गुफा के अन्दर पाया। उस गुफा से बुखार की गध आ रही थी। भैंसे की तरह लाल-लाल ऑखों से घूरते हुए महात्मा बुखार के आवेग में कॉप रहे थे। एक सन्त ने कहा, "देखो, जाकर महाराजजी के चरणों में गिरो, क्षमायाचना करो, नहीं तो कॉपते-कॉपते मर भी जाओगे। कल अकारण ही महाराजजी से शरारत कर बैठे।" उन्हें अपनी भूल का अहसास हुआ। वे गये और महाराजजी के चरणों में साष्टाग दण्डवत् किया। महाराजजी

ने आशीर्वाद दिया और कहा, "धूनी में प्रणाम करके विभूति उठाकर लगाओ और खा लो।" विभूति खाकर वे बैठ गये। कुछ देर में जब उनका बुखार उतर गया तो वे बोले, "महाराजजी, यह विलक्षण तख्त है। रात को हमें नीचे गिराकर यह तख्त ही हमारे ऊपर चढ बैठा। सवेरा होने पर किसी तरह से हम इसके नीचे से निकले और गुफा में शरण ली। किसी तरह हमारी जान बच गयी। अब हमे आशीर्वाद मिले ताकि भविष्य में कोई ऐसी अप्रिय घटना न घटे और हमें भक्ति प्राप्त हो। आप महापुरुष हैं। महाराजजी! आप रहें, यहाँ इस तख्त पर हम कभी नहीं बैठेंगे। ऐसा निवेदन कर वे चले गये।

## साम्प्रदायिकता का शमन

अल्पावधि मे ही अनुसुइया आश्रम में निर्विघ्न एव शान्तिपूर्वक निवास करते हुए श्री परमहसजी की प्रसिद्धि का प्रसार दूर-दूर तक होने लगा। साम्प्रदायिकता की सकीर्ण विचारधारा रखनेवाले गणवेशधारी सन्त-महात्माओ के बीच स्पर्धा की भावना अकुरित हो उठी। परिणामत इन रूढिवादी वेशधारियों ने आपको अघोरी, पाखण्डी आदि शब्दों से अपमानित करने का विफल प्रयास आरम्भ किया। उन लोगों की हरकतों का प्रभाव महाराजजी के ऊपर किंचित् मात्र भी नहीं पडता था। आप सहज वाणी में उन लोगों को समझा दिया करते थे कि भगवत्पथ में कोई सम्प्रदाय ऊँचा-नीचा नहीं है। यह रूढ़िवादिता के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। मैं स्वत सभी मत-मतान्तरों से होकर आया हूँ परन्तु मेरा इन पर कोई विश्वास नहीं है और न मेरा कोई सम्प्रदाय ही है। धीरे-धीरे इन रूढिवादी साम्प्रदायिक सन्त-महात्माओं का भ्रम दूर हो गया। उनके हृदय मे महाराजजी की साधुता के प्रति पूर्ण विश्वास एव श्रद्धा हो गयी।

अब भी महात्माओ का एक वर्ग ऐसा था जो आपके विरुद्ध षड्यन्त्र-रचना में क्रियाशील रहता था। उसी जमात के द्वारा किसी नागा बाबा को भडकाकर आपकी हत्याहेतु योजना तैयार की गयी। तथाकथित नागा बाबा हत्या की कल्पना से छूरा सहित अनुसुइया आश्रम आ पहुँचा। दूर से ही आपको छूरा दिखाकर वह कहने लगा, "परमहसजी! यह पैनी धारवाला छूरा आपके लिए ही है। बहुत तग करते हो सन्तो को! यह हमारी जगह है।"

महाराजजी ने भगवान से पूछा, "भगवन्! जब भजन ही करना था तब इस राग-द्वेष की जगह मे लाकर क्यो पटक दिया? कोई कहता है हमारी जगह है, तो कोई कहता है काटकर फेंक देंगे, आप दूसरे सम्प्रदाय के हैं।" तब भगवान ने कहा, "जब हमने बैठाया है तो बैठे भर रहो, तुमसे क्या मतलब।" इतना सुनकर आप निश्चिन्त हो गये और पुन चिन्तन में लग गये।

रात्रि के घने अधकार मे जैसे ही वह दुरात्मा षड्यत्र की पूर्तिहेतु आगे बढा कि तत्काल वह लकवा से प्रताडित हो गया। उसके अंग-प्रत्यंग अकड गये। इधर महाराजजी को सगुन मिलने लगे। बडे सवेरे चद्दर की झोली में बाँस डालकर पालकी-जैसा बनाकर दो महात्मा उसे उसमें बैठाकर आगे-पीछे चल रहे थे। तीसरे बाबा उसके कपडे, उसका चिमटा लिए पीछे-पीछे चल रहे थे। महाराजजी अपने आसन पर बैठे थे। सामने मन्दाकिनी के कूलस्थ रास्ते से वे सब निकले। वह षड्यन्त्रकारी अपना सही सलामत एक हाथ झोली से निकालकर लडखडाती आवाज में बोला, "परमहसजी दण्डवत्!" महाराजजी चौंके, "भाई तुम कौन हो?" वह बोला, "महाराजजी! मैं वही

नागा हूँ जो आपको छूरा दिखा रहा था।" आपने पूछा, "तूझे हो क्या गया?" वह बोला, " अरे महाराजजी! लकवा मार दिया। दाहिना अग ही बेकार हो गया है। महाराजजी आप हमे क्षमा कर दें।" महाराजजी ने दयाभाव से उस बाबा को प्रायश्चित भोग से मुक्त कर दिया। कालान्तर में उसके हृदय में महाराजजी के प्रति असीम श्रद्धा जागृत हो गयी।

इस प्रकार महाराजजी के पथ में आनेवाली समस्त विपत्तियो का स्वत शमन हो गया। आप निर्विघ्न योग-साधना में अनुरक्त रहकर जनजीवन का कल्याण करने लगे। प्राय महाराजजी साधकों को समझाया करते थे कि वस्तुत जब भगवान दया कर देते हैं तो विपत्ति ही सम्पत्ति बन जाती है। ध्रुव और प्रह्लाद के जीवन में भगवत् कृपा से विपत्तियाँ ही सम्पत्ति बन गयी थीं। इसलिए निर्भीकतापूर्वक विपत्तियों का स्वागत करना चाहिए।

जिस प्रकार विभिन्न विद्यालयों का अपना अलग-अलग गणवेश होता है किन्तु सबको शिक्षा और उनसे मिलने वाली उपाधियाँ एक-जैसी होती हैं, उसी प्रकार साधकों के रहन-सहन में जो भेद दिखाई पडता है वह उनकी श्रेणी के कारण है। कोई साधन के आरभिक स्तर पर है कोई मध्यम, उन्नत और उच्चतम अवस्था वाला है, तो इन सबका रहन-सहन भी अलग-अलग होगा। परमात्म-पथ पर चलनेवाली योगक्रिया एक है। अनुभूतियाँ एक-जैसी हैं, परिणाम एक-जैसा है तो सम्प्रदाय कैसा? यह तिलक, स्वरूप, वेशभूषा इत्यादि तो गुरु घराने की पहचान है। हैं सब एक ही पथ के पथिक!

## आकाशवृत्ति से आश्रमीय व्यवस्था

प्रयाग से आये हुए महात्मा रामलखनदासजी प्रात नौ बजे तक महाराजजी की सेवा करके पुन सायकाल ही दिखाई पडते थे। एक दिन महाराजजी ने पूछा कि दिन में कहाँ गायव हो जाते हो? वह बोले, "महाराजजी! मैं भिक्षाटन किया करता हूँ।" महाराजजी ने कहा कि हमारी आकाशवृत्ति है। उन्हें भीख माँगने से मना किया तो वे बोले, "ऐसा है गुरु महाराजजी! कुछ सन्त-महात्मा भी तो यहाँ आते हैं। भिक्षाटन से उनकी सेवा हो जाती है।" महाराजजी ने समझ लिया कि इसकी आदत पड़ गयी है, यह जल्दी नहीं छूटेगी। उन्होंने केवल इतना ही कहा, "देखो! भिक्षाटन का एक भी दाना हमें मत खिलाना। मेरी कोठरी मे कुछ दिखाई पडे तो वनाकर खिला दिया करो अन्यथा तू मेरी चिन्ता छोडो।" किन्तु उनका भिक्षाटन वन्द नहीं हुआ।

रामलखनदास जी थे तो वयोवृद्ध किन्तु स्फूर्ति के भण्डार थे। सवेरे से शाम तक वे पचीसों किलोमीटर का चक्कर लगा आते थे। वैष्णव महात्माओ मे उनकी वडी ख्याति थी। वहुत से महात्मा उनके अतिथि हुआ करते थे।

पहाड की तलहटी मे नदी से कुछ ऊपर महाराजजी का आसन था। रामलखनदासजी का निवास आश्रम के ऊपरी खण्ड पर एक कोठरी मे था, जिससे महाराजजी की शान्ति में वाधा न हो। वैष्णव महात्मा दूर से महाराजजी को नमन करते हुए सीधे रामलखनदासजी के पास पहुँच जाते थे। वहाँ पहले वे भोजन करते थे और फिर चिमटा वजाकर वडे अनुराग से कीर्तन करते थे- "सीताराम-सीताराम-सीताराम जय सीताराम।" यही उनकी धुन रहती थी।

महाराजजी बताते थे कि उन सन्तों का यह कीर्तन सुनने में बड़ा अच्छा लगता था। भगवान का मधुर नाम ही तो लेते थे। घडीखाड हम भी बैठकर सुनते थे फिर मुझे लगता, यह सिर के ऊपर टन-टन कब तक चलेगा? अब तो हमारे शान्त चिन्तन में बाधा पड़ रही है। तब आप उन्हें सचेत करते हुए कहा करे, "जगल में भी बाधा! सीताराम-सीताराम! क्या सीताराम बहरे हैं जो चिल्ला रहे हो? वे कहीं भागे जा रहे हैं जो बुलाये पड़े हो? अरे! अपने खसम का नाम जुबान से नहीं लिया जाता। इष्ट का नाम अपने हृदय में सुमिरन के साथ लिया जाता है। हृदय में सुरत की डोर लगने का नाम भजन है।

कुछ महात्मा लोग प्रत्युत्तर में उबल पड़ते थे कि ये कैसे महात्मा हैं? न स्वयं राम-नाम जपते हैं और न हम सबको जपने देते हैं। रामलखनदासजी उन्हें समझाते कि उनसे मत बोलो। वे सन्त हैं, भजन की प्रक्रिया जानते है। रामलखनदासजी से वे कुछ कह तो न पाते थे किन्तु मन में कसक बनी रहती थी।

कुछ दिन पश्चात् उनमें से कुछ महात्मा वेदान्तीजी के पास अयोध्या गये। वेदान्तीजी अयोध्या के लब्धप्रतिष्ठ, शास्त्रो के निष्णात विद्वान तथा क्रियानिष्ठ सन्त थे। उन महात्माओं ने उन्हें सूचित किया, "अरे वेदान्तीजी महाराज, आप इतने बडे महापुरुष, अयोध्या के सर्वोपरि महात्मा और आपका चेला एक परमहस महात्मा की सेवा कर रहा है। न जाने वे किस सम्प्रदाय के है। न नहाते हैं न धोते है। चलकर बचावें अपने शिष्य को। बड़ा अनर्थ हो रहा है।"

वेदान्तीजी ने कहा, "ऐसा लगता तो नहीं किन्तु तुम कहते हो तो चलो।" अत वे दस शिष्यो के साथ अयोध्या से चले। उन्हे प्रेरित कर लानेवाला महात्मा भी साथ में मार्ग-दर्शन कराता आ रहा था। शाम के समय ग्यारह महात्मा और बारहवें वे साधु भी महाराजजी के सामने की पगडडी से होते हुए सीधे रामलखनदासजी की कुटिया पर चले गये। रामलखनदासजी ने गुरु महाराजजी को साष्टाग दण्डवत् किया। उनके पास कुछ बोरियां थीं, उसी आसन पर उन सबको बैठाया। उन सबके लिए भोजन की व्यवस्था की। उस समय जो भी उनके पास था (चने की रोटी और कैंथे की चटनी) प्रेम से उन सबको खिलाया।

उन सबकी सेवा से निवृत्त होकर रामलखनदासजी रात्रि बारह बजे महाराजजी की सेवा में पहुँचे और धीरे-धीरे महाराजजी का चरण दबाने लगे। महाराजजी ने पूछा, "आज तुम्हारे पास कौन लोग आये हैं? हैं तो ग्यारह-बारह लोग किन्तु चूँ तक नहीं। शाम से ही बडा सन्नाटा है।" उन्होंने बताया- "जी हमारे गुरुजी महाराज आये हैं।" महाराजजी ने पूछा, "अच्छा, अच्छा! तो किया उनकी सेवा?" वह उदास होकर बोले- सेवा क्या करता, अचानक जो आ गये। चने की रोटी और कैथे की चटनी थी।" महाराजजी ने कहा, "देख गुरु महाराज हैं तो विधि से सेवा कर। हमारी कोठरी में जो भी है सब ले जा और आदरपूर्वक उन्हे खिला-पिला।"

सवेरे भोजन बना तो घी से चुपडी हुई गेहूँ की रोटी, दो तरह की सब्जी, दाल, चावल, चटनी इत्यादि विधिवत् महात्माओं को परोसा गया। दो-एक ग्रास ग्रहण करने के पश्चात् वेदान्तीजी रामलखनजी के प्रति उन्मुख होकर बोले, "रामलखन! मैं तुम्हारा गुरु और तू हमारा शिष्य है। बोलो हे न?" वे बोले, "हाँ गुरु महाराज! इसमें कोई दो राय नहीं है, यह बिल्कुल सत्य है।"

उन्होंने पूछा, "मैं कुछ पूछूँ तो मेरे साथ कपट तो नहीं करेगा?" उन्होने कहा, "कभी नहीं।"

वेदान्तीजी ने कहा, "शाम को हमलोग आये तो प्रथम स्वागत में तुमने हम सबको चने का ठर्रा टिक्कड खिलाया, आज सवेरे ही यह पुष्कल व्यवस्था! ऐसा अन्तर क्यों? यह सब कहॉ छिपाकर रखा था?" रामलखनदास ने कहा, "गुरुदेव, कल हमारे पास वही था।" महाराजजी के साथ हुई वार्ता से अवगत कराते हुए उन्होने कहा, "गुरुदेव, यह सब परमहंसजी का ही प्रसाद है।"

वेदान्तीजी ने पूछा, "अच्छा यह बता, उनके पास यह राशन-पानी कहॉ से आता है और तेरे लिए कहॉ से आता है?" रामलखन ने बताया, "गुरुदेव, मैं तो दिनभर भिक्षा करता हूॅ। जो भी मिल जाता है, ले आता हूॅ। यह परमहसजी न तो स्वयं भिक्षा करते है, न किसी को करने देते हैं और न भिक्षान्न का हमारा एक भी दाना ग्रहण करते हैं। वे कहते हैं कि हमारे पास हो तो कुछ खाने को बना दिया करो, नहीं तो मेरी चिन्ता छोडो। फिर भी उनके पास कोई कमी नहीं रहती। कोई भक्त कुछ चढाने लगता है तो उसे दो गाली जरूर देते हैं।"

वेदान्तीजी ने कहा, "तुम रात-दिन मॉगते हो फिर भी चने की रोटी, वे किसी से मॉगते नहीं फिर भी कोई कमी नहीं। निश्चय ही वे सिद्ध पुरुष है।" भोजन छोडकर वेदान्तीजी उठ खडे हुए। हाथ धोया और आकर महाराजजी को साष्टाग दण्डवत् किया। वे कहने लगे, "महाराजजी, कुछ लुक्कड हमारे यहॉ अयोध्या गये और हमको भी फोड-फाड़कर ले आये। मेरा सौभाग्य ही था जो इस प्रकार आपके दर्शन हो गये। इस घोर जगल में आपका ऐसा निवास देखकर बड़ी प्रसन्नता हुई है।"

रामलखनदास की ओर उन्मुख होकर उन्होने कहा, "देख रामलखनदास! मैं तुम्हारा गुरु हूॅ इससे मैं तुम्हें आदेश देता हूॅ कि इन महापुरुष की जीवनपर्यन्त सेवा करो। इनकी सेवा मेरी सेवा है।" वेदान्तीजी बडे आदरभाव से मिले और अन्य तीर्थो का अवलोकन करते हुए अवध धाम को चले गये। रामलखनदास महाराजजी की सेवा मे लगे रह गये।

महाराजजी समझाया करते थे, "हो! सन्तो के लिए शीलोच्छवृत्ति, भिक्षावृत्ति और आकाशवृत्ति इत्यादि मान्य वृत्तियॉ हैं। सभी उचित है। इनमें से आकाशवृत्ति सर्वोपरि है। किन्तु जब भजन भगवान की देखरेख में चलने लगता है तब इनमे से कोई भी वृत्ति सहायक नहीं होती। उस समय केवल एक वृत्ति रह जाती है कि भगवान चाहते क्या हैं? उन्हीं की इच्छा सर्वोपरि है। देहरादून में विना मॉगे दूध मिला-आकाशवृत्ति ही तो थी। उज्जैन में विना मॉगे बहुत कुछ मिल रहा था किन्तु भगवान ने उसे छूने भी नहीं दिया। जब भगवान भली प्रकार अपना लेते हैं, उस समय ऐसे साधक के लिए सृष्टि में न कुछ खाद्य है, न कुछ धारण करने योग्य है और न ही कहीं निवास स्थान है। उसके लिए इतना ही होता है जितना भगवान स्वीकृति देते हैं। भगवान वही देंगे जिसमें उसका शाश्वत हित हे। इसलिए सव लोग श्रद्धा और समर्पण के साथ नाम का जप करो, सद्गुरु के स्वरूप को हृदय में देखो, तुम्हें भी मिलेगा। यह कहने से समझ में नहीं आता, जव तक प्रत्यक्ष घटित न होने लगे।

## जातिगत मोह

रामलखनदासजी स्वभाव के तीखे और स्वाभिमानी थे। गुस्सा तो सदैव उनकी नाक पर ही रहता था। ब्राह्मणो की कुलीनता का गौरव उन्हें प्राप्त था। वे वर्ण-व्यवस्था के पक्षधर थे।

एक बार महाराजजी आसन पर वैठे थे। उसी समय पॉच महात्मा महाराजजी की ओर आते दिखाई पडे। महाराजजी को अनुभव में मिला कि इन पॉचों में से कोई एक अच्छा सन्त है, जिसके पास वृत्ति है, योग-साधन है। महाराजजी को ज्योंही ज्ञात हो कि ये अच्छे सन्त हैं, उन्हें आप वडे प्रेम से बुलाते, बैठाते थे। भले ही वे किसी वेश में क्यों न हों। अत इन महात्माओं के लिए सकेत मिलते ही आपने उन्हें आदर से बुलाया--आइए सन्त जी, आइए! त्यागीजी वैठिए! उन्हें वैठाकर आपने उन्हें कुछ मिष्ठान्न प्रसाद दिया, पानी पिलाया और तदनन्तर गॉजा चढने लगा।

अचानक रामलखनदास जी ऊपर से आ गये। उनका चेहरा देखा तो वोले, "ऐं, कौन जाति के हो?" उन महात्माओं ने उत्तर नहीं दिया। रामलखनदास अपनी अवहेलना सहन न कर सके। वे तमककर बोले, "बोलते क्यों नहीं? सुनाई नहीं पड़ता क्या?" महाराजजी ने उन्हें रोका, वोले, "सनक गये हो क्या?"

उनमें से जो एक अच्छे महात्मा थे, उन्होने कहा, "देखिए, शरीर से तो हम पॉचों चमार हैं और पॉचों भजन कर रहे हैं।" इतना सुनना था कि रामलखनदास पुन. आवेश में आ गये। वे बोल उठे, "जब तुम लोग भजन करने लगोगे तो हल कौन जोतेगा? वड़े आदमियों का काम कैसे चलेगा?"

महाराजजी ने उन्हे शान्त किया और कहा, "क्यों मूर्खो जैसी बाते करते हो, सन्तों की क्या कोई जाति होती है? जो जाति-पॉति में ही उलझा है वह सन्त कहॉ!" रामलखनदास ने महाराजजी को प्रणाम किया और चले गये। कुछ देर वाद वे किटकिटाते हुए पुन चले आये और बोले, "शास्त्रो में तुमलोगो को भजन के लिए कहॉ लिखा है--**सब जाति-कुजाति भये मॅंगता।**" महाराजजी पुन बिगडे, 'भाग यहॉ से।' 'अच्छा महाराजजी!' कहकर वे पुन प्रणाम कर चले गये।

कुछ ही देर मे वे पुन आ गये। वे कहने लगे- "घोर कलियुग आ गया- "**ते विप्रन्ह सन आप पुजावहिं। उभय लोक निज हाथ नसावहि।।**" क्यों साधु वन गये? बुद्धि खराब हो गयी क्या?" उनमे जो अच्छे महात्मा थे, बोले- "अच्छा वाबाजी! तीन बार मे आपने गाली तो बहुत दिया लेकिन तीन महीने मे आप मर भी जायेंगे।" रामलखनदास ने कहा, "अरे जाओ भी, चमारों के शाप से डागर नहीं मरते।" वे लोग महाराजजी को प्रणाम करके चले गये। महाराजजी ने रामलखनदास को समझाया कि सन्तों का अपमान नहीं करना चाहिए।

धीरे-धीरे इस घटना को सभी भूल गये। तीसरा महीना समाप्ति पर था। एक दिन रामलखनदास ने कहा, "गुरु महाराजजी! गॉव मे कुछ राशन रखा है, आज्ञा हो तो ले आऊॅ।" महाराजजी ने कहा, "रहने दे, राशन क्या होगा?" वे वोले, "महाराजजी! सन्तो के लिए अव कुछ शेप नहीं हे। मैंने भिक्षा मॉगकर सेमरिया गॉव में रख छोडा है, उसे ले आता तो अच्छा रहता। अनुमति मिल जाय तो ले आऊॅ।" महाराजजी ने फिर भी मना किया। जव हठ देखा तो कुछ न वोले।



पूज्य श्री १००८ स्वामी सच्चिदानन्द जी महाराज
एव परम पावन धारकुण्डी आश्रम

**'मौनं स्वीकार लक्षणम्'** समझकर रामलखनदास ने महाराजजी को प्रणाम किया और निकल पडे। वहॉ जाते ही उन्हे बुखार हो आया। गॉव के किसी व्यक्ति ने महाराजजी को सूचना दी कि उन्हें बुखार हो आया है। दूसरे दिन महाराजजी को सूचना मिली कि बुखार तेज हो गया है। महाराजजी ने कहा, ''यदि वहॉ बीमारी ठीक न होती दिखाई दे तो हमारे पास ले आओ।'' तीसरे दिन गॉववाले उन्हें लाने का उपक्रम कर ही रहे थे कि सहसा हालत बिगडी और शरीर छूट गया।

महाराजजी को उन महात्माओ की बात याद हो आयी। गणना करने पर वह तीसरे महीने का अन्तिम दिन निकला। महाराजजी ने कहा, ''ओह! मरने का समय आया तो उसकी बुद्धि खराब हो गयी। सन्तों की वाणी सही करने के लिए ही भगवान ने ही उसकी बुद्धि प्रेरित कर गॉव भेज दिया। उसका पाप उसे वहॉ भगाकर ले गया। मेरे पास रहा होता तो कम से कम मरता तो नहीं। एक सन्त शाप दे सकता है तो दूसरा उतार भी तो सकता है।

रामलखनदास जी को पहले से कोई बीमारी भी नहीं थी। अकस्मात् न जाने क्या हो गया। तीन दिन के बुखार मे ही शरीरान्त हो गया। **''कोई कहा सन्त हम चीन्हा। तुलसी कानों पर हाथ धरि लीन्हा।।''** तुलसीदासजी से किसी ने कहा, ''मैने उन्हे पहचान लिया, वे अच्छे सन्त हैं।''-यह सुनकर तुलसीदासजी ने अपने दोनों कानो को बन्द कर लिया। वे बोले, ''किन ऑखों से आपने सन्त को देखा?'' भगवान मन-बुद्धि से परे होते हैं और इधर सन्त भी मन-बुद्धि का निरोध कर भगवत्ता को प्राप्त करते है। इस प्रकार वह सन्त भी मन-बुद्धि से परे है। भगवान बता दें तभी जाना जा सकता है- **''सो जानहि जेहि देहु जनाई।''** उनकी कोई अन्य पहचान नहीं होती। वे सम्प्रदाय, मजहब, देश, जाति, वर्ण, रगभेद से परे होते है।

रामलखनदास का अन्तिम सस्कार हुआ। इस प्रकार महाराजजी के प्रथम सेवक का तिरोभाव उनके जीवनकाल मे ही हो गया।

## अनुसुइया आश्रम के पूर्व ब्रह्मचारीजी

पुरातन काल से ही अनुसुइया योगसाधना का केन्द्र रहा है। यह भूमि अत्रि, दत्तात्रेय, चन्द्रमा, दुर्वासा, सती नर्मदा, सिद्धबाबा आदि महर्षियो के तपश्चर्या की स्थली थी। प्राकृतिक सुषमा के बीच निर्जन गुफाओं मे रहकर अनेकानेक मनीषियो ने यहॉ से आत्मानुभूति प्राप्त की है। ऐसे ही एक सन्त भजन की प्रारभिक अवस्था मे बाल ब्रह्मचारी के रूप में अनुसुइया की वनस्थली में तपश्चर्या हेतु यत्र-तत्र भ्रमण करते हुए आये और यहॉ प्रशान्त वातावरण देख रम गये। ब्रह्मचारी जी अनवरत दो माह तक कन्द-मूल-फल आदि का सेवन करते हुए भजन करते रहे। पहले आप परमहसजी महाराज का दूर से ही दर्शन किया करते थे क्योंकि यह जनश्रुति हो गयी थी कि परमहस महाराज जादू जानते है। कुछ समयोपरान्त विचरण करते हुए ब्रह्मचारीजी जानकी कुण्ड पहुँचकर वहॉ निवास करने लगे। आपके रहन-सहन को देखकर वहॉ के प्रसिद्ध सन्त श्री रणछोडदासजी ने ब्रह्मचारीजी को वहॉ का मालिक नियुक्त कर दिया। उन्होंने कहा, ''मै प्राय बाहर रहता हूँ, आप ही यहॉ का कार्य-भार सॅभाले। कुछ दिन वहॉ रुकने के पश्चात् आप वहॉ की समस्त गतिविधियों से अवगत हो गये परन्तु मन शान्त नहीं हुआ। कारण कि आपकी

अन्तश्चेतना परमशान्ति के लिए व्यग्र थी। परिणामत· आप जानकी कुण्ड आश्रम त्यागकर अयोध्या पहुँच गये। वहाँ पर सुनियोजित ढग से भण्डारा करवाया परन्तु आपके अन्तस्थल में यहाँ भी अन्तर्द्वन्द्व तरगित होता रहता था। वार-वार इस हलचल के वीच श्री परमहस महाराजजी की वही परमशान्त मूर्ति आपके मानस पटल पर अकित हो जाती थी।

## ब्रह्मचारीजी शिष्य के रूप में

इसी अन्तर्द्वन्द्व के वीच ब्रह्मचारीजी को स्वप्न होता है कि अनुसुइया आश्रम चलो, वहीं परमशान्ति मिलेगी। साथ ही साथ श्री परमहस महाराजजी को यह स्पष्ट सकेत मिलता है कि एक युवा साधक आपकी शरण में आ रहे हैं, उन्हें ब्रह्मविद्या का उपदेश करिये। स्वप्न-सकेत के अनुसार ही ब्रह्मचारीजी श्री परमहस आश्रम अनुसुइया के लिए प्रस्थान करते हैं। यहाँ महाराजजी भी अनुभव मे निर्दिष्ट साधक की प्रतीक्षा ही कर रहे थे। तव क्या था! घूमते-विचरते ब्रह्मचारीजी अनुसुइया आश्रम आ पहुँचे। यहाँ पर महाराजजी के चरणों के प्रथम दर्शन ने ही ब्रह्मचारीजी के मानस मे उठनेवाले समस्त अन्तर्द्वन्द्वों का पूर्ण शमन कर दिया। हृदय गदगद हो गया, वाणी मूक हो गयी। सदा-सदा के लिए उनके चरणारविन्दों में आत्म-समर्पण कर ब्रह्मचारीजी आत्मविभोर हो गये। श्री परमहस महाराजजी की छत्रछाया में सतत् साधनार्थ जीवन व्यतीत करते हुए सद्गुरुदेव की महती कृपा से कुछ ही वर्षों के उपरान्त वे जीवनमुक्त होकर अपने स्वरूप में लीन हो गये।

## भविष्यद्रष्टा सन्त

एक वार ब्रह्मचारीजी को अनुभव में दिखाई पडा कि एक कुत्ता वेद पढ़ रहा है। आरोह-अवरोह, गति-लय के साथ मधुर ध्वनि में वेदपाठ अत्यन्त आकर्षक प्रतीत हो रहा था। ब्रह्मचारीजी ने अपना अनुभव महाराजजी को सुनाया। महाराजजी ने कहा, "देख, कुत्ते की तरह ऊलजुलूल वेश वनाये कोई अच्छे महात्मा आ रहे होंगे। ध्यान देना, कहीं वे निकल न जायँ।" लोग सतर्कता के साथ मन्दाकिनी के तटवर्ती मार्ग की निगरानी करने लगे। लगभग दस वजे पागलों जैसी वेशभूषा का एक व्यक्ति उस रास्ते से होकर निकला, जो सीटी वजाने की मुद्रा में कुत्ते की तरह 'ओहूम्-ओहूम्' की ध्वनि निकालते चले जा रहे थे। उन पर दृष्टि पडते ही महाराजजी को सकेत मिला कि जो कुत्ता वेद पढ रहा था, वह यही है।

महाराजजी ने उन महात्मा को सादर ले आने को कहा। किसी की समझ में नहीं आता था कि ऐसे भी महात्मा हो सकते हैं। फिर भी ब्रह्मचारीजी ने समीप जाकर उन्हें प्रणाम किया और आश्रम में ले आये। आश्रम में भी वे श्वास-प्रश्वास से अस्पष्ट जाप करते रहे। महाराजजी ने कहा, "थोडी देर के लिए अव यह जाप वन्द करो, पहले विचार तो कर लो कि कहाँ आये हो?" वे मुस्कराते हुए शान्तिपूर्वक वैठ गये।

ब्रह्मचारीजी ने स्वय भोजन वनाकर श्रद्धासहित उन्हें निवेदित किया। प्रसाद पाकर तृप्त हो वे वोले, "वहुत सुन्दर! वहुत वढिया! तीन साल, नहीं-नहीं छ साल! एकदम पार हो जायेगा। गुरु महाराजजी की सेवा में लगे रहो।" सामने पहाड की ओर देखकर उन्होंने कहा, "यह जंगल कट जायेगा।" कुछ क्षणों पश्चात् उन्होंने कहा, "यहाँ गायें चरेंगी।" दूसरे दिन उन्होंने प्रस्थान किया।

ब्रम्हचारी जी ने कुछ दूर तक जाकर बड़े सम्मान से उन्हें विदा किया।

उन दिनों किसी को कल्पना भी नहीं थी कि यह जगल कट सकता है। स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् सरकार द्वारा जगलो को काटने का ठेका मिलने लगा। टेकरिया के भागवत प्रसाद जी ने नदी पार आश्रम के सामने पहाडी वृक्षों का ठेका लिया। जगल कटते-कटते आश्रम के सामने के वृक्षों की बारी आई। महाराजजी का ध्यान उधर गया। उन्होंने कहा, "यह कहॉ के कसाई आ गये। तुम लोग भागो यहॉ से। अरे! इन पेडों की छाया में हजारों पशु-पक्षी और मृग बैठे रहते हैं। कम से कम इन पेडों को तो छोड दो।"

मजदूरों ने महाराजजी का मन्तव्य भागवत प्रसादजी को कह सुनाया। पहले तो वह कुछ तैश में आये फिर बोले- ठीक है, महाराजजी की आज्ञा का पालन करो। वे वृक्ष आज भी है। वन्य पशु उनकी छाया में झुण्ड के झुण्ड बैठे दिखाई देते हैं।

कुछ दिनों पश्चात् एक त्यागी महात्मा उधर आ निकले। उनके पास चालीस गायें थीं। कटा हुआ साफ-सुथरा जगल पाकर उन गायो को उसी पहाडी पर चराने लगे। महाराजजी की दृष्टि पड़ी तो उन्होंने पूछा, "क्यों रे! उस पहाड़ी पर वह सफेद-सफेद क्या है?" लोगों ने बताया, "महाराजजी! गाये हैं।" महाराजजी ने कहा, "अरे! उन महात्मा ने कहा था जगल कट जायेगा- देखो कट गया। उन्होंने कहा था यहॉ गाये चरेगी-- देखो, वे चर रही हैं। और उन्होने क्या-क्या कहा था?" लोगों ने बताया, "ब्रम्हचारीजी को उन्होंने कहा था कि लगे रहो, छ· वर्षो मे लक्ष्य की प्राप्ति कर लोगे।"

ब्रम्हचारी को बडा हर्ष हुआ। अतिविशिष्ट अनुराग से वे चिन्तन में लग गये। सेवा और सुमिरन में उन्होंने दिन-रात एक कर दिया और छठें वर्ष ही महाराजजी की अनुकम्पा से धारकुण्डी गये और स्थिति मिल गयी।

वस्तुत **"ना जाने किस वेश में नारायण मिल जाय।"** वेशभूषा महात्माओं की पहचान नहीं है। महात्माओं को वही पहचान पाते हैं जिन्हें भगवान सन्देश दे देते हैं कि यह महात्मा हैं। यही वेश-भूषा हमारे दादा गुरु सत्सगी महाराजजी की थी। महाराजजी को आकाशवाणी हुई कि इस मन्दिर में गुरु महाराजजी है। किसी को कल्पना भी नहीं थी कि वह गुरु भी हो सकते हैं, किन्तु वह अन्तर्ज्ञान सम्पन्न ब्रम्हविद्या के ज्ञाता निकले।

## पशु-पक्षियों के प्रति समत्व भाव

ऋषि परम्परानुसार आपके आश्रम में भी एक शुक पल रहा था। आप यह सोचा करते थे कि महात्माओं के तोता 'राम-राम' कहते हैं और दुष्टजनों के पालित पक्षी उनके आचरणानुकूल भला-बुरा कहना सीख लेते हैं। श्री परमहंसजी के सान्निध्य में रहने के कारण स्नेह से वह प्रतिपालित पक्षी भी 'राम-राम' रटने लगा। जरा-मरण का सम्बन्ध समस्त जीव-जगत् से है ही, अत वह तोता भी बीमार पड गया। आपको शरणागत पर दया आई, उसे गोद में रखकर पुचकारने लगे। आपने विचार किया कि यती-सती का बोलबाला है। सती सावित्री ने यमराज से सतीत्व के बल पर अपने पतिदेव को बचा लिया था। अत· में देखता हूॅ कि कैसे यह शुक

काल-कवलित होता है। ऐसा कहकर आसन में बैठकर बार-बार उसके सिर पर स्नेह से हाथ फेरने लगे। उस समय आपके पास एक ब्राह्मण, एक नाई और ब्रह्मचारी जी थे। जैसे ही दिवावसान हुआ, आश्रम के सम्मुख वृक्ष के पास किसी अज्ञात सत्ताधारी के खाँसने की आवाज़ सुनाई पडी। सब लोग उस पर सदिग्ध हो गये। तत्पश्चात् वही आवाज नदी के उस पार सुनाई दी और यहाँ तक कि यत्र-तत्र सर्वत्र से विलक्षण खाँसने की आवाज आने लगी। बैठे हुए लोग भयभीत हो गये। तब आपने कहा कि शका करने की कोई आवश्यकता नहीं है। वह यमराज है- ऐसा कहते हुए सभी को विश्राम के लिए आदेश दिया और स्वयं भी आसन पर बैठ गये। अन्य व्यक्तियों को भी भय एव जिज्ञासा की उथल-पुथल में नींद नहीं आई। खाँसने की वह चमत्कारपूर्ण आवाज रात्रि की नीरवता को लगभग एक घण्टे तक भग्न करती रही। यह उत्पात चल ही रहा था कि आप तोते को लेकर भीतर के आसन में बैठ गये और भजन करना प्रारभ कर दिये।

रात्रि के कुछ समयोपरान्त सहसा फाटक खुलने की आवाज आई। तब आप छडी लेकर टार्च जलाते हुए देखने लगे और किसी अज्ञात सत्ता को डाँटते हुए कहे कि धत् तेरे की! यहाँ तक आने की धृष्टता कर लिया। इसी बीच कुछ दूर पर दीवाल की ओट में छिपा हुआ नेवला दिखाई देता है। उसे देखकर आप विचार करने लगे कि मेरी अनुपस्थिति में काल कहीं दूसरे वेश में पहुँचकर उस तोते को खा न ले। आप दौड़ते हुए उस अबोध पक्षी के पास पहुँचते हैं और देखते हैं कि वह अभी जीवित है। पुन. बैठने के पश्चात् निश्चयात्मक शकुन मिलता है कि वह बच जायेगा।

प्रात काल उठकर सबको जगाते हुए महाराजजी ने कहा, "उठो! तुमलोग अभी सो रहे हो। काल आया था और चला गया।" अब तोता स्वस्थ होकर 'पढो परवते सीताराम' की रट लगाने लगा। महाराजजी उसे डाँटते हुए कहे कि अब तुम्हें 'सीताराम' याद आया है। भजन ही करते तो काल काहे आता।

आश्रम के आसपास घूमनेवाले बन्दरो को आप प्राय· चना दिया करते थे। आपकी एक ही आवाज पर किलकारिया मारते हुए बन्दर इकट्ठा हो जाया करते थे। चना फेंककर आप उनको खिलाते और हँसते रहते थे। हिसक पशुओं का भी शिकार आपने बन्द करा दिया था। इस प्रकार आपके स्नेह से प्रतिपालित पशु-पक्षी स्वच्छन्दतापूर्वक वन में विचरण करते थे।

## शिष्यों की नियुक्ति

श्री ब्रह्मचारीजी के पहुँचने के पश्चात् क्रमश शिष्यत्व प्राप्तिहेतु अनेकानेक श्रद्धालुओं का ताता लगने लगा। परीक्षा की कसौटी पर खरा उतरने के बाद आपने आठ-दस मुमुक्षुओं को ही शिष्यरूप में स्वीकार किया। महाराजजी कहा करते थे कि अगर मैं शिष्य बनाता तो सहस्रों विरक्त शिष्य हो जाते। आप उसे यों कहकर टाल दिया करते थे कि दुनिया बहुत लम्बी-चौड़ी है। चित्रकूट, अयोध्या, ऋषिकेश आदि स्थानो में सर्वत्र महात्माओं का जमघट है, वहाँ कहीं भी जाकर शिष्य बन जाओ।

ज्योंही कोई महाराजजी के पास आता, तुरन्त उन्हें विदित हो जाता कि इसमें साधु बनने के लक्षण कैसे हैं? इसलिए वे तुरन्त भगा देते थे। फिर भी यदि वह नहीं जाता तो डाँट-फटकार

श्री परमहस आश्रम अनुसुइया जी



पशु पक्षियो के प्रति समत्व भाव

करते। कोई किसी भी तरीके से न जाता तो उसे एक-दो दिन रोककर स्नेह से समझाते थे। यदि वह फिर भी नहीं जाता था तो चुपके से उसके घरवालों को तार दिला देते थे। बहुत लोगों को इसी प्रकार महाराजजी ने उनके घरवालो के साथ भेज दिया। ऐसा महाराजजी के स्वभाव मे नहीं था कि कोई लडका आ जाय और तुरन्त साधु बना ले।

## अनुसुइया का जंगल

अनुसुइया आश्रम घोर जगल मे है। हाथी या गैंडा जैसे पशुओं के अतिरिक्त वहॉ हर प्रकार के छोटे-बडे जगली जानवर पाये जाते थे। महाराजजी के निवास के आरभिक दिनो में वह जगल जानवरों से भरा-पूरा था। पॉच प्रकार के शेर उस जगल मे पाये जाते थे। सबसे छोटे शेर को तेंदुआ कहते है। यह छोटे पशुओ, बछडो आदि को अपना शिकार बनाता है। बडे पशुओ पर यह सफल नहीं होता। इससे बडा चीता होता है। चीते की चाल बडी तेज होती है। यह नब्बे किलोमीटर प्रति घटे की रफ्तार से चल लेता है। यह अत्यन्त चचल होता है और मनुष्य पर भी आक्रमण कर देता है। मनुष्य पर हमला करना इसका स्वभाव नहीं है। कठिन परिस्थिति मे ही यह मनुष्यों पर आक्रमण करता है। तीसरे प्रकार के शेर को गुलबाघ कहते है। यह बाघ और चीते के मिश्रण से उत्पन्न होता है। यह भी बडे जानवरों का शिकार करने मे सफल है। चौथा धारीदार बाघ होता है, जो उस जगल में बहुतायत में है। पॉचवॉ बब्बर शेर होता है। यह बब्बर शेर भी उस जगल में एक जोडा था। शेर को अग्रेज अधिकारी (डी.एफ ओ ) मार ले गया, किन्तु शेरनी वहीं घूमा करती थी।

एक वार महाराजजी मन्दाकिनी नदी के किनारे चट्टान पर आसीन थे। गर्मी का महीना था। सवेरे के लगभग सात बजे होगे। गर्मी में नदी की धारा बहुत पतली हो गयी थी। दूसरे किनारे से वह शेरनी हाथ भर की जीभ लटकाए धीरे-धीरे झूमती हुई चली आ रही थी। महाराजजी के पीछे केवल श्री ब्रह्मचारीजी खडे थे। उन्होने धीरे से कहा- "महाराजजी! बब्बर शेरनी" और आवाज निकल गई 'हूऽ'। महाराजजी बोले, " पागल हो गया है क्या? जगली जानवरो का क्या भरोसा?" किन्तु उस शेरनी पर कोई प्रभाव न पडा। उसने घूमकर देखा भी नहीं कि कौन हमें ललकार रहा है। वह उसी चाल से चलते-चलते महाराजजी के ठीक सामने तक आयी और एक पगडडी पकडकर धीरे-धीरे जगल की ओर निकल गई।

एक दिन आश्रम के भीतर ही शेर आ गया। महाराजजी अपने आसन पर लेटे हुए थे। रात्रि के दस-ग्यारह वजे का समय था। सामने कुएँ की जगत पर श्री ब्रह्मचारी जी चिन्तन में लेटे हुए थे। आश्रम मे और कोई नहीं था। जंगल मे हो-हल्ला मचा हुआ था। यह शोर-शरावा आये दिन हुआ ही करता था। महाराजजी के पीछे कोठरियों की लम्बी कतारें तो थीं किन्तु किवाड किसी में नहीं था।

अचानक छत के ऊपर से एक जानवर धम्म से कूदा। पीछे उससे भी भारी-भरकम दूसरा जानवर भी धडाम से कूदा। दोनों महाराजजी और ब्रह्मचारीजी के वीच से सन्न-सन्न निकल गये। महाराजजी उठकर वैठ गये। उन्होंने पूछा, "यह आगे कौन कूदा और पीछे कौन कूदा?" ब्रह्मचारीजी उठकर खडे हो गये। उजेली रात थी। उन्होने देखकर वताया, "महाराजजी आगे

बन्दर दौड रहा है, पीछे गुलवाघ लगा हुआ है और यह उसने बन्दर को पकड लिया।"

महाराजजी ने कहा, "तो देखता क्या है? उसे छुडाओ! सन्तों के आश्रम में हिसा नहीं होती। इसे खाना था तो पूरा जगल पडा है, हमारे आश्रम में ही इसे पकडना था।" श्री ब्रह्मचारीजी महाराजजी के समक्ष खडे रहे किन्तु महाराजजी ने उसी समय पत्थर उठाया और शेर के ऊपर फेक दिया। लदद् की आवाज आयी। पत्थर शेर के पेट में लगा, पकड थोडी ढीली हुई। बन्दर शेर के मुख से छूटते ही पेड पर चढ गया। शेर वहीं खडा-खडा महाराजजी की ओर घूरता रहा, फिर वह अपनी पूँछ ऐंठता इधर-उधर घूमकर जंगल में ओझल हो गया। महाराजजी का आश्रम उस शेर का घर ही था। वह वहीं दाहिने-बायें गुफाओं और झाडियों में रहता था किन्तु आश्रम के समीप उसने किसी जानवर का शिकार फिर कभी नहीं किया। वाल्मीकि आश्रम का प्रभाव यहाँ भी देखने में आया कि **"करि केहरि कपि कोल कुरंगा। विगत वैर विचरहि सब सगा।।"**

## पुलिस अधीक्षक आश्रम में

बॉदा जिले के पुलिस अधीक्षक पहले से ही श्री परमहस आश्रम अनुसुइया के विषय में अनेक प्रकार की विलक्षण चर्चाए सुन चुके थे। जिज्ञासावश वे सपरिवार सशस्त्र सिपाहियों के साथ आश्रम आ पहुँचे एव यथोचित दण्ड-प्रणाम करके बैठ गये। वार्ता के दौरान ही श्री महाराजजी से पुलिस अधीक्षक महोदय ने विनय किया कि रात में व्याघ्र व चीते प्राय· आते रहते हैं। यदि आपकी आज्ञा हो तो मैं उनका शिकार करूँ। महाराजजी ने कहा कि यह सन्त-स्वभाव के प्रतिकूल है। तुम्हे स्वय सोचना चाहिए कि हिसा करना उचित नहीं है। रात्रि में पुलिस अधिकारी सपरिवार ऊपर ठहर गये और साथ के सशस्त्र सिपाही कुएँ की जगत पर लेट गये। सबके सो जाने पर सहसा रात्रि के दूसरे प्रहर में भयानक व्याघ्र-गर्जना सुनाई पडी। सारा वातावरण भयावह हो गया। पुलिस के सैनिक भागकर ऊपरी कोठरी में चले गये और 'रक्षा करो, रक्षा करो!' की आवाज करने लगे। अब महाराजजी बाहर आकर हॅसने लगे और बोले, "छिपे हो शिकारियो! बाहर निकलो! शिकार आ गया है।" विनम्रतापूर्वक अधीक्षक महोदय ने कहा, "महाराजजी! भय लग रहा है। आपके सामने हम क्या शिकार खेलेंगे।" प्रात काल पुलिस अधीक्षक ने महाराजजी से क्षमायाचना की और रात्रि में घटित होनेवाली घटना की चर्चा करके यथोचित सम्मानपूर्ण भाव से प्रणाम इत्यादि कर वापस चले गये। इसके बाद तब से वे समय-समय पर आश्रम की सेवा करते रहते थे।

## आसामी पण्डित तीर्थयात्रा पर

एक बार आसाम से एक पण्डित अनुसुइया तीर्थाटन के लिए आया। स्वाभाविक भीडभाड हो गयी थी। उस पण्डित ने आधुनिक ढग के अखाडे और मन्दिरों की कल्पना करते हुए महाराजजी के पास सन्देश भेजा कि चाहे दो सौ रुपया किराया ले लिया जाय परन्तु मुझे ठहरने के लिए एक कमरा स्वीकृत कर दिया जाय। आपने उस पण्डित के भाव को परखते हुए डॉटकर उससे कहा कि क्या यहॉ कोई व्यापार होता है? थोडी देर पश्चात् आपने एक शिष्य को बुलाकर ठहरने के लिए कमरा दिला दिया। एक दिन वहॉ रहने के पश्चात् वह पण्डित आप से विनय करता है कि भगवन्! मेरी पत्नी सिर की वेदना से व्यथित है। इसकी चिकित्सा विशेषज्ञों द्वारा की गई

परन्तु कोई राहत नहीं मिली। यहीं पर मुझे पता चला कि आपकी कृपा से असाध्य रोगी भी पूर्ण स्वस्थ हो जाते है। इसलिए मै भी कुछ धृष्टता कर रहा हूँ, अपराध क्षमा किया जाय। आपने छडी से उसके पत्नी के सिर का स्पर्श किया और उसे तत्काल राहत मिल गयी।

आश्रमीय वातावरण को देखकर पण्डित को आश्चर्य होने लगा कि यहॉ पैसा देनेवालों को दुतकारा एव गाली दिया जाता है, जबकि अन्य मन्दिरों और अखाडो में धनार्पण करनेवालो को बडे आवभगत से लिया जाता है। अब उसे अटल विश्वास हो गया कि इसी तरह महापुरुष ज्ञात-अज्ञात में अटपटी वाणी द्वारा भाविको का कल्याण कर दिया करते है। वह अपने आपको कृतकृत्य मानता हुआ वहॉ से दूसरे दिन वापस चल पडा।

## ज्वर से निवृत्ति

आप प्राय सस्कारों के भोग करनेवाले पापी व्यक्तियों को भी स्पर्श करके कुकर्म-भोग से उन्हें निवृत्त कर देते थे किन्तु उसके परिणाम को किसी न किसी रूप मे आपको स्वय भोगना पडता था। ऐसी सस्कारजन्य प्रक्रिया के फलस्वरूप आप काफी समय से ज्वर से पीडित थे।

आपका मलेरिया बुखार लगभग डेढ़ वर्षो तक चला। एक दिन महाराजजी के मन में विचार आया कि आवागमन से हमारी निवृत्ति हो गयी है, यमराज का बन्धन कट गया, तब यह बुखार-जैसा भयकर रोग क्यों? उसी दिन भगवान ने बताया कि आप अपने स्पर्श से जिन लोगों को व्यथामुक्त कर देते हैं, बुखार उतार लेते है, उसे कौन भोगेगा? महाराजजी ने पूछा, "तो क्या वह सब मुझे भोगना पड़ेगा?" उत्तर मिला, "हॉ!" आपने सोचा कि ओह! हमने तो बहुतों को कष्ट से मुक्ति दिलाई है, यह कब तक भोगना पडेगा? इस पर आपको अनुभव में ही एक काला, फटेहाल डोम दिखाई पडा। वह बोला, "मालिक, तीन आना बाकी है।" महाराजजी ने पूछा, "करे, तीन आना का होत है?" उसने बताया अभी तीन महीने बुखार और शेष है। महाराजजी बिगडे- वाह रे पाप! एक आना के लिए एक महीने तक कष्ट देगा। (आना उस समय का एक सिक्का था, जो आजकल लगभग छ पैसे के बराबर है।)

महाराजजी को प्रसन्नता हुई कि भोग की अवधि तो निर्धारित हो गई। आप कहने लगे, "जोडो रे, कौन-सा महीना है यह?" सावन-भादों-क्वार, क्वार में मेरा बुखार उतर जायेगा।" न दवा न दारू, बुखार उतर गया। आप पूर्ण स्वस्थ हो गये। क्वार में फसली बुखार चढता है किन्तु महाराजजी का उतर गया। आपको ज्वरावस्था में देखकर कुछ लोगों ने प्रश्न किया, "महाराजजी! क्या निवृत्ति के पश्चात् भी बीमारी का आना सभव है?" उन्हें समझाते हुए आपने बताया कि निवृत्ति हो जाने के बाद बीमारी नहीं आती किन्तु यदि किसी के प्रायश्चित उतार लिये जायॅ तो उसका भोग स्वय भोगना पडता है, अन्यथा- **"काल न खाय कलप नहिं व्यापै, देह जरा नहि छीजै।"** में जो बीमार हूँ, वह मात्र तुम लोगों का उतारा हुआ भोग है।

## दर्शन की छात्रा सत्य की खोज में

एक समय एक बुद्धिजीवी छात्रा गृहकलह से ऊबकर चित्रकूट पहुँची। जहॉ-तहॉ चित्रकूट में यह लडकी चर्चा का विषय बन गयी कि यह या तो कोई राजकीय गुप्तचर है अथवा इसमें कोई

रहस्य है। इसी प्रकार बहुत-सी भ्रान्तियों की निगाह से वह लड़की देखी जाने लगी। वह दर्शनशास्त्र की छात्रा थी इसलिए साधारण जीवन की अपेक्षा भजन करना ही सर्वोत्कृष्ट समझा। उसमें सभी सद्गुण थे, केवल विधाता ने उसका रंग श्यामवर्ण कर दिया था। किसी परिवार के एक महाशय ने इसी कमी का सहारा लेकर शादी करने से इनकार कर दिया था, जबकि सदाचार में वह सैकड़ों में एक थी। परिवार के किसी सदस्य द्वारा अपने रूप की भर्त्सना के परिणामस्वरूप वह ईर्ष्या से सुलग उठी, नारी सुलभ स्वभाव जग गया। उसने यह कहकर घर का त्याग कर दिया कि अब मैं ऐसा पति लाऊँगी जो समस्त सद्गुणों से सम्पन्न, सुन्दर और ज्ञानवान हो।

भजन-पथ में आने के लिए उपर्युक्त कारण पाकर वह सद्गुरु की खोज में चल पड़ी। दर्शनशास्त्र की जानकारी होने के कारण उसे आध्यात्मिक जिज्ञासा हुई और वह तत्काल सद्गुरु की खोज में विभिन्न तीर्थस्थानों से होती हुई चित्रकूट पहुँची। जहाँ भी वह जाती, शास्त्रार्थ खड़ा कर देती। शास्त्रार्थ में कोई महात्मा उस छात्रा के आगे टिक नहीं पाता था। ये चर्चायें महाराजजी तक भी पहुँचा करती थीं। आप कहते- "हो! एक महारानी तहलका मचाये पड़ी है।"

इसी प्रकार वह घूमती-फिरती चित्रकूट स्थित सिरसावन में पहुँची। वहाँ पर बाँदा क्षेत्र के एक सुप्रसिद्ध सन्त श्री परशुरामजी अपनी जमात सहित रुके हुए थे। अपनी जिज्ञासा-तृप्ति के लिए उस युवती ने उन महात्मा से आध्यात्मिक पृष्ठभूमि पर जटिल प्रश्न किया। विचार-विमर्श में प्रश्नोत्तरों का क्रम बढ़ता गया परन्तु उसे सन्तोष नहीं हुआ। अभी विवाद चल ही रहा था कि अनुसुइया आश्रम के ब्रह्मचारीजी चित्रकूट से वापस जाते समय उस स्थान पर पहुँच गये।

ब्रह्मचारीजी का परिचय देते हुए सन्त परशुरामजी ने कहा कि "आप एक पवित्र साधक हैं" और साथ ही आसन बढ़ाते हुए कहा कि "आइये स्वामी सच्चिदानन्द जी बैठिए।" उन्हें देखते ही वह बालिका विनम्रतापूर्वक बोली कि मेरे लिए तो सभी पूजनीय हैं, मैं स्वागत करती हूँ। आप ही उत्तर देकर मेरी शंकाओं का समाधान करें। वांछित प्रश्न इस प्रकार है- "पूज्यवर! मोक्ष के लिए लोग घर क्यों छोड़ते हैं? परमात्मा की प्राप्ति का उपाय क्या है?" भगवत्प्राप्ति के लिए इन तीर्थयात्राओं में अब तक मैंने जो पाया है उससे मुझे तृप्ति नहीं हुई क्योंकि वेदान्त निर्दिष्ट साधन-क्रम में वह परमात्मा अपना ही स्वरूप है लेकिन काम-क्रोधादि षड्विकारों के होते उस अविनाशी का ज्ञान नहीं होता। नित्य-अनित्य का विचार करने से उस ब्रह्म की प्राप्ति होती है। मैं शुद्ध-बुद्ध स्वरूप हूँ, तू भी वही है-ऐसा विचार करते-करते ज्ञान का उदय होता है। जीव और ब्रह्म की एकता का बोध होते ही अज्ञान का नाश और मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है। वहाँ वह कह उठता है, **'अहम् ब्रह्मास्मि, तत्त्वमसि"** किन्तु मुझे सन्देह है कि बुद्धि गुणा-भाग लगाये और जिह्वा उसे प्रस्तुत कर दे, इससे मोक्ष कैसे सम्भव है, क्योंकि **"तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता:"**- गीता के अनुसार बुद्धि के अचल स्थिर हो जाने पर ही योगी अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित होता है।

स्वामीजी ने कहा, "देखो देवीजी! घर कोई छोड़ता नहीं, छोड़ना पड़ता है। कोई पागल नहीं होना चाहता फिर भी हो जाता है। कोई जान-बूझकर मरना नहीं चाहता फिर भी मरना होता है। इसी तरह घर छोड़कर साधु कोई होता नहीं, हो जाना पड़ता है। यह भी एक संस्कार है। कई जन्मों के पुण्य-समूह घर छुड़ाने के संस्कार बना देते हैं। वे संस्कार ही घर छुड़ा देते हैं जिससे

साधक शाश्वत शान्ति के लक्ष्य की ओर अग्रसर हो जाता है। उस लक्ष्य की प्राप्ति के पश्चात् महापुरुषों ने अपनी स्थिति पर प्रकाश डाला कि मै शुद्ध हूँ, बुद्ध हूँ। वहाँ सुख नहीं, दु ख नहीं, पाप नहीं, पुण्य नहीं। प्राप्ति के पश्चात् महापुरुषों को जो धरातल मिला यह उसका चित्रण है, न कि यह कोई साधना है, न यह चिन्तन की कोई विधि है। उस स्थिति को पाने के लिए किसी तत्त्वदर्शी महापुरुष की शरण, उनके द्वारा निर्दिष्ट साधन-पद्धति में प्रवृत्त हो जाने पर जिसका नाम भजन है, वह जागृत हो जाता है। यह जागृति सद्गुरु से मिलती है। भजन जागृत हो जाने पर सद्गुरु सेवक की सँभाल करते हैं। अपना स्वरूप दिखाने व साधन बताने लगते हैं। उनके सरक्षण में चलने का नाम भजन है। चलते-चलते प्रकृतिजन्य काम-क्रोध आदि षड्विकारों का प्रभाव हल्का होता जाता है, ध्यान और समाधि की पकड आने लगती है, माया का अस्तित्व समाप्त हो जाता है, साधक को ईश्वरीय आलोक दिखाई पडने लगता है। निरोध चित्त का सस्कार जहाँ शान्त हुआ, जो भक्त भजन कर रहा था, उसमें भगवान प्रवाहित हो जाते हैं। उन्हे जानकर वह भक्त भी वही हो जाता है। यह प्राप्ति के पश्चात् महापुरुषो की रहनी का चित्रण है। केवल कथनी से इस स्थिति को नहीं पाया जा सकता है।

वह बोल पडी, "ओह! देखा यह है उत्तर! कितनी सरलता से, कितना स्पष्ट और थोडे शब्दों में आपने उत्तर दिया है। एक निवेदन और है-- प्राय सभी महापुरुषों ने नारी की निन्दा की है। नारी के लिए भजन का अधिकार यत्र-तत्र मिलता है किन्तु निन्दा कहीं उससे अधिक है। इसलिए मेरे मन में सदिग्धता वनी रहती है कि क्या नारी को भजन करने का अधिकार है? यदि है तो इतनी चर्चाएँ क्यों?"

ब्रम्हचारीजी ने कहा--तुम लोगों की दृष्टि स्थूल अथवा पिण्डों मे अर्थ खोजती है। यह वाहरी दृष्टिकोण है। इस परिस्थिति में अर्थ असम्भव है। जव तक हमारी समझ अन्तर्मुखी न हो जाएगी, तव तक आध्यात्मिक स्तर के अग-प्रत्यग को समझना दुरूह है। जो महापुरुष उस परमतत्त्व से सम्वन्ध रखते थे या हैं, उनकी जानकारियाँ सूक्ष्म शरीर अथवा मानस पर आधारित होती हैं। स्त्री हो अथवा पुरुष, गुण-अवगुण सबमें समान ही है। इन विकारों का प्रसारण ही माया है। **"तिन्ह महँ अति दारुण दुखद मायारूपी नारि।"** यह माया ही नारी है। जिसके दो भेद हैं। इसी के दूसरे पक्ष का नाम अविद्या है। इन सव विकारो का प्रसार पहले चित्त के द्वारा होता है। चित्त के साथ ही साथ लगे-लिपटे ये विकार शरीर पर भी उभर आते हैं। अत सिद्ध हुआ कि लोभ, मोह, काम और अविद्या इत्यादि इस चित्त के द्वारा प्रसारित होते हैं इसलिए यह चित्तवृत्ति ही माया है, यही नारी है न कि आप लोग। परम कल्याण की उपलब्धि में वस यही वाधक है। अत इनसे पार पाने पर परमपद है। उनसे छूटने का उपाय है ध्यान व उसी से सम्वन्धित प्रक्रियायें। जव हम अपनी समझ के अनुसार एकान्त में स्थित हो आँखें वन्द कर ध्यान में लग जाते हैं तव वहाँ सभी शत्रुओं को खडा पाते हैं। चित्त के अन्दर परस्पर सभी विकार एक दूसरे को आगे ढकेलकर अर्थात् काम-क्रोध आदि ही मन के अन्दर दिखाई देते हैं। कभी स्त्री के नक्शे वनते हैं और कभी पुरुषों के, तो कभी मोहमयी लहरें उठती हैं जनसमूहों के स्नेह की। अव आप महापुरुषों की वाणी पर विचार करें, शायद समझ में आ गया होगा कि काम-क्रोध इत्यादि शत्रुओं

का रूप इतना भयकर है कि अच्छे से अच्छे चित्त को भी भ्रम में डाल देते हैं। जव इस विकार का प्रसार चित्त पर धारावाहिक होने लगता है तो बुद्धि को नष्ट कर देता है। वस्तुत यदि चित्त विकारों में प्रवृत्त है तो हम केवल विचार मात्र से सॅभल नहीं सकते। योगेश्वर श्रीकृष्ण कहते हैं–हे अर्जुन! भोग भोगने से कभी न तृप्त होनेवाला यह काम एक दुर्जय शत्रु है। यह ज्ञान और विज्ञान को नष्ट करनेवाला तथा ज्ञानियों का निरन्तर काल-सा वैरी है। वैराग्यरूपी शस्त्र द्वारा अपने हृदय मे स्थित इस सशय को काटकर सग-दोष से अलग रहते हुए हृदय को निर्मल वनाइए एव कामरूपी शत्रु को पराजित कीजिए।

मान लें, किसी ने भजन-ध्यान प्रारभ कर दिया है और नियमित रूप से करता अवश्य है परन्तु न चाहने पर भी विकारों का तॉता पिण्ड नहीं छोडता। अव विचार करें कि इन विकारों के अनुरूप ही यदि सग मिल जाता है तो उससे निन्यानवे प्रतिशत दोष लगने की सम्भावना है। साधक, साधक नहीं रह पाते वल्कि पतित हो जाते हैं। यही रूप साधिकाओं का भी है क्योंकि यह काम वुद्धि को विकराल वनाये रहता है, सन्तुलन समाप्त कर देता है। अत स्त्री के लिए पुरुष का सग एव पुरुष के लिए स्त्री का संग माया का रूप ले लेता है।

वाहर निर्जन में रहकर कल्याण प्राप्त करने की सफलतायें स्त्रियों को कम एवं पुरुषों को अधिक मिली है। कतिपय दुष्कृत्यों की वजह से स्त्रियों के भजन का विधान घर में ही रहा है। यही कारण है कि **"किं द्वारमेकं नरकस्य नारी"** कहकर साधकों को चैतन्य किया गया है। क्योंकि बाहर भजन करने का विधान पुरुषों का ही रहा है और सग-दोष का कारण स्त्रियों का होना ही सिद्ध है। इसलिए इस कल्याण-पथ में सग वर्जित है। विकारों के रहते हुए इष्ट का प्राप्त होना सर्वथा असभव है। केवल बाहर से विकारों का त्याग कर दें और मन से उनका चिन्तन करते रहें तो इससे वडा विकार और क्या हो सकता है? पहले तो स्थूल शरीर का विकार वन्द करें फिर मन के विकार काटने की प्रवृत्ति आयेगी। जब मन के विकार और स्थूल शरीर के विकार शान्त हो जायेंगे, तव कारण शरीर के बन्धन काटने की स्थिति पैदा होगी। इस स्थिति के वाद चेतन सत्ता सब समझा लेती है।

महापुरुषों ने किसी पक्ष की कोरी निन्दा नहीं की है। चित्तवृत्ति ही नारी है। संग-दोष से वचने पर विशेष वल दिया गया है। साधन-पथ पर रत स्त्री के लिए जिस प्रकार पुरुष का सग-दोष व्यवधान है, उसी प्रकार साधनोन्मुख पुरुष के लिए स्त्री का संग-दोष उसकी चित्तवृत्तियों को चचल कर अधोपतित कर देने में पर्याप्त है। अतएव सतर्कतापूर्वक संग से अछूता रहकर भगवत्पथ पर चलनेवाले पथिकों को गन्तव्य स्थान की ओर वढ़ना चाहिए। श्री ब्रह्मचारीजी द्वारा दिये गये निर्णय को हृदयगम करके वह छात्रा पूर्ण सन्तुष्ट हो गयी और वोली, "स्वामीजी, आप धन्य हैं।"

अव ब्रह्मचारीजी को काफी विलम्व हो चुका था। वे मर्यादानुकूल सद्‌गुरुदेव के भय से तत्काल आश्रम के लिए रवाना हो गये। वहॉ पहुॅचकर श्री महाराजजी से समस्त घटना आद्योपान्त वर्णन किये। ब्रह्मचारीजी के आश्रम पहुॅचने के दो घण्टे वाद वह भजन-पथ पर चलने के लिए लालायित तरुणी भी श्री परमहस आश्रम अनुसुइया पहुॅच जाती है। वह यथोचित दण्ड-प्रणाम करके शान्तिपूर्वक वैठ जाती है। कुशलता पूछने के पश्चात् वह ब्रह्मचारीजी के साथ हुए

विचार-विमर्श की चर्चा महाराजजी से करती हुई शरण में ही रहकर भजन करने का आग्रह करने लगी। श्री परमहस महाराजजी उसकी भावना का समर्थन करते हुए कहे, "बेटी! बडा अच्छा विचार है। सभी प्राणियो को भजन करने का अधिकार है। तुम घर मे ही जाकर भजन करो। वह दर्शनशास्त्र की छात्रा बार-बार अनुनय-विनय करके वहॉ रुकने की इच्छा को ही दुहराती रही। तव अन्तर्जगत् से संकेत लेते हुए महाराजजी ने कहा कि अभी तुम्हारे लिए घर ही में रहकर भजन करने का विधान है। क्योंकि आजकल स्थान-स्थान पर साधुओ की जमातो मे दोष आ गया है और तुम्हारी अवस्था भी कुछ ऐसी ही है कि तुम्हें सग-दोष से अवश्य बचना चाहिए। ऐसा कहने के पश्चात् आपने उसे भजन का कुछ विधान बताया और ध्यान, जप-क्रिया से अवगत कराया, उसे घर जाने की सलाह दी। किन्तु प्रबल अनुराग के कारण वह छात्रा रुकी रही।

धीरे-धीरे उसे अनुसुइया में आठ दिन बीत गये। सेमरिया ग्राम के गप्पा पाण्डेय दो-एक श्रद्धालु साथियों के साथ आश्रम आये। महाराजजी ने उन्हें आदेश दिया कि इस बालिका को आदरपूर्वक गॉव ले जायॅ।

शहर की तेज-तर्रार छात्रा के प्रति गॉव की महिलाओं मे आकर्षण था। उस छात्रा ने सभी औरतों को बैठाकर उपदेश दिया और कहा कि आपलोग भाग्यवान है जो यहॉ जन्मे है। आप सब महाराजजी की सेवा करे। कुछ भी आपसे न हो सके तो केवल ऑखो से उन्हें देख ले, दर्शन करे। मुझे तो महाराजजी का आदेश है, "वेटा जाओ, वहीं से भजन करना। जो यहॉ रहकर मिलना है मैं वह तुम्हें वहीं दे दूँगा।

## निर्मलदास जी का दुराग्रह

कर्वी के एक पण्डितजी महाराजजी के वडे भक्त थे। उन्होंने निवेदन करना शुरू किया कि महाराजजी एक दिन कर्वी तक थोडा चले। उस समय तक महाराजजी के पास एक दो साधक ही आ पाये थे। महाराजजी की गाली और डण्डे की ख्याति चारों तरफ फैल चुकी थी। लोगों में महाराजजी को लेकर चर्चाऍ थीं कि वे सिद्धपुरुष हैं। कोई कहता कि उन्होंने योगिनी को साधा हे तो कोई कहता- यक्षिणी सिद्ध किये हैं। जिसके मन में जो आता वह वही कहता। उन पण्डित जी के वार-वार आग्रह करने पर महाराजजी ने कहा, "वैसे तो मै आश्रम छोडकर कहीं जाता नहीं किन्तु तेरा भाव प्रवल है और भगवान भी कहते हैं तो चल थोड़ा हो लें।" पण्डितजी एक चादर, कम्वल और कमण्डल लेकर महाराजजी के पीछे चलने लगे। रास्ता पैदल का था। धीरे-धीरे महाराजजी स्फटिक शिला तक आ गये।

स्फटिक शिला वह स्थान है जहॉ भगवान राम ने जानकीजी का श्रृगार किया था और जयन्त का मान भग हुआ था। महाराजजी के समय में वहॉ एक निर्मलदास नामक महात्मा रहते थे। वह जव चलते तो उनकी लम्वी जटाऍ जमीन पर घिसटती थीं। वे प्रतिदिन रात्रि के तीन वजे उठकर कामदगिरि की पैदल परिक्रमा 'राम रट, राम रट' ऐसा उद्घोष करते हुए किया करते थे। आवाज सुनकर ही लोग समझ जाते थे कि निर्मलदास परिक्रमा कर रहे हैं। कतिपय सम्प्रदायों में परिक्रमा करने, नहाने-धोने और स्वरूप वनाने को भी भजन का अग माना गया है। इसलिए महात्माओं मे निर्मलदासजी का वडा सम्मान था।

उसी दिन निर्मलदासजी आसन पर वेठकर कुछ लिख रहे थे। पण्डित जी ने अपना कम्चल बिछा दिया और महाराजजी बैठ गये। हाथ उठाकर 'नमो नारायण' कहा। पण्डितजी ने दण्डवतोपरान्त परिचय दिया कि आप अनुसुइया के परमहसजी हैं। निर्मलदास जी वोले, "ऐं!" चश्मा हाथ से उतारते हुए उन्होने कहा, "अनुसुइया के परमहसजी! गाली क्यों देते हैं? शास्त्र में कहॉ लिखा है गाली देना? सिद्ध बनते हैं? **"मनको मारि गगन चढ़ि जावै, अमृत घर की भिक्षा पावे, उजड़ा शहर बसावै"**--सिद्ध तो वह होता हे।

जव निर्मलदास कई वार आक्षेप कर चुके कि 'वडे सिद्ध वनते हो' तव महाराजजी वोले, "देखो, मै सचहूँ का सिद्ध हूँ और कुछ चाहे न हो किन्तु तुम्हारे लिये तो मैं सिद्ध ही हूँ। कौन सिद्धि देखना चाहते हो? एक महीने के भीतर ही तुम्हारी सभी दुर्दशा न हो जाय तो हम वावा नही। और **"मन का मारि गगन चढ़ि जावे"**-यह तुम्हारा ज्ञान नहीं, हमारा ज्ञान है। तू इसे क्या जाने? तू तो अपना पानी छिडक और परिक्रमा कर।"

महाराजजी जब विगड जाते तो किसी को भी कहने से नहीं चूकते थे। पण्डितजी ने प्रार्थना किया। महाराजजी शान्त होकर आगे बढ गये।

उन दिनो स्फटिक शिला के समीप ही मोहकम गढ में राम और लक्ष्मण नाम के दो भाई भी कुटी बनाकर निवास कर रहे थे। वे दोनों गाजीपुर के क्षत्रिय थे और जलसेना में नौकरी करते थे। उन्होंने वायसराय को एक पत्र लिखा कि आप तुरन्त शासन का चार्ज गॉधीजी को सौंप दें, आप लोगों को समुद्र पार जाना ही जाना है। ऐसे पत्र को ब्रिटिश शासन के विरुद्ध मानकर उनके विरुद्ध मुकदमा चलाया गया और उन्हे नौकरी से निकाल दिया गया।

रामजी का रहन-सहन भगवान राम के आदर्शो के अनुकूल था। वे अपने को राम कहते भी थे। राम के भाई लक्ष्मण भी सच्चे आज्ञाकारी थे। उनके साथ उनकी पत्नी थी, जिनका नाम सयोग से सीता ही था। उनके दो पुत्र थे।

सीता को भागवत् की कथा सुनने की लालसा हुई। लक्ष्मण ने एक पण्डितजी का प्रबन्ध कर दिया। राम ने कथा-समाप्ति पर पण्डितजी को सवा सौ रुपयों के स्थान पर सात सौ रुपये दिलाये तथा वस्त्राभूषण, पात्र और विविध सामग्रियो सहित उन्हें विदा किया। इसके पश्चात् राम और लक्ष्मण जगल में टहलने के लिए चले गये।

जगल से लौटकर आने पर राम और लक्ष्मण ने देखा तो पण्डितजी वहीं बैठे थे। उन्होंने पूछा, "देवता! आप अभी तक यहॉ क्यों बैठे है? पण्डितजी बोले, "सीताजी से भी कुछ आशा है, वे भी कुछ दे।" राम वोले, "लक्ष्मण! असन्तुष्टा द्विजा नष्टा-- असन्तोषी ब्राह्मण नष्ट हो जाता है। यह पण्डित कुल का कलक है। इसे केवल सवा सौ रुपया मिलना चाहिए था, हमने इसे सात सौ दिलवाया, पर्याप्त सामान दिलवाया फिर भी यह कहता है कि अभी सीताजी से भी आशा है। राम का कर्तव्य है कि जहॉ भी दुर्व्यवस्था हो उसे ठीक करे। इसलिये हे लक्ष्मण! इस पण्डित की खूब पिटाई करो।" लक्ष्मण ने तुरन्त आज्ञा का पालन किया।

पण्डितजी रोते-विलखते निर्मलदासजी के पास पहुँचे और आप वीती कह सुनाया। निर्मलदासजी खडाऊँ पहने तमतमाते हुए राम-लक्ष्मण के पास पहुँचे। राम ने कहा, "लक्ष्मण! कोई

सन्त आ रहे हैं, कुर्सी लाओ।" लक्ष्मणजी ने कुर्सी लाकर सादर उन्हें बिठाया। बालभोग (जलपान) इत्यादि भी लाकर उनके समक्ष रख दिया किन्तु निर्मलदासजी क्रोध से तमतमा रहे थे, खाता कौन? निर्मलदासजी ने कहा, "तुमलोग खल हो, राम-लक्ष्मण नहीं हो! तुम कलियुगी हो! तुम ढोंग करते हो! पण्डितजी को तुमलोगो ने क्यों मारा, क्यों सामान छीना?" राम ने कुछ समझाना चाहा किन्तु निर्मलदास अपने आगे किसी की सुन ही नहीं रहे थे। अन्त में राम ने कहा, "लक्ष्मण! लगता है स्फटिक शिला से जयन्त आ गया है। इसके बाल काट लो।" लक्ष्मण हॅसिया लेकर दौड़े और उनकी जटा काटकर फेंक दी। शोर हो गया कि निर्मलदास की जटा कट गयी। पुलिस मे भी रिपोर्ट हो गयी।

समाचार सुनकर निर्मलदासजी का कोई एक शिष्य उनके पास आया। उसको अपनी कठोर साधना-स्थली दिखाने के लिए निर्मलदासजी उसे जंगल घुमाने ले गये। हनुमान धारा के नीचे जगल में एक गुफा थी। उस गुफा में हाथ डालकर निर्मलदासजी ने कहा, "मैं इसी गुफा मे भजन करता था।" सयोग से गुफा में जगली भालू बैठा था। उसने निर्मलदासजी का हाथ पकड लिया। सहायता के लिए निर्मलदास जी चिल्लाये। वह शिष्य हाथ में खन्ती (खुरपी-जैसा औजार) लिए हुए था। उसने खन्ती से भालू के मुख पर प्रहार किया। खन्ती भालू के ऑख में लगी। निर्मलदास का हाथ तो छूट गया किन्तु सन्तुलन बिगडने से पॉव गुफा में चला गया। भालू ने पॉव पकड लिया। उस शिष्य ने थोडा प्रयास तो किया फिर अपना प्राण बचाकर भागा। निर्मलदासजी को भालू खा गया। जब राम और लक्ष्मण को पता चला तो वे महाराजजी का दर्शन करने आये। सादर दण्ड-प्रणाम करके उनकी दुर्दशा का वर्णन कर उन्होंने कहा, "**मृषा न होई देव ऋषि वाणी**--हम किसी सन्त को कैसे सता सकते हैं, यह तो आपकी वाणी का प्रभाव था।" महाराजजी ने कहा, "नहीं रे! वाणी ही तो है, निकल गई। अव उसे करने या न करने का काम तो भगवान का है।"

## चरखारी के पुरोहित

चरखारी स्टेट के राजपुरोहित के मन मे वैराग्य का अकुरण हुआ। वे विना किसी घोषणा के वहाँ से गायव हो गये और चित्रकूट आ गये। दिनभर वे सडक के किनारे पटरी पर एक जगह वेठकर लोगों से कुछ न कुछ मॉगा करते थे कि भाई! हमें भी कुछ दे दो। यह पेट बड़ा पापी है, इत्यादि। इससे ज्योंही कुछ पैसे मिल जाते तो वे लडकों को वुलाकर कहते, "आओ, मेरे साथ जुआ खेलोगे?" लडके भी उनकी प्रतीक्षा में रहते थे क्योंकि वे जुए में सदैव हारते थे। वे जान-वूझकर यह क्रीडा किया करते और शान्ति से भजन करते थे।

उन्हें खोजते-खोजते चरखारी नरेश चित्रकूट आये और उन्हें पा गये। पहले तो राजा ने उनसे लौट चलने का आग्रह किया किन्तु उनकी रुचि देखकर उन्होंने चित्रकूट के दूकानदारों को निर्देश दिया कि इन महात्मा की हर प्रकार से सेवा करें और इन पर जो खर्च आये वह राजकोष से यहॉ तक पहुॅच जायेगा। महाराजजी की सेवा में कोई त्रुटि न हो।

राजा ने तख्त पर आसन लगाकर निवेदन किया, "पुरोहितजी! आज तो कुछ उपदेश करें।" पुरोहितजी विद्वान तो थे ही, राजा को उन्होंने एक दिन विधिवत् कथा सुनायी। संस्कृत वे धारा-प्रवाह वोल रहे थे।

जब तक राजा साहब चित्रकूट में रहे, उन्होंने पुरोहितजी को राजसी सम्मान के साथ रखा किन्तु उनके जाते ही पुरोहितजी ने अपना सारा सामान दीन-हीनों में बॉट दिया ओर स्वय सामान्य भिक्षावृत्ति पर आ गये।

रामघाट पर पहुँचते ही महाराजजी को सगुन मिलने लगा। वे विचार करने लगे कि बात क्या है? यहॉ कोई अच्छा सन्त है क्या? उन्हें रेती में एक महात्मा दिखाई पडे। महाराजजी उधर ही बढ गये। उन पुरोहित ने दूर से ही महाराजजी को आते देखा, वे उठे और हाथ जोडकर खडे हो गये। उनकी ऑखों से प्रेमाश्रु बह रहे थे। स्नेह विगलित स्वर में उन्होंने कहा, "कितना अच्छा अवसर देखकर आप आये हैं।" वे बुखार से तप रहे थे। महाराजजी ने उन्हें अपनी चदरी उढा दी और सस्नेह बोले, "अब रोने की कौन जरूरत हे? शरीर तो नश्वर है। आप सहज स्वरूप में स्थित हैं। अब केवल श्वास देखें।" उन्होंने कहा, "यह तो खुशी के ऑसू हैं। आप बडे समय से पधारे हैं। आपकी कृपा पाकर मैं धन्य हो गया।" महाराजजी उन्हें सान्त्वना देकर आगे बढ गये। उसी दिन उनका शरीर छूट गया। महाराजजी उसी दिन कर्वी होकर जब लौट रहे थे तो उनकी शवयात्रा धूमधाम से निकल रही थी। महापुरुष, महापुरुष को पहचानते हैं।

## आश्रम में डॉ० रामकुमार वर्मा

प्रयाग विश्वविद्यालय के तत्कालीन हिन्दी विभागाध्यक्ष डॉ रामकुमार वर्मा भ्रमणार्थ चित्रकूट आये। अनुसुइया आश्रम के समीपवर्ती गॉव के कुछ छात्र प्रयाग विश्वविद्यालय में अध्ययन करते थे। उनमे एक छात्र कर्वी का था, जो डॉ वर्मा के स्वागतार्थ हस्तिवाहन का प्रवन्ध करके चित्रकूट पहुँचा। श्री परमहस आश्रम अनुसुइया के विषय मे छात्रों द्वारा चर्चा सुनकर डॉ. रामकुमार वर्मा उसी हाथी पर चढकर चित्रकूट से अनुसुइया आश्रम के लिए प्रस्थान कर दिये। मार्ग मे वही छात्र विनम्रतापूर्वक प्रश्न किया कि श्रीमानूजी! गोस्वामी तुलसीदासजी की चौपाई- **"उलटा नाम जपत जग जाना। बाल्मीकि भये ब्रह्म समाना।।"** का आशय स्पष्ट किया जाय। डॉ वर्मा विद्यार्थी के इस जिज्ञासा को शान्त करने के लिए करीब एक घण्टे तक विविध उदाहरण के साथ आशय समझाये, परन्तु विद्यार्थी को पता नहीं क्यों सन्तोष नहीं हुआ। उसने कहा कि आपकी व्याख्या से मैं अनुगृहीत हूँ। आपने अनेक तर्क एवं उदाहरणों के माध्यम से आशय को स्पष्ट किया है परन्तु मेरी आत्मा को यह स्पर्श नहीं कर सका। इसी तर्क-वितर्क में उलझे हुए डॉ. वर्मा सपरिवार, कवि एव छात्रों के साथ परमहस आश्रम पहुँच गये। उनके साथ कुछ ऐसे भी व्यक्ति थे जो आश्रम से पूर्व परिचित थे। उन लोगों ने डॉ. वर्मा का परिचय शिष्टता के साथ महाराजजी को दिया। वे प्रणाम करके वैठ गये। उक्त प्रश्न डॉ वर्मा एव छात्र के मस्तिष्क में चक्कर काट रहा था। ज्यों का त्यों वह प्रश्न आपके सामने रख दिया गया। महाराजजी ने प्रश्न को सुनकर सहज वाणी में उन सबको सम्बोधित करते हुए कहा कि यह चौपाई मानस की है। उनके उल्टा नाम का अर्थ 'मरा-मरा' जपने से नहीं है। रामावतार के पूर्व ॐ, शिव आदि नामों से उसी लक्ष्य की प्राप्ति हुई। इसके वाद राम, कृष्ण आदि नामो से आज भी उसी स्थिति की प्राप्ति होती है। विचार करें, बाहर का उलटा क्या होता है? भीतर! सीधा का उल्टा क्या होता है? उल्टा। इसी प्रकार जप का उल्टा अजप होता है, इसलिये गूढतम वात को छिपाकर गोस्वामीजी ने उल्टा नाम लिख दिया है, जिसका

तात्पर्य- **"अजपा नाम जपत जग जाना। बाल्मीकि भये ब्रह्म समाना।।"** से है। यह नाम जपना नहीं पडता बल्कि निरन्तर अभ्यास करने से धारावाही श्वास के क्रम में ढल जाता है। इसी नाम की परिपक्वावस्था में ब्रह्म से अभिन्न स्थिति मिल जाती है। महर्षि बाल्मीकि इसी नाम को जपते थे और इसी क्रिया-विशेष से ब्रह्म की स्थिति को प्राप्त किये थे। श्री परमहस महाराजजी द्वारा की गई व्याख्या को सुनकर डॉ वर्मा अत्यन्त प्रभावित हुए। परन्तु उसके साथ ही उनके मानस में यह प्रश्न खडा हो गया कि वाल्मीकि जैसे डाकू को (जो आये दिन हत्यायें किया करते थे) अजपा जैसे साधनात्मक प्रक्रिया की उच्च श्रेणी कैसे प्राप्त हो गयी? उनकी शका का निराकरण करते हुए महाराजजी ने बताया कि जिस समय वाल्मीकि जी को पूर्वजन्म के पुण्य के फलस्वरूप सुप्रसिद्ध महर्षि के दर्शन होते हैं, तत्काल वे अन्तर्जगत् से प्राप्त विशेषाधिकार द्वारा बाल्मीकि को अजपा की स्थिति प्रदान कर दिये, इसमे शका का कोई स्थान नहीं है। कारण कि चिरकाल से होता आया है। महापुरुष चाहे तो अपनी कृपा से किसी भी व्यक्ति को उत्तम रहनी प्रदान कर सकते है। श्री परमहस महाराजजी की अनुभूतिप्रद सरल वाणी को सुनकर डॉ वर्मा एव छात्रो की समस्त शकाओं का निर्मूल निराकरण हो गया।

डॉ साहब का समाधान हो गया। उनके विद्यार्थी ने कहा, "महाराजजी! डॉ साहब की शोध कबीर पर है।" महाराजजी ने कहा, "बडी अच्छी बात है, मुझे भी कुछ सुनाइये। हमलोगो को जगल में ऐसा कुछ देखने-सुनने का सयोग कहॉ बन पाता है? कबीर का ही कोई पद बताइये।" डॉ साहब ने यह पद सुनाया- **"काहे रे नलिनी तू कुम्हलानी, तेरे ही नाल सरोवर पानी।"** थोडा सुनाकर वे सहसा बोल उठे, "महाराजजी, हमलोग सुनने के लिए आए हैं। हमने जो शोध किया वह मात्र बुद्धि विलास है। इससे मैं सन्तुष्ट नहीं हूँ, न मन में शान्ति है। इसलिए आप सन्तों के दर्शनार्थ चित्रकूट आया हूँ। आप ही कुछ कहें।" उनके निवेदन पर महाराजजी ने उनकी रुचि के अनुसार सन्त कबीर का एक भजन उन्हें सुनाया-

**का कही केसे कही को पतिआई, फुलवा को छुअत भॅवर मरि जाई।**
**गगन मण्डल महॅ फूल एक फूला, तर भौ डार ऊपर भौ मूला।।**
**जोतिये न बोइये सींचिये न सोई, बिनु डार बिनु पात फूल एक होई।**
**फूल भल फूलल मालिनी भल गॉथल, फुलवा बिनसि गयो भॅवर निरासल।**
**कहत कबीर सुनो सन्तों लोई, पण्डितजन फूल रहत लुभाई।।**

इस पद का अर्थ बताते हुए महाराजजी ने कहा- हो! **'का कही'**--वह कहने मे नहीं आता। वह वाणी का विषय नहीं है, वह केवल अनुभवगम्य है। **'केसे कही'**--कहा किससे जाय? वह केवल अधिकारी के लिए है, सबके लिए नहीं है। **'गूढ़उ तत्व न साधु दुरावहिं। आरत अधिकारी जहँ पावहिं।।'** **'को पतिआई'**--कौन विश्वास करेगा? केवल वाणी से कह देने मात्र से विश्वास भी नहीं कराया जा सकता। विश्वास तभी होता है जव भीतर से वह अनुभव में प्रगट हो जाये। यह वार्ता है क्या? तो **'फुलवा के छुअत भॅवर मरि जाई'**--सन्त कबीर ने उस परमात्मा को, उस अव्यक्त ब्रह्म को एक फूल की सज्ञा दी है। वह एक खुशबू है, जिसका ऐसा नशा है कि आदमी सदैव उसी में निमग्न रहता है। भौंरा जव फूल की खुशबू लेता है तो निमग्न हो जाता है, विभोर हो जाता

है। यहाँ कबीर ने उस परमतत्त्व को एक फूल की सज्ञा दी है क्योंकि उसका कोई आकार नहीं है। **'बिनु पग चलइ सुनइ बिनु काना। कर बिनु करम करै विधि नाना।।'**--वह बिना कान के सुनता है, बिना पैर के सर्वत्र चलता है, बिना हाथों के सभी कार्य करता है- ऐसे परमात्मा को सन्त कबीर ने एक फूल की सज्ञा दी। जहाँ उस फूल का स्पर्श किया, **'भँवर मरि जाई'**--विरही मन ही भौंरा है, उसका वही खोजी होता है, उसी के लिए मँडराता रहता है। लाखों वस्तुयें और वनस्पतियाँ क्यों न हों किन्तु जहाँ पुष्प होगा, भ्रमर को वही तृप्ति मिलती है। उसके समीप पहुँचते-पहुँचते विरही मन ने जहाँ उसका स्पर्श किया तो **'जानत तुम्हहि तुम्हहि होई जाई।।'**--भौंरा मर जाता है, सेवक सदा के लिए खो जाता है और स्वामी ही शेष बच जाता है। **'देखते-देखते क्या से क्या हो गया, कतरा दरिया में गिरा तो फना हो गया।'** बूँद दरिया में गिरी तो बूँद की सज्ञा मिट गई, दरिया ही शेष बच रहा। **'ईश्वर अंश जीव अविनाशी'**-जैसा वह परमात्मा है, वैसा ही उसका अश यह जीवात्मा है। जहाँ उस मूल का स्पर्श किया, तहाँ अश जो कम था उसकी सज्ञा मिट गई। और जो अधिक है वह परमात्मा ही शेष बचता है। यह जीवात्मा जहाँ उस मूल का स्पर्श कर जाता है उसी मे विलीन हो जाता है। अपने अन्तराल में उस परमचेतन को पा जाता है। चेतन उसमे प्रवाहित हो जाता है। मनरूपी भौंरा उसे छूते ही विलीन हो जाता है।

वह फूल होता कहाँ है? **'गगन मण्डल बिच फुल एक फूला, तर भौ डार ऊपर भौ मूला'**-आकाश कहते है शून्य को, आकाश कहते है पोल को। मन जब सकल्प-विकल्प से रहित शून्य मे टिकने की क्षमता पा जाता है तो उसका नाम चिदाकाश है। उस समय न भीतर किसी सकल्प का स्फुरण होता है और न बाह्य वायुमण्डल के सकल्प भीतर प्रवेश कर पाते हैं। इस निरोधावस्था को आकाश की पकड कहते है। साधक जब शून्य में प्रवेश पा जाता है तब उस फूल, उस परमात्मा की झाँकी (महक) देखने को मिलती है, इससे पहले नहीं। यहाँ तक तो साधन करना पडेगा। **'को अवकाश कि नभ बिनु पावइ'**--जब तक शून्य में टिकने की क्षमता प्राप्त नहीं होती तब तक किसी को शान्ति की प्राप्ति नहीं होती, निवृत्ति नहीं होती। सकल्प-विकल्पहीनता की उस दशा मे, **'फूल एक फूला'**--जहाँ अनेकता नहीं है, जो एक है, सर्वत्र है--उस परमात्मा की आभा विदित हो गयी। वह स्पष्ट हो गया-यही उस फूल का खिलना है और उसी परमात्मा का, **'तर भौ डार ऊपर भौ मूला'**--नीचे का भौ, भव कहते हैं ससार को। नीचे का ससार कीट-पतगपर्यन्त शाखा-प्रशाखा है और ऊपर का परमात्मा ससार का मूल है, जिसका वह स्पर्श पा रहा है। गीता में श्रीकृष्ण कहते है कि ससार एक वृक्ष है, **'ऊर्ध्वमूलमधः शाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम्। छन्दांसि यस्य पर्णानि यस्त वेद स वेदवित्।।'** (१५/१) अर्जुन! ऊपर परमात्मा ही जिसका मूल है और नीचे प्रकृति ही जिसकी शाखाएँ हैं, ऐसा यह ससार पीपल (अश्वत्थ) का एक वृक्ष है। वेद जिसके पत्ते कहे गये है। जो इस ससार-वृक्ष को ऊर्ध्वमूल सहित जानता है, वह वेद के तात्पर्य को जानने वाला है, वेदवित् है। जिसने भी मूल का स्पर्श किया, वेद का ज्ञाता हो गया। अर्थात् वेद कोई पुस्तक नहीं है कि कोई भी खरीदकर पढ ले। यदि वेद कोई पुस्तक है तो वह पुरुषों की लिखी होगी, प्रेस मे छपी होगी, अपौरुषेय कैसे? साधन की सही दिशा में चलने पर वह प्रभु अपनी जानकारी देने लगता है, वही वेद है। वह वेद परमात्मा ही पढाता है, तभी पढने में आता है। उसकी वाणी से, इष्ट की वाणी से जो पढता है वह वेद का ज्ञाता है। यही कारण है कि हर

प्राप्तिवाले महापुरुष के जीवन-वृत्त में आप ऐसा पायेंगे कि भगवान ने ऐसा कहा, भगवान ने यह किया, परमात्मा ने आकाशवाणी दी, उठाया, बैठाया, चेताया, सावधान किया, मना किया इत्यादि। उन परमात्मा के श्रीमुख से अन्त में शाश्वत का जो बोध निकलता है वही वेद कहलाता है। आज भी कोई वेदवित् होगा तो उन्हीं के पढाने से होगा।

दुनिया में फूल के लिए खेत जोत-गोंडकर तैयारी की जाती है किन्तु इस अध्यात्म-पथ में ऐसा कुछ नहीं है। इस फुलवारी में फूलों की कतार लगी हो ऐसा भी कुछ नहीं है। **'जोतिये न बोइये सींचिये न सोई, बिनु डार बिनु पात फूल एक होई।'** केवल एक फूल खिलता है, वह भी तब, जब मोह-माया के सभी रिश्ते समाप्त हो जायें, प्रकृति का एक भी डार-पात न रह जाय।

**"फूल भल फुलल मालिन भल गाँथल, फुलवा बिनसि गयो भँवर निरासल।"** भल अर्थात् विलक्षण, विचित्र फूल खिला और **"मालिन भल गॉथल"** इष्टोन्मुखी मानसिक प्रवृत्ति ही मालिन है, इसने अपने में भली प्रकार गूँथ लिया, उस परमात्मा को अपने में भली प्रकार सँजो लिया और भली प्रकार अपने में सँजोते ही **"फुलवा बिनसि गयो भँवर निरासल"**- जिस परमात्मा के लिए आप लालायित थे, स्पर्श के साथ उसका अलग अस्तित्व समाप्त हो गया। वह आपके ही स्वरूप में प्रवाहित हो गया, एकाकार एकत्व प्राप्त हो गया। वह आपसे अलग नहीं रह गया। यदि वह अलग है तो अभी खोज शेष है, अभी खोज पूरी कहाँ हुई? मानसिक लव के द्वारा भली प्रकार अपने में गूँथ लेने के साथ ही बाहर उसका स्वरूप समाप्त हो गया। अभिन्न और अद्वैत की स्थिति प्राप्त हो गयी। **'भँवर निरासल'**--मन जो भौंरा था, निराश हो गया। एक तो उसकी दौड समाप्त हो गयी, उसे कुछ करने को शेष न रहा, दूसरे वह आशाओ से सदा-सदा के लिए निवृत्त होकर छुटकारा पा गया।

इस फूल के ग्राहक कौन हैं? कवीर कहते हैं, **'सुनो सन्तो लोई'**-साधारण सन्त नहीं, 'लोई'-जो लव को लगाने वाले हैं। लगनधारी सन्तो! सुनो, विरही सन्तो! सुनो। जिसमें विरह-वैराग्य हो, अनवरत तडपन हो, सतत् लव को लगाने वाले सन्तो! सुनो। **'पण्डित जन फूल रहत लुभाई'**-पण्डित कौन? पण्डित वह है जो साधन-पथ की जानकारी रखते हैं। चिन्तन-पथ के चार सोपान हैं, उनमें से अन्तिम सोपान है पण्डित। वे पण्डितजन इस पुष्परूपी परमात्मा की कामना करते हैं।

ज्योंही भजन का अर्थ समाप्त हुआ, डॉ. साहब ने कहा, "महाराजजी! कथनी और करनी में वडा अन्तर है। हमलोग सोचते थे कि हमीं तत्त्वज्ञाता हैं किन्तु आज समझ में आया कि तत्त्व कुछ और ही है। हमलोग तो केवल वौद्धिक उड़ान भरा करते हैं, **'जिमि निज बल अनुरूप ते माछी उड़े अकास'**-आज लगा कि यह साधनगम्य है, क्रियात्मक पथ है। कृपया हमे साधन-क्रम वताया जाय जिसे करने से हमारा कल्याण हो।"

महाराजजी ने कहा, "हो! साधन एकान्त की वस्तु है, सचमुच ही कुछ करने-धरनेवाली वस्तु पूछना हो तो कभी समय दें। इसके वाद कार्यक्रमानुसार अनुसुइया के दर्शनीय स्थानों को देखते हुए डॉ वर्मा अपने साथियों सहित वापस चले गये।

## एक शिष्य (अखण्डानन्दजी) का प्रवेश

एक ब्राह्मण लगभग चालीस वर्ष से साधु-वेश में लक्ष्यप्राप्ति की उत्कण्ठा से यत्र-तत्र भ्रमण करते हुए एक बार अनुसुइया पहुँचे। पूज्य महाराजजी के विषय में चित्रकूट में ही उन्हें जानकारी हो गयी थी। अतः उसी आधार पर सशंकित मन से आकर दर्शन किये। दर्शनोपरान्त महाराजजी मे आस्था बढ गयी। परन्तु कर्मकाण्डी ब्राह्मण होने के कारण बीस दिनों तक अलग एक मन्दिर में निवास करते रहे और साथ ही यह सोचते रहे कि महाराजजी महापुरुष हैं पर उनकी जाति क्या है? यदि ब्राह्मण आदि किसी ऊँची जाति के होते तो मैं अपने आपको उनके चरणों में अर्पित कर देता। विचरण करते हुए आज इतना समय बीत गया परन्तु लक्ष्य के विषय में कुछ भी आभास नहीं मिला।

यद्यपि उन्हे मालूम हो गया कि परमहसजी एक महापुरुष हैं लेकिन ब्राह्मण होने से लोक-प्रचलित रूढिगत सकीर्णता मस्तिष्क में छायी हुई थी। अत. प्रबल भाव होने पर भी बीस दिन उनको अलग रहना पडा। सद्विद्या के प्रबल जिज्ञासु उन सज्जन को बीसवें दिन स्वप्न में दिखाई पडा कि परमहसजी ब्रह्मस्वरूप शुद्ध संन्यास की स्थिति में हैं। दौडकर स्वप्न में ही प्रणाम किये। तब महाराजजी ने अपनाने का आश्वासन देते हुए कृपायुक्त वाणी द्वारा उनकी पूर्व शकाओं का निराकरण किया और साथ ही भावी पथ की दिशा का सकेत किये। निद्रा भग होते ही वे तत्काल महाराजजी के पास आत्म-समर्पण की भावना से पहुँचे। अन्तर्यामी महापुरुष उनके मनोगत विचारो को पकडते हुए बोले कि भाई हमारी जाति तो बहुत ही खराब है- **माई धोबिन बाप चमार। ताकर जनमल हम बनवार।।**

अब वे निष्कपट भाव से बोले, "महाराजजी आज बीस दिन से निरन्तर मैं आपकी जाति के विषय में सोचता रहा हूँ परन्तु आज कृपा-प्रसाद मिल गया। मैंने आपको परमार्थ के शुद्ध स्वरूप में देखा है। अब आप कुछ भी हो, मेरे लिए महान आत्मा हैं। भगवन्! दया करके आप मेरा पथ-प्रदर्शन करें। सर्वप्रथम तो उस कविता की पक्ति पर प्रकाश डाले जो कि अभी श्रीमुख से निकली है, जिससे मेरी भ्रान्ति का मूलोच्छेदन हो सके।"

जब महाराजजी ने देख लिया कि यह मन-वचन-कर्म से साधन में लगनेवाला है, महाराजजी को सकेत मिला कि यह ठीक है, तब आपने कहा, "भाई! बाह्य जन्म तो माता-पिता से होता है किन्तु यह सब स्थूल पिण्ड के जन्मदाता हैं, स्वरूप के नहीं। स्वरूप के आविर्भाव के लिए तो ध्यान ही धोबिन है, जिसके द्वारा जन्म-जन्मान्तरों का मल साफ हो जाता है और गति मिलती है। यह चित्त ही चमार है, चमडी में आसक्ति रखनेवाला है। जैसी आसक्ति है भविष्य में वैसा ही चमडा मिलने वाला है। जड-चेतन, जगम-स्थावर वही आकार दिलाता रहता है। जब यह चित्त सब ओर से सिमटकर ध्यान में तद्रूप हो जाता है, ध्यानस्थ हो जाता है, एक तीसरी वस्तु ब्रह्म का प्रादुर्भाव होता है, वही हमारा स्वरूप है। वही आत्मदर्शन की चरमोत्कृष्ट स्थिति है। 'ताकर जनमल हम बनवार'- अनन्त जीवधारियों की खानि इस जगत् का द्वन्द्व एक जगल है। हम इस ससाररूपी बीहड (जंगल) में फँसे हुए नहीं बल्कि इसके सचालक हैं। दूसरे शब्दो मे, वही सद्गुरु है क्योंकि ब्रह्म की स्थिति में लेशमात्र भी अन्तर नहीं पडता। यही कारण है कि मुमुक्षु सर्वस्व

त्यागकर अथक परिश्रम करता है। वह सबके हृदय में प्रसुप्त है परन्तु ध्यान विना उसका दिखाई देना असभव है। जब चित्त ध्यान के द्वारा पूर्णतया मिट जाता है तो वही सत्ता चेतन ब्रह्म प्रत्यक्ष हो जाता है। अत साधन-क्रम को समझकर कुछ काल बाद एक महापुरुष के रूप में परिवर्तित हो गये। तत्पश्चात् आप अवध के पास पूज्य गुरुदेवजी ने जहॉ चातुर्मास किया था, उस मधवापुर ग्राम्याचल में रमण करने लगे। पूर्व में तो वह जगल था परन्तु आज यह आश्रम श्री परमहस आश्रम मधवापुर (गोंडा) के रूप में आबाद है।

## श्री भगवानानन्दजी का प्रवेश

कुछ दिनोपरान्त सायकाल एक दुबला-पतला युवक महाराजजी के पास आया। महाराजजी ने पूछा, "कहॉ घर है?" वह बोला, "भगवन्! कानपुर।" महाराजजी बोले, "हूँ, कानपुरिया तो पक्का ठग होता है। अच्छा कुछ खाये हो?" वह बोला, "नहीं महाराजजी!" महाराजजी ने चने के आटे का दो टिक्कड नमक-मिर्च सहित दिलाया और कहा-"जाओ गगा किनारे बैठकर खा लो।" वह युवक टिक्कड लेकर मन्दाकिनी गगा के किनारे चला गया। वे थे श्री भगवानानन्द जी!

दिनभर की भूख के अनन्तर वह चने का टिक्कड बडा अच्छा लगा। नीरव शान्ति के उस साम्राज्य में ऐसा मन रमा कि वह सोचन लगे, "यदि दो टिक्कड मिलते रहते तो आजीवन महाराजजी की सेवा करते। ससार के शोरगुल और छल-प्रपच से दूर इस तपोभूमि मे महाराजजी का सान्निध्य क्या प्राप्त हो सकेगा?"

इधर महाराजजी शिष्यों को बता रहे थे कि यह कानपुरी सोच रहा है कि दो टिक्कड मिलते रहते तो यहीं सेवा करते। है तो यह भड्डरी लेकिन इसकी खोपडी विचित्र है। यह सेवा मे रहने योग्य है। अखण्डानन्दजी ने कहा, "महाराजजी! यह सुकुमार जाति का बनिया बालक है, जगल में रह नहीं सकेगा।" महाराजजी ने कहा, "नहीं रे! अद्भुत है यह।" और इस प्रकार स्वामीजी को प्रवेश मिल गया।

स्वामीजी को खोजते-खोजते साठ-पैंसठ लोग कानपुर के सिकटियापुरवा से आश्रम में आ गये। स्वामीजी की पत्नी एव माताजी भी महाराजजी के समक्ष हाथ जोडकर बैठ गयीं। सभी लोग स्वामीजी को घर लौटने के लिए महाराजजी से आग्रह करने लगे।

महाराजजी ने स्वामीजी को समझाया कि तुम और तुम्हारी पत्नी के बीच एक आत्मा भटक रही है। इस जन्म में ही उसे लाने का माध्यम बन जाओ अन्यथा इसी के लिए एक जन्म और लेना पडेगा। वह लडका तुम्हारी पत्नी के लिए भी एक सहारा बन जायेगा। उनके निर्वाह के लिए कुछ खेत का प्रबन्ध करके पुन चले आना। इससे घर वालो को भी सतोष होगा। गुरुदेवजी का आदेश मानकर स्वामीजी लौटना तो चाहते थे किन्तु उन्हें अपशकुन निरन्तर हो रहा था। कर्वी में उनकी भेंट कुलानन्द जी (सच्चा बाबा) से हुई। वे भी प्राय अनुसुइया आते-जाते थे। कुलानन्दजी ने भी घर जाने और पुत्रप्राप्ति के अनन्तर लौट आने का परामर्श दिया। स्वामीजी अभी नये तो थे ही, उनकी बातों में आ गये और घर चले गये।

एक वर्ष के भीतर ही स्वामीजी को एक पुत्ररत्न की प्राप्ति हो गयी। खेत इत्यादि की व्यवस्था

भी सहज ही हो गई किन्तु स्वामीजी घर पर भी ध्यान और चिन्तन में बैठते थे।

पुत्रप्राप्ति के पश्चात् पत्नी भी स्वामी जी से प्रगल्भ हो चली थी। उसने समझ लिया कि पुत्रप्राप्ति के पश्चात् अब यह कहीं जानेवाले नहीं हैं। पुत्र जितना मुझे प्रिय है उतना ही इन्हें भी तो होगा। उसने विनोद में उन्हें 'स्वामीजी, स्वामीजी' कहना आरंभ कर दिया। वह कहती- स्वामीजी हाथ धो ले! स्वामीजी भोजन कर लें! स्वामी जलपान कर लें। उसका व्यंग्य तीर की तरह चुभता और वे प्रतीक्षा करने लगे महाराजजी के आदेश की।

उसी रात स्वामीजी को अनुभव में दिखाई पड़ा कि महाराजजी ने उनके लिए एक विमान भेजा है, जिसपर बैठकर वे अनुसुइया पहुँचे हैं। चैतन्य होने पर भगवानानन्द जी ने उसी समय गृह-त्याग का निश्चय कर लिया। उनके साथी दूसरी मजिल की कोठरी में सो रहे थे। स्वामीजी ने बाहर से उनके दरवाजे की सॉकल चढा दी, जिससे वे पीछे लगकर बाधक न बन सकें। ऊबड-खाबड रास्ते से पाण्डव नदी को पार करते हुए स्वामी जी रातभर में बीस मील निकल आये और तीसरे दिन अनुसुइया पहुँच गये।

ज्योंही स्वामीजी ने घर से प्रस्थान किया, महाराजजी को इसके संकेत मिलने लगे। तीसरे दिन उन्होने अखण्डानन्द जी से कहा, "हो! वह कानपुरी चला आ रहा है।" अखण्डानन्द जी ने कहा, "महाराजजी! सालभर तो हो गया, अब वह क्या आयेगा।" महाराजजी बोले, "नहीं हो वह चला आ रहा है। अब वह काफी समीप आया लगता है।" लोग सोच रहे थे कि रात के नौ बजे अब इस बीहड जगल में कौन आयेगा? महाराजजी यों ही कह रहे हैं। तब तक घाट पर किसी व्यक्ति के हाथ-मुँह धोने की आहट सुनाई पडी। महाराजजी ने अन्धेरे में कहा, "लो वह आ गया कानपुरिया, घाट पर!" समीप आने पर सबने आश्चर्य से देखा और पाया कि वही सज्जन थे। सादर गुरु महाराजजी को साष्टाग दण्डवत् किया।

महाराजजी ने पूछा, "सबसे पूछकर आये हो?" स्वामीजी ने बताया, "जी महाराजजी! सबने मुझे स्वामीजी कहना आरम्भ कर दिया तो मैंने यह समझ लिया कि वे अब मुझे उसी वेश में देखना चाहते हैं। तभी आपका आदेश मिला और हम चल पडे।"

स्वामी भगवानानन्दजी की सेवा सराहनीय थी। उनसे पहले आश्रम में प्रवेश पानेवाले सभी साधकों तथा महाराजजी की साधन-भजन की अनुकूल व्यवस्था बनाये रखना वे अपना दायित्व समझते थे। यही स्वामीजी का भजन बन गया।

दुर्गम पथ होने के कारण अनुसुइया आश्रम तक पहले आने-जाने की कोई सुविधा नहीं थी। विशेष भाविक एवं श्रद्धालु व्यक्ति ही पैदल चलकर यहाँ आया-जाया करते थे परन्तु कुछ वर्षो के उपरान्त यात्रियों की सुविधा के लिए सडक का निर्माण हो गया। अब वहाँ चार-छ सवारी गाडियों के पहुँच जाने से सदैव भीड बनी रहती है। महाराजजी ने एक दिन हँसते हुए कहा कि एकान्त समझकर भजन के लिए यहाँ रमे थे लेकिन भीडभाड होने के कारण वातावरण कोलाहलपूर्ण हो गया है। यह सुनकर समीप में बैठे हुए शिष्य श्री भगवानानन्दजी बोल पडे कि महाराजजी, आप कहीं एकान्त में रहें, हमलोग आश्रमीय व्यवस्था देख लेंगे। आपने यह सुनकर मुस्कराते हुए कहा, "अरे! यह तो हमारी गद्दी लेना चाहता है।" श्री भगवानानन्दजी नतमस्तक होकर क्षमायाचना



परमहस-आश्रम-स्थानासीन श्रद्धेय श्री भगवानान्द जी महाराज

करने लगे। परन्तु महापुरुषो के श्रीमुख से नि सृत वाणी कभी मिथ्या नहीं होती। वह कालान्तर में सत्य हुई और वे वर्तमान समय मे गद्दी पर विद्यमान हैं।

अनुसुइया आश्रम के पूर्व आप वनारस के पास भागीरथी के पावन कूल पर स्थित श्री परमहस आश्रम जगतानन्द में निवास करते थे। आपकी विद्वता और साधुता के प्रभाव से जनमानस में शान्ति और सन्तोष का सचार होने लगा था परन्तु आपकी इच्छा न होने पर भी बरबस आपको श्री सद्गुरुदेव भगवान की प्रेरणा एव श्री स्वामी धारकुण्डी महाराजजी की आज्ञा से परमहस आश्रम अनुसुइया का कार्यभार सँभालना पडा। श्री परमहस महाराजजी अपने उपदेशों में कहा करते थे कि आश्रमों का कोई महत्त्व नहीं है। जव हृदय में महापुरुषत्व की उपलब्धि हो जाती है तो बाहर चाहे जहॉ वैठे रहें कोई अन्तर नहीं पडता। श्री भगवानानन्दजी महाराजजी की छत्रछाया में अनुसुइया आश्रम का कार्य सुचारु रूप से चल रहा है एव क्षेत्रीय जनता में उनके प्रति प्रगाढ श्रद्धा है।

## स्वयमानन्दजी का आगमन

कुछ ही महीनों के अन्तराल से स्वयमानन्द नाम के एक साधु महाराजजी की सेवा में आ गये। स्वयमानन्दजी उडीसा के ब्राह्मण थे। पौरोहित्य पारिवारिक परिवेश मे था। सस्कृत, हिन्दी, अग्रेजी, उडिया, वगला इत्यादि कई भाषाओं पर उनका अधिकार था। सस्कृत तो वे धाराप्रवाह बोलते थे। उन्होने वी ए तक की शिक्षा प्राप्त की थी। वेद, उपनिषद इत्यादि धार्मिक ग्रन्थों में उनकी गहरी आस्था थी। वर्ण-व्यवस्था के सर्वोच्च शिखरस्थ ब्राह्मण के लिए मुक्ति प्राप्त करना वे जन्मसिद्ध अधिकार मानते थे।

महाराजजी महापुरुष थे। अत्यधिक पढे-लिखे इस व्यक्ति के लिए भी महाराजजी के मन में अपार दया थी। उन्होंने क्रमश· आध्यात्मिक उन्नयन के सोपानो पर उनका आरोहण कराया किन्तु महाराजजी द्वारा इस प्रकार उन्नत सोपानो पर चढाया जाना भी उन शास्त्राभिमानी महात्मा को सह्य नहीं था। महाराजजी कहा करें, "हो! एकाध ऐसा भी रहना चाहिए।" पूर्वाग्रहो से ग्रस्त होते हुए भी स्वयमानन्दजी महाराजजी के प्रति अगाध श्रद्धा रखते थे। उनका अधिकाश समय अनुसुइया में वीता और १९९७ ई० के आरभिक महीनो मे अनुसुइया मे ही तिरोभाव हो गया। उन्होंने 'अवधूतोल्लास' नामक एक पुस्तिका की भी रचना की।

## स्वामी शिवानन्दजी

स्वयमानन्द जी के अनन्तर शिवानन्दजी को महाराजजी का सान्निध्य मिला। वे जटाधारी महात्मा के रूप मे आश्रम मे आए। कमर तक उनकी घनी जटाएँ भली प्रतीत हो रही थीं। ठिगने कद के वे महात्मा खडाऊँ पहने, हाथ में लम्वा त्रिशूल लिए बडे ताव से चला करते थे। वे महाराजजी के समक्ष आये और दण्ड-प्रणाम करके बैठ गये। महाराजजी ने पूछा, "क्यो, कहॉ के रहने वाले हो?" वे वोले, "बद्रीनारायण से आ रहा हूँ।" "नानी के आगे ननिहाल का वखान--इस शरीर का जन्म कहॉ हुआ था?"--महाराजजी ने डपटकर पूछा। वे वोले, "जी यहीं हमीरपुर में।" महाराजजी ने पूछा, "यह इतना वडा त्रिशूल लिये क्यो घूम रहे हो? त्रिशूल का अर्थ भी जानते

हो? सत्-रज-तम ये तीनों गुण ही तीन शूल हे। जो इन शूलों से ऊपर उठ गया हो वही त्रिशूल धारण करने का अधिकारी है किन्तु हे हृदय की स्थिति का चित्रण। जटा फकिरऊ बाकी सब गिरस्तऊ! तेरे पास यह कैसे आ गया?" उन्होने कहा, "जी! परिवार मे लोहे के ओजार बनाने की कला थी, उसी से मैने भी यह त्रिशूल बना लिया। रही गुणों से ऊपर उठने की बात तो उससे ऊपर उठने के लिए ही तो तीर्थो का भ्रमण कर रहा हूँ।" महाराजजी को सगुन मिला तो बोले, "हूँ! ला त्रिशूल।" आपने त्रिशूल लिया और धूनी में गाड दिया। शुरू में तो महाराजजी ने विनोद मे ही वह त्रिशूल गाड दिया था, बाद में पण्डितों ने मत्रोच्चारण द्वारा विधिवत् त्रिशूल स्थापना कर दिया, जो आज श्री परमहस आश्रम के उद्देश्य का बोध कराता है।

रात्रि मे महाराजजी को उनके सम्बन्ध में एक अनुभव दिखाई पडा। प्रात. वे उन महात्मा से बोले, "देखो, तुम किसी पूर्वजन्म में मेरे सगी-साथी के रूप में रह चुके हो, मेरी सेवा करो, तेरा कल्याण इसी में है। भ्रमण का फल तुझे मिल गया है-

**तीरथ गये एक फल, सन्त मिले फल चारि।**
**सद्गुरु मिले अनन्त फल, कहैं कबीर विचारि।।**

अब अकारण की भाग-दौड़ मत करो।" वे महात्मा मुस्कराये और महाराजजी की सेवा में लग गये। अब उनका निवास भरुआ-सुमेरपुर में है। वे बड़े ही शान्त महात्मा हैं। महाराजजी विनोद मे कहा करें, "कल का जोगी घुटने तक जटा- कैसा वेश बनाकर घूम रहा था। अब ठीक है। अहर्निश एक करके तुम भजन किया करो सब प्राप्त कर लोगे।"

## बग्गड़ बाबा

बग्गड का जन्म बिहार राज्य में हुआ था। वे कहार परिवार में पैदा हुए थे। कलकत्ता में वे पल्लेदारी का कार्य करते थे। आयु बीस-बाईस के करीब थी। उन्हीं दिनों उन्होंने कलकत्ता में एक चलचित्र देखा, जिसमे भक्त प्रह्लाद के जीवन को दृश्याकित किया गया था। प्रह्लाद को अग्नि में जलाया गया, विविध यातनाएँ दी गई फिर भी भक्ति के प्रभाव से प्रह्लाद का बाल भी बॉका नहीं हुआ और न उनकी भक्ति में कोई कमी आई। उन दृश्यों को देखकर बग्गड में इतना अनुराग पैदा हुआ कि वे इस कार्य को छोडकर हरि-दर्शन की लालसा से अनुसुइया जा पहुँचे।

बग्गड बहुत निर्भीक थे। न जाने कब किस रास्ते से निकलकर सिद्धबाबा के उसी तख्त पर जा बैठे जिस पर आरभ मे महाराज जी बैठे थे। रात्रि के नौ बजे उस तख्त से आवाज आयी, "तू यहॉ बैठने लायक नहीं है। नीचे जा और शकरजी की सेवा कर।" दूसरे दिन भी यही आवृत्ति हुई। तीसरे दिन एक स्वरूप प्रगट हुआ जिसने उन्हे सीढियो पर ढकेल दिया और कहा, "भाग यहॉ से। हमने कितनी बार कहा कि नीचे जाकर शकरजी की सेवा कर, जिसमें तेरा कल्याण है। यहॉ क्या पडा है?" सीढियों से गिरते-पडते बग्गड नीचे आ गये।

रात्रि के दस बज चुके थे। महाराजजी ने साधकों से कहा, "लगता है कोई आ रहा है, वह बहुत घबडाया लगता है।" उस जमाने में रात्रि नौ बजे आदमी का अनुसुइया पहुँचना किसी आश्चर्य से कम नहीं था। घने जगल मे शाम तीन बजे के बाद ही जाने की हिम्मत नहीं पडती

थी। उस समय तो नौ बज रहे थे। लोग सोचने लगे, महाराजजी यों ही कह रहे होगे। इस समय कोई क्यों आयेगा? जबकि महाराजजी को निरन्तर सकेत मिल रहा था कि कोई डरा हुआ चला आ रहा है। तब तक वह शकरजी के चबूतरे पर गिरा धडाम! वह चींखता जा रहा था-दैत्य! दैत्य!

शकरजी का चबूतरा आश्रम से सटा हुआ था। महाराजजी ने कहा, "देख यह आया। इसे सभालो। कहाँ का दैत्य है?" आदेश मिलते ही एक सन्त तुरन्त दौडकर गये। उसे झकझोर कर वह बोले, "यह आश्रम है, यहाँ कोई दैत्य नहीं है।" किन्तु उसको तो सनक सवार हो गयी थी, 'दैत्य-दैत्य' ही बकता रहा। स्वामीजी ने कहा, "महाराजजी, यह तो कुछ सुनता ही नहीं, दैत्य-दैत्य की रट लगाये हुए है।" महाराजजी बिगडे, "इस दैत्य को चार डण्डे लगाओ।" जहाँ मारने की बात आई तहाँ उसकी जडता दूर हो गयी, चेतना लौट आई। वह बोला, "महाराजजी! सिद्धबाबा ने हमें मारा। वे अभी खडे थे, न जाने कहाँ चले गये?"

महाराजजी ने पूछा, "सिद्धबाबा ने क्यो मारा? उन्होंने कुछ कहा भी?" उसने कहा, "हाँ महाराजजी! सिद्धबाबा ने कहा कि नीचे जाकर शकरजी की सेवा कर। तुम्हारा कल्याण उसी में है।" महाराजजी ने कहा, "तो मै ही हूँ शकरजी! ले यह कढाई माँजकर ला, कर सेवा।"

बग्गड बाबा अच्छे सेवक सिद्ध हुए। सफाई एव स्वच्छता उनके स्वभाव का अग था। वे भजन करते रहे। थोडे ही समय में बग्गड को अनुभव जागृत हो गया। दो-तीन वर्षों तक उन्होंने आश्रम की अच्छी सेवा की और विचरण में निकल गये। घूम-फिरकर उनका अन्तिम निवास बेधक के घोर जगलो में शेरों की कन्दराओं के समीप था।

## सिकटिया पुरवा के भक्त

अपने लगभग एक वर्ष के गृह-निवास की अवधि में भगवानानन्दजी ने कई साथियों में भजन का बीजारोपण भली-भाँति कर दिया था। गाँव के हमउम्र लोगों मे वे बडे प्रिय थे। वृद्ध लोग तो उनकी कहानियों पर लट्टू थे। वे इतने अच्छे किस्सागो थे कि लोग मनोरजन के अन्य साधनों की उपेक्षा कर उनकी कहानियाँ सुनना पसन्द करते थे। उनकी कथोपकथन शैली पर गाँव का गाँव झूम जाता था। जब वे पुन अनुसुइया आये तो उनके भजन वाले वे साथी भी पता लगाते अनुसुइया आ गये और महाराजजी से उन्होंने भी निवदेन किया कि उन्हें लौटाया न जाय। उन लोगों ने भी भजन करने का अपना दृढ निश्चय सुनाया। श्री शरणार्थी स्वामी, महादेवानन्द, बशी स्वामी इत्यादि उन्हीं भक्तों में से थे। वे महाराजजी की शरण में आये, बडी लगन से साधना में अनुरक्त हो भगवत्पथ के पथिक हो गये। कुछ लोग और आये।

महाराजजी तीन महीने तक उनलोगो को भगाते ही रह गये किन्तु वे लौटने का नाम ही नहीं लेते थे। वे जगल से लकडी लाते और आँख मूँदकर भजन-ध्यान भी करते किन्तु महाराजजी ने कहा कि तुमलोगों में से किसी का भी सस्कार साधु होने का नहीं है। उनमें से एक को इगित कर महाराजजी ने कहा कि इस नाम का संस्कार तो है किन्तु यह व्यक्ति नहीं है। उसे भी सद्गृहस्थ आश्रम में रहकर भजन करने का आदेश दिया और कहा कि शरीर से कहीं भी रहो, मन से आते-जाते रहना। उसे भी घर भेज दिया।

# मेरा प्रवेश

महाराजजी उपर्युक्त नामधारी व्यक्ति की प्रतीक्षा में थे कि लगभग दो वर्ष पश्चात् मेरे अनुसुइया पहुँचने पर महाराजजी को अनुभव में आया कि एक साँवला-सा लडका एक नदी के किनारे बैठा हुआ जोरो से रो रहा है। वह पार जाना चाहता है लेकिन कुछ जानता नहीं। नदी में भयकर वेग है। उसी समय महाराजजी पास जाते हैं। वे उस बालक को धैर्य बँधाते हुए कहते हैं, "रो क्यों रहो हो, पार जाना है? तू इस प्रकार तैर, मैं खडे होकर तुम्हें देख रहा हूँ।" उसने तैरना शुरू कर दिया। जब वह भली प्रकार चार-छः हाथ तैर चला तो महाराजजी ने उसे प्रोत्साहित करते हुए कहा, "हाँ इसी प्रकार तैरते रहो। घबड़ाना नहीं, मैं देख रहा हूँ। तैरकर उस पार हो जा।"

इस अनुभव के सन्दर्भ में महाराजजी ने विचार किया तो उन्हें लगा कि कोई अधिकारी है जो भवसागर से पार तो जाना चाहता है किन्तु साधन-क्रम के विषय में बिल्कुल नहीं जानता। बताने पर उसने साधन तुरन्त पकड लिया। अत महाराजजी प्रतीक्षा में थे कि आज कोई साधक आनेवाला है, जिसे हमें साधन बताना है।

उसी दिन चित्रकूट के एक पण्डे के नौकर के साथ हम अनुसुइया आये थे। वह हमें पहले अनुसुइया मन्दिर मे ले गया। उसने बताया, "यही है महासती अनुसुइया का मन्दिर।" हमने एक काली-सी मूर्ति का दर्शन किया। मूर्ति के ऊपर कोई वस्त्र भी नहीं था। उस मन्दिर के किवाड टूट चले थे। वहाँ कोई पुजारी भी नहीं था। हमने मूर्ति को प्रणाम किया और लौट पड़े। नौकर ने बताया कि यहाँ एक महात्मा परमहस बाबा रहते हैं। आपकी इच्छा हो तो जाकर उनके दर्शन कर लें।

महात्मा के प्रति मेरी श्रद्धा बचपन से ही रही है। अत. मैंने स्वय जाकर उन तपोधन का दर्शन किया। ऋषिकेश, हरिद्वार, पजाब और चित्रकूट में जितने महात्माओ के सान्निध्य में मैं आया था, महाराजजी उन सबसे अच्छे लगे। घोर जगल का उनका निवास, उनकी बोली, भाषा, प्रसन्न मुद्रा सब कुछ बहुत अच्छा लगा। उनके प्रति मेरा लगभग झुकाव-सा हो गया कि इनसे भजन की विधि सीखकर आगे बढ जायेंगे, क्योंकि भजन तो मुझे करना है। भजन मे गुरु के हाथ में यत्र बनकर रहा जाता है, इसका मुझे भान भी नहीं था।

हमने उनसे कहा, "महाराजजी कल मैं पुन आपका दर्शन करूँगा। आज नौकर साथ में है, कल मैं अकेला आऊँगा।" दूसरे दिन मैं पुन स्वय ही अनुसुइया जा पहुँचा। सादर दण्ड-प्रणाम कर एक ओर बैठते ही महाराजजी ने पूछा, "क्यों साधु तो नहीं होना है?" मैं सावधान हो गया। यदि मैं कहूँ कि 'हाँ होना है' तो कदाचित् मुझे किन्हीं रुढ़ियों में उलझा न दें। साधु तो मुझे होना था किन्तु श्रद्धा होते हुए भी मन में कुतर्क था कि जैसा महापुरुष को होना चाहिए, वैसा ये हैं भी कि नहीं। झूठ बोलने में पाप लगता था तो सच बोलने में फँसाव था। अतः कुछ गोलमाल ही बोल सका, "महाराजजी। कोई कह तो नहीं सकता कि मैं साधु बनूँगा।" इस प्रकार कहकर मैं चुप हो गया और धीरे से एक ओर चला गया कि पुन कुछ न पूछ बैठें।

महाराजजी ने अन्य साधकों से कहा, "देख रहे हो, यह अब भी कवई काटत है (अर्थात् पैंतरा बदल रहा है)। मैं देखे हूँ, एके यहीं रहे का है। हो, भगवान मोके बताये हैं।" उस समय मुझे क्षेत्रीय हिन्दी के शब्द 'कवई' का ज्ञान नहीं था। यह तो बाद में पता चला कि उस दिन महाराजजी ने हमें ही लक्ष्य कर यह सब कहा था। आरभ में महाराजजी की भाषा मेरी समझ में नहीं आती थी। मैं कुछ तो उनका आशय समझ लेता किन्तु वे मेरी भाषा नहीं समझ पाते थे। ब्रह्मचारीजी को महाराजजी ने बुला भेजा, जिन्हें गॉव के लोग खीर खिलाने ले गये थे। उनके आने पर महाराजजी ने निर्देश दिया, "इसे समझा, यह मेरी भाषा नहीं समझता।"

श्री ब्रह्मचारी जी के प्रति महाराजजी ने बताया था कि वे बडे अच्छे साधक हैं इसलिए उन्हें बुलाया है। उनकी प्रशसा सुन मैंने उनके प्रति अच्छे साधु की कल्पना कर डाली थी किन्तु जव वे अच्छे किस्म की रोयेदार तौलिया कन्धे पर रखकर आए तो मेरी कल्पना को किचित् ठेस लगी। फिर भी हमने हाथ जोडकर उन्हें प्रणाम कर लिया।

महाराजजी के निर्देशन और ब्रह्मचारीजी के स्नेह साहचर्य से मैं अनुसुइया आश्रम में निवास करने लगा। दो-ढाई महीने के अनन्तर मेरे सर्वांग में स्पन्दन-स्फुरण आरभ हो गया। मुझे लगा जैसे कोई रोग हो गया। हमने अग फड़कने की चर्चा चिन्तित हो महाराजजी से की तो वे हॅसने लगे। उन्होंने कहा, "बेटा! क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ की लडाई अब शुरू हो गयी। राम-रावण का युद्ध शुरू हो गया है। अब रावण मर जाई, राम का राज्याभिषेक होई तभी यह बन्द होगा, बीच में इसे बन्द करने का कोई उपाय नहीं है।" आरभ में तो मुझे इन फडकनों तथा अनुभवों का कुछ भी अर्थ समझ में नहीं आता था किन्तु क्रमश महाराजजी ने विभिन्न फडकनो का अर्थ बताया जो निर्देशन के रूप में सत्य प्रमाणित होने लगे, तभी से श्रद्धा स्थिर हो गयी और यह विज्ञान समझ में आने लगा।

महाराजजी ने मुझे बताया कि शास्त्रों में ब्राह्मण तत्त्वदर्शी का रूप है। "कर पुस्तक दुइ विप्र प्रवीना"- पार्वती को स्वप्न में दो विप्र दिखाई पडे थे, उन्होने भजन का निर्देश दिया। स्वप्न-सकेतों के अनुसार तपस्या की, शकरजी प्राप्त हुए। इस प्रकार स्वप्न मे विप्र का उपदेश सत्य प्रमाणित हुआ। ऐसा कोई ब्राह्मण स्वप्न में आदेश दे तो वह भी भगवान की आज्ञा का ही सचार है।

कुछ दिवस पश्चात् स्वप्न मे मुझे पूर्व जीवन के सुपरिचित अत्यन्त कुलीन स्वाध्यायी पण्डित जी दिखाई पडे- एक लगोटी लगाये और चदरिया ओढे। मैंने भगवान की तलाश करते उनके समीप पहुँचकर पूछा, "बतायें, ये हमारे गुरु महाराजजी कैसे हैं?" उन्होंने कहा, "देखो, अनादिकाल से महापुरुष जैसा होते आये हैं, जो लक्षण एक महापुरुष में होने चाहिए, आप में वे सभी लक्षण विद्यमान है तथा आपके गुरु महाराजजी यही हैं।"

ऐसा निर्देशन प्राप्त कर मुझे वडी प्रसन्नता हुई। हम अत्यन्त उत्साह से भजन में वैठ गये, वैठे ही रह गये। ऑख खुली तो सूर्य की किरणें कोठरी में आ रही थीं। हमें आश्चर्य हुआ कि सवेरा हो गया क्या? मैं महाराजजी को प्रणाम करने धूनी की ओर वढ गया। महाराजजी धूनी पर वैठे थे, धूना धॉय-धॉय जल रहा था, लपटें उठ रही थीं। महाराजजी प्रशान्त मुद्रा में वैठे थे मानो कुछ देख ही न रहे हों। हमने धीरे से प्रणाम किया। महाराजजी ने जलती लकड़ी उठाई और

मेरी पीठ पर प्रहार किया। कुछ आग पीठ पर भी गिरी। हम दो-तीन कदम पीछे हटकर महाराजजी की ओर सिर झुकाकर खडे हो गये, तव तक महाराजजी ने धूना से चिमटा निकालकर मेरी ओर खींचकर मारा, जिसकी दोनों नोंक मेरे सीने पर लगी। हमने सविनय पूछा, "महाराजजी! मुझसे कौन-सी भूल हो गयी।" उन्होंने डॉटते हुए कहा, "शरीर पर घाम लगा है तव उठे हो, इसी पराक्रम के वल पर भजन करने निकले हो। साधक को व्राम्हवेला में उठ जाना और सचेतावस्था में चिन्तन करना चाहिए।" हमने कहा, "हम वेठे तो थे।" "अच्छा तो तू वैटे-वैटे सो गया।" पुन बहुत-सी साधनापरक वातें सुनने को मिली। वस, उस दिन से भजन की चाभी भर गयी, टाइमटेबुल फिक्स हो गया और महाराजजी के प्रति मन-वचन-क्रम से श्रद्धा स्थिर हो गयी। वस्तुत महापुरुषो की कठोरता में करुणा छिपी होती है, जो साधक-भक्तों का कल्याण-स्रोत वन जाती है।

## आश्रमीय चर्या

महाराजजी का निवास क्रमश आश्रम का रूप लेने लगा था, फिर भी सग्रह नाममात्र का ही रहता था। आश्रम के पीछे कोठरी में एक टिन में आटा, एक हडिया में थोडा घी, किसी हडिया मे दाल-चावल रहता था। तीन चौथाई चना और एक चौथाई गेहूँ के मिश्रण के आटे की रोटी बनती थी। कभी-कभी उस आटे में ही नमक, मिर्च और हींग मिलाकर रोटी बनती। कोठरी से सामान निकालकर पीछे एक गोल झोपडी में भोजन वनता। भोजन वन जाने पर आप उसमें से दो रोटी अलग रख देते थे कदाचित् इस जगल में कोई भूला-भटका आ जाय। भोजन एक ही समय बनता था। आप साधक को भूख से एक-डेढ रोटी कम खाने पर वल देते थे। अधिक भोजन करने से आलस्य, निद्रा अधिक आती है, जो भजन में बाधक है। कभी कोई अधिक खाने का प्रयास करता तो आप एक-दो बार उसे समझाते, किन्तु सुधार न देख डॉटते थे, "क्यों रे, बाप की कमाई है क्या? बाबा का आटा बाबा का घी, शाबास-शाबास वाबाजी! अन्न का दुरुपयोग क्यो करता है, बचा रहेगा तो किसी साधु-महात्मा की सेवा होगी- यह कुटीचक का धर्म है। कुटी वनाकर रहनेवालों को कुछ न कुछ बचाकर रखना चाहिए।" जो रोटी बच जाती या रखी रह जाती उसका एक-एक टुकडा तोडकर सायकाल साधको मे वितरित कर दिया जाता। जिसे आवश्यकता होती वह लेता, जिसे आवश्यकता न होती वह नहीं लेता था। सायकाल थोड़ा सत्संग होता और पुन सभी चिन्तन में लग जाते थे।

रात्रि दस वजे शयन करने की अनुमति थी। उसके लिए भी एक नियम था कि सोने से पूर्व घण्टा-डेढ घण्टा आसन पर वैठकर गुरु महाराजजी का ध्यान अथवा श्वास से जप किया जाता और जव सुरत भली प्रकार लग जाती तो लोग धीरे-धीरे सुरत लगाये ही सो जाते। एक बार निद्रा आ जाने के पश्चात् जव भी ऑख खुलती, सोने का विधान नहीं था। कुछ भी हो जाय, लोग प्रयासपूर्वक नहीं सोते थे। धीरे-धीरे अभ्यास हो जाने पर एक निद्रा के पश्चात् पुन शयन की आवश्यकता ही प्रतीत नहीं होती थी। कभी साधक नहीं जाग पाते तो महाराजजी ही भजन गुनगुनाने लगते- मोरि सुरत सुहागन जाग री।

का सोवत है मोहनिशा में, उठकर भजनियां में लाग री।।

इस प्रकार के प्रेरणादायक दो-तीन भजन थे जिसमें से कोई न कोई वे गुनगुनाया करते थे। सूर्योदय से पूर्व ही आश्रम मे सफाई हो जाती थी। महाराजजी इस कार्य में सबको सम्मिलित करते, जिससे आलस्य दूर हो जाय। प्रत्येक साधक एक हाथ मे लालटेन, दूसरे हाथ से झाड़ू लगाता। सबका अशदान निर्धारित था। यदि कोई साधक दूसरे के हिस्से की सफाई करना चाहता तो महाराजजी उसे मना कर देते। इसके बाद हाथ-मुँह धोकर सभी चिन्तन मे बैठ जाते थे। प्रात काल स्नान का विधान नहीं था क्योकि उसमे भी समय नष्ट होता था। नित्यकर्म से निवृत्त होकर नौ-दस बजे प्रात तक अनवरत चिन्तन का क्रम चलता रहता था।

## श्री स्वरूपदास जी

स्वरूपदासजी ने लगातार बारह वर्षो तक महाराजजी का विरोध किया। पूर्व में जितनी भी घटनायें घटीं, सब इन्हीं का कृत्य था। हर ओर से असफलता हाथ लगने पर वे अन्त मे महाराजजी की शरण मे आये। चरण स्पर्श कर प्रार्थना करने लगे कि उन्हें क्षमा कर शिष्य बना लिया जाय। महाराजजी ने कहा,''देख, तू पक्का उपद्रवी है। मैं क्षमा कर भी दूँ किन्तु भगवान क्षमा नहीं करेंगे।'' वे विनम्र प्रार्थना करते ही रह गये।

महाराजजी के पास कुछ अन्य महात्मा भी दर्शन हेतु आये थे। वे बोले, ''स्वरूपदासजी! आप यह क्या कह रहे हैं? परमहसजी तो दूसरे मत के है।'' उन्होने कहा, ''ये महापुरुष है। मेरा कल्याण अब इनकी सेवा करने मे है। मैंने अज्ञानवश विरोध करके देख लिया। ये वास्तव में सन्त हैं, मेरा पाप मुझे धो लेने दो।''

ब्रह्मचारी जी ने उनके पक्ष में कहा, ''महाराजजी! यह दिन-प्रतिदिन कुछ-न-कुछ उपद्रव लेकर आता ही रहता है। यह भेष बदल लेगा तो कम से कम लोग इसके साथ आना तो बन्द कर देंगे। आपकी कृपा होगी तो यह भजन भी करेगा।'' महाराजजी ने कहा, ''कृपा तो है। तुम कहते हो तो मैं हॉ कर लेता हूॅ किन्तु यह साधु होगा नहीं। मेरी शरण में आया है तो कल्याण होगा ही किन्तु पार लगेगा नहीं।'' महाराजजी के 'हॉ' कहते ही स्वरूपदास जी मुण्डन सस्कार कराकर, भगवा वस्त्र पहनकर महाराजजी के समक्ष प्रणत हुए और साधु बन गये। आठ-नौ महीने तक वे आश्रम मे मर्यादा और सयम के साथ रहे किन्तु उसके पश्चात् उनका पुराना सस्कार जगा, वे भजन में न लग सके और विचरण मे निकल गये। पूज्य महाराजजी भविष्यद्रष्टा थे।

## सिद्धबाबा का उद्धार

अनेक घटनाओ को देखकर महाराजजी ने सिद्धबाबा की ओर ध्यान दिया। उन्होने कहा, ''हो! सिद्धवावा अच्छे महापुरुष थे। थोडी-सी चूक हुई और वे मुक्ति से वचित रह गये। आज वे प्रेत-जैसे स्वरूप में पडे हुए हैं। इस स्थान पर वर्तमान में मैं हूॅ अत उनकी मुक्ति का उपाय होना चाहिये। कुछ दिनों तक महाराजजी ने सिद्धवावा के लिए ही भजन किया। एक दिन उन्होंने उनके पौत्र महन्थ गुरु प्रसाद को बुलाकर कहा- ''देख रे, गया हो आ।'' वह वोला- ''महाराजजी गया में मेरी आस्था नहीं है।'' महाराजजी ने कहा- ''देखो, तुम्हारी आस्था हो या न हो, यह एक रीति-नीति है, मर्यादा है। तुम्हारे वहॉ जाने से कुछ होनेवाला नहीं है वल्कि मेरे कहने की वात

है, तू केवल मेरी आज्ञा का पालन कर। इससे सिद्धवावा के स्थान पर जो उपद्रव होता है, शान्त हो जायेगा। सिद्धवावा का प्रेतयोनि से उद्धार हो जायेगा। महन्थ गया हो आये, उसके पश्चात् सिद्धबाबा के स्थान पर कोई उपद्रव नहीं हुआ। तख्त अव भी वहीं है। अव उस पर कोई भी वैठे, सिद्धबाबा फिर किसी को दिखाई नहीं पडे। महाराजजी की कृपा से वे अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित हो गये।

## निवृत्ति का स्वरूप

हमने पूछा, "महाराजजी! क्या भगवान दर्शन देते हैं? वे कैसे हैं? निवृत्ति क्या है?" महाराजजी ने बताया, "भगवान वैसे ही हैं जैसे तुम्हारा स्वरूप।" हमने पूछा, "मेरे जैसा सॉवला मध्यम या गौर वर्ण का रूप?" उन्होंने कहा कि नहीं, शरीर तो परिवर्तनशील है। आज सॉवला है तो कभी कचन वर्ण का रहा होगा। आज हाथ-पैर वाला है तो कभी विना हाथ-पैर का रहा होगा। यह तुम्हारा स्वरूप नहीं है। तुम्हारे हृदय में आत्मा का जो अविनाशी स्वरूप है, उसका दर्शन ही भगवत् दर्शन है। भगवान अवश्य मिलते हैं। हमें मिलकर ही उन्होंने शान्ति प्रदान किया है। अधिकारी को भगवान नहीं मिलेगे तो वह प्राण दे देगा। भगवान मिलते हैं तुझे भी मिलेंगे, भजन तो कर।

पहले भगवान का दर्शन होता है फिर निवृत्ति। अत. पहले भगवान के लिए प्रयास करो। निवृत्ति तो दर्शन के साथ मिलनेवाला एक प्रमाण-पत्र है। **"सो सुख जानइ मन अरु काना। नहिं रसना पहिं जाइ बखाना।।"** अनुसुइया की जनशून्य वनस्थली में सतत् साधना के कई महीने बीत गये थे। उन दिनों स्थितिपरक दृश्यों की अविरल सरणियॉ अहर्निश महाराजजी के अनुभव में अकित होती रहीं, जिनमें से कतिपय साधनोपयोगी संस्मरण पूज्यवर से सुनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ।

महाराजजी ने बताया कि अनुसुइया निवासोपरान्त चार-छ महीने बीत गये। स्वरूप में स्थिति मिलने से पूर्व कई अनुभव आये। दिखाई पडा, जैसे कोई बड़ा प्रकृति का चमडा तना हुआ है, उसका विस्तार न जाने कहॉ तक है। अनन्त प्रकार की अनन्त योनियों का आकार इसी चमडे में है। उन योनियों में तमाम जीव फॅसे हैं। वे विलख रहे हैं, चिल्ला रहे हैं। सभी अथाह दु:ख में डूबे हुए हैं। मैं भी उसी मे था। मैं बडी सरलता से उस परदे से निकलकर खुले आकाश में आ गया। सबने एक साथ कहा कि ये कितने भाग्यवान हैं, इनकी तो निवृत्ति हो गई। गर्भवास से छुटकारा मिल गया।

एक अन्य अनुभव में महाराजजी को दिखाई पडा कि एक अत्यन्त विशाल और भयकर भैंसा महाराजजी का पीछा कर रहा है। उससे वचने के लिए महाराजजी एक विस्तृत तालाब में कूद गये। भैंसा भी तालाव में कूदा। महाराजजी तालाब से निकलकर खडे हो गये। वह भैंसा जल के भीतर महाराजजी को खोजते-खोजते विलीन हो गया। उसका अस्तित्व समाप्त हो गया। आवाज आई कि आज से यमराज की पकड समाप्त हुई और काल पर विजय मिल गयी। तुरन्त उन महापुरुष का स्वरूप सामने खडा हो गया, जिन्होंने आरभ में आशीर्वाद दिया था, "जाओ, अब किसी से हारोगे।" महाराजजी ने उन महात्मा के आशीर्वाद का भाव आज समझा। महाराजजी कहते

थे कि यदि हम शरीर से किसी को जीत भी लेते तो क्या हो जाता? शरीर तो एक दिन जाना ही जाना है, इसकी आयु निश्चित है। परिणामत हार ही हार थी। वास्तविक विजय तब है जव महाबली काल से विजय मिल जाय।

महाराजजी कहने लगे कि एक अन्य अनुभव मे दिखाई पडा कि जैसे मेरा देहान्त हो गया है। अपने शव को मैं ही अपने कधे पर उठाकर ले जा रहा हूँ। मैंने ही उसे चिता पर रखा और मैं ही उसमें अग्नि प्रज्वलित कर रहा हूँ। उसे जलाकर, बॉस से कूँचकर मैंने वहॉ की काली जमीन भी धोकर गगा में बहा दिया। इन कर्मो से मैं पसीने से लथपथ हो गया था, थककर चूर हो गया था। ज्योंही खडे होकर मैंने देखा, मेरा ही रूप गगाजी के भीतर से निकला चला आ रहा है। सोने की तरह दग-दग अलौकिक रूप चमक रहा था। इतने में आवाज आयी--इन्हें प्रणाम करो, यही तुम्हारा स्वरूप है। तुम्हें इसी रूप मे रहना है। यही नारायण स्वरूप है। अपने ही रूप को मैंने प्रणाम किया। धीरे-धीरे वह रूप मुझमे समा गया। इस अनुभव के बाद मेरा चेहरा ही बदल गया। पहले मेरा चेहरा काला-काला, न जाने कैसा था किन्तु स्वरूप में स्थिति मिलते ही अब दमकने लगा है। वस्तुतः महाराजजी का शरीर शीशे की तरह साफ था। वे छ-छ महीने, साल-साल भर स्नान नहीं करते थे किन्तु उनके पसीने में दुर्गन्ध नहीं थी। महाराजजी कहते थे- इस स्वरूप दर्शन के साथ ही भगवान भजन के लिए मना करने लगे। हमें लगा, जैसे कुछ खो गया किन्तु जब उस स्वरूप ने स्पर्श किया, हमीं खो गये। वही स्वरूप रह गया। अव चिन्ता कौन करे? जैसे कोई नमक की पोटली समुद्र की थाह लेने जाय, वह तो उसी में घुल गयी। अब लौटकर बताये कौन? अत. वह वाणी का विषय नहीं है। इसलिए आप्तपुरुषों ने उसे अनिर्वचनीय कहा है। वह तभी समझ में आता है जब प्रत्यक्ष दर्शन हो जाय।

## सेवा में प्रवृत्त लक्ष्मी-दर्शन

महाराजजी कहते थे, "हो! लक्ष्मीजी मेरी सेवा करते दिखाई पडीं।" यद्यपि व्यवस्था तो उसी दिन ठीक हो गयी थी जिस दिन भगवान ने उनसे कहा था, "खाना है तो कल से खाओ।" किन्तु जब से लक्ष्मी-सेवा का दर्शन मिला, व्यवस्था-सम्बन्धी भान ही समाप्त हो गया। लोगों में यह चर्चा का विषय वन गया कि परमहसजी का खर्च कैसे चलता है? कुछेक ने कहा कि वे सोना वनाना जानते हैं, उसी से खर्च चलता होगा। कुछेक ने कहा कि वह नोट छापते है। पहाड पर कहीं मशीन फिट होगी। कुछ लोग विनोद मे कहते थे कि भला चोर-डाकू किसके हितैषी होते हैं किन्तु परमहसजी का नाम लेने पर वड़ी श्रद्धा से रास्ता वता देते हैं। कदाचित् डाके न डालते हों। यह सुनकर आप कहा करें-

तवन घर चेतिहें रे भाई, तोरा आवागमन मिटि जाई।।<br>
जहाँ लक्ष्मी झाडू देत है, शम्भु करे कोतवाली।<br>
जहाँ ब्रम्हा भये टहलुआ, विष्णु करे रखवाली।<br>
तवन घर चेतिहें रे भाई।।

हो! सव भगवान की व्यवस्था है। भजन करो, ऐसी सुविधा सवको मिलती है। भगवान का दरवाजा सवके लिए खुला है। भजन तो करो, सवको मिलेगा।

## नेहरूजी का राजतिलक

जिस समय महाराजजी का पदार्पण अनुसुइया में हुआ, भारत आजाद ही होनेवाला था। भक्तो मे प्राय इसकी जिज्ञासा थी। वे महाराजजी से पूछते कि अब भारत का सर्वोच्च पद किसे मिलेगा? उस समय कई नाम चर्चा में थे। गॉधीजी, नेहरूजी, पटेलजी इत्यादि नामों पर लोग अटकले लगा रहे थे। महाराजजी ने कहा, "प्रत्याशी भले ही हजारों हों किन्तु मिलेगा नेहरू को ही।" लोगो ने पूछा, "महाराजजी! आप केसे जानते हैं?" महाराजजी ने वताया कि मैंने देखा है-मानो मै उडकर दिल्ली गया हूँ। वहाँ वडी भीड है, दरवार लगा है। मेरे स्वरूप ने अपने हाथ से उसे तिलक किया। यह होनी है, होकर रहेगी। नेहरू भ्रष्ट योगी है। दूसरे दिन घोपणा हुई कि नेहरूजी प्रधानमत्री चुन लिये गये हैं। नेहरूजी के प्रति महाराजजी का वडा स्नेह था।

एक बार महाराजजी के मन में आया कि ये नेहरू कैसे योगी हैं जो राज्य कर रहे हैं और मै कैसा योगी हूँ जो घोर जगल में नगे शरीर खण्डहर में निवास करता हूँ। मैं योगी बना अथवा नहीं? उसी दिन महाराजजी को अनुभव में दिखाई पडा कि नेहरू को एक क्षत्रिय परिवार में जन्म लेना पडेगा, जन्म लेकर फिर से कर्मपथ पर वढ़ना होगा, जवकि मुझे अव जन्म नहीं लेना है। ऐसा देखकर महाराजजी को परम सन्तोष हुआ। अनुभवी महापुरुष जिस भी विपय में इच्छा कर लें, भगवान उन्हें उसकी वास्तविकता से अवगत करा देते हैं। न भी इच्छा करें किन्तु आवश्यक तथ्य प्रगट होते रहते हैं। यह अन्तर्दृष्टि अनुभवगम्य है।

## श्री ब्रह्मचारीजी एवं करपात्री जी के बीच वार्ता

भारत स्वतत्र हो चुका था। प्रजातत्र के विभिन्न दल अपना-अपना प्रचार बढ़ा रहे थे। उनमें से एक दल 'रामराज्य परिषद' भी था, जिसका सचालन जाने-माने विद्वान स्वामी करपात्रीजी कर रहे थे। वे धर्म का नारा लगाते हुए चित्रकूट आ पहुँचे। श्री करपात्रीजी के बारे में जब महाराजजी सुने तो कहने लगे कि उनका तो बडा नाम था, वे ऐसे दलीय अन्तर्द्वन्द्व के फदे में कैस फॅस गये? इसके वाद आपने रामराज्य की मीमासा करते हुए कहा कि रामराज्य तो योगी के हृदय-देश की एक विशेष स्थिति है। भूखण्डों और पिण्डों में खोजने से रामराज्य की स्थिति कभी नहीं प्राप्त हो सकती। मानस का चर्चित रामराज्य इस प्रकार है। मानस कहते है मन या अन्त करण को। जब चित्तवृत्तियॉ राग-द्वेष से उपराम होकर निश्चल हो जाती हैं। ऐसी चर्चा अपने शिष्यगणों के बीच करने के वाद आप अपने शिष्य ब्रह्मचारी जी से बोले कि तुम चित्रकूट जाकर करपात्रीजी से पूछना कि राजनीति मे भाग लेने के लिए कोई ऐसा अनुभव या आदेश अन्तर्जगत् से प्राप्त हुआ है : नहीं, महाप्रभु के आदेश के बिना किसी कार्य में सफलता मिलना असभव है।

महाराजजी की आज्ञानुसार ब्रह्मचारीजी करपात्रीजी से मिलने के लिए चित्रकूट पहुँचे। गुरुजी द्वारा आदेशित प्रश्नो के अनुसार वार्ता प्रारभ किये कि आपको क्या कोई ऐसा आदेश मिला है जैसा कि जगत्गुरु शकराचार्यजी को सनातन धर्म की स्थापना के लिए वाणी हुई थी। योगेश्वर श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा- **निमित्त मात्रं भव सव्यसाचिन्-** युद्ध तो मुझे करना है, तुम निमित्त मात्र हो जाओ, विजयश्री अवश्य वरण करेगी। जव ऐसा प्रश्न करपात्रीजी के सामने आया तो

उन्होंने कहा कि आज समाज धार्मिकता की भावना से दूर हटता जा रहा है, उसमें नवचेतना एवं जागरुकता लाने के लिए रामराज्य दल की स्थापना कर सफल बनाने का प्रयत्न किया जा रहा है। गायों की हत्या हो रही है, समय नहीं है, हमें बहुत कुछ करना है। अनुभव एव आदेश की प्रतीक्षा में कब तक बैठे रहेंगे। श्री ब्रह्मचारी ने ऐसा सुनकर उन्हें सजग करते हुए कहा कि आध्यात्मिक पथिक होने के नाते ईश्वर के आदेशों पर चलकर ही गन्तव्य स्थान की उपलब्धि सभव है। उसे बाह्य मान्यताओं द्वारा अर्जित करने की कल्पना करना भ्रम मात्र है। आप भले ही दलीय मोर्चे में फँसे रहे परन्तु सफलता सभव नहीं है। ऐसी ही कुछ महत्वपूर्ण चर्चा करने के लिए महाराजजी आपके पास भेजे हैं। उन्हें क्रियान्वित करना या न करना आपकी इच्छा पर निर्भर करता है। श्री परमहसजी का नाम सुनकर करपात्रीजी कुछ क्षणों के लिए अवाक् रह गये परन्तु कालान्तर में बात अनसुनी कर दिये। महापुरुष की वाणी कभी मिथ्या नहीं होती। आज स्पष्ट है कि राजनैतिक दल के रूप में रामराज्य परिषद की स्थिति नगण्य सी है।

## सेवा से भजन की जागृति

महाराजजी की शरण में पहुँचने एव अनुभव जागृत होने के पश्चात् मेरे लिए उनका आदेश हुआ कि सेवा करो। आरभ में मेरी अपनी मान्यता थी कि भजन करनेवाले को एक स्थान पर गुमसुम होकर पडे रहना चाहिए। वह खडा है तो खडा है, पडा है तो पडा है। किसी ने कुछ दे दिया तो खा लिया, बहता पानी पी लिया। सुरत लक्ष्य पर रहनी चाहिए। यहाँ महाराजजी कहते हैं, सफाई करो, इस प्लेट और थाली को वहाँ रखो। धूने की लकडी लाओ, सेवा करो- यह कौन सा भजन है।

कुछ काल पश्चात् बाहर से जो कुछ सुनने को मिला,अन्दर से कुछ वैसी प्रेरणा होने लगी तो मैंने समझा, सेवा भजन-जागृति के लिए अति आवश्यक है। उस समय से सेवा में प्रवृत्ति तो हुई किन्तु भजन की हठधर्मिता इतनी प्रबल थी कि हम सेवा तो करे किन्तु मन से नहीं। सेवा दिनभर करते रहें, हाथ-पाँव चलते रहें किन्तु मन से उसे न देखे। मन को तो हम कभी भी इष्ट से अलग न हटने दें। यदि मन ही हट गया तो हम भजन कहाँ करते हैं? तब तो जो लोग कुली की तरह काम करते हैं, वैसे ही हम भी हो गये। इसलिए शरीर से सेवा-कार्य चलते रहने पर भी मन को हम चरणों के पास ही रखते थे। उठते-बैठते, चलते-फिरते यह कभी इष्ट-चिन्तन से विलग न हो। यह सोचकर सेवा आधे मन से ही करते थे।

सेवा में जरा-सी लापरवाही भी महाराजजी को सह्य न थी। महाराजजी के लिए जल गर्म करके रखा था, उसे ढँकना था। हमने एक थाली उठाकर ढँक दिया और कुएँ पर आ गये। महाराजजी की निगाह पड गयी। उन्होने आधा ईट उठाया और मेरे पैर में मारा। चोट असह्य थी। उसकी ओर ध्यान न देकर मैंने सविनय कहा- "महाराजजी! मुझसे क्या गलती हुई?" "देखता नहीं, जूठी थाली से पानी ढँक दिया। हमने बताया कि थाली जूठी नहीं है। उन्होंने डाँटकर कहा- "देखो तो वह क्या काला-काला दाग पडा है?" हमने वताया- "अभी उस थाली में किसी ने भोजन तो नहीं किया।" भोजन की हुई थाली को हम जूठी समझते थे, दाग को हम जूठा नहीं समझते थे। महाराजजी ने कहा-"अभी तुमने साधुओ के बर्तन नहीं देखे। तनिक भी

काला दाग जूठन की पहचान है। एक महीने तक पट्टी बॉधनी पडी। अभी तक घाव का निशान है। मेरे हट जाने पर महाराजजी ने अन्य लोगों से कहा कि "इसे एक महीने से खोजता रहा हूँ, दॉव में पा नहीं रहा था, आज अवसर मिला।" इस डॉट-फटकार से मनोयोगपूर्वक भजन होने लगा। महापुरुषों की डॉट-फटकार कल्याण के लिए हुआ करती है।

## परगनाधीश चतुर्वेदीजी सेवा में

कर्वी परगनाधीश चतुर्वेदीजी आध्यात्मिक प्रेमी होने के कारण सत-महात्माओं में अधिक प्रेम रखते थे तथा उनकी अटपटी वाणी में वे अत्यन्त श्रद्धा रखते थे। चित्रकूट के समस्त महात्माओं से प्रश्न किया करते थे परन्तु सन्तोष हाथ न लगा। जिज्ञासा-तृप्ति न होने के कारण अन्त में साधुओं से कहा करें कि लगता है मैं ही अभी अधिक साधु हूँ। एक बार भाविक लोग उन्हें अनुसुइया आश्रम लिवा लाये। वे परमहसजी के दर्शन एव सत्सग से लाभान्वित होकर अनुग्रहीत हो गये। परगनाधीश ने महाराजजी से विनय करते हुए कहा कि मैंने एक बार महात्मा को दण्ड दे दिया था, तब से अनवरत उदर-शूल से व्यथित हूँ। अब सोचता हूँ कि वे भले ही बुरे हों पर थे तो सन्त-वेष में। अपने जीवन के प्रारंभिक काल में वाल्मीकि जी भी बुरे थे। महाराजजी ने पेट छूकर कहा- "विभूति खा लो, अब दर्द न होगा।" जीवनपर्यन्त उन्हें पुन दर्द न हुआ।

उसी समय उत्तर प्रदेश मे ग्राम पचायतों के प्रधानों का चुनाव चल रहा था। उसी तारतम्य में चतुर्वेदी जी कुछ व्यक्तियों के साथ आश्रम आकर प्रश्न करते हैं कि महाराजजी! चुनाव में दो प्रतिद्वन्द्वियों के बीच कौन विजयी होगा? आपने हॅसते हुए कहा कि लगता है कि एक ब्राह्मण चुनाव जीत जायेगा। वे सब महाराजजी को प्रणाम करके वापस लौट जाते हैं। चुनाव परिणाम घोषित होने के उपरान्त यह निश्चय हो गया कि चुनाव वही व्यक्ति जीता है जिसका नाम महाराजजी पूर्व मे ही बता दिये थे। वे सभी अलौकिक भविष्यवाणी से आश्चर्यचकित हो जाते हैं। चतुर्वेदीजी तब से जीवनपर्यन्त आश्रम के प्रति श्रद्धालु रहे। इसी प्रकार सैकड़ों भाविकों व भक्तों के हृदय-पटल पर पूज्य महाराजजी की दैविक विलक्षणता की छाप पडने लगी।

## आश्रम का प्रथम निर्माण

जैसा आपने देखा, आश्रम प्राचीन खण्डहर-जैसा कुछ कोठरियों का नाम था। धूने पर छाया के रूप में जीर्ण-शीर्ण मात्र तीन टिन की चादरे थीं। वर्षाकाल में तीन तरफ से बौछार आया करती थी। वहॉ नवनिर्माण कुछ नहीं था। परगनाधीश श्री चतुर्वेदीजी, सेठ ओछवलाल पारिख इत्यादि कुछ भक्तों ने मिलकर धूना घर बनाने की योजना तैयार की और निर्माण के लिए ईट आने लगी।

मिस्त्रियों ने कार्य आरम्भ किया। जब लोगों ने सुना, महाराजजी के यहॉ धूना बन रहा है, सेवार्थ लोग चारों ओर से आने लगे। तीन माह में निर्माण कार्य पूर्ण हो गया। आश्रम में यह प्रथम निर्माण-कार्य था। महाराजजी ने कहा, "हो! तीन टिना टीक कराने में मेरा तीन माह का भजन चला गया।"

महाराजजी कहा करें, "हो! शेर, साधु और सर्प कभी घर नहीं बनाते, बने बनाये में प्रवेश करते हैं और समय व्यतीत करके आगे बढ जाते हैं। किन्तु भजन-पूर्ति के पश्चात् जहॉ भी वे



परम श्रद्धेय श्री सद्गुरुदेव श्री अनन्त स्वरूप श्री परमहंस जी महाराज



भक्त श्री ओच्छवलाल एम पारिख



भक्त श्री एस डी चतुर्वेदी
परगनाधीश (डी एम )

रहते हैं, चार ईट लग ही जाती है। परन्तु साधक को इसमें नहीं फँसना चाहिए। चित्त को सब ओर से समेटकर हृदय में ही निवास करना चाहिए।

## मेरा नामकरण

अभी हमें आये चार-छ· मास ही हुए थे और आश्रम में धूना घर बनने लगा। सडक की व्यवस्था न होने से नदी के उस पार से सिर पर ईट रखकर लोग कहीं चलकर तो कहीं तैरकर इस पार ले आते थे फिर भी कुछ ईट नदी में गिर जाती थी और वे धारा से बहकर कुछ दूरी चली जाती थी, जहाँ पानी गहरा था। सभी श्रद्धा से सेवा तन्मय होकर कर रहे थे। हम ऐसा कार्य चुनना चाहते थे जिसमें एकान्त हो, अकेले किया जा सके और बुद्धि भी न लगानी पडे। क्योंकि मन तो एक ही है। यदि वह बाहर कार्यो में लग गया तव भजन कौन करेगा? लोगों से अलग रहकर सेवा में अपनी अनुकूलता समझकर मैंने उन ईटो को पानी मे डूबकर निकालना आरभ किया। तैराकी के पूर्वाभ्यासवश सिर के बल ही नदी में कूदकर ईट निकाल रहे थे। ऊबड-खाबड शिलाखण्डों वाली नदी, एक बार सिर चट्टान से टकरा गया। बाहर आने पर लोगों ने कपडे से बॉधा, रक्त का बहना वन्द हुआ। महाराजजी ने देखा तो बोले, ''वेवकूफ कहीं का! इसका हुडदग देखो। सब पहाडी नदी के पानी में सीधे उतरते है और यह सिर के बल, एकदम अडगड है।

किसी ने कहा, ''हॉ महाराजजी! इसमें समझ नहीं है।'' महाराजजी ने कहा, ''नहीं रे, कैसा डूबकर निकाल रहा था। नासमझ नहीं, अडगड है।'' उस समय इस विशेषण से हम परिचित नहीं थे, न तो हमने कहीं यह शब्द पढा और न किसी क्षेत्रीय भाषा में ही यह सुनने को मिला। यह शव्द अनायास ही महाराजजी के श्रीमुख से निकला था। कुछ लोगों ने विनोदवश इसी नाम से मुझे सम्बोधित करना आरंभ कर दिया। हमने सोचा, कोई मुझे अडगड कहे या बग्गड कहे या कुछ भी कह ले इससे मुझे क्या? यह शरीर तो मिट्टी का है, इसे लोग कुछ न कुछ कहते ही हैं। महाराजजी ने कहा, ''यह हमारा सौभाग्य है।'' किन्तु गुरुदेवजी ने ऐसा कहा तो इस शब्द का कुछ न कुछ अर्थ भी होगा।

लगभग एक माह पश्चात् किसी की जिज्ञासा पर महाराजजी हँसे और बोले, ''हो! **लच्छन धाम राम प्रिय सकल जगत आधार। गुरु वसिष्ठ तेहि राखा लछिमन नाम उदार।।**'' लक्ष्मण में ये विशेष गुण-धर्म थे इसलिए गुरु वशिष्ठ ने उनका वैसा नामकरण किया। इसी प्रकार से अडगड शव्द भी गलत नहीं, सही है। इसमें यही लक्षण हैं।

हमने सोचा कि कदाचित् अडगड के लक्षण मुझमें हों किन्तु इस शव्द का अभिप्राय क्या है? यह कौन-सा लक्षण है? इस पर गुरुदेव भगवान के श्रीमुख से सन्त कवीर का एक भजन सुनने को मिला, जिसमें इस शव्द की व्याख्या निहित थी। वह पद इस प्रकार है-

**अड़गड़ मत है पूरों का, यहॉ नहीं काम अधूरों का।**
**सच्चा साफ अमीरी रस्ता, सच्चे साहिब शूरों का।।**
**कच्चा अरु मटमैला रस्ता, कच्चे कायर कूरों का।।** यहॉ नहीं..
**जप तप करके स्वर्ग कमाना, यह तो काम मजूरों का।**
**देना सब कुछ लेना कुछ नहीं, बाना झॉकर झूरों का।।** यहॉ नहीं..

रहते हैं, चार ईंट लग ही जाती है। परन्तु साधक को इसमें नहीं फंसना चाहिए। चित्त को सब ओर से समेटकर हृदय में ही निवास करना चाहिए।

## मेरा नामकरण

अभी हमें आये चार-छः मास ही हुए थे और आश्रम में धूना घर बनने लगा। सडक की व्यवस्था न होने से नदी के उस पार से सिर पर ईंट रखकर लोग कहीं चलकर तो कहीं तैरकर इस पार ले आते थे फिर भी कुछ ईंट नदी में गिर जाती थी और वे धारा से बहकर कुछ दूरी चली जाती थी, जहाँ पानी गहरा था। सभी श्रद्धा से सेवा तन्मय होकर कर रहे थे। हम ऐसा कार्य चुनना चाहते थे जिसमें एकान्त हो, अकेले किया जा सके और बुद्धि भी न लगानी पडे। क्योंकि मन तो एक ही है। यदि वह बाहर कार्यो में लग गया तब भजन कौन करेगा? लोगों से अलग रहकर सेवा में अपनी अनुकूलता समझकर मैंने उन ईंटो को पानी में डूबकर निकालना आरंभ किया। तैराकी के पूर्वाभ्यासवश सिर के बल ही नदी में कूदकर ईंट निकाल रहे थे। ऊबड-खाबड शिलाखण्डों वाली नदी, एक बार सिर चट्टान से टकरा गया। बाहर आने पर लोगों ने कपडे से बाँधा, रक्त का बहना बन्द हुआ। महाराजजी ने देखा तो बोले, ''बेवकूफ कहीं का! इसका हुड़दग देखो। सब पहाडी नदी के पानी में सीधे उतरते हैं और यह सिर के बल, एकदम अडगड है।

किसी ने कहा, ''हाँ महाराजजी! इसमें समझ नहीं है।'' महाराजजी ने कहा, ''नहीं रे, कैसा डूबकर निकाल रहा था। नासमझ नहीं, अड़गड़ है।'' उस समय इस विशेषण से हम परिचित नहीं थे, न तो हमने कहीं यह शब्द पढ़ा और न किसी क्षेत्रीय भाषा में ही यह सुनने को मिला। यह शब्द अनायास ही महाराजजी के श्रीमुख से निकला था। कुछ लोगों ने विनोदवश इसी नाम से मुझे सम्बोधित करना आरंभ कर दिया। हमने सोचा, कोई मुझे अडगड़ कहे या बग्गड़ कहे या कुछ भी कह ले इससे मुझे क्या? यह शरीर तो मिट्टी का है, इसे लोग कुछ न कुछ कहते ही हैं। महाराजजी ने कहा, ''यह हमारा सौभाग्य है।'' किन्तु गुरुदेवजी ने ऐसा कहा तो इस शब्द का कुछ न कुछ अर्थ भी होगा।

लगभग एक माह पश्चात् किसी की जिज्ञासा पर महाराजजी हँसे और बोले, ''हो! लच्छन धाम राम प्रिय सकल जगत आधार। गुरु वसिष्ठ तेहि राखा लछिमन नाम उदार।।'' लक्ष्मण में ये विशेष गुण-धर्म थे इसलिए गुरु वशिष्ठ ने उनका वैसा नामकरण किया। इसी प्रकार से अडगड शब्द भी गलत नहीं, सही है। इसमें यही लक्षण हैं।

हमने सोचा कि कदाचित् अड़गड़ के लक्षण मुझमें हों किन्तु इस शब्द का अभिप्राय क्या है? यह कोन-सा लक्षण है? इस पर गुरुदेव भगवान के श्रीमुख से सन्त कबीर का एक भजन सुनने को मिला, जिसमें इस शब्द की व्याख्या निहित थी। वह पद इस प्रकार है-

अड़गड़ मत है पूरों का, यहाँ नहीं काम अधूरों का।<br>
सच्चा साफ अमीरी रस्ता, सच्चे साहिब शूरों का।।<br>
कच्चा अरु मटमैला रस्ता, कच्चे कायर कूरों का।। यहाँ नहीं..<br>
जप तप करके स्वर्ग कमाना, यह तो काम मजूरों का।<br>
देना सब कुछ लेना कुछ नहीं, बाना झाँकर झूरों का।। यहाँ

वड़ा देव गद्दी पर वैठा, तव क्या ढोना घूरों का।
मस्त हुआ जव अनहद सुनकर, तव क्या सुनना तूरों का।। यहाँ नहीं..
मुश्किल अगम पंथ का चलना, धारा खाँड़े छूरों का।
कहत कवीर सुनो भाई साधो, अगम पंथ कोई शूरों का।। यहाँ नहीं..

अर्थात् पूर्णत्व प्राप्त महापुरुषों का पथ अत्यन्त कठिन है। अडगड़ चिन्तन-पथ में आनेवाली एक प्रक्रिया विशेष है। अडगड का अर्थ है कठिन, जटिल। चिन्तन-पथ वस्तुत अत्यन्त कठिन है। आधे-अधूरे मन से चलनेवालों के लिए यह पथ नहीं है। अडगड पथ केवल शूरवीरों के लिए हे। जप किया, तप किया किन्तु भजन कि वीच स्वर्गीय सुखों की कामना हो गयी। यह तो उसके वदले मजदूरी प्राप्त करने के सदृश है। उनके चरणों में सव कुछ समर्पण कर दें, अपने अस्तित्व तक को उन चरणों में मिटा दे। इस कँटीले मार्ग पर चलनेवालों का यही व्रत है। वे जैसे रखे वैसे ही रहना चाहिये। परमदेव परमात्मा जव हृदयरूपी सिहासन पर विराजमान हो जाता है तो अन्य कुछ भी सग्रह करने की आवश्यकता नहीं रह जाती है। श्वास में सदा उठनेवाले शव्द अनहद की पकड़ काम कर गई, साधना इतनी सूक्ष्म हो गयी, तव उस पुरुष को वाह्य वातावरण के वाजों में कोई रुचि क्यो रह जायेगी? ईश्वरीय आवाज सुननेवाला सासारिक मनुष्यों की वातों में कौन-सा रस लेगा? यह ईश्वर का मार्ग अगम्य है। यह उतना ही कठिन है जैसे तलवार या छूरे की धार पर चलना। यह शूरवीरों का पथ है, कायरों का नहीं। अस्तु, लाड-प्यार में लोग वच्चों का नाम रखते ही रहते हैं किन्तु उस दिन इस व्याख्या के साथ ही नामकरण के पीछे गुरुदेव का मन्तव्य क्या था, यह मुखरित हो उठा।

## चित्रकूट में पूर्ण स्थिति के महात्मा

यह उस समय की बात है जब महाराजजी को पूर्ण स्थिति प्राप्त हो गयी थी। अनुसुइया निवासोपरान्त क्रमश· अनुभूति हुई कि अब गर्भवास से छुटकारा मिल गया, यमराज का बन्धन कट गया, ईश्वर के दर्शन के साथ विलय मिल गया, स्वरूप में स्थिति मिल गई, ऐसा आया कि इसी रूप में स्थित रहना है। यह अनुभवो का क्रम चल ही रहा था कि एक दिन महाराजजी के मन में विचार आया- वैसे तो चित्रकूट में महात्माओं की हजारो कुटियाँ हैं, महात्मा भी हजारों हैं किन्तु जब भगवान ने हमे चित्रकूट में रखा तो क्या पूर्ण स्थिति के महात्मा हमारे अतिरिक्त और भी कोई है या हम ही भर है।

जिस दिन ऐसा सकल्प बना, उसी दिन महाराजजी को अनुभव में आया--भगवान का दरवार लगा है। सवसे पहले हमारी पुकार हुई, सजे-सजाये निर्मल हाथी के ऊपर हम ले जाये गये, एक उत्तम आसन पर वैठाये गये। इसके बाद पीलीकोठी के अखण्डानन्दजी की पुकार हुई, वे भी आये, कुछ नीचे आसन पर बैठ गये। तीसरी पुकार जानकीकुण्ड के रणछोड़दास की हुई, वे भी क्रम से आसन पर वैट गये। आदेश हुआ कि ये सन्त है। तव से महाराजजी को वड़ा सन्तोष हुआ कि चित्रकूट में उनके अतिरिक्त अच्छे स्तर के दो सन्त और भी है।

कुछ दिनों के पश्चात् अखण्डानन्दजी का शरीर छूट गया तो महाराजजी ने कहा, "कोई

गाडी ले आओ तो मैं भी उनके पार्थिव शरीर को दो फूल चढा आऊँ।" धारकुण्डी महाराजजी ने कहा, "सरकार! सन्त लोग तो स्वरूप से, अन्तर्मन से आते-जाते है। वे शरीर से कहाँ जाते हैं!" महाराजजी ने कहा, "हो! हमार जन्मावल हमें ही ज्ञान सिखावत है (मुझे ही ज्ञान सीखा रहा है)। अण्डा कहे बच्चे से चूँ-चूँ न कर। अरे! वे अच्छे सन्त थे। मेरे ही स्वरूप थे। मुझे जाना चाहिए।"

## रामानन्दजी का समर्पण

रामानन्दजी, स्वरूपदासजी के शिष्य थे। जब उनके गुरु महाराजजी ही परमहसजी के शिष्य हो गये तो शिष्य कहॉ जाता? दो माह पश्चात् वे भी महाराजजी के शरण में आ गये। महाराजजी ने उनमें अधिकारी के लक्षण देखे, अत उन्हें आश्वासन दिया और कहा, "लगे भर रहो।" वे पार लग गये। इलाहाबाद जिले में तुलसीदासजी की जन्मभूमि राजापुर के समीप लौधना में वे रहने लगे। महाराजजी ने स्वय वहॉ जाकर उन्हें आशीर्वाद दिया। एक वरिष्ठ सन्त के रूप मे उनका निवास आजीवन वहीं रहा। अत्यन्त वृद्ध होने पर वे महाप्रयाण को प्राप्त हुए। आज भी उनके आश्रम पर श्रद्धालुओं का तॉता लगा रहता है, जहॉ उनका आशीर्वाद मिलता रहता है।

## दूधभिक्षा

जब महाराजजी का अनुसुइया में भली प्रकार निवास हो गया, उस समय चित्रकूट से अनुसुइया आनेवाले दर्शनार्थी यदा-कदा महाराजजी के समक्ष पैसा-दो पैसा फेक देते थे। महाराजजी को आदेश होता, "इसे रख लो।" पहले पैसा छूने के लिए भगवान मना करते थे और अब कहते हैं रख लो। महाराजजी ने इष्ट से पूछा कि जब हजार-हजार रुपये मिल रहे थे तब तो आपने लेने नहीं दिया, आज दो पैसे के लिए आदेश हो रहा है, ऐसा क्यो? तब आदेश हुआ कि यह दूधभिक्षा है, इसमें कामना नहीं है। जो सौ-पचास रुपये चढाते हैं, बदले मे हाथी मॉगते हैं। उनका दान- "हाथी श्वान लेवा देई" अर्थात् कुत्ता देकर बदले में हाथी मॉगना जैसा है। यह पैसा-दो पैसा स्वभाववश फेंका गया है, इसे लेने में अब कोई दोष नहीं है। महाराजजी कहते थे, "हो! दान मेरे क्षेत्र की वस्तु है। असली दानी तो मैं हूँ जो मोक्ष देता हूँ।"

## साधकों की देखरेख

साधकों की साज-सँभार महाराजजी उसी प्रकार करते थे, जैसे माता-पिता सयानी बिटिया का निर्वाह कर उसे ससम्मान विदा कर देते है। साधक कहीं भी चला जाता, महाराजजी उसके सकल्प पकडते रहते थे। उसकी श्वास ज्योंही विचलन का सकेत देती, महाराजजी उसे सँभालने लगते थे। ज्योंही वह साधक लौटता, वे तत्काल पूछते कि रास्ते में उस समय किससे बातें कर रहा था?

एक बार वे एक प्रतिभावान साधक से पूछने लगे, "क्यों रे! रास्ते मे किसी बाईजी से बातें कर रहा था क्या?" वे बोले, "जब हम जानकी कुण्ड में थे, एक बाईजी वहॉ आती थीं। वही रास्ते में मिल गयी थी। वह प्रणाम करके खडी हो गयी। महाराजजी ने डपटकर कहा, "तो लट्टू हो गये!" चार गालियॉ ऊपर से दिया। एक बार ऐसी डॉट पड जाने पर महीनो के लिए बुद्धि हो जाती थी। मन भजन में लगा रहता और महाराजजी का भय हर समय वना रहता।

अनुसुइया में मन्दाकिनी नदी के उस पार वडे सवेरे लगभग आठ-नौ वजे मसक वाजे की धुन सुनाई पडी, उसके साथ गायन करती स्त्रियों का स्वर भी सुनाई पड रहा था। जंगल में गाना-बजाना एक नई बात थी। एक साधक कुतूहलवश देखने लगे कि कौन है? खडे होकर देखने पर भी वृक्षों की ओट से उनका समूह दिखाई नहीं पड़ा तो वे सीढियों के पार्श्व में एक ऊँचे पत्थर पर खडे होकर देखने का प्रयास करने लगे। फिर भी स्पष्ट दिखाई नहीं पड़ा तो वे पंजे के वल जरा-सा ऊपर उठकर देखने लगे। पीछे मुड़कर देखा तो पाया कि महाराजजी देख रहे हैं। वे शान्ति से भजन में वैठ गये। उसी समय सेमरिया गाँव के जमुना पाण्डेय महाराजजी का दर्शन करने आ गये। वे आश्रम के श्रद्धालु भक्तों में से थे। उन्होंने महाराज जी को पुष्प अर्पित कर धूनी पर प्रणाम किया। महाराजजी ने कहा, ''पाण्डेय वैठ।'' उसने निवेदन किया कि श्री ब्रह्मचारी जी का दर्शन कर लूँ। महाराजजी विद्रूप हँसी के अनन्तर वोले, ''कौन ब्रह्मचारी जी? यह ब्रह्मचारी हैं। यह तुम्हारे ब्रह्मचारी जी औरतों को देख रहे थे।'' पाण्डेय के पूछने पर ब्रह्मचारी जी ने कहा, ''हमें तो पता नहीं कि कब हमने औरतों की ओर दृष्टि डाली।'' महाराजजी विगडे, ''अभी कहता है कि हमे पता नहीं। क्या जब सीढियों से नहीं दिखाई पडा तो पजे के वल उचक कर देख रहा था? साधक का मन साधना के अतिरिक्त अन्य कुछ देखता ही नहीं। साधक को हर समय चिन्तनरत रहना चाहिए।'' इस प्रकार दस-बीस जद-वद सुनाया और सदा के लिए मन सावधान हो गया। जिसे वे बिगडते, केवल वही नहीं, अपितु जो सुनता उसकी भी बुद्धि निर्मल हो जाती थी।

**गुरु कुम्हार सिष कुम्भ है, गढ़ि गढ़ि काढ़े खोट।**
**अन्तर हाथ सहार दे, बाहर मारे चोट।।**

कुम्हार की तरह गुरु महाराज की ताडना बाहर ही हुआ करती थी। भीतर हृदय से वे शिष्यों के प्रति अत्यन्त कोमल थे। अन्तर्जगत् से वे उन्हें भरपूर सहारा देते थे। किन्तु उनके कल्याण के लिए इसी प्रकार गढते-गढते, धक्का-धुक्की देते, कभी गाली-जैसी ताडना देते तो कभी पुचकारते साधना का पथ प्रशस्त कर देते थे।

## अतीन्द्रिय ग्राह्यता

भक्त कहीं भी हों, महाराजजी उनके सकल्प पकड लेते थे। उनकी परिस्थितियों का ज्ञान महाराजजी को चलते-फिरते, उठते-बैठते होता रहता था। महाराजजी के निवास के अनन्तर कुछ यात्री चित्रकूट से घोड़े पर चढकर आने लगे। उन्हें पहुँचते-पहुँचते शाम हो जाती थी। अथवा कभी कोई यात्री सत्सग सुनते-सुनते रात वहीं विश्राम की योजना बना लेता था। सेवक घोड़े को चरने के लिए छोड देता था। महाराजजी कभी-कभी चौंककर कहते थे, ''देखो! मेरे पास न बैठो, जाकर देखो तुम्हारे घोडे के पीछे शेर घात लगाये है। वह आश्रम से एक फर्लाग दूर है।'' जहाँ घोडे को छोडा था, जाकर देखता तो शेर सचमुच घात में मिलता। डरते-काँपते वह किसी तरह घोड़ा लेकर भाग आता और आश्रम के सामने वाँध देता था।

एक वार इसी प्रकार आश्रम के सामने घोडा वँधा था। सभी विश्राम कर रहे थे। रात्रि के बारह वजे महाराजजी को अकस्मात् घवडाहट होने लगी। वे उठ बैठे, सोचने लगे- कौन सकट

में है। उन्होंने टार्च जलाया तो घोडा और शेर आमने-सामने खडे थे। महाराजजी ने सबको जगाया, घोडे वाला यात्री भी जगा। महाराजजी ने कहा, "सो मत! देख तेरे घोडे को शेर ले गया।" वह बोला, "महाराजजी! हम क्या कर सकते हैं?" महाराजजी ने कहा, "हो-हल्ला तो कर।" आवाज करने पर शेर झाडी की ओट में चला गया। फिर वह रातभर जागकर घोडे की रखवाली करता क्योंकि शेर झाडियों के पास ही इधर-उधर छिपा रहता। महाराजजी क्षण-प्रतिक्षण का हाल जान जाया करते थे कि कहाँ क्या होनेवाला है? उसी के अनुसार निर्देश दिया करते थे।

## ब्रह्मचारी बन्दर

बन्दर स्वभाव से ही कामी होते हैं। मानस की पक्तियों में है- **"मैं पामर पशु कपि अति कामी।"** इसका अपवाद अनुसुइया का ब्रह्मचारी बन्दर था। ऋतु आने पर बन्दर और बँदरियों के जोडे यत्र-तत्र जगल में आमोद-प्रमोद रत रहते, किन्तु यह बन्दर उन सबसे अलग-थलग आश्रम के सामने एक वृक्ष पर बैठा रहता था। बडे सबेरे ही वह बन्दर पहाड से उतरकर महाराजजी के सामने खम्भे के पास बैठ जाता था। महाराजजी उस समय ध्यान में बैठे रहते थे। वह भी ऑखें बन्द करके हाथ समेटकर वैठ जाता था। बन्दर बडे चचल होते हैं, किन्तु वह एक आसन से बैठा रहता था। उसका रोयॉ तक न हिलता। थोडी-थोडी देर में आधी ऑख उठाकर वह देख लेता कि महाराजजी बैठे हैं या नहीं। जब महाराजजी चिमटे से धूनी खोदने लगते तब वह भी इधर-उधर देखने लगता। महाराजजी उसे प्रोत्साहन देते, "ठीक है बेटा! भजन में इसी तरह लगे रहो।"

महाराजजी उस बन्दर के भजन से बडे खुश होते थे। वे उसके लिए आटे में चोकर मिलाकर एक मोटा टिक्कड तैयार कराते और भजन से उठने के पश्चात् उसे वही टिक्कड देते थे। वह खडा होकर एक हाथ से टिक्कड लेता और तीन पैरो से चलकर पहाड़ पर चढ जाता था। वहॉ बैठकर वह रोटी खाता और प्रात काल पुन महाराजजी की सेवा में उपस्थित हो जाता था।

एक दिन महाराजजी उस बन्दर पर अप्रसन्न हो गये, "हम तुम्हारे नौकर हैं क्या, जो दस मील सिर पर लादकर आ़टा मॅगावें और तुझे खिलावें? जब ब्रह्मचारी बने हो, साधु हो तो अपना प्रवन्ध कर लो। अब तुम्हें यहॉ से खाने को नहीं मिलेगा।" महाराजजी ने विनोद में उसे वहुत डॉटा।

दूसरे दिन सूर्योदय होते-होते एक जमींदार देवी दयाल कुर्मी एक मन चना लेकर आश्रम आये। महाराजजी ने कुतूहलवश पूछा, "क्यों जमींदार! इतने सवेरे कैसे आना हुआ?" उसने पूछा, "महाराजजी! यहॉ कोई ब्रह्मचारी बन्दर रहता है?" महाराजजी ने कहा, "रहता तो है किन्तु तू कैसे जानता है?" वह कहने लगा, "महाराजजी! हम गहरी नींद में सोये थे। रात्रि के लगभग दो वजे ऐसा लगा, जैसे मुझे कोई झकझोर कर जगा रहा हो। मुझे आवाज भी सुनाई पड़ी--सोता क्या है? चलो उठो, मैं अनुसुइया का ब्रह्मचारी वानर हूॅ। मेरे लिए चना लेकर चल। मैं घबडाकर खडा हो गया। मैंने चारों ओर देखा कि किसने मुझे झकझोरा? मैंने आवाज भी लगायी, कौन है? किन्तु उत्तर न पाकर पुन सो गया। तव तक किसी ने एक झापड मारा। उसी के साथ शव्द भी सुनाई पडा--अभी सो रहा है, सुनाई नहीं पडता। मैने जागकर विचार किया कि कदाचित् अव सोया तो

यह बन्दर कहीं मेरी गर्दन ही दबा न दे। इसके पश्चात् उसी समय आदेश का पालन करनेहेतु चना लेकर आया हूँ। वह बन्दर है कहाँ?''

महाराजजी ने उस भक्त को आश्वस्त किया और कहा, ''वैठो! अव उसके आने का समय हो गया है।'' तब तक वह बन्दर पहाड से नीचे उतरकर महाराजजी के समक्ष आकर वैठ गया। महाराजजी ने कहा, ''यही है व्रह्मचारी बन्दर! कल मैंने इसे फटकारा था कि साधु हो तो अपने भोजन का भी प्रबन्ध कर लो। यह है तो वन्दर योनि में, किन्तु आचरण सन्तों के हैं। इसीलिए तुम्हारे हृदय मे प्रेरणा हुई। यह व्रह्मचारी है। अच्छा वेटा व्रह्मचारी! अव तुम्हें चेताने की आवश्यकता नहीं है, तू केवल भजन करता रह, खाना मिलेगा। तू असली साधु है।'' फिर भी वह भक्त नियमित मगलवार के दिन बन्दरों के लिए चना लाने लगा।

वह बन्दर व्रह्मचारी जी से वहुत घुल-मिल गया था। जव उन्हें धारकुण्डी निवास करने का आदेश हुआ तो वह बन्दर भी वहाँ से साठ किलोमीटर दूर धारकुण्डी में दिखाई पडा। स्वामीजी उसे देखकर बडे ही खुश हुए, ''अरे व्रह्मचारी! महाराजजी ने हमें यहाँ भेजा तो तू भी चला आया। ठीक है, तू भी यहीं रह।'' तीन दिन तक तो वह वहीं रहा किन्तु विरक्तों की तरह सभवत निराधार विचरण में बढ चला। इस प्रकार जिस किसी जीवधारी का स्पर्श या संसर्ग महापुरुष से हो जाता है या वह महापुरुष ही जिसमे रुचि ले लेते हैं, वह भी पुण्यात्मा वन जाता है।

## गीता-आपूर्ति

महाराजजी की शरण मे आ जाने के पश्चात् धार्मिक पुस्तक के रूप में गीता और रामचरित मानस से मेरा प्रथम परिचय हुआ। रामचरित मानस आश्रम में उपलब्ध थी किन्तु गीता नामक पुस्तक का उस परिसर में अभाव था। महाराजजी गीता के अनुसार साधकों की रहनी पर बहुत बल दिया करते थे, जिससे इस पुस्तक के प्रति लगाव तीव्र उत्कण्ठा में परिणित हो गया। उन दिनों गीता प्रेस की अन्वयार्थ गीता ढाई रुपये की मिलती थी। मन में यह इच्छा स्फुरित हुई कि कम से कम तीन रुपये कहीं से मिल जाते तो मैं गीता खरीद लेता। आठ आना उन दिनों यात्रा-व्यय के लिये पर्याप्त था। इच्छा तीव्रतर होती गयी किन्तु यह तीन रुपये नहीं मिल सके। याचना स्वभाव में नहीं थी। स्वाभाविक श्रद्धावश दर्शनार्थी कुछ पैसे महाराजजी को समर्पित करते जिन्हें मैं ही रखता था, किन्तु उनका प्रयोग अपने लिये करना मैं सोच भी नहीं सकता था। गीता के लिये मेरी तडप बढती गयी। इस प्रकार ढाई साल बीत गये किन्तु ढाई रुपये नहीं मिले। एक दिन मैं विचार करने लगा कि मैं किस चक्कर मे पड गया। भजन के लिये पुस्तक अनिवार्य है क्या? आज से हमें गीता नहीं चाहिए- ऐसा निश्चय करते ही मन को बडी शान्ति मिली, चित्त हल्का हो गया। उस दिन भजन में एकाग्रता रही, ध्यान प्रगाढ हुआ, मन प्रसन्न रहा। दूसरे दिन नित्यक्रिया से निवृत्त होकर महाराजजी की सेवा में उपस्थित हुआ तो उनके पार्श्ववर्ती कोठरी की देहरी पर गीता रखी हुई थी, दृष्टिपात् होते ही हमने जल्दी से जाकर उसे उठा लिया। यह वही अन्वयार्थ गीता थी, वर्षो से हमें जिसकी चाह थी। मैंने पूछा, ''महाराजजी! यह गीता किसकी है?'' उन्होंने कहा,''क्या मूर्खो की तरह वातें करता है, तुम्हारी ही तो है। तू ही तो पढता है और कौन है यहाँ पढनेवाला? देखत हो एकर वुद्धि हो! मुझसे पूछता है कि गीता किसकी है।'' हमने गुरुदेवजी

को प्रणाम किया और इस आपूर्ति के लिये मन ही मन आभार निवेदित किया। गीता का सकल्प मन से निकालते ही पता नहीं कहॉ से आ गई, कौन उसे वहॉ रख दिया। नि सन्देह यह थी उन महापुरुष की सकल्प पकडने की क्षमता तथा तदनुकूल आपूर्ति-व्यवस्था, जो प्रत्येक परिस्थिति में साधक का सम्बल हुआ करती है।

## साधकों का वैराग्य

महाराजजी की सेवा में अनुरक्त साधको मे ब्रह्मचारीजी सबसे आगे थे। भजन और सेवा दोनों में उनकी अच्छी गति थी। महाराजजी साधकों के आत्मिक उन्नयन हेतु निरन्तर प्रयत्नशील रहते थे। एक बार तीन-चार साधक महाराजजी के समक्ष बैठे थे। वैराग्य प्रकरण पर चर्चा चल रही थी। महाराजजी के शब्दकोश मे वैराग्य का अर्थ राग का त्याग नहीं था। साधन समझ में आने पर उत्कट लगनशील साधक साधना में अहर्निश रत रहना चाहते हैं किन्तु सामाजिक व्यवहार, शिष्टाचार बाधक बनने लगता है। एक से अधिक बर्तन होने पर उनका टकराव स्वाभाविक है अत शान्त, एकान्त निर्द्वन्द्व विचरण करते हुए चिन्तन मे रात-दिन एक कर देने की वृत्ति वैराग्य है। शिथिल प्रयत्न वाले साधक से महाराजजी प्रसन्न नहीं रहते थे। उन्हे साधन-पथ पर चलने के लिए सदैव सचेत करते रहते थे।

एक बार रात्रि मे यही उपदेश चल रहा था कि अचानक आकाश से एक प्रकाश पुज उतरा और मन्दाकिनी गगा मे समाहित हो गया। पुन· सबके देखते ही देखते वह प्रकाश ऊपर उठा और आकाश में विलीन हो गया। सभी अवाक् रह गये। महाराजजी ने कहा, " देखा यह प्रकाश।" ब्रह्मचारी जी बोले, "हॉ महाराज जी। इससे तो पूरा जगल ही प्रकाशित होता चला गया, यह क्या है?" महाराजजी ने कहा, "यह भगवान शकुन दे रहे हैं, तुम्हें ईश्वरीय प्रकाश कैवल्य धाम की प्राप्ति होनी है। इसके लिए लव लग जानी चाहिए किन्तु विरह-वैराग्य के बिना इसकी प्राप्ति सभव नहीं है। यही इस प्रकाश से भगवान ने सकेत दिया है।"

सत्सग चल ही रहा था कि अकस्मात् ब्रह्मचारीजी की छडी गिर पडी और उसके समीप रखा उनका कमण्डल अनायास लुढकता हुआ गगा के किनारे पहुँच गया। महाराजजी ने कहा, "देखा, कर्मरूपी कमण्डल और वैराग्यरूपी लठिया, तुम्हारे अन्दर वैराग्य का अभाव है, लव कच्ची है। कर्म में दृढता नहीं है, इसे उठाओ।" ब्रह्मचारी जी ने निवेदन किया, "महाराजजी। यह कैसे उठेगा?" महाराजजी ने सुझाव दिया, "निराधार विचरण करते हुए निरन्तर चिन्तन में लग जाओ।" सत्सग समाप्त हो गया। ब्रह्मचारी जी ने विचार किया- निराधार विचरण करेंगे किन्तु ब्रह्मचारी जी की सेवा में लगाव होने से एक-एक करके दिन बीतते जा रहे थे। बाहर निकल ही नहीं पाते थे।

इस उपदेश के कुछ दिनों पश्चात् एक ऐसी घटना घट गई, जो ब्रह्मचारी जी के विचरण का निमित्त बनी। दोपहर हो चला था, ब्रह्मचारी जी रसोई का कार्य लगभग सम्पादित कर चुके थे। तब तक एक महात्मा महाराजजी के पास दर्शनार्थ आ गये। महाराजजी ने शिष्टाचार के पश्चात् उनके लिए भी रसोई बना लेने का आदेश दिया। ब्रह्मचारी जी को ऐसे असमय में साधु अभ्यागत का आना अच्छा न लगा। उन्होने प्रार्थना की कि, "महाराज जी। यह तीर्थस्थल है।

साधु-महात्मा तो यहाँ आते ही रहते है। इन्हें आटा-दाल दे दिया जाय, ये वना लेंगे। जव मैं भोजन ही वनाता रहूँगा तो भजन कव करूँगा?" महाराजजी ने कहा, "ऐसा करो, मेरा हिस्सा इनको खिला दो मुझे भूख नहीं है। रहने दो, दुवारा भोजन मत वनाओ।"

अब स्वामीजी को भोजन वनाना पडा। महात्मा सहित महाराजजी को विधिवत् भोजन कराया। जब वे स्वय थाल लगाकर भोजन करने वेठे, महाराजजी चौके में पहुँच गये। उन्होंने हाथ से थाली खींच लिया और उनकी गर्दन पकडते हुए वोले, "पिता की कमाई है क्या? भागो यहाँ से! कहता है भजन कव करूँगा। जाओ करो भजन!"

स्वामीजी नीचे आकर सीढियों पर खडे हो गये। जव-जव वे ऊपर आने की कोशिश करते तो वे कहते, "ऊपर चढे तो हाथ-पैर तोड दूँगा। तू हमे अभी जानता नहीं। तू सोचता है मैं सेवा करता हूँ, हम तुम्हारे भरोसे वैठे हैं।" इसी तरह धमकी सुनते-सुनते स्वामीजी को घण्टों वीत गये। महाराजजी का गुस्सा कम होता ही न था। स्वामी जी ने सोचा, ये ऊपर जाने नहीं दे रहे हैं, किया क्या जाय? भजन ही तो करना है। नाम, रूप, ब्रह्मविद्या, अनुभव सभी तो उपलव्ध है, चलकर कहीं अन्यत्र कर लेंगे। और वे चल पडे।

उसी समय आश्रम के भाविक भक्त यमुना पाण्डेय उधर से आ रहे थे। उन्होंने ब्रह्मचारी जी को प्रणाम किया, किन्तु ब्रह्मचारी जी बोले नहीं। पाण्डेय ने आकर महाराजजी को प्रणाम कर कहा, "आज स्वामी जी बहुत उदास हैं, बात क्या है?" महाराजजी ने कहा, "वह मुझसे नाराज होकर जा रहा है।" उस भक्त ने आवाज दिया, "ब्रह्मचारी जी! लौट आवें।" स्वामीजी ज्योंही घूमे, महाराजजी की कडकदार आवाज सुनाई पडी, "घूमना नहीं, अब जाओ भजन करो।"

जगल मे चलते-चलते ब्रह्मचारी जी को रात हो गयी। एक पहाड़ी नाले पर उन्होंने देखा, गाँव के लोग एक शव का दाह-सस्कार करने में लगे हैं। शिशिर ऋतु थी। ब्रह्मचारी जी ने सोचा, जब ये चले जायेगे तो यहीं पर हम धूनी तापेंगे। उन लोगों के जाने के पश्चात् आप चिता की उसी धूनी के समक्ष आसीन हो गये। मध्यरात्रि में उन्हें याद आया कि इसी चिता पर शव जलाया गया है, कहीं वह भूत न बन जाय। क्रमश उन्हें लगने लगा कि वह भूत बनकर उपद्रव कर सकता है। अत उन्होने सम्पूर्ण तत्परता से महाराजजी का आह्वान किया।

इतने में जैसे एक दृश्य की तरह महाराजजी का रूप पहुँचा और बोला, "जब मैं तेरे साथ हूँ, आगे-पीछे चारों ओर से तुझे देख रहा हूँ, तब तू किस भूत से डर रहा है?" ब्रह्मचारीजी आश्वस्त हो भजन करने लगे। आराम भी किया और प्रात वहाँ से चल पड़े। भय सदा के लिए समाप्त हो गया। साधक के लिए गुरु सर्वत्र रहते हैं।

महाराजजी को वढिया शकुन उनके बारे में मिलता रहा। डेढ वर्ष पश्चात् अकस्मात् एक राजमाता उन्हें कार में वैठाकर प्रयाग का तीर्थाटन कराने लगी। वह बड़ी श्रद्धालु थी। इधर महाराजजी को अपशकुन होने लगा। वे कहते, अव तक तो उसका वैराग्य बहुत वढ़िया चल रहा था किन्तु अव गडवड है। अव चले आने में ही उसकी भलाई है।

उधर श्री ब्रह्मचारी जी को आश्रम चलने के लिए शकुन मिलने लगा किन्तु वे स्थिति मिलने के पश्चात् ही आश्रम लौटने का हठ करने लगे। तव उन्हें अनुभव में दिखाई पडा- तू सोचता है

मैं भक्ति करता हूँ किन्तु तेरी भक्ति नष्ट होने को है। तुरन्त आश्रम जाकर गुरु महाराज जी के चरणों में दण्डवत कर क्षमा मागो।" अब कहाँ का राजा और कहाँ की रानी! ब्रह्मचारी जी रात्रि में ही ट्रेन से आश्रम की ओर चल पडे।

आश्रम में महाराजजी भक्तों को बता रहे थे, "हो! आज मैंने अनुभव में देखा है कि सच्चिदानन्द की नाक में रस्सी डालकर पतंग की तरह डोर खींचता हुआ उसे लाकर यहाँ पटके हूँ। वह आवा नाहीं चाहत रहा किन्तु मैं उसे खींचकर लाया हूँ। अभी आता ही होगा।" प्रतीक्षा हो रही थी तब तक ब्रह्मचारी जी पहुँच गये। महाराजजी भीतर से चाहते थे कि वह कब आ जाय किन्तु उसे देखते ही बोले, "हो देखो! ये तो चले आये। इन्हें कहीं दो रोटी का ठिकाना नहीं है।" ब्रह्मचारी जी ने दण्डवत् किया और एक ओर बैठ गये। वे सोचते थे, गुरु महाराजजी से क्षमा-याचना करेंगे किन्तु प्रणाम करते ही महाराजजी प्रसन्न हो गये। हाल-चाल पूछा कि वैराग्य कैसा रहा।

माता शिशु को मारती है किन्तु उसे चोट नहीं लगती। ठीक ऐसा ही स्वभाव गुरु महाराजजी का था। उनकी सारी ताड़ना साधक के विकास के लिए ही होती थी।

## साधकों का योगक्षेम

विचरण-अनुष्ठान पूर्ण होते-होते ब्रह्मचारी जी अहर्निश भजन मे परिनिष्ठित हो चले थे फिर भी उन्हें सन्तुष्टि नहीं थी। वे चाहते थे कि भजन में सदा लीन रहें। कई साधकों के अभिनव प्रवेश से उनके लिए सेवा-कार्य भी अवशेष न था। नितान्त एकान्त हेतु उन्होंने थोडी दूर पर भजन कुटीर का निर्माण कर लिया। यह स्थान घनघोर जंगल मे उस मार्ग पर था, जहाँ आसपास शेरों का आना-जाना था। कुटी तैयार हो जाने पर ब्रह्मचारी जी ने निवेदन किया, "आज्ञा होती तो एकान्त में रहता। जब आदेश होता तो मैं आपकी सेवा में आ जाता।"

महाराजजी ने कहा, "मुझे ज्ञात था कि दिन में तुमलोग कहाँ जाते हो? उस कुटिया निर्माण से भी मैं अवगत था, यह उचित भी है। इसी प्रकार दत्तचित्त होकर भजन में अनुरक्त होना चहिए। ठीक है, वहीं भजन करो। लेकिन अन्तर्देश से मिलनेवाले हर आदेश का पालन करना।" ब्रह्मचारी जी उस एकान्त में अनवरत चिन्तन में लीन हो गये। यद्यपि कुटिया में पर्याप्त भोजन-सामग्री की व्यवस्था रहती किन्तु वे मात्र सत्तू घोलकर पी लेते थे। दिन-रात भजन-चिन्तन में ही एकाकी तल्लीन रहते थे।

कुटिया के सामने जगली परम्परा के अनुसार उन्होंने आठ-दस फीट ऊँची लकडियों का एक मचान बना रखा था। गर्मियों में खुले आकाश के नीचे वह स्थान शीतल तथा रात्रि में भजन करने के लिए उपयुक्त था। आप नियमित रूप से रात्रि दस बजे से विश्राम करते और दो वजे से ही भजन में वैठ जाते थे, जैसा कि पूज्य गुरुदेव जी का निर्देश था।

एक रात्रि अपशकुन होने लगा। सकेत मिलने लगा, मत सोओ। अत वे जागते रह गये। अर्द्धरात्रि व्यतीत हो चली। तारों की स्थिति से प्रतीत हुआ कि दो का समय है। उन्होंने सोचा, सोयेंगे नहीं किन्तु कमर सीधी कर लें। ज्योंही पैर फैलाया, निद्रा के वशीभूत हो गये। अकस्मात्

उन्हे लगा, जैसे किसी ने उनका हाथ पकडकर बैठा दिया हो। साथ ही भयकर अपशकुन होने लगा। उठकर बैठते ही नीचे कुछ काला-सा दृष्टिगत हुआ। टार्च जलाने पर उन्होंने देखा कि एक गुलबाघ मचान पर छलांग लगाने का पैतरा भर रहा था। प्रकाश होते ही वह घूमकर झाडियों की ओर चला गया और बहुत देर तक वहीं से उन्हें देखता रहा फिर क्रमशः ओझल हो गया।

गुरुदेव भगवान इसी प्रकार अपने भक्तों की रक्षा करते हैं। भक्त सो जाय किन्तु वे सर्वत्र सभी परिस्थितियों में साधक के रक्षार्थ साथ रहते हैं, उसे निर्देश देते हैं। उनकी अवहेलना से खतरे मॅडराने लगते हैं किन्तु भोले साधक को भी गुरुदेव अन्तत. बचा ही लेते हैं।

## धारकुण्डी जाने का निर्देश

सत्यान्वेषी होने से आपका नाम पूज्य गुरुदेव ने सच्चिदानन्द रखा था। यथा नाम तथा गुण की परिभाषा चरितार्थ हुई। एक दिन महाराजजी को अनुभव में मिला कि नीवू दो टुकडों में बॅट गया। उन्होंने ब्रह्मचारी जी से कहा, "देखो, निर्गुण ब्रह्म दोनों जगह बराबर हो गया। तुम्हारे लिए यहॉ सब कुछ हो गया, पार लग गया। अब तुम्हारी छाती में बाल हो तो जाकर धारकुण्डी रहो।" ब्रह्मचारी जी ने कहा, "अपनी छाती के बालों पर तो नहीं किन्तु आपकी कृपा के बल पर मैं धारकुण्डी जा सकता हूॅ।" अनुमति मिलने पर ब्रह्मचारी जी धारकुण्डी पहुॅचे। वहॉ पहुॅचते ही, सम्पूर्ण ईश्वरीय विभूतियॉ स्वामीजी के हृदय-देश में उतर आई, आत्मसाक्षात् हो गया। जन-कल्याण की स्रोतस्विनी धारकुण्डी के पावन आश्रम से प्रवाहित हो चली।

## पशु-पक्षियों को मानव-तन की प्राप्ति

जब हम भ्रमणकाल में गाजीपुर में थे, एक पहाडी कुतिया ने बच्चा दिया। स्वामी भगवानानन्दजी ने उसे झोली में रखकर महाराजजी के समक्ष प्रस्तुत कर दिया। काले रग के चाइनीज कुत्ते की तरह उसके अगले पैर चार-पॉच इच के, पिछले पैर छ'-सात इच ऊॅचे, कुल ऊॅचाई एक फीट, किन्तु लम्बाई ढाई से पौने तीन फीट तक लगभग थी। देखने में वह कुत्ता बडा सुन्दर और स्वभाव का उतना ही कट्टर था। कैसा भी देशी कुत्ता हो वह उससे लिपट पडता था। छोटे पैर होने से नीचे तो उसे रहना ही था फिर भी वह हारा कभी नहीं। लडने में बड़ा तेज था। उसकी समझ पर्याप्त अच्छी थी। महाराजजी कभी उसे आसन पर भी बिठा लेते थे, तो कभी नीचे ही उसका आसन रहता था।

दूध पीने में वह बडा मनौती लेता था। जब किसी भी प्रकार बहलाने, फुसलाने से भी वह दूध न पीता तो मगल दादा उस दूध को उठाकर पी जाते और कहते- "हो सरकार! चीनी डाले रहो, यह तो नहीं पियेगा, यह मेरे अश का दूध है।" उसे जूठा सही-सब एक जैसा था। महाराजजी कहते- "देखो! कुत्ते का जूठा पी रहा है।" वह कहता- "अब तो प्रसाद हो गया महाराजजी।"

महाराजजी ने उस कुत्ते का नाम भैरव रखा था। वह प्रतिदिन शेर की गुफा से ताजी हड्डियॉ ले आता और आश्रम से दूर रखकर उसका स्वाद लेता रहता था। महाराजजी सोचते कि यह भैरव रात बारह बजे गायब हो जाता है! यह जाता कहॉ है? यह लगभग दो बजे कहॉ से



श्रद्धेय श्री सद्गुरुदेव पूज्य श्री परमहस जी महाराज
(शुनि चैव श्वपाके च पडिता समदर्शिन·)

लोटकर आता है? पता चला कि यह ताजी हड्डियाँ लाता है। शेर की गुफा यहां से काफी नजदीक थी। भैरव की हरकतें सुनकर महाराजजी चिन्तित हुए। वे कहने लगे- "लगता है इसे किसी दिन शेर जरूर खा जायेगा। जब यह सीधे गुफा में चला जाता है तो वह कब तक इसे छोड़ेगा? मान लो उस समय वह गुफा में नहीं रहता होगा, किन्तु वह दो-चार दिन लगातार गुफा में आराम भी तो किया करता है। क्या बतावें, किसी दिन इसको शेर खा जायेगा।"

महाराजजी छडी लेकर भैरव को डॉटते, धमकाते और समझाते भी थे । दो-तीन दिन तक तो वह मानता था, कहीं न जाता था किन्तु किसी दिन चकमा देकर चल देता था। एक दिन वह गया तो सवेरे तक नहीं आया। महाराजजी ने कहा- "कहीं शेर तो नहीं खा गया? अभी तो जिन्दा लगता है, उसकी श्वास बोलती है। उसे खूब ढूँढो।" लोगों ने उसे जंगल में ढूंढा किन्तु उसका कहीं पता नहीं चला।

जब हम आश्रम से बगिया की ओर जाने लगे, भैरव रास्ते की एक झोपड़ी में चुपचाप बैठा मिला। ज्योंही हम वहॉ से निकले, वह भूँकता हुआ तेजी से इधर-उधर दौडने लगा। उसका सकेत था कि हम लापता नहीं हैं बल्कि यहॉ बैठकर अपनी ड्यूटी दे रहे हैं। महाराजजी ने सुना तो बोले- "इसने तो बडी बुद्धि लगायी। आज इसे डॉट-फटकार नहीं पड़ेगी। कोई बात नहीं, अब भी समझ जाय।"

उन दिनों श्री ब्रह्मचारी जी धारकुण्डी में निवास करने लगे थे। उस दिन वह महाराजजी के दर्शनार्थ धारकुण्डी से आये थे। चर्चा चल रही थी कि भैरव शेर की गुफा में जाने लगा है। हमने प्रस्ताव रखा कि अच्छा होता यदि भैरव को धारकुण्डी भेज दिया जाय। महाराजजी इस प्रस्ताव पर मौन रहे। हमने 'मौन स्वीकार लक्षणम्' मानते हुए, धारकुण्डी महाराजजी के जाते समय वह कुत्ता उनकी जीप में रख दिया।

गाडी कुछ दूर निकल गयी तो महाराजजी ने कहा- "क्यों रे! तुम लोग हमारा मन बहलाव, श्रृंगार नहीं देख सकते हो। वह मेरी गद्दी पर बैठता था। मैं उसे अपने हाथ से दूध पिलाता था। उसे क्यों दे दिया?" हमने निवेदन किया कि वह शेर की गुफा में जाता था। उन्होंने कहा- मेरे रहते ही शेर उसे खा लेता? शेर से बचाने की सच्चिदानन्द की हैसियत है? जाओ अब बचाओ शेर से। हमने सोचा, धारकुण्डी मे वह शेर की गुफा में क्यों जायेगा? वहॉ गुफा का उसे ज्ञान तो है नहीं! बात आई गई, हो गई।

कुछ समय पश्चात् धारकुण्डी में त्रिशूल स्थापना के उपलक्ष्य में भण्डारा हो रहा था। दूर-दूर से भाविक भक्त एव क्षेत्रीय श्रद्धालुजनों का वहाँ समागम था। भीड़-भाड, चहल-पहल का वातावरण था। क्षेत्रीय लोगों के साथ बहुत से कुत्ते भी चले आए थे। भैरव को देखते ही वे ग्रामीण कुत्ते भागने लगे। उसका डील-डौल, रूप-रग अन्य कुत्तो से अलग ही था। उसे अपनी ओर आता देख कुत्ते जोर से भागने लगे। हजारों आदमियों के बीच भैरव इधर से उधर सनासन दौडने लगा और उन कुत्तों का पीछा करते-करते जंगल की ओर थोड़ी दूर चला गया।

शाम को महाराजजी को आना था। चलते समय आपसे बताया गया कि कुत्ता इस प्रकार गायब हो गया है। उन्होंने कहा-"खोजो रे, उसके लिए खतरा दिखाई पड रहा है। उसे खोजो।"

स्वामीजी उसे ढूँढने के लिए लोगों को निर्देश देने लगे। हमलोग महाराजजी के साथ जीप में बैठकर अनुसुइया की ओर चले।

घोर जगल में जीप धारकुण्डी से कुछ दूर आयी थी कि एक शेर सडक के किनारे से छलांग लगाकर सडक के दूसरी ओर कूद गया। वह जीप से दस फीट आगे से निकला और जगल में चला गया। महाराजजी बोले-"ओह! भैरव को तो शेर खा गया।" हजारों आदमियों के बीच से शेर उसे कैसे ले जायेगा? हमने सोचा किन्तु बात गुरु महाराजजी कह रहे थे, कोई इनकार कैसे करे? जीप अनुसुइया पहुँची। सभी दैनिक चर्या में व्यस्त हो गये।

तीसरे दिन धारकुण्डी से सदेश आया-"भैरव को तो शेर खा गया। शेर के गुफा में उसकी सीकड और पॉव के चिन्ह मिले हैं। हमें तत्काल महाराजजी की चेतावनी याद हो गयी, "बचाओ अब शेर से।" जहॉ कोई सम्भावना नहीं थी, वहॉ भी वह व्यवस्था हो गयी। महाराजजी ने सुना किन्तु हमलोगो को उन्होंने एक बार भी उलाहना नहीं दिये। सचमुच, वे बड़े दयालु थे।

महाराजजी के मन में आया, "भैरव मेरे हाथ से दूध पीता था, हमारे आसन पर भी वह बैठ जाता था। मैने उसे सहलाया। साधक-सेवक ही उसे चलाते-फिराते, उठाते-बैठाते थे। क्या साधु-दर्शन एव स्पर्श से उसको कोई लाभ हुआ होगा? हमारा भैरव किस योनि में गया होगा? पशु तो वह होगा नहीं, उसे तो मनुष्य योनि में ही आना चाहिए।" उस दिन महाराजजी को अनुभव में आया कि कुछ देवदूत दिखाई पड़े। एक ने कहा, "महाराजजी! चलें, आपका भैरव जिस रूप को प्राप्त हुआ है, दिखा दें। महाराजजी ने उससे कहा "ले चल दिखा। कहॉ है?" वह महाराजजी को साथ ले गया। महाराजजी ने देखा, एक कार्यालय में साहब लोग बैठे हुए थे। मुख्य अधिकारी की कुर्सी रिक्त पडी थी। देवदूत ने बताया- "महाराजजी! यह कुर्सी खाली है, इसी पर आकर आपका भैरव बैठेगा।" तभी एक मोटा-सा काले रग का एक व्यक्ति आकर उस कुर्सी पर बैठ गया। देवदूत ने कहा, "यही आपका भैरव है, इसी स्वरूप तक इसकी प्रगति हुई है।" इस सूचना से महाराजजी को बडी प्रसन्नता हुई। अपना अनुभव बताते हुए उन्होंने कहा, "हो! भैरव मनुष्य के शरीर में जन्म लेगा, साधु तो नहीं बनेगा किन्तु साहब बनेगा।"

कुछ काल पश्चात् महाराजजी ने एक शुकी पाल लिया। वह शुकी बहुत पढनेवाली निकली। स्वभाव की वह बहुत तेज तर्रार थी। वह आश्रमवासियों में सबका नाम जानती थी। सबको प्रणाम करती थी किन्तु ब्रह्मचारी जी से उसकी खटपट थी।

एक दिन वह बीमार हुई और मर गई। महाराजजी कहने लगे, "एँ, बीमार हुई और अकस्मात् मर भी गयी? हमारा तो पिजरा ही सूना हो गया। पता नहीं मृत्यु के पश्चात् वह किस योनि को प्राप्त हुई। पशु-पक्षी तो वह हो नहीं सकती। उसने मेरे हाथ से दाना खाया, राम-राम सीखा, साधु-साधकों का स्पर्श पाया है। अन्तत साधु-सगति और स्पर्श से लाभ ही क्या हुआ?

उसी दिन महाराजजी को अनुभव में आया कि समीप ही सेमरिया गाव में नवल पण्डित हैं। उसके यहॉ वह जन्म लेगी। दूसरे दिन महाराजजी ने उन पण्डित जी को बुलाकर कहा- देखो! मेरी शुकी कल मर गयी है। वह तुम्हारे यहॉ कन्या बनकर जन्म लेगी। वह पक्षी योनि से सीधा

पण्डित के यहाँ मानव शरीर ग्रहण करने जा रही है। देखना, उसे ठीक से रखना। उसे कोई कष्ट न होने पाये।

पण्डितजी एक कन्या के लिए लालायित थे। उन्हें मनमागी मुराद मिली। समय आने पर कन्या का जन्म हुआ। वह गोरे रग की बडी सुन्दर लडकी थी। दम्पत्ति ने बडे स्नेह से उसका पालन किया। विवाह का समय आने पर पण्डित जी निमन्त्रण लेकर आए और बोले, "महाराजजी! आपकी सुग्गी का व्याह है, चले।" महाराजजी ने बताया, "देखो हमें वहीं तक शौक था। अब सुग्गी तुम्हारी हो गयी। विभूति लो और जाओ अपनी व्यवस्था देखो।" अस्तु, महापुरुषों के सग से पशु-पक्षियों की भी योनियाँ बदल जाती हैं।

रामचरित मानस में है कि भगवान राम वन-पथ पर अग्रसर हो रहे थे। उस समय जिन पशु-पक्षियों ने प्रभु को देख लिया, अथवा उन्होने नहीं देखा और प्रभु ने ही उन्हे देख लिया **"ते सब भये परम पद जोगू।"** उन सबमें परम कल्याण के सस्कारों का सृजन हो गया। महापुरुष कल्याणस्वरूप हुआ करते हैं। महाराजजी के सान्निध्य में रहनेवाले पशु-पक्षी भी उन्नत शरीरों को प्राप्त हुए।

## तहसीलदार स्वामी

विचरणशील महात्मा अनुसुइया पहुँचते ही रहते थे। इसी क्रम में एक सन्त अनुसुइया आये। उनका शरीर ईगुर-जैसा लाल था। महाराजजी को सादर प्रणाम कर वे एक ओर बैठ गये। महाराजजी ने पूछा, "कहाँ से आगमन हुआ? कब से इस वेश मे हैं? शान्ति तो है?" वे बोले, "महाराजजी! हम तहसीलदार थे। सन्त-महात्माओ की वाणी सुनने से इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि भजन ही सार है। अतएव सब कुछ त्यागकर हम ईश्वर-पथ पर निकल पडे। इस वेश मे आये दो वर्ष हो चुके हैं। रही शान्ति की बात, तो महाराजजी! सब जगह देखने से यही लगता है कि माया जीत रही है और ब्रह्म हार रहा है।"

महाराजजी ने कहा, "अच्छा! तो माया क्या कर लेगी? जब भगवान अपना लेते हैं तो माया कुछ भी नहीं बिगाड सकती।" उन्होंने कहा, "महाराजजी! आप घोर जगल मे त्यागवृत्ति से रहते हैं इसलिये माया को ललकार रहे हैं। वैसे हम आपको भी देखेंगे कि ऐसा आप कब तक कह पाते हैं।" महाराजजी ने कहा, "ठीक है।" स्वामीजी विचरण मे निकल गये।

दो वर्ष के पश्चात् स्वामीजी पुन अनुसुइया आश्रम पधारे। उन्होंने देखा कि महाराजजी की दशा पहले से भी अच्छी थी। उन्होंने महाराजजी को सादर प्रणाम कर पूछा, "आपने हमको पहचाना?" महाराजजी ने कहा, "तहसीलदार स्वामी हो क्या?" उन्होंने कहा, "हाँ महाराजजी, वही हूँ।" "और सुनाओ, ब्रह्म जीत रहा है कि माया? आपका क्या हाल है?"

महाराजजी ने कमण्डल उठाया और घूमने चले गये। इधर तहसीलदार स्वामी के नेत्रों से अश्रुपात् होने लगा। कुछ देर पश्चात् महाराजजी लौट आये तो भक्तों ने महाराजजी से बताया कि तहसीलदार स्वामी तो रो रहे हैं। महाराजजी ने कहा, "अब रोने से क्या होगा-

**केरा तबहिं न चेतिया, जब ढिग लागी बेर।**
**अब के चेते क्या हुआ, काटन्ह लीन्हा घेर।।**

यह हुआ कैसे?" उन स्वामीजी ने उत्तरकाशी के एक धर्मशाला में घटित घटना का वृत्तान्त कह सुनाया। इस घटना को वहाँ के लोगों ने यद्यपि नहीं जाना, किन्तु आत्मा ही मेरी शत्रु हो गयी।

भक्तगण रोक तो लेते हैं लेकिन अब उनका मेरे प्रति कोई विशेष आदर-भाव नहीं रहता। वे चाहते हैं कि कब चले जायँ। हम सोचते थे कि उक्त घटना को कोई नहीं जानता। केवल हम जानते है या वह जानती है किन्तु **"उर प्रेरक रघुवंश विभूषण"**। लगता है सबके हृदय में प्रेरणा हो जाती है। अब भजन में भी मेरा मन नहीं लगता। ऐसा कहकर वे पुनः रोने लगे।

महाराजजी ने कहा, "रोने से क्या होगा? अब तुम विश्वामित्र की तरह धैर्य के साथ पुन लगो। जो पीछे घूमकर लडता है वह कायर नहीं कहलाता। हिम्मत क्यों हारते हो ? माया से सदैव डरना चाहिये। माया ही नारी है। घर छोड़कर आप साधु बन गये, वेश भी धारण कर लिया। ज्ञान-ध्यान की बाते भी करने लगे किन्तु जब तक अनुभवी महापुरुप न मिलें तथा उनके द्वारा निर्दिष्ट साधना का अभ्यास और सेवा किये विना साधना हृदय में जागृत होती नहीं। आपसे यही भूल हुई कि महापुरुष का सान्निध्य प्राप्त नहीं किया। इसलिये सद्गुरु के दरबार में श्रद्धापूर्वक अपना अभिमान त्यागकर पडे रहना चाहिये। जब भजन-पथ पकड में आ गया, साधना जागृत हो गयी, उसके पश्चात् ही निराधार विचरण का विधान है। इस जागृति को प्राप्त साधक-

**कतहुँ निमज्जन कतहुँ प्रणामा। कतहु विलोकत मन अभिरामा।।**

## रामनगर की रामलीला

भगवान राम की रामलीला, भगवान श्रीकृष्ण की रासलीला, भगवान महावीर, भगवान बुद्ध जैसे महापुरुष, हरिश्चन्द्र, प्रह्लाद, ध्रुव इत्यादि भक्तों के नाटक भारत में अनादि काल से होते आये हैं। आध्यात्मिक देश भारत में यह रामलीला, रासलीला खुली पुस्तक है। इन प्रचलित नाटकों से बच्चा-बच्चा श्रद्धा से भर जाता है। यह अध्यात्म क्रिया की पहली कक्षा है। प्रवेशिका से मध्य तक का सस्कार इन्हीं नाट्य रूपकों से मिलता है। निरक्षर भी इन दृश्यावलोकनों से शिक्षित हो जाता है।

भारत मूर्तिपूजक कदापि नहीं है। बाल्यकाल से ही इन आध्यात्मिक सस्कारों का सृजन इन मूर्तियों से मिलता है। वही आत्मदर्शन का पथिक जब आगे की विद्या पकड लेता है तो पुन जीवनपर्यन्त वह कभी मूर्ति के पास नहीं जाता। वह आरभ का मूर्तिपूजक एकान्त शान्त झाडियों, खण्डहरों, वनस्थलियों की कुटियों मे पाया जाता है ।

ससार की समस्त विद्याओं का ज्ञाता भी अध्यात्म-पथ में मात्र प्रवेशिका का छात्र है। उसने शरीर-निर्वाह पढा है, आत्मानुभूति की क्रिया नहीं। वह तो तब आती है जब चिन्तन से हृदय का आवरण धुल जाय और आत्मा रथी हो जाय। वैसे तो यह लीलायें भारत में बारहों मास चलती रहती हैं किन्तु वर्षा के मध्य भाग श्रावण-आश्विन मास का समय इन लीलाओं के लिए निर्धारित है। ग्राम, गली, हर जनपद में इन लीलाओं की बाढ आ जाती है। बाल्यकाल से ही महाराजजी ने इन लीलाओं का अवलोकन किया था। इनमें से काशी के रामनगर की लीला आपको बहुत ही प्यारी लगती थी। क्वार मास आते ही महाराजजी के मन में विचार आया कि काशी जाकर

रामनगर की रामलीला एक बार और देख लिया जाय। ज्योंही चलने की तैयारी की, भगवान ने मना किया कि मत जाओ, फिर भी महाराजजी सोचते कि भगवान आदेश देते तो जाकर देख आते।

इतना सकल्प आया ही था कि महाराजजी जब भी सायकालीन ध्यान मे बैठते, शरीर तो अनुसुइया में रहता किन्तु स्वरूप उड़कर रामनगर की रामलीला में आ जाता था। चेतना सिमटकर रामनगर चली आती थी। जब रामलीला समाप्त होती तो स्वरूप पुन. उडकर वापस अनुसुइया पहुँच जाता था। वे पुन सचेत हो जाते थे रामनगर की समस्त रामलीला ज्यो की त्यो महाराजजी को दिखाई पडने लगी। यह क्रम कई दिनों तक चलता रहा।

एक दिन महाराजजी कुछ चिन्तित थे। वे बोले, "हो! आज रामनगर की रामलीला मे राजा का हाथी बिगड गया। सम्पूर्ण मेला-क्षेत्र में भगदड मच गयी। मैं भी दबते-दबते किसी तरह बचा। व्यासजी रामजी का हाथ पकडकर भागने लगे। बडी हँसी हुई।

महाराजजी भक्तों के बीच यह बता रहे थे कि चित्रकूट के तीर्थ पुरोहित कार द्वारा काशी से आनेवाले कुछ यात्रियों को लेकर अनुसुइया दर्शन को पहुँचे। महाराजजी के मुख से यह कथानक सुन वे आश्चर्य में पडे। उन्होने साश्चर्य कहा, "महाराजजी! आप कब आये? हम लोग भी वहाँ थे और चले ही आ रहे हैं। आप हम लोगों से भी पहले आ गये- ऐसा कैसे सभव है?" महाराजजी ने हँसते हुए कहा, "हम कहीं गये नहीं थे। यहीं बैठे-बैठे देखा करता हूँ। भगवान चाहे तो अपने भक्त को कुछ भी दिखा सकते हैं। पत्थर पर भी दूब जम सकती है। वे असभव को सभव बना सकते हैं। जेल में सन्त नानक की चक्की चल गयी थी। करते भगवान हैं, श्रेय अपने भक्त को देते हैं। **करत करावत आप हैं पलटू-पलटू शोर।**

## जंगल में रेडियो

उन्हीं दिनों भारत-चीन सीमा पर युद्ध चल रहा था। लोगों से सुनकर महाराजजी कहते, "हो! कोई मुझे भी ठीक से लडाई का समाचार तो सुनाता।" कर्वी ग्राम्याचल के वासुदेव नामक भक्त ने एक रेडियो अर्पित करते हुए कहा, "महाराजजी! यह आपको इस जगल मे भी सही समाचार देता रहेगा।" उन दिनों बाँदा जिले में रेडियो एक दुर्लभ वस्तु थी। अनुसुइया-चित्रकूट तक तो यह किसी के पास न थी। कर्वी के दो-एक सेठ-साहूकारों के पास तक ही यह सीमित थी। वडे शहरों में ही इसका प्रचलन था। रेडियो देखकर मुझे बहुत चिन्ता हुई क्योकि इसमें भले-बुरे सभी तरह के गाने आते ही रहते हैं, जिनका गलत प्रभाव साधकों पर पड सकता था। अत हमने महाराजजी से निवेदन किया, "महाराजजी! रेडियो आश्रम में न रखा जाय। शहरो में लोग दिन-रात सिनेमा देखते और रेडियो के गाने ही तो सुनते रहते हैं। मशीनों की चकाचौंध से घवडाकर चित्त को विश्राम देने के लिये ही तो लोग जगल में सन्तों का दर्शन करने आते हैं।"

महाराजजी ने कहा, "देख मेरे लिये अब कोई विधि-निषेध नहीं है। मैंने न इसे मँगाया है न मुझे इसकी कोई इच्छा ही थी। पता नहीं, कैसे ये वस्तुयें स्वाभाविक रूप से मेरे पास चली आ रही हैं। मुझे कोई वाधा भी नहीं दिखाई देती।"

मैंने कहा- "फिर भी महाराजजी! लोकदृष्टि में यह उचित नहीं है।" महाराजजी ने कहा, "अच्छा तू कहता है तो हम इसे हटा देते हैं।" महाराजजी ने वह रेडियो उसी भक्त के यहाँ भेज दिया।

उसी दिन सिंचाई विभाग के एक ओवरसियर महाराजजी के दर्शन हेतु आश्रम में आये। उन्होंने कहा, "महाराजजी! हमने सुना है कि आपके पास रेडियो आया है।" महाराजजी ने कहा, "हॉ हो! आया तो था लेकिन हमारे एक शिष्य हैं, वे कहते हैं कि इसे न रखा जाय। इससे साधकों पर बुरा सस्कार पड सकता है, इसलिये हमने उसे जिसका था उसी के पास लौटा दिया है।"

ओवरसियर ने कहा, "महाराजजी आप योगी हैं। आपके लिये विधि-निषेध कहॉ है?

**अवधू सहज समाधि भली।**
**जहँ जहँ जाऊँ सोइ परिकरमा, जो कुछ करूँ सो पूजा।**
**भीतर बाहर एक ही देखूँ, भाव मिटा सब दूजा।।**

आपके लिए कर्तव्य और अकर्तव्य की सीमा कहॉ है।"

महाराजजी ने तुरन्त हमें बगिया से बुलवाया और बोले, "देखो, यह क्या कह रहे हैं?"

हमने सुना तो कहा, "महाराजजी! ये कहते तो ठीक हैं, आपके लिए तो वास्तव में इसका कोई प्रभाव नहीं है। रेडियो बाधक तो हमलोगों के लिए है। महाराजजी ने कहा, "तो तुम अपना बचाव देखो। जिस भजनानन्दी की सुरत लक्ष्य में लग जाती है तो बैण्ड-बाजे या रेडियो कुछ भी होता रहे, न कानो से सुनाई पडता है न दृश्य ही दिखाई पडता है।" रेडियो लौटकर आश्रम में आ गया। महाराजजी उससे केवल समाचार सुनते या यदा-कदा दिन में दो बजे गोरखपुर से प्रसारित होनेवाले लोकगीत! शेष समय मे रेडियो वैसे ही पडा रहता था।

## दान में दान

अनुसुइया आश्रम के प्रति भक्तो का भाव बढ़ने लगा। मगल यादव ने आश्रम के समीप एक बाग लगाया। महाराजजी को दूध पीने के लिए तीन-चार गायों की व्यवस्था कर ली। यमुना तटवर्ती सिलौटा ग्राम के जमींदार ठाकुर नन्हकू सिह तीर्थस्थलों की यात्रा के समापन पर दर्शनार्थ अनुसुइया आये। उन्होंने अनेक सन्त-महात्माओं का सान्निध्य प्राप्त किया था किन्तु महाराजजी के दर्शन तथा सदुपदेश से आपको सन्तोष मिला। शिष्यत्व ग्रहण कर उन्होंने अपना हाथी महाराजजी की सेवा मे अर्पित कर दिया। महाराजजी ने कहा, "हो, हम क्या करेंगे हाथी? यह साधु को कहॉ शोभा है?" उन्होंने साष्टाग दण्डवत् कर कहा, "भगवन्, यह तो अब आपका हो चुका है। दान का सकल्प लौटाया नहीं जा सकता।" उस समय पॉच-छ. सौ महात्माओं का एक समूह निरजनी अखाडा चित्रकूट में चातुर्मास्य कर रहा था। महाराजजी ने उन सबको आमन्त्रित कर उनका भण्डारा किया तथा वस्त्र इत्यादि मागलिक पदार्थो से सुसज्जित कर वह हाथी उन महात्माओं को दान कर दिया। महाराजजी कहते थे, "**दान में से दान दे, तीनों लोक जीत ले।**"

## गाछी-बाछी-दासी

क्षेत्रीय लोगों की गायें जंगल में चरने आती थीं। महाराजजी के कुछ भक्तों ने उन्हें समझाया कि सारा जंगल पड़ा हुआ है अन्यत्र अपनी गायें चरायें। केवल इस पहाड़ी के नीचे न लाया करें,

इससे बगीचे को क्षति पहुँचती है। यह सुझाव उन लोगों को भारस्वरूप प्रतीत हुआ। उनमे से कुछेक भक्त श्री ब्रह्मचारी जी (स्वामी सच्चिदानन्द जी) से हिले-मिले थे। उन लोगो ने धारकुण्डी जाकर स्वामी जी से निवेदन किया, "आपके आने के पश्चात् अब अनुसुइया मे गायें आ गयी है। एक बगीचा लग रहा है। पशुओ के लिए चारे पर रोक है और कुछ दिनों पश्चात् खेती का आयोजन भी लगता है। हमलोगों को असुविधा होती है।

स्वामीजी ने टेलीग्राम देकर जगतानन्द से स्वामी श्री भगवानानन्दजी को बुलवाया। कुछ भक्तों के साथ भगवानानन्दजी धारकुण्डी पहुँचे। उन सबको तथा दो-चार अन्य भक्तों को लेकर धारकुण्डी महाराजजी अनुसुइया के लिए चल पडे। इधर महाराजजी अनुसुइया के भक्तों के बीच बैठे कह उठते थे, "समझ मे नहीं आता क्या गडबड है? हूँ, अब समझ में आया, आ रहे हैं सब जुटकर हमें ज्ञान सिखाने! अण्डा कहे बच्चा से चूँ-चूँ मत कर। हमारे जन्माये हुए हमें ही ज्ञान सिखाने आ रहे हैं।" लोगो को आश्चर्य हो रहा था कि महाराजजी किसके लिए ऐसा कह रहे हैं।

सूर्यास्त हो गया। भली प्रकार अँधेरा होते-होते सब-के-सब ट्रक से अनुसुइया आ गये। सबने महाराजजी को प्रणाम किया। महाराजजी शान्त बैठे थे। उन्होने पूछा, "अचानक इतने लोग साथ आए हो, कोई बात है क्या?" वार्ता का सूत्र धारकुण्डी महाराजजी ने पकडा, "महाराजजी! आश्रम में गायें आ गयी हैं, बगीचे में पन्द्रह-बीस पेड लग गये हैं, यह साधु की शोभा नहीं है। इससे उत्साहित होकर कुछ दिन में लोग खेती भी करने लगेगे। आप कहा करते थे- **गाछी बाछी दासी, तीनों साधु की फाँसी।**"

महाराजजी हँसे और बोले, "यह तो मैं अब भी कहता हूँ और सही कहता हूँ, साधक के लिए सदैव फाँसी है क्योकि संग-दोष होता है। लेकिन अब हमारे लिए विधि-निषेध नहीं है। योगी के कर्म अशुक्ल और अकृष्ण होते हैं-

**आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् ।**
**तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्वे स शान्तिमाप्नोति न कामकामी।।** (गीता २/७०)

तुम लोग अपने लिए सतर्क रहो। रही बात गाय की तो मैंने न कोई गाय मँगाया है न रखा है। हमें पता ही नहीं कि कहाँ गाय है और कहाँ बगीचा लग रहा है। मैंने अभी तक उसे देखा भी नहीं। वही मगल कहीं से दो-तीन गायें मँगाकर बगल के जंगल में पडा है। वही झगडे की जड है। उसी को भगाओ। दूध की हमें कोई आवश्यकता नहीं है। हाँ, उसके रहने से इतनी सुविधा अवश्य है कि गोरखपुर, कानपुर, बनारस जैसे दूरस्थ शहरी भक्त यहाँ आते हैं, वे चाय के आदी होते हैं। घोर जगल मे चाय न मिलने पर छटपटाने लगते हैं। यह अहीर पाव-सेर दूध रखता है, जिससे वे जब भी आते हैं चाय मिल जाती है। गायें वह अपने तरीके से रखता है। आवश्यकता पडने पर दूध की व्यवस्था कर जाता है। हमसे या आश्रम से उन गायों की व्यवस्था का कोई दायित्व नहीं है।"

धारकुण्डी महाराजजी ने कहा, "महाराजजी! आपके इस पावन आश्रम में यह फिर भी शोभनीय नहीं है।" महाराजजी किंचित् रुष्ट होकर बोले, "अच्छा, तू भी कह रहा है। जाओ, तुम्हें भी यह सब करना पड़ेगा, समझे! अब जाओ!" वातावरण को सहज बनाने के लिए भगवानानन्दजी

ने कहा, "लेकिन महाराजजी! प्रसाद तो अभी मिला नहीं।" आप बिगड़े, "प्रसाद नहीं मिलेगा। भागो यहाँ से, निकल जाओ!"

जब सब शान्त हो गये। रात्रि के लगभग ग्यारह बजे महाराजजी ने सबको बुलाया, प्रसाद दिया और स्नेह से सबका कुशलक्षेम पूछा, जैसे कुछ हुआ ही न हो। परिणाम यह हुआ कि महाराजजी के यहाँ तो गाय की भूमिका मात्र थी। केवल तीन-चार गायें, बीस-तीस पौधे तथा थोडी-सी जगह मे फूल-पत्तियाँ इत्यादि बोने का उपक्रम था, जबकि धारकुण्डी आश्रम में इस समय लगभग डेढ सौ गायें, चालीस भैंसे, कई सौ एकड का बगीचा और खेत का उपक्रम लगा हुआ है- **मृषा न होई देव रिषि बानी।**

हमने धारकुण्डी महाराजजी से एक बार पूछ लिया कि आपके यहाँ यह सब क्या है? वे बोले, "महाराजजी ने जो आशीर्वाद दिया था, वही है।" पूज्य महाराजजी कहा करते थे, "लोग कहते हैं सिद्धि! सिद्धि! लेकिन सिद्धि जैसा कुछ भी नहीं है। महापुरुष मन से जो कह देते हैं उसे होना ही होना है। वे दबाव देकर कुछ भी कह दें, वह हो जाता है। महापुरुष के पास वाक् सिद्धि होती है। सब कुछ मिल जाने पर भी गुरु की महिमा अतुलनीय है। उनके समक्ष आत्म-प्रशसा करने की धृष्टता नहीं करनी चाहिए। कुछ भी शेष न रह जाने पर भी गुरु के प्रति आदरभाव सदैव रहना चहिए।

## ईश्वर-पथ में नकल नहीं

महाराजजी के अनुसुइया में निवासोपरान्त तीन-चार वर्ष व्यतीत होते-होते यह वन प्रान्त निर्विघ्न हो गया था। सन्त-महात्मा तथा भाविक भक्त वहाँ आने-जाने लगे थे। एक महात्मा हाथ में दण्ड लिए वहाँ पधारे। उन्होंने देखा, उस घोर जगल में परमहसजी दिगम्बर, कोई वस्त्र नहीं किन्तु प्रसन्न मुद्रा मे बैठे हैं। दो-चार साधक आस-पास सेवारत थे। उन्होंने समझा कि इसी वेशभूषा के कारण साधुता प्रशसित होती है, अत अपना दण्ड-कमण्डल तथा वस्त्र एक अन्य सन्त को सौंपकर स्वय दिगम्बर हो एक ओर चल पडे। उसी क्षेत्र में वे विचरण करने लगे। अब वे अपने हाथ से भोजन भी ग्रहण नहीं करते थे। कोई उन्हे अपने हाथों खिलाता तभी खाते, बहता पानी पी लेते।

कुछ दिनों पश्चात् वे पुन अनुसुइया पहुँचे। उन्होंने देखा कि परमहसजी के पास दु खी लोगों तथा भक्तों का ताँता लगा हुआ है। वे उन्हे डॉट-फटकार रहे हैं। साधुता में और भी रौनक है। उस दिन से उन्होंने भी मौन तोड दिया और कुछ कहने लगे किन्तु जब वे गाली देते तो लोग पलटकर उन्हें भी कुछ कहने लगते थे। लोगों के प्रत्युत्तर से परेशान होकर महाराजजी की रहनी का सूक्ष्म निरीक्षण करने के लिए वे पुन अनुसुइया आये।

इस बार उन्होने देखा कि तख्त के ऊपर गद्दा बिछा है। महाराजजी उस पर बैठे हैं। कोई पखा लेकर खडा है तो कोई चॅवर डुला रहा है। वे उन्हीं खण्डहरों के बीच तख्त पर आसन लगाकर बैठे। दो सेवक पखा झलने के लिए भी रख लिया। प्रचार होने लगा कि सोमवार को उनसे कोई जो भी माँगेगा, उसे मिलेगा। दो-एक मास ऐसा चला फिर एक अप्रत्याशित विघ्न आया जिससे वे वहाँ से चले गये।

क्षेत्रीय भक्तों द्वारा महाराजजी को भी उनके जाने की सूचना मिली। महाराजजी ने कहा, "वेश बनाने या वस्त्र फेंक देने मात्र से क्या होता है? उन्हे चाहिए था कि कुछ दिन हमारे पास रह लेते तो योगसाधना भी जागृत हो जाती और सदा के लिए सब ठीक हो जाता। उनकी लगन अच्छी थी। **अवधू! भजन भेद कछु न्यारा। जाने कोई जाननहारा। पशु सम नगन फिरे का होई, चन्दन घिसे लिलारा।** अरे, अनुभवी महापुरुष के सान्निध्य के बिना भजन जागृत कैसे होगा? जब तक सद्गुरु तुम्हारी आत्मा से रथी नहीं हो जाते, भजन की कुजी मिलेगी ही नहीं। इसलिए साधक को कभी किसी की नकल नहीं करनी चाहिए। साधक को अपना स्तर देखना चाहिए कि मैं कहाॅ हूॅ, किस स्तर पर हूॅ, फिर वह जहाॅ है वहीं से आगे के लिए प्रयास करना चाहिए। यदि साधक महापुरुष की नकल कर कर्म से विरत हो जाता है तो वह भ्रष्ट हो जाता है। नकल इस चिन्तन-पथ का बहुत बडा व्यवधान है। साधक को इससे सावधान रहकर धैर्य के साथ चिन्तन में लगे रहना चाहिए।

## महाराजजी द्वारा भण्डारा

महाराजजी की सेवा में एक दिन दस-पन्द्रह ब्राह्मण एकत्रित हो गये। सुपारी-तम्बाकू खाया, वाणी श्रवण किया। जब जाने लगे तो बोले, "महाराजजी! आप ब्राह्मण-भोजन क्यो नहीं कराते?" महाराजजी बोले, "हो, मेरे लिए न पाप है न पुण्य फिर भी तुमलोगो का मन है तो कर लो। मोके भगवान माने है। जैसे चाहो, जो चाहो बनाओ, खाओ-खिलाओ। मेरे पास कौनो कमी नहीं है। करो, लेकिन झगडा मत करना- **"तीन जाति लड़होड़ा, ब्राह्मण कुत्ता घोड़ा।"** उन लोगों ने प्रसन्न मन से कीर्तन-भण्डारा करना स्वीकार किया।

हो तो रहा था ब्राह्मण-भोजन किन्तु जिसने भी सुना कि महाराजजी के यहाॅ आश्रम पर कीर्तन हो रहा है, भण्डारा समझ श्रद्धा निवेदन हेतु आश्रम पहुॅचने लगे। एक चमार भक्त गले में हारमोनियम लटकाकर उसे बजाता हुआ उस मण्डप के चारों ओर परिक्रमा करने लगा, जिसमें कीर्तन हो रहा था। महाराजजी के आसन से लगभग पचीस मीटर दूरी पर वह मण्डप सजाया गया था। रात्रि के दस-ग्यारह बजे थे, महाराजजी आसन पर बैठे गाॅजा पी रहे थे। दरबार लगा था, तव तक कीर्तन व्यवस्थापक आकर बोला, "महाराजजी गजव हो गया, कीर्तन तो भरभण्ड हो गया।" महाराजजी वोले, "क्या हो गया रे! घी गिर गया तो और ले ले। कुछ कमी हो तो बोल। क्या गजव हो गया?" उसने कहा, "नहीं महाराज जी! एक चमार मण्डप के चारों ओर घूम गया, मण्डप छू दिया। अरे राम-राम, धर्म तो नष्ट हो गया।" महाराजजी हॅसे और वोले, "क्यों रे! कभी भगवान भी नष्ट होते हैं। जो शाश्वत है वह नष्ट कैसे होगा? धर्म कैसे नष्ट हो गया रे!" किन्तु पचायत वढती चली गयी। महाराजजी के हितैषी पण्डित लोग भी विपक्ष में वोलने लगे।

तव तक सेना से अवकाश प्राप्त एक पण्डित आ गये। सेना में सग-साथ के प्रभाव से वह शराव का भी सेवन करने लगे थे। आते ही उन्होंने कहा, "अनर्थ हो गया महाराजजी! वडा भारी अनर्थ! हम ब्राह्मणों को तो लै डारयो महाराजजी!" महाराजजी ने कहा, "ऐं, यह भी आ गया।" अपने एक श्रद्धालु को वुलाकर महाराजजी ने कहा, "दे तो इसे एक पौवा।" शराव पी लेने पर वह वोले, " विल्कुल ठीक तो हो रहा है। महाराजजी महापुरुष हैं, इनके दरवार में न कोई ऊॅच

है न नीच। जगन्नाथ जी के भात की तरह यहाँ का सब कुछ महाराजजी का प्रसाद है। जिसे खाना हो खाय, नहीं तो जाय।" वह बिगड़ा तो लोग बोले, "गर्गजी! चुप रहें। क्या कह रहे हैं?" गर्ग बोले, " भाइयो! मैं तो चुप हूँ। मैं मिलिट्री में रह चुका हूँ। सब जाति के लोगों के साथ मैंने खाया है। तुमलोग भी होटलों में खाते, मोटरों में सबसे सटकर बैठते रहे हो। भगवान कसत नष्ट होइगा। यदि छूने से भगवान नष्ट हो गया तो तीर्थो वाले सभी भगवान नष्ट हैं। ईसाई, मुसलमान, यहूदी सभी तो तीर्थो में आते-जाते हैं।" उन सबने कहा, "अच्छा, अच्छा! कोई बात नहीं। गुरु महाराजजी की शरण में सब ठीक है।" कीर्तन-भागवत यथावत् होने लगा।

कीर्तन के समापन पर भडारा हुआ। शुद्ध देशी घी से पूडी बन रही थी, देशी घी में ही बुनिया निकाली गई। बडे-बडे कडाहों में सब्जियॉ बन रही थीं। कोई कुछ सेवा कर रहा था तो कोई व्यवस्था की देख-रेख में व्यस्त था। दूर-दूर से चारों ओर के ब्राह्मण उस निमंत्रण में आये थे। गुर्दवान नाम के एक पण्डितजी आश्रम के भक्तों में से थे। वे एक कड़ाही पर बैठकर पूडी निकालने लगे। उनके विरोधी पडोसियों ने देखा तो महाराजजी के पास आये और कहा, "ओह महाराजजी! आपने तो गजब कर दिया, "**धरमहेतु अवतरेहु गोसाईं। मारेहु मोहि व्याध की नाईं।**।" महाराजजी अब हमलोग भोजन नहीं करेंगे। हमलोगों को आपने क्यों बुला लिया?" महाराजजी ने कहा, "अब क्या हो गया? किसने तुम्हें मार डाला?" उन्होंने बताया कि गुर्दवान पण्डित पूडी निकाल रहे हैं जबकि आपस में उन लोगों से बोलना और खाना पिछले छ मास से बन्द है। महाराजजी ने उन्हें समझाया, "देखो बेटा, अपने घर तक ही यह विवाद सीमित रखो। खाना-पीना तुम्हारा-उनका बन्द है। आज बन्द है तो कल एक हो जाओगे। गॉव घर में तो यह होता ही रहता है। चार बर्तन जहॉ होते हैं, खन्-खट् होता ही है। मेरे लिए तो सब बराबर हैं। क्या तेरी ओर से हम लाठी चलायें? किन्तु उनलागों ने कहा, "महाराजजी! जियत माखी न खाई होई" महाराजजी बोले, "क्यों रे, तू जानता था कि महाराजजी के लिए सभी बराबर हैं।" वे लोग बोले, "जी महाराजजी! यह तो जानत रहेउ।" महाराजजी ने कहा, "जब जानते थे कि बाबा के लिए सभी बराबर हैं और सबके यहॉ निमत्रण गया है तो तू चला क्यों आया? तुम्हें वहीं से कह देना चाहिए था कि बाबा की ऐसी-तैसी! मैं नहीं जाऊँगा। तेरे ब्राह्मण की ऐसी की तैसी, भाग यहॉ से अपना जाति-पॉति, भेदभाव लेकर। हम तो इसलिए खिला रहे हैं कि लोग परम्परा को मानकर खाते-खिलाते रहें। क्या मेरी बिटिया का विवाह है जो मुझसे नाक-भौं सिकोड़ रहे हो? जब तुमसे खाते ही नहीं बनता तो मैं क्या करूँ?" महाराजजी की प्रताड़ना सुनकर अधिकांश लोग पक्तिबद्ध होकर बैठ गये। भोजन परोसा जाने लगा। विरोध व्यक्त करनेवाले दो-चार लोग मन्दाकिनी नदी के किनारे जाकर बैठ गये। वे परस्पर विचार-विमर्श करने लगे, "महाराजजी तो बिगड गये। घर-गॉव का पचडा महाराजजी के माथे नहीं मढना चाहिए था। महाराजजी को नाराज करके जाना उचित नहीं है।" ऐसा परामर्श कर वे एक घण्टे पश्चात् पुन महाराजजी के पास पहुँचे, उन्हें प्रणाम कर वे बोले, "महाराजजी! प्रसाद के रूप में हमलोगों को बुनियॉ दी जाय।" महाराजजी ने कहा, "तुम्हारे लिए मेरे पास कुछ भी नहीं है।"

पगत चल रही थी। वे लोग उठे और सबके बीच जाकर प्रेम से भोजन किया। उस दिन

शब्द इत्यादि कान में पडते हैं तो उनके आशय को बदलकर योगपरक बनाकर ग्रहण कर लेना और जब ईश्वरीय अनुभूति का सचार हुआ तो योगाग्नि में हवन, श्वास-प्रश्वास का जप, प्राणों के व्यापार का निरोध, निरोध के साथ ही यज्ञ का परिणाम सनातन शाश्वत ब्रह्म-दर्शन, स्पर्श और स्थिति यह सब यज्ञ है।

इस यज्ञ में कहीं भी अग्नि नहीं जलती और न ही तिल, यव का हवन या किसी बाह्य सामग्री की आवश्यकता ही होती है। आवश्यकता है तो केवल अपने ही मन के सयम की; क्योंकि ससार मन के अन्तराल में ही विद्यमान है और जहॉ निरुद्ध मन का भी विलय हुआ, ससार विलीन हो जाता है- **"इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः। निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः।"** (गीता, ५/१९) उन पुरुषों द्वारा जीवित अवस्था में (मृत्यु के पश्चात् नहीं) सम्पूर्ण ससार जीत लिया गया, जिसका मन समत्व मे स्थित हो गया। समत्व की स्थिति और ससार के जीतने से क्या सम्बन्ध? वस्तुत ब्रह्म निर्दोष और सम है, इधर साधक का मन भी निर्दोष और सम की स्थिति वाला हो गया इसलिए वह ब्रह्म में स्थित हो जाता है। ससार से सम्बन्ध-विच्छेद और ब्रह्म से सम्बन्ध जुड जाता है। अत वह शाश्वत सनातन ब्रह्म के दर्शन के साथ ही उसमें स्थित हो जाता है।

सात्विक पुरुष इसी यज्ञ को समर्पण के साथ श्रद्धापूर्वक करते हैं। राजसी पुरुष इसी यज्ञ को कामना व दम्भ से युक्त होकर करते है, किन्तु तामसी पुरुष यज्ञ के नाम पर कुछ गढ लेते हैं। नाम तो यज्ञ ही रहता है किन्तु यज्ञ रहता नहीं। आसुरी वृत्ति को प्राप्त पुरुष कहता है- मैं यज्ञ करूँगा, दान करूँगा, यश को प्राप्त करूँगा। वह शास्त्र-विधि से रहित नाममात्र के यज्ञ को दम्भपूर्वक करता है। किन्तु अर्जुन! वह अर्न्तयामी रूप से अपने और दूसरे के हृदय में स्थित मुझ परमात्मा से द्वेष करनेवाला होता है, न कि भजता है। उन क्रूरकर्मी, पापाचारी, नराधर्मो को मैं बारम्बार आसुरी योनियों मे गिराता हूँ। (गीता, १६/१७) मनुष्य से शत्रुता करके लोग बच भी जाते हैं किन्तु यहॉ तो भगवान से ही शत्रुता हो गयी। ऐसे आसुरी स्वभाववाले क्या बच जायेंगे? भगवान कहते हैं- नहीं! वे क्रूरकर्मी हैं, पापाचारी हैं। भले ही यज्ञ का नाम दे रखा हो किन्तु वे शुद्ध पाप का आचरण करनेवाले हैं। वे नराधम अर्थात् मनुष्यों में अधम हैं। ऐसे लोग भगवान को प्राप्त न होकर उत्तरोत्तर निम्न योनियो में ही गिरते हैं। उत्तरोत्तर अधम योनियों में पतन ही नरक है।

अत यज्ञ के नाम पर कुछ भी कर डालना यज्ञ नहीं है। यज्ञ एक निश्चित विधि है। वह भगवान के श्रीमुख से गीता में अभिव्यक्त है। किसी तत्त्वदर्शी महापुरुष के द्वारा ही उस यज्ञ का सूत्रपात् होता है, उसकी जानकारी होती है, इसलिए संतो की सगति करनी चाहिए। किसी अच्छे महापुरुष का शरण, सान्निध्य, घडी-आध घडी उनकी टूटी-फूटी सेवा से भजन की जागृति और यज्ञ में प्रवेश मिल जाता है।

॥ ॐ ॥

# एक भाविक का प्रश्न

*प्रश्न- एक समय पूज्य महाराजजी से एक भाविक ने प्रश्न किया, "महाराजजी! यह रामायण तेली, कुम्हार, श्वपच, कोल, किरात और कलवारों को अधम पुकारती है। जिससे प्रतीत होता है वर्ण कोई धर्म नहीं है। यह तो मनुष्यों का बँटवारा है। इस पवित्र रामायण में जहाँ 'मानउँ एक भगति कर नाता' वहाँ यह वर्णाधम और वर्णीय चित्र का अभिप्राय क्या है?*

उत्तर- महाराजजी ने बताया कि सत्पुरुष का सान्निध्य न प्राप्त होने से ऐसी भ्रान्तियों का सृजन हो जाया करता है किन्तु वस्तुत रामायण में ऐसी भ्रान्तियों के लिए कोई स्थान नहीं है। आपकी जिज्ञासा उत्तरकाण्ड के कागभुशुण्डि-गरुड सवाद प्रकरण का है। जिसमें कागभुशुण्डिजी ने अपने से लाखों वर्ष पूर्व के एक कल्प में दोषों से परिपूर्ण युग कलियुग का चित्रण किया है, जिसमें सभी स्त्री, पुरुष अधर्म परायण और वेद के प्रतिकूल आचरणवाले थे। **"कलिमल ग्रसे धर्म सब, लुप्त भए सद्ग्रन्थ।"**, **"वर्ण धर्म नहिं आश्रम चारी।"** न तो वर्ण-धर्म थे और उनके पालन का स्थान था ही नहीं। **"वरनाश्रम धरम अचार गये।"** वर्ण-धर्म के आचरण तिरोहित हो गये, समाप्त हो गये। सद्ग्रन्थ लुप्त हो गये फिर भी दम्भियो ने अपनी बुद्धि से कल्पना करके धर्म के नाम बहुपथ प्रगट कर दिये, जैसे- **"मिथ्यारम्भ दम्भ रत जोई। ता कह संत कहहि सब कोई।।"** झूठ-मूठ का कोई आडम्बर खडा कर दिया। लोग कहने लगे-अच्छे सन्त हैं। **'पर त्रिय लंपट कपट सयाने।' 'तेहि अभेद वादी ज्ञानी नर। देखा मैं चरित्र कलियुग कर।।'** आचरणहीन अपने को अभेदवादी कहने लगे। ज्ञानी कहलाने लगे। उन्हीं दम्भियों ने मनुष्य-मनुष्य में ऊँच-नीच का बँटवारा भी कर दिया और वर्ण-धर्म की मान्यता दे दी। **"जे वरनाधम तेली कुम्हारा"**। तेली-कुम्हार अधम हैं- यह उन दम्भियों के हृदय की उपज थी, न कि यह रामचरित मानस में प्रतिपादित सिद्धान्त है। उन्हें अधम कहना धर्म नहीं है। धर्म तो ग्रस लिया गया था। तुलसीदास जी इस अधमता को अस्वीकार करते है तभी तो इसे दम्भियों की व्यवस्था कहते हैं। उन दिनों निरक्षर, लोलुप, कामी, आचरणहीन, शठ तथा वृषली स्त्रियो के स्वामी भी विप्र बन बैठे थे। **"द्विज चिन्ह जनेउ उघार तपी।"**- उनकी पहचान जनेऊ थी। विचार करें, जब विप्र के यही लक्षण हैं तो इनसे सेवा लेने पर उभय लोक कैसे नष्ट होगा? यह तो लाखो वर्ष पूर्व घटित कागभुशुण्डि जी का मात्र सस्मरण है। उसके एक हजार जन्मों के पश्चात् वे स्थितप्रज्ञ महापुरुष हुए। सत्ताइस कल्पों तक उन्होंने नीलगिरि पर निवास किया। तब से अब तक के अन्तराल पर ध्यान न देकर उसे आज के समाज का चित्रण मान बैठना भ्रान्ति नहीं तो क्या है?

रामराज्य में वर्णधर्म की पुन स्थापना हुई। **"वरनाश्रम निज निज धरम, निरत वेद पथ लोग। चलहि सदा पावहि सुखहिं नहि भय शोक न रोग।।"** राम के राज्य में (परमात्मा के पथ में जहाँ प्रवेश मिल गया उसके पश्चात्) साधक अपने-अपने वर्ण अर्थात् नियतकर्म को करने की क्षमता अनुसार "निरत" अर्थात् विरक्त होकर "चलहि वेद पथ लोग" वेद अर्थात् अन्त करण में मिलने वाली ईश्वरीय निर्देशनों के आलोक में अहर्निश चलते हैं। जिसके परिणाम में भय, रोग, शोक और वियोग से परे शाश्वत सुख की प्राप्ति करते हैं।

रामराज्य में **"राम भगति रत नर अरु नारी। सकल परम गति के अधिकारी।।"** चारों वर्णो के लोग एक परमात्मा राम की ही भक्ति करते थे। नारियों को भजन का समान अधिकार था। सभी वर्णो के नर-नारी परमगति मोक्ष के अधिकारी थे।

**"अल्प मृत्यु नहि कवनिउ पीरा।"** रामराज्य में चारों वर्णो के लोगों की अल्पमृत्यु नहीं होती थी क्योंकि इस साधन-पथ में बीज का नाश नहीं है। **"सब सुन्दर सब विरुज शरीरा।"** चारों वर्णो के लोग सुन्दर और निरोग होते थे। ज्यों-ज्यों कोई ईश्वर-पथ पर अग्रसर होता जाता है, त्यो-त्यों ईश्वरीय आभा प्रस्फुटित होने लगती है। **"काम वात कफ लोभ अपारा"** जैसे रोगों से मुक्ति मिलने लगती है। इस पर चलनेवाले साधक को काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर आक्रान्त नहीं कर पाते। **"नहि दरिद्र कोउ दुखी न दीना"** आत्मिक सम्पत्ति ही स्थिर सम्पत्ति है। एक बार मिल जाने पर यह कभी आपका साथ नहीं छोडती। इस सम्पत्ति को प्राप्तकर्ता कभी अपने को असहाय नहीं पाता। ईश्वर का वरदहस्त सदैव उसे प्राप्त रहता है। **"नहि कोउ अबुध न लक्षण हीना"**। साधक की जो श्रेणी है उसी स्तर का निर्देशन प्रभु से मिलता रहता है। यह वेद-पथ प्रभु पढाते हैं और वह समझता है। इसलिए सबके सब प्रवुद्ध हैं। कल्याण के जो लक्षण चाहिए सब उसमें विद्यमान है। **"सब गुनज्ञ पंडित सब ज्ञानी।"** रामराज्य में शूद्र हैं अवश्य, वैश्य भी हैं किन्तु है वे पडित। अपनी श्रेणी का उन्हें भली प्रकार वोध है। प्रश्न-परिप्रश्न या शका समाधान हेतु उन्हें कहीं जाने की आवश्यकता नहीं रहती। अपौरुषेय वाणी ही उनका सदा समाधान करती है। उन्हें आवश्यकता है तो सदा केवल गन्तव्य पर चलने की। चित्त की स्थिति में परिवर्तन होते ही भगवान उन्हें तुरन्त बता देते हैं। सभी कृतज्ञ प्रत्युपकार परायण तथा निश्छल है।

रामराज्य में सरयू के राजघाट पर चारों वर्णो के लोग भेद-भाव की भावना से मुक्त होकर एक साथ स्नान करते थे। अस्पृश्यता की गर्हित प्रथा सज्ञान में न थी। वास्तव में यजनपूर्ण स्वर ही सरयू है। इस श्वास के जप मे अल्पज्ञ श्रेणी वाले का मन कम, मध्यमा श्रेणी वाले का उससे अधिक लगता है जबकि ब्राह्मण श्रेणी वाला ध्यानस्थ होकर समाधिस्थ हो जाता है। कोई उन्नत अवस्था में है तो कोई आरम्भिक स्तर पर है। किन्तु घाट तो एक ही है जहाँ चारों वर्णो के साधक पहुँचते और स्नान करते हैं। जो भी रामराज्य की परिधि में आता है उसे चार वर्णो के क्रमोन्नत साधन में प्रवृत्त होना है, और यही धर्म है।

जाति-पाँति कोई धर्म नहीं है। सम्पूर्ण रामचरित मानस मे कहीं भी इस कुत्सित प्रथा का समर्थन नहीं किया गया है। मनुष्य किसी न किसी व्यवसाय से विभूषित परिवार में जन्म लेता है। कोई महर्षि कुभज की तरह घड़े में पडा मिलता है। वह जाति नहीं, केवल मनुष्य के रूप में जन्म लेता है। वह भगवान की करुणा का परिणाम है, भाग्यशाली है, क्योंकि मानव-तन साधन का धाम है, मोक्ष का दरवाजा है। कुलीन अथवा खाते-पीते परिवार को ही भगवान के यहाँ वरीयता मिलने जैसी भी कोई बात नहीं है। मानव-शरीर किसी पूर्व शुभ सस्कार की अपेक्षा नहीं रखता। वह कर्मो का रचयिता है, सस्कारों का दास नहीं। मनुष्य शरीर मिल गया तो आपका भाग्य पूर्ण है। केवट लोक-वेद दोनों में सव प्रकार से नीच माना जाता था **"साधु समाज न जाकर लेखा। राम भगत**

महु जासु न रेखा।।" उसके भाग्य में राम-भक्ति की रेखा नहीं थी किन्तु राम ने अपना लिया "राम कीन्ह आपन जबहीं तें। भयेउँ भुवन भूषन तबहीं तें।।" वह तीनो लोको मे पवित्र पुरुष हो गया। भगवान को प्राप्त कर लिया। जिसका छाया छू जाने मात्र से स्नान करने का विधान समाज ने बनाया था। वह भी भगवान को पा गया। वशिष्ठ ने उसे गले लगाया। आज लोग किसी गरीब को अपनाते हैं तो कहते हैं कि वह हमारा है, किन्तु वहाँ नीचे जमीन पर बैठो। भगवान इस तरह से नहीं अपनाते है। केवट को उन्होने कहा "तुम मम सखा, भरत सम भ्राता। सदा रहेउ पुर आवत जाता।।" तुम मुझे उतने ही प्रिय हो जितना भरत। हे तात! सदैव आते रहना, अपने घर का दरवाजा ही खोल दिया। आप्त पुरुषों की वाणी मे जाति की पैरवी कहीं नहीं है।

*उन भाविक ने पुन निवेदन किया कि "भगवन्! वाल्मीकि रामायण मे है कि मर्यादा पुरुषोत्तम श्री राम ने शम्बूक का मात्र इसलिए वध किया था कि वह शूद्र होकर तपस्या कर रहा था इसका क्या आशय है? क्योंकि वाल्मीकि भी अस्पृश्य श्रेणी से उठे थे। उन्हे तो राम ने सादर दण्डवत् किया था।" मुनि कह राम दण्डवत् कीन्हा।*

पूज्य महाराजजी ने उन्हें बताया कि यह भी एक आध्यात्मिक, साधनात्मक कथानक है कि शम्बूक ने तपस्या आरम्भ की, जिससे ब्राह्मण बालक मर गया। वर्षो तक इसके कारण की शोध चलती रही। राम ने उधर तलवार से शिरोच्छेदन किया, इधर बालक जी उठा। बिना किसी शल्य-क्रिया के ऐसी प्राण-प्रतिष्ठा अभी तक देखने-सुनने में तो नहीं आयी।

शम्बूक शूद्र था अर्थात् अल्पज्ञ श्रेणी का आरंभिक साधक था। ऐसे साधक प्राय. उच्छृंखल हो जाते हैं- "**सोचिइ शूद्र विप्र अवमानी। मुखर मान प्रिय ज्ञान गुमानी।।**" शूद्रकाल में कागभुशुण्डिजी से भी ऐसी भूल हुई थी। उन्होंने न केवल भजन में बैठने की भूल की अपितु (विप्र अवमानी) गुरुदेव का अपमान कर बैठे, जिसका प्रायश्चित उन्हें करना पडा। अल्पज्ञ साधक उन्नत साधकों की नकल करने लगते हैं। इससे उनमें उन्नत अवस्था तो नहीं आती प्रत्युत आरम्भिक स्तर की साधनात्मक जागृति भी प्रसुप्त हो जाती है। यही ब्राह्मण बालक का मरना है। शम्बूक समत्व की वृत्ति की नकल करनेवाले साधक का प्रतीक है। वह वृक्ष में उलटा लटककर तपस्या कर रहा था। "**ससार विटप नमामि हे**" वह ससार वृक्ष में, गर्भवास में उलटा लटका हुआ था किन्तु शम्बूक समत्व प्राप्त ब्रह्मस्थित महापुरुष की नकल करने मे लगा था। इससे जो ब्रह्म आचरण जागृत हुआ था वह भी प्रसुप्त हो जाता है किन्तु जब भगवान रथी हो जाते है तो साधक को पतित होने नहीं देते। त्यागरूपी तलवार से वे उसे उस स्तर से गिरा देते हैं। वर्षो का मरा हुआ ब्राह्मण बालक जी उठता है। ब्रह्माचरण पुन जागृत हो जाता है और इस प्रकार योग की साज-सभार करते उसे लक्ष्य तक की दूरी तय करा देते हैं। भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं "परधर्मो भयावह." अल्पज्ञ श्रेणी वाला साधक, यदि उन्नत की नकल करता है तो भय अर्थात् आवागमन को प्राप्त हो जाता है। स्वभाव से उत्पन्न क्षमता के अनुसार आचरण करनेवाला क्रमश परमश्रेय को प्राप्त कर लेता हे।

।। ॐ ।।

# सन्तों का उद्भव एवं उनकी परंपरा

परमपूज्य परमहसजी का जीवन पूरा का पूरा उन महापुरुषों से मिलता है, जो आदि से लेकर आज तक होते आये हैं, जैसे राम, कृष्ण, बुद्ध इत्यादि से लेकर तुलसी-कवीर आदि हुए हैं। आज का मानव इन प्राचीन महापुरुषों को जिन युक्तियों के द्वारा सम्वोधित करता है, उनका यही तो रूप है कि दो या तीन को जीवनदान, कुछ रोगियों एव पागलों का ठीक होना आदि। पूज्य परमहसजी में इन सब का पाया जाना एक साधारण बात थी। मनुष्य अपने समझने के लिए चाहे जो भी बना ले, परन्तु उन महापुरुषों के अन्दर की वस्तु यह नहीं है। मारने, जिलाने अथवा रोग-निवारण से उन महापुरुषों की उपलब्धि का लेशमात्र भी सम्वन्ध नहीं है। यह तो उनकी ऐसी आभा है जो स्वाभाविक घटित होती रहती है। जब कोई चलकर वास्तव में व्रह्म में लीन हो जाता है, तब ये रश्मियॉ स्वाभाविक कार्य करती रहती हैं और भली-वुरी जैसी जिनकी मन स्थिति पाती हैं, वैसा ही उनका निदान करती रहती हैं। हॉ, प्राचीन महापुरुषों के पीछे अनुयायियों ने शनै -शनै. पीढी दर पीढी कुछ न कुछ उपाधि देते हुए अवतार आदि वडी-वडी संज्ञाओं से विभूषित कर दिया और अपने-अपने लिए प्रतीक बना लिया, किन्तु महापुरुषों के यहॉ संघ या संस्था नहीं होती।

महापुरुष किसी देश-काल मे जव भी हुए हैं, वास्तव में वे उस परम सत्ता को एक ही जैसा पाये हैं। कारण कि सबके ऊपर नियत्रण करनेवाली परमसत्ता एक ही जैसी रहा करती है अर्थात् वह भगवान एक ही जैसा है। यदि वास्तव में किसी ने उस परमात्मा की उपलब्धि की है तो वह समाज के बीच दरार नहीं डाल सकता। तुम खुदा के साथ हो गये और हम गॉड के- इसी प्रकार अनन्त शाखाएँ हो सकती हैं। यदि कोई दलबन्दी की दरार डालता है तो सिद्ध है कि अभी वह पाया नहीं है। महापुरुष के लिए आप सब एक ही मानव के रूप में हैं। यदि आप अधिकारी की स्थिति में हैं तो महापुरुष प्रकृति के दलदल की एक सीमा से उठाकर दूसरी सीमा को पार कराता है।

महापुरुष जिस इष्टमयी युक्ति से पथिक को साधना में उत्तरोत्तर उठाते हैं वह लिखने में नहीं आता। अधिकारी के हृदय में स्वयं महापुरुष प्रेरक के रूप में खडे हो जाते हैं। अधिकार के अर्जन में हममें सर्वभावेन श्रद्धा एव लगन की आवश्यकता है। इसमें किसी जाति व कुल के लिए प्राथमिकता हो, यह भूल है।

जब प्राचीन कथानको पर दृष्टि डाली जाती है तो उसमें किसी जाति विशेष का वर्णन नहीं मिलता। देवासुर-सग्राम में दो जातियों का अभ्युदय हुआ, पहली देवता एव दूसरी असुर। उसके वाद यक्ष, रक्ष, किन्नर, गन्धर्व, नाग और यवन के रूप में मनुष्य का जन्म हुआ एव आगे चलकर इस मनुष्य ने वानर, रीछ, मण्डूक आदि में पलटा खाया। शनै -शनै मानव आर्य का रूप लेकर व्राह्मण, क्षत्री, वैश्य एवं शूद्र के रूप मे बदल गया। यह वदलना वन्द नहीं होगा, कारण कि यह सामाजिक सद्व्यवस्थाओं का चक्र है। मनुष्य सदैव अपने रहन-सहन के तरीके को सुलझाता आया है, यही कारण है कि अपने को दलों में विभक्त कर अनेक रूढिगत परम्पराओं का अनुयायी वताने लगा है। हो सकता है कि आगे चलकर मानव और कोई रूप ले ले, क्योंकि प्रत्येक द्वीपों में यही

होता आया है। इन शारीरिक व्यवस्थाओ के सुधार से उस परमात्मा का कोई सम्बन्ध नहीं है। उस परमात्म धर्म की प्रक्रिया मन से क्रियान्वित होती है और क्रमश· मन के अचल, स्थिर व पूर्ण निरोध हो जाने पर इष्ट-दर्शन के साथ पूरी होती है।

यदि अनुराग व विरह-वैराग्य है तो आवश्यक नहीं कि आप सही माता-पिता के पुत्र हों तभी ब्रह्मर्षि व सन्त की स्थिति मे आयेगे। महर्षि वशिष्ठ उर्वशी के उदर से उत्पन्न हुए थे, परन्तु उनके ब्रह्मत्व में कोई कमी नहीं थी। महर्षि वाल्मीकि कोल के सयोग से और ब्रह्मर्षि व्यास मछोदरी (मत्स्यपालिका) के सयोग से उत्पन्न हुए थे किन्तु उनके ऋषित्व में कोई अन्तर नहीं था। कबीर तालाव के किनारे शैशवकाल मे मिले। ईसा अपनी मॉ के अविवाहित काल में ही सात माह के उदर मे थे, इतने पर भी पूर्ण सन्त हुए। अत भगवत्-पथ मे माता-पिता की त्रुटियों का कोई प्रभाव नहीं पडता। हॉ, भगवत्-पथ का पथिक इन्द्रिय सयम की पूर्ण कसौटी के बिना उस लक्ष्य को नहीं पाता। चिन्तन की प्रवेशिका से ही यह सयम आवश्यक है।

अब इन महापुरुषों को विशेष तारीफ का कलेवर पहना देना तो उन लोगों की देन है जो महापुरुष को हृदय से पकडने में असफल रहे और कोरी भावुकता से भरे है। अब उन महापुरुषों पर विचार करें, जिनके पीछे सकीर्णता पैदा हो गई है, जिनके परिणामस्वरूप सघ का निर्माण हो गया। भावुक उन्हें ईश्वर का इकलौता बेटा कहते हैं। बडे-बडे अक्षरों में इतना अवश्य लिख देते हैं कि ईश्वर ने अपने इकलौते बेटे को स्वर्ग से भेजा। इसका मतलब अब ईश्वर के पास कोई और पुत्र नहीं है एव कोई दूसरा पुत्र हो भी नहीं सकता, किन्तु महात्मा ईसा ने बताया कि केवल मैं ही ईश्वर का पुत्र हूँ, अब नहीं होगे, ऐसी बात नहीं। ईसा ने कहा- मेरे पास आओ, इसलिए कि ईश्वर के पुत्र कहलाओगे। सत के पास आने का तात्पर्य है संत के साधना स्वरूप मे आना।

कवीर के अनुयायी कहते है कि तालाब के किनारे वह प्रकाश एकत्रित हुआ और बालक वन गया। यह कोरी भावुकता है। इससे तो यह सिद्ध होता है कि भविष्य में कोई कबीर होना ही नहीं चाहिए। अत परमात्मा ही पिण्डरूप में ढल गया, किन्तु उन महापुरुष ने अपनी वाणी में अपना परिचय देते हुए कहा है कि--

**कबिरा कबिरा क्या करै, सोधो सकल शरीर।**
**आशा तृष्णा बस करै, सोई दास कबीर।।**

जब कवीर ने महापुरुष की स्थिति प्राप्त कर लिया तब समाज कुछ कल्याण के कारण देखकर कहने लगा कि कवीर बडे अच्छे महापुरुष हैं, वे तो योगी हैं आदि। तब कवीर ने अपना परिचय देते हुए कहा कि क्या कवीर-कबीर की रट लगाए हो, सम्पूर्ण शरीर (स्थूल, सूक्ष्म और कारण) की शोध करो। आशा और तृष्णा को वश मे कर लो, बस तुम कवीर हो। कवीर एक स्थिति है, वह रहनी पाकर सभी कवीर हो सकते है।

अत सिद्ध हुआ कि महापुरुष किसी देश, जाति एव कुल-विशेष के नहीं होते। उनकी उपलब्धि सार्वभौमिक चेतन में होती है, अधूरी अवस्था मे नहीं। परमपूज्य श्री परमहसजी भी ऐसे ही आदर्शों में थे। अब चाहे हम भारतीय हों अथवा विदेशी, हिन्दू हों या यवन, सिक्ख, ईसाई या कोई भी हों, यदि उस आत्मा को परम कल्याण की स्थिति में प्रत्यक्ष पाना है, तो सभी

सामाजिक सीमाओं को तोडकर किसी महापुरुष के प्रति अपने को समर्पित करना होगा।

हॉ, स्वयसिद्ध कुछ समस्याएँ मानव में समक्ष हैं। यह मौलिक रूप से विचारणीय है कि मनुष्य किसी न किसी कुल-विशेष में पैदा होता है और पैदा होते ही उसमें कुल-धर्मो के सस्कार पडने लगते है। धीरे-धीरे वह कुल-धर्म की सीमा में बॅध जाता है और उसी को परमशान्ति का लक्ष्य मान बैठता है, परन्तु समाज में अनेकानेक कुल पाये जाते हैं। इस तरह तो वह लक्ष्य भी अनेक रूपो में दिखाई देगा, जबकि वस्तुत वह एक ही है। यथार्थत यदि हम परम कल्याण की ओर बढना चाहते है तो इस सकीर्ण कौटुम्बिक सीमा का परित्याग कर व्यापक विचारों की ओर अग्रसर होना पडेगा। जब हम कुटुम्ब-धर्म से आगे बढकर जैसे ही विकासोन्मुख होने के लिए प्रयत्नशील होते है, वैसे ही अपनी जाति का ममत्व हमें जाति-धर्म के बन्धन में पूर्णतया आबद्ध कर लेता है।

यदि कोई सच्चा अनुरागी है उसकी समझ कार्य कर रही है तो उसे जाति-धर्म को भी ठीक उसी प्रकार तिलाजलि दे देनी होगी, जैसे कि कुल-धर्म को। ऐसी अवस्था में ही वह ससीम से असीम की ओर बढ़ सकेगा, व्यष्टि से समष्टि का स्पर्श कर सकेगा क्योंकि वह भगवान नाम की अलौकिक वस्तु एक ही है, भाषा-भेद से भले ही उसे अनेक रूपों में सम्बोधित किया जाय। जाति-धर्म की सीमा का परित्याग कर जैसे ही हम साधनोन्मुख होते हैं, वैसे ही अनेक मत-मतान्तरों का बन्धन हमें पुन. अनेकात्मकता की संकीर्णता में जकड लेता है। इसी बीच कतिपय नैतिक आदर्शवादियों के सपर्क से कुछ अनुरागी देश-प्रेम की ओर उन्मुख हो जाते हैं। वे अपने देश का विकास ही चाहते हैं, उसी को सर्वोपरि मानते हैं और उसके लिए प्राणोत्सर्ग करने के लिए भी तत्पर रहते हैं। परन्तु क्या भारत भर ही देश है? क्या परमात्मा यहीं तक ही सीमित है? इस प्रकार अनेक देश होने के कारण वह एकरस सत्ता तो अनेक रूपों में दृष्टिगोचर होगी। यदि वस्तुत आप परमशान्ति प्राप्त करना चाहते है तो देशभक्ति की सीमा व देशभक्ति के भ्रम का परित्याग कर सार्वभौमिक विचारों को आत्मसात् करना पडेगा। इस सीमा के आगे बढने पर मजहब (सम्प्रदाय) साधक को सीमाबद्ध कर लेते है। कोई राम को मानता है तो कोई रहीम को, कोई ईसा को मानता है तो कोई बुद्ध को, कोई महावीर स्वामी को मानता है तो कोई खुदा को। इस प्रकार हिन्दू, मुस्लिम, ईसाई, जैन, बौद्धिस्ट आदि अनेक मजहबी रोगों से साधक ग्रसित हो जाता है किन्तु इन अनेक मजहबो से ईश्वर की अभिन्न स्थिति नहीं मिल सकती जो कि व्यापक है। अन्तत. जब अनुरागी साधक कुल-धर्म, जाति, सम्प्रदाय, मत-मतान्तर, देश-प्रेम एव विविध मजहबों के द्वन्द्व को तिलाजलि देकर असीम सत्ता का अन्वेषण करने लगता है तभी क्रमागत प्रगति के पश्चात् उस सर्वव्यापी स्वरूप का साक्षात्कार होता है, जो सभी कुल-धर्मो एव जातियों मे है। सभी संप्रदायों में विभिन्न मत भले ही क्यों न हो, पर हर देश व धर्म का वही सर्वोपरि परमचेतन स्वरूप है जो शुद्ध, बुद्ध, असीम एव व्यापक है। इसी परमतत्त्व की उपलब्धि मानव जीवन का अमर लक्ष्य है।

॥ ॐ ॥

# परमहंस जी की लोकोक्तियाँ

-:१:-

प्राय भाविक समाज पूज्य महाराजजी से निवदन करता था कि "महाराज! मैं भी आश्रम के सेवकों की तरह आपकी सेवा में रहूँगा और भजन करूँगा।" उनके इन विचारों पर श्री गुरुदेव भगवान कहते थे- "हो! आन के मुहें चने की रोटी वहुत नीक लागत है! पीयर-पीयर लेकिन गटई धरत है।" उसके साथ नियमरूपी नमक चाहिए, प्रेमरूपी पानी चाहिए तभी यह निगलते बनता है। चित्त ही चना है। चित्त की प्रवृत्तियों को समेटना तथा उनका निरोध करना ही निगलना है। इस चित्त के पूर्ण निरोध के साथ ही उस परमतत्त्व का आलोक है, जहाँ जीवात्मा समाहित हो जाती है।

-:२:-

वस्तु के अभाव में भाविकों की ओर से किसी कार्यक्रम का प्रस्ताव आने पर महाराजजी कहते थे- "हूँ, सुवा न सुतारी, चले हैं बन के व्यापारी।" "उकताइल कुम्हार नखे से माटी खने।" इस तरह उकताने से कहीं कार्य होता है? सूत न कपास जुलाहे से लट्ठम लट्ठा। "पहले प्रवध करो, पुन· धैर्य और शान्ति से कार्य आरम्भ करो। घोडे के दिन और आदमी के दिन सदैव एक जैसे नहीं रहते, बदलते देर नहीं लगती।" इस प्रकार समझाते हुए, विभूति-प्रसाद देते हुए आप सस्नेह एक छडी लगा देते थे।

यह छडी आशीर्वाद के रूप में इष्ट के निर्देशानुसार ही लगती थी। कुतूहलवश एक वार हमने जिज्ञासा व्यक्त की कि महाराजजी! आप छडी क्यों मारते हैं? श्री महाराजजी ने वताया कि भगवान जब निवृत्ति देते हैं तो साथ ही कुछ 'हथियार' भी दे दिया करते हैं। हमें जव निवृत्ति मिली तो भगवान ने आशीर्वाद दिया कि दाहिने हाथ से यदि किसी को मार दोगे तो उसकी फॉसी भी कट जायगी। कल फॉसी होनी है और आज छड़ी लग जाय तो नहीं होगी, सजा चाहे जो हो जाय। बायॉ हाथ किसी के ऊपर रख दूँ तो उसकी सब दुर्गति हो जाय, वह शाप के रूप में होगा।

एक समय की घटना का स्मरण करने में मुझे सदैव भय लगता है। एक आर्य-समाजी गुरुदेव भगवान के समक्ष उपस्थित हुए। दो-एक सज्जन उनके साथ और भी थे। वे अपने को ही उद्भट विद्वान समझते थे जब कि पूज्य महाराजजी तत्त्वद्रष्टा महापुरुष थे। सत्सग आरम्भ हुआ और वाद-विवाद में परिणत हो गया। उनकी हठधर्मिता एव पूर्वाग्रह देखकर उन आर्य-सज्जन से कहा, "जरा इधर आओ।" वे पास में आ गये तो "मोरेहु कहे न सशय जाहीं। विधि विपरीत भलाई नाहीं।।"-इस प्रकार गुनगुनाते हुए उन सज्जन के सिर पर वायें हाथ से स्पर्श करते हुए कहा, "हूँ . अव आप वात करे।" वस, ऐसा हुआ कि वे सज्जन जडवत् स्तव्ध हो गये। दो-एक घटे विस्मित नेत्रों से यत्र-तत्र देखते रहे, शयनकाल आने पर शयन करने चले गये।

प्रात उठने पर वे सभी अतिशीघ्र नित्यक्रिया से निवृत्त हो पूज्य महाराजजी के पास आकर वैट गये। उन आर्यसमाजी ने कहा, "प्रभु आप योगी हैं, प्रत्यक्षदर्शी हैं। यथार्थ वही जानता है जो



श्री परमानन्द परमहस जी महाराज की छडी

करता हे, क्रिया से चल चुका है। हम लोगो के पास मात्र पुस्तकीय जानकारी है, बौद्धिक उग्रता हे। जो मन और वुद्धि से परे है उसे हम बौद्धिक जोड-गॉठ से कैसे जान सकते हैं? हम आपके कथन को स्वीकार करते हैं। कृपया आप हमें साधना का स्रोत दिखाये। कल महाराजजी! न जाने मुझे क्या हो गया था? 'स्पर्श से भी कुछ हो सकता है'- इसमे मेरा विश्वास न था, किन्तु कल आपके हाथ का स्पर्श होते ही स्मृति लुप्त होने लगी, मस्तिष्क निष्क्रिय (बुत्त) हो गया। अब आपके समक्ष पुन स्वस्थ हूँ। मुझ पर आपकी दया बनी रहे।'' आशीर्वाद लिया और चले गये।

एक समय बिना किसी विशेष कारण के दाहिने हाथ की दो छडी हम पर भी पडी। पहले तो हम चौंके! कहीं कोई भूल भी नहीं हुई थी। महाराजजी ने कुछ बताया भी, किन्तु विश्वास जम नहीं रहा था। विश्वास की दृढता के लिए केवल कहना पर्याप्त नहीं होता। कुछ दिन पश्चात् मैं वीमार पडा। रोग उत्तरोत्तर बढता जा रहा था। बडी वेदना थी। दो-एक दिन इसी तरह व्यतीत हुए। एक दिन ब्राह्म-बेला में अनुभव का प्रसार मिला। चार जाने-पहचाने व्यक्ति आये, सादर मिले ओर हमें साथ ले चले। पथ में भुलाया देते वे हमे एक जगल में ले गये। वहाँ अक्षुण्ण अस्त्रागार के किवाड स्वत खुल गये। प्रविष्ट होते ही कपाट स्वत बन्द भी हो गया। उन शस्त्रो से तीव्र प्रकाश निकल रहा था। सहसा उन सबने झपट कर एक-एक शस्त्र उठा लिया और परस्पर सकेत करने लगे कि देखते क्या हो, इसको समाप्त कर दो। सभी घूम पडे। मैं कॉपने लगा, ऐसा लगा कि मृत्यु आसन्न है। गिडगिडाते स्वर मे याचना की, ''एक बार छोड दो . बस, इस बार छोड दो।''

परन्तु हमारी प्रार्थना का उन पर प्रभाव नहीं पडा। अन्तर्मन में निरतर सकल्प उठ रहा था कि इनसे छूटकर मैं भजन मे ही जुट जाऊँगा, जिससे इनका आतक पूर्णत टल जायगा। किन्तु वे तो प्राण लेने को ही उद्यत थे। प्राण-पखेरू उडने को तत्पर थे कि सहसा वे पीछे हटने लगे। मुझे गुरुदेव की छडी का स्मरण हो आया, बोला, ''मैं व्यर्थ ही तुम लोगों से क्षमा याचना कर रहा था। गुरुदेव की छडी मुझे लग चुकी है अत तुम लोग अब मुझे मार नहीं सकते।'' स्थिति पूर्णत बदल गई। शस्त्रागार विलीन होने लगा। भजन का भाव लेकर मैं वहाँ से चल पडा। वह भीषण वीमारी भी उसी समय दूर हो गयी। इसी प्रकार पूज्य गुरुदेव की छडी का प्रताप देखने के अनेक अवसर मिले हैं, जिनमे मरती-जीती घटनाएँ भी हैं।

-:३:-

किसी अनन्य भक्त को कठिनाइयो, रोग इत्यादि से घवराया देखकर पूज्य महाराजजी सान्त्वना देते थे- ''हो. । माया के और भगवान के सदा ही से लड़ाई है। मोर वढती माया देखै नहीं चाहत हे। आखिर शखिया वाजी, पर वावा के खिझाय के। जो, ले फिर सव ठीक होई जाई।''

कोई भाविक कार्य में सफल होते-होते सहसा असफल हो जाय और आकर महाराजजी से प्रार्थना करे, तव वे कहते थे, ''राति भर गायेन वजायेन, सवेरे ववुआ के नूनियै नाहीं।'' देखिये तो हमने कितना सचेत किया, यहाँ से कितना प्रण करके गया फिर भी आलस्य और निद्रा में समय खो दिया। बेटा! ''आलस निद्रा जमुहाई। तीनों काल के माई।'' जाओ, आलस्य त्यागकर कार्य

करो। हताश होने की आवश्यकता नहीं है। कोई उलझन आये तो प्रातः-साय मेरा स्मरण कर लेना। मन से आते-जाते रहोगे तो सब ठीक रहेगा।

-:४:-

अनुसुइया आश्रम मे आनेवाले भक्तों की सुख-सुविधा का महाराजजी वडा ध्यान रखते थे। उनके आवश्यकता की प्रत्येक वस्तु आश्रम में सदैव रहती थी। उनके लिए प्रतिदिन दाढी वनवाने की व्यवस्था, चाय-काफी का प्रबन्ध, तेल-साबुन-कंघी-शीशे की व्यवस्था में भी महाराजजी ध्यान रखते थे यद्यपि आश्रम के लिए इनका कोई उपयोग नहीं था। भक्तों को महाराजजी वडे स्नेह से खिलाते-पिलाते और अपने हाथ से प्रसाद देते थे। भोजन की इतनी पुष्कल व्यवस्था तो अव कहीं देखने को भी नहीं मिलती। घी से तर रोटियों से लेकर नित्य नवीन व्यंजन प्रतिदिन सर्व-सुलभ था। भक्तों के भोजन के अवसर पर महाराजजी किसी न किसी वहाने आसन से उठकर उनके बीच पहुँच ही जाते थे, उनसे कहते थे, "हो! चूतर टेकि के बैठो! उकड़ बैठकर खाने से पेट में सिलवट पडि जात है। आधा पेट खाइल और जवानी क मरल बराबर होत है।" परसने वाले साधुओं से बिगड कर कहे, "अरे, अँचार तो दिया ही नहीं। अब मैं क्या करूँ? अरे! ये सब भले घर के अच्छा खाने-पीनेवाले लोग हैं। थोड़ा घी और डाल। खिचडी के चार यार। दही, पापड, घी, अचार। इसे एक रोटी और दे दो।" जब समझ ले कि अब इन सबका पेट भर गया और तो किसी तरह नहीं लेगे तो कह उठते थे, "अरे यार! हम तो भूल ही गये। बडी अच्छी बर्फी आई है, रखी है। अब उसके साथ एक-एक रोटी और चल जायगी।" महाराजजी का अमित स्नेह पाकर भाविक विभोर हो उठते थे।

किन्तु साधकों के आहार-विहार पर पूज्य महाराजजी सतर्क दृष्टि रखते थे। जब वे देख लें कि कोई साधक भजन न करके केवल खाने पर ही उतारू है तो बिगड़ते हुए कहें, "खाये रहो बेटा! बाबा का आटा, बाबा का घी। शाबास-शाबास बाबाजी! न भजन, न चिन्तन। अरे साधू को सूक्ष्म और सात्विक आहार करना चाहिए। दो कौर कम खाना चाहिए, कम सोना चाहिए और सयमपूर्वक निरन्तर भजन में सलग्न रहना चाहिए। भागो यहाँ से! बाँधो बिस्तर! विरह-वैराग्य शून्य अकर्मण्यो की यहाँ कोई आवश्यकता नहीं है।" इतने से ही साधक में ग्लानि एव शान्ति की लहर दौड़ जाय और पुन: खान-पान के व्यसन से छूटकर वह अनवरत साधना में प्रवृत्त हो जाय।

महाराजजी का 'स्पेशल' प्रसाद गाँजा था। एक सज्जन साधू बनने के लिए आश्रम आये। श्रद्धावश झाडू लगा रहे थे। कुछ लोग चिलम पी रहे थे। एक ने उन सज्जन से भी कहा, "क्या आप भी दम लगायेगे?" वे सज्जन तत्क्षण झाडू फेंककर चिलम की ओर लपके। वे चिलम के पास पहुँचे ही थे कि महाराजजी बिगड पडे, "गँवार कहीं का! भाग यहाँ से! आया साधू होने। खाने को मिले, ऊपर से ज्ञान मिले तब तो दुनिया ही साधू वन जायेगी। ये त्याग सीखने आये हैं। देखिये, कैसा झपट रहे हैं, चिलम के लिये! हर दे, हरवाह दे, पीछे से खोदे के पैना दे! जाओ, घर पर अपना बाल-बच्चा देखो। सुख-दु ख तो आता-जाता रहता है। अभी तुम्हारे साधू वनने का समय नहीं आया है। जब वह समय आयेगा तो भगवान ही सहायता कर देंगे, वुला भी लेंगे, तभी पार लगोगे।" इस प्रकार साधको की सूक्ष्म गतिविधियो पर पूज्य महाराजजी सतत् सतर्क

दृष्टि रखते थे। इस तरह की प्रताड़ना से आश्रमीय साधकों एव सुननेवाले भाविकों को भी साधनात्मक दिशा मिलती थी।

-:५:-

प्रारम्भ में अनुसुइया में बहुत कम दर्शनार्थी आते थे, किन्तु महाराजजी के निवासोपरान्त शनैः-शनैः भक्तों की सख्या बढ़ने लगी। महाराजजी कुछ न कुछ प्रसाद सबको देते थे, जिसे सभी सादर ग्रहण करते थे। कभी-कभी कोई कर्मकाण्डी भी आ जाता था जो भगवान के नाम पर कुछ करते थे किन्तु वास्तविक क्रिया से अनभिज्ञ रहते थे। उनके पथ को प्रशस्त करने के लिए पूज्य महाराजजी उन्हें छाछ तथा कुछ अन्य प्रसाद देते हुए कहते थे, "लो, पानी पी लो! बहुत दूर से आये हो। धूप में मुँह सूख गया है।" पंडित बोलते, "महाराजजी! अभी तो हमने स्नान-ध्यान नहीं किया है। सोचते थे कि गगा स्नान कर लेते।" महाराजजी बोल पड़ते थे, "हूँ लिपटै के चमाइन, भूखा रहे इतवार। पंडित जी, पडित बने हैं! अरे लो प्रसाद, पानी पियो; ज्ञान ही गगा है। स्वाँसा में सुरत लग जाने पर ही वह ज्ञान मिलता है। प्रत्यक्ष जानकारी का नाम ही ज्ञान है। श्वास में सुरत के तद्‌रूप हो जाने पर ही वह इष्ट विदित होता है।"

-:६:-

कभी-कभी आश्रम के ही शिष्य महाराजजी के समक्ष कोई सुझाव प्रस्तुत करते तो आप एक दृष्टि उस शिष्य पर डालें और चुप रहें। जब वह कुछ दूर हट जाय, सुनने की स्थिति मे रहे तब पास बैठे भाविकों की शिक्षा के लिए महाराजजी कहते थे, "हो, देखत हो? अडा कहे बच्चा से चूँ-चूँ मत कर। हमार जनमावल हमहीं के ज्ञान सिखावत है। अभी क्या हुआ है? परीक्षा की घडी तो अभी आगे पडी है। जव माया परीक्षा लेती है तो बूढे जवान हो जाते है, नामर्द मर्द वन जाते हैं। शृगी के भृगी करि डारी, पराशर के उदर विदार। वे सभी योगी ही तो थे। कल का जोगी ओर गोडे ले जटा। बक-बक लगाए है। अरे, जितना पूछा जाय, उतने का ही उत्तर देना चाहिए। साधक को मन और इन्द्रिय से मौन रहना चाहिए।"

ऐसी प्रताडना मिलने पर कोई-कोई साधक दो-एक दिन के लिए मौन धारण कर लेते थे। महाराजजी उन्हें सुनाते हुए कहते थे, "वाह! मौनी बने हैं। केवल बोलना बन्द करने से क्या होगा? जिम से न वोला जाय किन्तु मन तथा इन्द्रियों में तरग है तो वह मौन कहाँ? साधक को चाहिए कि पूर्तिपर्यन्त बाह्य वातावरण को कदापि स्थान न दे। चलते-चलते साधक जव आकाशवत् हो जाता है तभी उस लक्ष्य के दिग्दर्शन के साथ मौन होता है। चढते-चढ़ते साधक जव पुलई (टुनई या चोटी) तक पहुँचा और पोल पा गया तव पावा मौन।"

-:७:-

प्राय कुछ श्रद्धालु घर से रूठकर क्षणिक वैराग्य के आवेश में पूज्य महाराजजी से निवेदन करते थे "महाराज! अव मैं आपकी शरण में रहूँगा।" ऐसे उद्‌गारों पर पूज्य महाराजजी उसे सान्त्वना देते हुए बोले- "क्या हुआ? घर से क्यों निकल पडे?" वह व्यक्ति अपनी व्यथा व्यक्त

करता था, "महाराज, ससार एकदम स्वार्थी है। भाई, पुत्र, पत्नी कोई भी आज्ञाकारी नहीं है। कोई मेरी सुनता ही नहीं है।" इस पर महाराजजी हॅसते हुए से एक कथानक सुनाया करते थे, "तोर मोर अनुराग जगा, आव चली वन के। झर गया तो आवा चली घर के।।" एक पति-पत्नी थे। कभी-कभी पतिदेव पर वैराग्य सवार हो तो कहते थे कि अव तो मुझे घर अच्छा नहीं लग रहा है। श्रीमती जी भी कहतीं, "आप ठीक कह रहे हैं, मुझे भी घर-गृहस्थी से कोई लगाव नहीं रह गया।" दोनों घर से निकले और जगल मे भगवान का भजन करने लगे। किसी तरह पॉच-सात दिन भूख-प्यास सहन करें तो सारा वैराग्य उतर जाय, घर ही दिखायी दे। पतिदेव तव कहते- "अब तो यहॉ मन नहीं लग रहा है।" इस पर श्रीमती सुझाव देतीं, "अभी क्या विगडा है? "आवा चलीं घर के" चलो घर चला जाय।" और दोनों घर चल दे।

उस श्रद्धालु को सम्वोधित करते हुए महाराजजी कहते थे, "तुम्हारा वैराग्य भी ऐसा ही है, मर्कट वैराग्य। जाओ घर! अपना काम-काज देखो। घर गृहस्थी मे यह हडहड़-भड़भड तो लगा ही रहता है। चार बर्तन इकट्‌ठा होने पर खन्न-खुट्‌ट तो होता ही है। तुम तो भले घर, भले वातावरण में पले हो। जाओ, सव ठीक हो जायगा।"

-:ट:-

भगवान राम की तपस्थली एव ऋषियों की मनन-चिन्तनभूमि होने के कारण चित्रकूट महात्माओ के लिए आकर्षण का विशिष्ट केन्द्र है। दूर-दूर से साधक, अनुरागी, भाविक योगी तथा महापुरुष इस क्षेत्र मे दर्शनार्थ पहुॅचते ही रहते हैं। अनुसुइया आश्रम मे आनेवाले अभ्यागतों के बारे मे महाराजजी को पहले से ही अनुभव हो जाता था। अन्दर से अध्ययन करते महाराजजी उनके भोजन, प्रसाद, सेवा, रहने की व्यवस्था का पूरा-पूरा ध्यान रखते थे, ढोंगी भी आश्रम में आया-जाया करते थे। उनके पहुॅचने से पूर्व ही महाराजजी कह देते थे, "हूॅ...'मीटर' खटकत है। इनकी बहिनियॉ राखो, कौनो ढोंगी-ढपाली ससुरारी से कूॅडा लिये चले आ रहे है। उन्हें खाने को दो, बैठने को दो, तापने को दो, पीने को गॉजा दो और सोने को विस्तर दो।" समीप बैठे भाविकों मे कौतूहल होने पर आप बताते थे, "कोई आ रहा है, अभी देखना। कुपात्रो को दान देने से दाता ही नष्ट हो जाता है।"

इतने मे ही किसी ओर से महात्मा वेश में कोई आता दिखायी पड जाता था और दूर से ही अपना कुछ प्रदर्शन करते हुए आश्रम की ओर आने लगता था। महाराजजी तडककर वोलते, "हूॅ नानी के आगे ननियउरे का बखान? हमें सिद्धि दिखावे आवत हैं, एकरि बहिनियॉ के राखों।" इतने पर भी जव वह अपना प्रदर्शन बन्द न करे तो आप पुन कहते थे, "हूॅ , जटा फकिरऊ और आचरण गिरस्तऊ! करे कहॉ घर है? कहॉ रहता है? काहे ई वेष बना के भगवान के आड में अधम करम करे के उतारू भवा है? एतना पाप होई कि हजारन जनम वैल वनके ढोये का पडी! बेटा, रोये का ऑसू न मिली! अरे जब वेश में आ ही गया तो किसी अनुभवी महात्मा की शरण पकड, जिससे वह क्रिया जागृत हो जाय जो भगवान् से सीधा भेट करा देती है। अव से भी कुछ विगडा नहीं है। कहे कवीर जनम क उढ़री। जव से चेते तवे से सुधरी।।"

कुछ भूले-भटके साधू तो महाराजजी के दो-चार उपदेशों से अपनी जीवन-दिशा वदल दें

किन्तु जीविका के लिए साधु-वेश धारण करनेवाले ढोंगी, 'गुरुजी-गुरुजी' कहते हुए वहाँ से खिसक जाते थे। इसी प्रकार चित्रकूट के घाटों पर एक सिद्ध की बडी चर्चा थी, जिसने कहीं से आकर कुछ ही दिनो मे हजारो लोगो को प्रभावित कर लिया। मन की बात बता देना, कहीं से किसी वस्तु को मँगा लेना, दुष्प्राप्य वस्तुओ का वितरण करना इत्यादि चमत्कारो के आधार पर चित्रकूट के अनेक महात्माओ को भी वह अपने प्रभाव में ले चुका था। लोगो ने परमहस जी के समक्ष उनकी सिद्धियो के परीक्षण का प्रस्ताव रखा और एक बडी भीड के साथ वे सिद्ध अनुसुइया आश्रम पहुँचे। साथ आये लोगो ने महाराजजी को उनका परिचय दिया। महाराजजी ने कहा- "वडी अच्छी बात है। जगल में हमको भी कुछ देखने का सौभाग्य मिलेगा। हमे भी कुछ चमत्कार दिखाइये।" परन्तु महाराजजी के समक्ष वे कोई चमत्कार नहीं दिखला पाये। झेप मिटाने के लिए और लोगों से पीछा छुडाने के लिए उन्होने कहा- "अभी मुझे सरभग आश्रम जाना है, फिर कभी महाराजजी की सेवा मे आयेंगे।"

कुछ दिनो पश्चात् उनका पत्र आया और बाद मे स्वय अकेले आये, विनीत स्वर में महाराजजी से निवेदन किया- "महाराजजी! मैं कोई साधु नहीं हूँ। मैं कामरूप (आसाम) का एक पडा हूँ। लोगों को कुछ दिखलाकर परिवार का उदर-पोषण करता था किन्तु जब से आपके समक्ष मने उन चमत्कारों का प्रयोग करना चाहा तभी से मै असफल हो रहा हूँ। आवाहन करने पर भी वे सभी मत्र निरर्थक हो जाते हैं। बडे कष्ट में हूँ। कृपा हो जाय जिससे मेरी सिद्धियाँ वापस आ जायँ।"

उसकी प्रार्थना पर द्रवित होकर महाराजजी ने कहा- ठीक है, लेकिन साधु-वेश धारण करके या किसी महात्मा के सामने उनका प्रदर्शन न करना। यहाँ से दो-एक मील जाने के पश्चात् अपनी सिद्धियों का आवाहन करना, लौट आयेगी।" महाराजजी को प्रणाम करके वह चला गया, उसकी जीविका चलने लगी, वराबर उसके पत्र आते रहे किन्तु भयवश वह फिर कभी महाराजजी के सामने नहीं आया। महाराजजी कहते थे कि इस प्रकार की सिद्धियो को 'आसुरी माया' कहना अधिक सगत होगा किन्तु महापुरुषों पर उनका कोई प्रभाव नहीं पडता। योग की सिद्धियाँ भी लक्ष्य-प्राप्ति के लिए व्यवधान हैं, साधक को उनकी ओर दृष्टि भी नहीं डालनी चाहिए। महापुरुष चमत्कारों का प्रदर्शन नहीं करते। इनके पास केवल सिद्धि होती है और वह है 'सकल्प सिद्धि'। वे जो भी इच्छा करते हैं उसे भगवान पूरा कर देते हैं, "जो इच्छा करिहउ मन माहीं। हरि प्रसाद कछु दुर्लभ नाहीं।।" उस इच्छा को भगवान पूर्ण करते हैं इसलिए महापुरुष उसे अपनी कोई उपलब्धि नहीं मानते। जव लोगों ने पूछा कि उसकी सिद्धि कैसे समाप्त हो गयी? आपने वताया कि कैवल्यपद प्राप्त महापुरुष के समक्ष टोना-टोटका, तत्र-मंत्र, यक्षिणी, जादू, भूत-प्रेत इत्यादि सब अन्तर्धान हो जाते हैं। स्वरूपस्थ महापुरुष तो वहुत वडी वात है। जो केवल एक हरि का स्मरण करते हैं, उनके सामने भी इनका प्रभाव नहीं होता।

-:६:-

पूज्य महाराजजी ने जव अनुसुइया को अपना निवास वनाया, उस समय घोर जगल एव आवागमन की सुविधा न होने के कारण दस वजे प्रात से पूर्व दर्शनार्थियों का अनुसुइया पहुँचना

सभव न हो पाता था। अत महाराजजी की सेवा में अनुरक्त पॉच-सात साधक तव तक निर्विघ्न, एकान्त में साधन-भजन करते रहते थे। परन्तु एक जगली महिला सूर्योदय के समय ही आश्रम के सामने से प्रतिदिन नियमित रूप से आने-जाने लगी। महाराजजी ने साधकों के चित्त की चचलता देखकर कहा कि उस 'माई' को मना कर दो, इस रास्ते से नौ-दस वजे से पूर्व न निकला करे। यदि जाना ही है तो वगल के रास्ते से चुपचाप निकल जाया करे।

साधकों ने मना किया किन्तु उस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा। उल्टा कहने लगी, "अरे वावा! गली छीद देत है?" अर्थात् रास्ते वन्द कर दे रहे हैं? साधकों ने वहुत कहा कि देखो, महाराजजी नाराज होते हैं, मना करते हैं, किन्तु उसका आना-जाना पूर्ववत् रहा। महाराजजी ने उस युवती को पुन· आते-जाते देखा तो साधकों से पूछा, "क्यों? उसे मना नहीं किया? वह देखो, आ रही है। उसका पॉव 'झन्न-खट' वोल रहा है। (उस क्षेत्र में कोल भीलों की स्त्रियॉ एक पैर में गिलट का कडा पहनती हैं जिसमें कंकड रहने से खनखनाहट होती है।)

साधकों ने कहा, "महाराज! हमने कल भी कहा, परसों भी कहा परन्तु वह मानती ही नहीं, कहती है कि आप रास्ता रोकेंगे क्या?" महाराजजी ने कहा, "जव मना कर ही दिया जायगा तो कैसे नहीं मानेगी? तुम लोगों से मना ही नहीं करते वनता होगा। तुम सभी वादाम के छिलके जैसे ऊपर से चिकने-चिकने हो, भीतर से खोखले हो। वह मानेगी क्यों नहीं?

प्रतिदिन तो आप ब्राह्म मुहूर्त से ही ध्यानस्थ हो जाते थे किन्तु दूसरे दिन उसके आने से पूर्व तक गॉजे का दम-सम लगाकर, मूॅछो पर ताव देते हुए वैठे रहे। इतने में 'झन्न खट' की ध्वनि कानों में पडी। बोलें- हूॅ आ रही है! झन्न खट, झन्न खट। ससुरी हथिनी वनी है। न मुॅह देखे लायक, न साथी बनाने लायक। ला तो हॅसिया! ससुरी के गोड़वौ काटि डार। समझवले से नहीं मानत! जगलउ आए में वाधा।"

महाराजजी की आवाज सुनते ही वह भाग चली और जंगल में ओझल हो गई। उसके जाने पर आप वोले- "देखें, अव कैसे आती है?" साधना का क्रम पुन· निर्विघ्न शान्ति में चलने लगा। उस महिला का आवागमन उस रास्ते पर वन्द हो गया। लगभग छ· महीने पश्चात् उसी महिला ने कई अन्य महिलाओं के साथ आकर महाराजजी को प्रणाम किया। दृष्टि पड़ते ही महाराजजी ने उसे तुरन्त पहचान लिया, हॅसे और वोले, "मॉ, तूने मुझे निरन्तर छ· माह तक गाली दिया होगा। मैंने गाली दी थी। तूॅने भी गाली दी होगी। चलो, वदला पट गया।" उस युवती ने विनीत स्वर में क्षमा-याचना की, "महाराज! हम लोग अज्ञानी हैं। हमें ज्ञात नहीं था कि ध्वनि अथवा आवागमन से भजन में विघ्न पडता है हमें क्षमा करें।" इस प्रकार पूज्य महाराजजी ने जिसको गाली भी दी, कालान्तर में उसकी परमार्थ में श्रद्धा और निष्ठा हो गई। पूज्य महाराजजी कहते थे, "विगडने या गाली देने से लोगों के कुविचार वदल जाते हैं। इसी में लोगों का और साधकों का कल्याण देखकर ही गाली देना पडता है अन्यथा गाली देना सन्तों को कव शोभा देता है?" महाराजजी के दृष्टिपात, वार्तालाप, दर्शन तथा स्पर्श से नास्तिकों को भी पूर्ण आस्तिक होते देखा गया, जो अद्यावधि परमार्थ में सलग्न हैं।

-:१०:-

जब कभी कोई अच्छा साधक कुछ समय साधन-पथ पर चलने के पश्चात् लडखडा जाय तब आप उसे घण्टों उपदेश देते और उसके लिये कल्याण का चिन्तन करते थे। उसकी अनुपस्थिति में अन्य साधकों को समझाते हुए पूज्य महाराजजी कहा करते थे-

**धरी न काहू धीर, सब के मन मनसिज हरे।**
**जे राखे रघुवीर, ते उबरे तेहिं काल महुँ।।** (मानस, १।८५)

वही बच पाते हैं, जिसको स्वय इष्ट (सद्गुरु अथवा भगवान) ही हाथ पकडकर बचा ले। कुछ कालोपरान्त जब वही साधक अपनी उन भूलों के लिए महाराजजी से अनुनय-विनय करने लगे, तब आप कहते थे- हूँ. . , चलो, ठीक है। जो घूमकर लड़ता है, कायर नहीं कहा जाता। अब सग-दोष से दूर रहो। महापुरुष की शरण में रहकर चलो। यदि कुछ आयु साधन के लिए मिल जाती है तो परिस्थिति सुधरते देर नहीं लगेगी। इष्ट से यदि हवा भर भी दूरी है, तब तक माया पीछा करती है और सफल भी हो जाती है। इसलिए सदैव डरना चाहिए। साधक जहाँ अपने दल पर आया कि "मैं ज्ञाता हूँ, मैं ध्याता हूँ, मैं ज्ञानी हूँ, मै ध्यानी हूँ" तहाँ समझना चाहिए कि माया ही सफल हो चली-

**माया बस्य जीव अभिमानी। ईश बस्य माया गुणखानी।।** (मानस-७/७७/६)

अभिमान ही 'जीव' की सज्ञा देता है।

-:११:-

पूज्य महाराजजी कथानकों के माध्यम से भी पथिकों का पथ प्रशस्त किया करते थे, जो [illegible]यी प्रभाव अकित करता था। प्रस्तुत प्रसंग भी उन कथानकों में से एक है-

दो विद्यार्थी गुरुकुल में संस्कृत का अध्ययन कर रहे थे। शिक्षा के समापन पर जब वे घर [illegible] ओर चले तो उन्हें चिन्ता हुई कि जीविकोपार्जन कैसे हो? सद्गृहस्थ आश्रम के सचालन में यदि अधिक नहीं, तब भी अभ्यागत की सेवा, पारिवारिक जीवन-निर्वाह हेतु धन नितान्त आवश्यक [illegible]ता है। दोनों सहपाठियों में से एक ने अपना मन्तव्य व्यक्त करते हुए कहा-

"**देत भुवालम् फरत लिलारम् न विद्या न च पौरुषम्।।**" उसका आशय था कि हम राजा [illegible] अपने लिए आवश्यक वस्तुओं की माँग करेंगे, राजा ही सब कुछ है। यदि राजा कृपा कर दे [illegible] हमारा लिलार (भाग्य) फलीभूत हो सकता है, हम सुखी रहेंगे, अन्यथा न तो विद्या काम आती [illegible] और न पोरुष ही काम आता है।

दूसरे सहपाठी ने इस मन्तव्य से असहमति व्यक्त की। उसने कहा कि भगवान तथा भाग्य [illegible] अपनी सत्ता है। राजा किंवा कोई हो, उसमें परिवर्तन नहीं कर सकता। ऐसा कहते हुए उसने [illegible] में सशोधन प्रस्तुत किया-

**फरत लिलारम् देत भुवालम् न विद्या न च पौरुषम्।**

अर्थात् जब भाग्य साथ देता है तभी राजा भी देता है अन्यथा न तो विद्या काम आती है [illegible] न पुरुषार्थ ही साथ देता है।

सम्पूर्ण रास्ता समाप्त होने को आया किन्तु इस विवाद का हल न निकला। अन्ततोगत्वा दोनों ने राजा से इस विवाद के निर्णय का आग्रह किया। अभिमानी नरेश को भी अपनी प्रशंसा अच्छी लगी। स्पष्ट निर्णय न देकर उसने प्रशसक को एक वस्त्र में काशीफल (कुम्हडा) प्रदान किया, जिसमें छिद्र करके हीरे-जवाहरात भरे गये थे। भाग्यवादी युवक को उसी प्रकार के दूसरे वस्त्र में उतना ही सत्तू प्रदान किया गया और कहा गया कि अव आप लोग एक महीने पश्चात् आवें, तभी इस विवाद का निर्णय होगा।

काशीफल पाने वाले युवक ने सहपाठी से रास्ते में कहा- "भाई! एक महीने से मुझे सत्तू खाने की प्रबल इच्छा हो रही है। क्यों न हम दोनों अपना-अपना पुरस्कार आपस में वदल लें।" दूसरे ने कहा- "ऐसी बात है तो तुम्हीं सत्तू खा लो।" राज-प्रशंसक युवक ने सत्तू लेकर काशीफल अपने साथी को दे दिया और तालाव पर सत्तू खाकर अपने घर की ओर चल पडा।

भाग्यवादी बालक ने घर पहुँचने पर काशीफल तोड़ा तो हीरे-जवाहरात पाकर ईश्वर को धन्यवाद दिया और गृहोपयोगी सुख-सामग्रियों की व्यवस्था करते उसे देर न लगी। नियत समय पर दोनों युवक राज-सभा में उपस्थित हुए तो राजा ने पूछा कि उनके ये दिन कैसे वीते? भाग्यवादी बालक ने काशीफल प्राप्त होने की घटना का वर्णन करते हुए वताया कि उसका यह माह बड़े आनन्द से बीता, जवकि राज-प्रशसक ने अपने अवसाद एव दैन्य की चर्चा की।

राजा को भी अपनी भूल का भान हुआ। अपने अहंकार पर पश्चाताप करते हुए उसने निर्णय दिया कि यदि भाग्य फलीभूत है तो उसका कुछ भी निमित्त वन जाता है। पूज्य महाराजजी इस प्रसग का रोचक प्रस्तुतीकरण करते हुए कहते थे कि भाग्य राजा या किसी दूसरे के वनाने से नहीं बनता--

**जो जस करे सो तस फल चाखा।।**

पूर्व का सस्कार ही भाग्य बनता है। किन्तु वह आया कहाँ से? वह भी तो हमारे आपके द्वारा किये गये कर्मो का फल ही तो है। वस्तुत अच्छा कर्म करने से अच्छे संस्कार बनते हैं, जो- "मेटत कठिन कुअक भाल के।" यदि मत्र जपने की युक्ति उपलब्ध हो जाय तो भाग्य का असाध्य कुअक भी मिटाये जा सकते हैं। भजन से कुसस्कारों का पहाड भी काटा जा सकता है। मनुष्य स्वय अपने भाग्य का विधाता है, निर्माता है। अत कर्म करना चाहिए। कर्म का वास्तविक अर्थ आराधना है।

-:१२:-

योगी प्रत्येक कार्य स्वेच्छा से नहीं, अपितु भगवान का यंत्र वनकर करता है। वह निमित्त मात्र होता है। किन्तु सामान्य मानव अपनी करनी के साथ-साथ परिस्थितियों अथवा होनी से अधिक प्रभावित होता है। इसी तथ्य की ओर इगित करते हुए महाराजजी एक कथानक सरस शैली में इस प्रकार कहते थे--

एक ब्राह्मण देवता राजकीय पुरोहित थे, घोर जगल मे राज्य की वरिष्ठ पाठशाला के आचार्य थे। उस युग की मान्यता के अनुसार पाठशाला जन-कोलाहल से दूर निर्जन एकान्त में होती थी, जिससे छात्रों पर सग-दोष का कुप्रभाव न पड सके।

राजकन्या युवा हो चली थी। विवाह हेतु आवश्यक निर्देश के लिए पुरोहित को दरवार मे वुलाया गया। राजा ने पुत्री से प्रणाम कराते हुए उसके भाग्य एव विवाह-व्यवस्था के सदर्भ मे पुरोहित से जानना चाहा। कन्या के शुभ लक्षणो एव सौन्दर्य को देखते ही पुरोहित की विवेक-बुद्धि असतुलित हो गई। उन्होंने अपने चेहरे को उदास बनाते हुए शुष्क शव्दो मे कहा- "राजन्! खेद है कि यह कन्या इस आयु के पश्चात् जहॉ जायेगी, वहॉ सर्वनाश हो जायेगा और यदि यहॉ रहेगी तो यहॉ भी सर्वनाश निश्चित है, रेखायें कुछ ऐसा ही कहती है। इस कुयोग के निवारण का एकमात्र उपाय है कि तैरने वाले ठोस सन्दूक में वायु इत्यादि की व्यवस्था करके कन्या को नदी में प्रवाहित कर दें। यदि कोई इसे पायेगा तो उसके लिए कन्या का अनिष्टकारी प्रभाव टल जायेगा।"

राजा ने वहुत विचार के पश्चात् निश्चित किया कि यदि गॉव के कारण देश का नाश हो तो गॉव का तथा व्यक्ति के लिए कुटुम्ब का नाश हो तो व्यक्ति का परित्याग कर देना चाहिए, अत व्यथित हृदय से पडितजी की बात मान लिया। पुरोहित ने अपने देख-रेख में ही कन्या को सन्दूक में वन्द कराया, नदी मे प्रवाहित कराया और राजा को आशीर्वाद देकर दौडते-भागते अपने विद्यालय पहुॅचे। शिष्यों को उन्होंने एकत्र किया और कहा- "बच्चो! देखो, एक सदूक नदी में तैरता आ रहा है। तुम सब नदी के किनारे उसकी प्रतीक्षा करो। उसे निकालकर इस कोठरी मे वन्द करके वाहर से ताला लगा देना। कोई शोरगुल हो तब भी दरवाजा न खोलना-- यह मेरा आदेश है।"

गुरुभक्त शिष्यों ने 'आज्ञा शिरोधार्य' कहकर नदी-तट पर सन्दूक की प्रतीक्षा करना आरम्भ किया। वहते हुए उस सदूक को एक शिकारी राजकुमार ने देखा। शिकार से श्रान्त-क्लान्त होकर नदी-तट पर वह विश्राम कर रहा था। कुतूहलवश उसने सिपाहियों को आदेश दिया और सिपाही वात की वात में उस सन्दूक को किनारे लाये। सन्दूक खोलते ही अनिद्य सुन्दरी राजकन्या निकल पडी। राजकुमार को वडा अचम्भा हुआ और उस कन्या का परिचय जानने के लिए अधीर हो उठा। राजकुमारी ने अपनी सारी गाथा कह सुनायी। वृत्तान्त सुनने के पश्चात् राजकुमार ने प्रश्न किया कि अव तुम्हारी कहॉ जाने की इच्छा है ? राजकुमारी ने कहा, "घर से निकल जाने के पश्चात् अव मेरा है ही कौन? अव तो ससार मे मेरे एकमात्र आश्रय आप ही हैं।" कन्या का समर्पण भावना का समादर करते हुए राजकुमार ने जगल में ही उससे विधिवत् विवाह किया, शिकार में पकडे गये जीवित भालू को उसी सन्दूक में वन्द कर, यथावत् प्रवाहित कर, सपत्नीक स्वदेश लौट गया।

तैरता हुआ वह सन्दूक जव पाठशाला के समीप पहुॅचा तो वच्चों ने उसे निकाला और गुरुजी के आदेशानुसार उसे कोठरी में वन्द करके ताला लगा दिया, जिसमें गुरुजी भी थे। गुरुजी ने धडकते हृदय से ज्योंही संदूक खोला त्योंही भूखा-प्यासा, सताया हुआ भालू उन पर टूट पडा। पडितजी ने उससे मुक्त होने का प्रयास किया, वच्चों से दरवाजा खोलने के लिए पुकारने का तॉता लगा दिया किन्तु गुरुभक्त शिष्यों ने कोई ध्यान न दिया।

क्रमश पडितजी का स्वर धीमा पडने लगा। भाग-दौड में पडित जी के हाथ एक खडिया

आ गयी। शिष्यों के उपदेशार्थ उन्होंने यह श्लोक लिखा--

**मम इच्छा दैवनास्ति दैव इच्छा परवलम्। राजद्वारे राजकन्या विप्र भालू भच्छतम्।।**

अर्थात् मेरी इच्छा उस कन्या को प्राप्त करने की हो गई थी किन्तु दैव की वैसी इच्छा न थी। दैव की इच्छा ही प्रवल होती है। हस्तरेखा के अनुसार कन्या राजरानी वनकर किसी राजप्रासाद में पहुँच गई किन्तु मुझ विप्र को भालू खा गया। भावी ही भालू है। (भावी, होनी गति, दैव, सचित, प्रारब्ध, भाग्य, ललाट-रेखा तथा संयोग प्राय. समानार्थक एवं एक दूसरे के पर्याय ही हैं।) इसी को कबीरदासजी ने व्यक्त किया है--

**करम गति टारे नाहिं टरी।**
**मुनि वशिष्ठ से पंडित ज्ञानी, शोधि के लगन धरी।**
**सीता हरन, मरन दसरथ को, बन में विपति परी।।**

होनी होकर ही रहती है किन्तु उसका प्रभाव ऐसे साधक पर ही नहीं पड़ता जो भगवान पर निर्भर रहता है- "भाविहु मेटि सकहि त्रिपुरारी।" किन्तु कव? "जव तप करै कुमारि तुम्हारी" जव पथिक की बुद्धि तपस्या में अनुरक्त हो जाये। प्रेम ही पार्वती है। जब यही कुमारी (वुद्धि) तप, चिन्तन, भक्ति का आश्रय ग्रहण करने लगे तो भाग्य के असाध्य कुअंक मिटाये जा सकते हैं- "मेटत कठिन कुअक भाल के।"

**-:१३:-**

जब कभी साधन-परायण पथिक में कमजोरी दिखलाई पड़े और उस कमजोरी की अवहेलना करके जीवन के अमूल्य क्षणों को व्यर्थ में गॅवाने लगे अथवा किसी भी पुरुष को अनाधिकार चेष्टा में पाये, जो मूल पतन का ही कारण होती है, तब पूज्य महाराजजी बैठे हुए व्यक्तियों को सम्बोधित करते हुए कहा करे- "हो...नाम तो ॲधियारी वारी, होम करे के पल्लव नाहीं।" अरे एके केहू त समुझाइ दे कि प्रकृति की अनन्त सतहे है। बेटा बहुत सम्हल के चलै के चाही, नहीं तो-

**छोरत ग्रन्थि जान खगराया। विघ्न अनेक करई तब माया।**

जब माया के बन्धन के टूटने का समय आता है तब माया अनेक विघ्न उपस्थित करती है, अपनी सारी शक्ति लगा देती है। ऋद्धियॉ प्रदान करती है, यहॉ तक कि सिद्ध बना देती है। वही उपक्रम रचती है जिससे वह पुन माया में लौट आये। ऐसे में साधक को निरन्तर श्वास में लगे रहना चाहिए। मन कहीं न कहीं जगेगा। यदि भजन से छुट्टी दोगे तो माया में जगेगा। यदि श्वास चिन्तन में नहीं लगाओगे तो यह कुछ न कुछ करता रहेगा, बैठेगा नहीं। न जाने यह क्या रूप लेगा। सदा इससे डरना चाहिए। इस धक्का-धुक्की की अवस्था में साधक सत्यासत्य का निर्णय नहीं कर पाता, वहॉ एक ही सहारा है कि इष्ट के निर्देशनों का मन, वचन, कर्म से पालन भर करता रहे। ऐसे पथिक के लिए आज्ञा पालन ही भजन है। यदि पालन में त्रुटि नहीं है तो साधक शीघ्र ही लक्ष्य को बेध लेगा। इस योग की जागृति के पश्चात् ही साधक निमित्त मात्र हो जाता है। भजन तो भगवान करावत हैं।" इस प्रकार श्री महाराजजी साधना के गूढतम रहस्यों को इतनी सरल भाषा में व्यक्त करते कि सत्सग में बैठे हुए साधारण व्यक्ति भी आध्यात्मिक पथ की ओर अग्रसर हो उठते।

-:१४:-

जव पूज्य महाराजजी की दी हुई शिक्षा तथा अन्तस्प्रेरणा के निर्देशनों में कोई स्वेच्छा से परिवर्तन करके मनमुखी (मनमाने) निर्णय से कार्य सम्पादित करने की चेष्टा करने लगे तब आप उसकी भूलों तथा गतिविधि से अवगत कराते हुए कहा करें-"एके देखौ मेहरिया में बैठके ज्ञान कहत है। अरे! पूर्तिपर्यन्त खतरा है, एक इच भी भगवान से दूरी है तो माया कामयाब हो सकती है।"

इतना सुनने पर कोई-कोई साधक दबे स्वर में बोले- "लेकिन महाराजजी, मन में कोई भाव-कुभाव भी तो नहीं है?" तब आप डपट कर कहा करें- धत् गॅवार कहीं का। बेटा-

**हम जानी मन मर गया, मरा हो गया भूत।**
**मरने पर भी आ लड़ा, ऐसा मना कपूत।।**

अरे! मन में यदा-कदा जो शान्ति दिखाई पड़ती है वह उसका वास्तविक स्वरूप नहीं है। वह तो तभी सम्भव है जब स्वय भगवान उसे प्रमाणित कर दे। जब तक मन के स्थान पर भगवान प्रसारित न हो जायॅ, तब तक मन को मिटा हुआ नहीं मानना चाहिए। "गुरु के वचनों में गुजाइश, कलियुग की तिकडमवाजी।"

फिर आप एक उदाहरण देते हुए हॅसते हुए कहे कि घोर जंगल में एक आश्रम था। जिसमें एक महापुरुष के सरक्षण में कई शिष्य साधन-भजन में सलग्न थे। उनमें से एक शिष्य के मन में प्रवल वेराग्य का उदय हुआ और निर्द्वन्द्व विचरण एव तीर्थ देखने की कामना जागृत हुई। कई दिनों से वह निरन्तर गुरुदेव से तीर्थाटन की आज्ञा मॉग रहा था कि तीव्र वैराग्य के पालन हेतु उन्मुक्त विचरण की अनुमति प्रदान कीजिए, किन्तु उस समर्थ महात्माजी ने कहा कि नहीं वेटा, अभी तुम्हारे अन्दर वह क्षमता नहीं है, अभी तो तुम मेरे सरक्षण मे हो, बाहर निकलते ही पता नहीं किस घाट लग जाओ। अत अभी तो अहर्निश साधना में ही सलग्न रहो। वह समय आने में अभी काफी देर है।" किन्तु दो-चार दिनो बाद शिष्य पुन बोला कि महाराज अव तो अत्यत प्रवल इच्छा हो रही है।

उन महात्मा ने किचित् रोष से कहा- देखो, माया बडी दुर्धर्ष होती है। जाना ही चाहते हो तो जाओ किन्तु एक वात स्मरण रखना कि "गुरु के वचनों में गुजाइश कलियुग की तिकडमवाजी"। शिष्य ने कहा- 'जो आज्ञा' और सहर्ष प्रणाम करके चल पडा। जव वह कुछ दूर चला गया तो सोचने लगा कि महाराज जी के कथन का क्या अभिप्राय है? अर्थ समझ में नहीं आ रहा था, अत. वह लौट पडा और महाराजजी के चरणों में प्रणाम कर उनके कथन का आशय पूछा तो महाराजजी ने कहा--जव शिष्य गुरु की आज्ञा में अपने मन से उलट-फेर करने लगता है तो वहीं कलियुग प्रभावशाली हो जाता है और साधक का पतन हो जाता है। शिष्य ने हाथ जोड़कर पूछा कि महाराज! मेरे लिए क्या आज्ञा है? तो महात्मा ने कहा कि माई-दाई के चक्कर में मत पडना। उन्हें दूर से ही प्रणाम कर सदैव उनसे सजग रहना। दूसरी आज्ञा यह हे कि कहीं अपने अथवा गुरु महाराजजी का नाम वढाने के चक्कर में आश्रम-धर्मशाला इत्यादि निर्माण-कार्यों में न उलझ जाना। गुरु महाराज का नाम तो तुम्हारी करनी और गुरुत्व की प्राप्ति होने पर ही

में रख दो। हम भी उसी कमरे में रहेंगे। बाहर से ताला लगा देना।'' फिर तो ''जैसी गुरु महाराज की आज्ञा।''-बाहर से ताला लग गया और भीतर महात्मा कढी पर टूट पड़े।

पहले तो कढी वडी स्वादिष्ट लगी। महात्मा ने एक किलो खाया, दो किलो खाया किन्तु कितना खाते? कढी अच्छी ही न लगे, फिर भी महात्मा खाते चले गये। तीन किलो, चार किलो खाया। अरुचि हो गयी, एकदम घृणा हो गयी फिर भी वे खाते रहे। उसी कडाही में वमन भी कर दिया फिर भी खाना बन्द नहीं किया। भयकर घृणा हो गयी। दस्त भी होने लग गया, वमन भी होने लगा फिर भी खाते जाते थे, कहते थे-- खाओ! खाओ! और खाओ! अरे! घर-द्वार छोडा, जिन्दगी में सव कुछ खाया लेकिन क्षुद्र मन तूने तुच्छ वस्तु के पीछे दो मील तक दौडाया, भजन छुडाकर लाकर यहाँ पटक दिया। महीने भर से कढी-कढ़ी, कढ़ी-कढी, न राम, न ध्यान! कढी-कढी! ले खा कढी! वमन होती जाय उसको भी मिलाकर खाते जायँ। इतनी घृणा हो गयी कि उधर देखने से शरीर कॉप जाता था, खाने को हाथ नहीं उठता था तो अन्त में उसी कडाह में कूद पडे।

लोगों ने ताला खोला तो पूरे कमरे में कढी ही कढी दिखायी पडी, पूछा- ''महाराज यह क्या?'' महाराज ने कहा-चिन्ता न करो, अब सब ठीक हो गया। लोगों ने स्नान कराया, आश्रम तक पहुँचाया। उस दिन से कढी तो क्या किसी भी वस्तु के खाने का सकल्प नहीं आया। वस्तुत यह मन वडा दुष्ट है। जब आप चिन्तन-पथ में अग्रसर होंगे, पहले तो बडा अच्छा लगता है किन्तु जब आप उधर लग जायेंगे तो धीरे से एक पटरी खींच लेगा। जब आप भजन की पूरी सीढी चढ जायेंगे तव भी कुटिलता से बाज नहीं आयेगा, उसी अनुपात का विघ्न भी उपस्थित करेगा।

ऐसा व्यवधान प्रत्येक महापुरुष के समक्ष आता है। महाराज भर्तृहरि उज्जयिनी के राजा थे। वडा सम्पन्न राज्य था। एक समय राजा को रानी में दोष दिखायी पड़ा। ससार से बडी घृणा हो गयी, वैराग्य उदित हुआ। गुरु गोरखनाथ की शरण में पहुँच गये। गोरखनाथ जी वस्तुत महापुरुष थे। उन्होंने साधना का क्रम बताया और भर्तृहरि उसी में लग गये। पागलों की तरह, दिगम्बर वेश में, केवल एक चिट लपेटे दिन-रात भजन में सलग्न रहते थे। कभी दो उपवास, कभी तीन उपवास आये दिन की घटना थी। वे दिन मे एक वार भिक्षा के लिए निकलते थे। जो स्वत मिल जाता, स्वीकार कर लेते थे। किसी से न मॉगने का उन्हें आदेश था।

एक दिन उनका मन करने लगा कि जलेवी मिलती तो खाते। अव जलेवी दे कौन? भाविक तो वहुत थे, लेकिन किसी को क्या मालूम कि महाराजजी को जलेवी खाने की इच्छा है। एक दिन भर्तृहरि हलवाई की दूकान पर जाकर खडे हो गये कि कोई भक्त आ जाय और दिला दे लेकिन भगवान भी वडे कोतुकी हैं, लम्वी परीक्षा लेते हैं। किसी के मन में जलेवी का भाव ही न आये। महीना-दो महीना वीत गया। जव भजन में वैठे तो जलेवी, ध्यान में वैठे तो जलेवी, नाम जपे तो जलेवी। भर्तृहरि परेशान हो गये।

एक दिन विवश होकर वे किसी निर्माणाधीन मकान में दिनभर मिट्टी ढोते रहे। साय उनको दो पैसे मिले। मिट्टी से लथपथ हाथों से पैसा लिया। दौडते हुए हलवाई के पास गये, 'जलेवी' कहते हुए पैसा फेंका। दूकानदार ने टोकरी में जलेवी भरकर दे दिया। सस्ती का जमाना था, काफी

मिल गयी। मन कहता था- तुरन्त प्रारम्भ हो जाओ। भर्तृहरि ने मन को समझाया- "रे मन! तेरे कहने पर मैंने दिनभर मिट्‌टी ढोया। देख तो! मिट्‌टी से सने हाथ हैं। इन्हें गंगा के किनारे धो तो लेने दे।" दौडते हुए गगा के किनारे पहुँचे। हाथ-पॉव धोया। मन तो जलेवी पर था। रह-रहकर मुॅह मे पानी भर आता था। यह हो कितना शीघ्र जलेवी खा जायॅ।

भर्तृहरि बैठकर विचार करने लगे- "ओह! ऐसी कौन-सी मिटाई थी जो हमने न खायी हो। केशर-कस्तूरी और मुहरो से छौंककर वननेवाली मिठाई हम खाते थे किन्तु मैदे से वननेवाली साधारण जलेवियों के पीछे दुष्ट मन ने हमें गिरा दिया। ऐसा विचार आते ही भर्तृहरि जलेवियॉ लेकर बैठ गये। जलेवी मुॅह तक ले जायॅ- "वडी सुन्दर है। कैसी लाल-लाल कुरकुरी जलेवियॉ हैं। रस से ठसाठस भरी हैं।"- इस प्रकार मन को ललचावें और एक-एक जलेवी पानी में फेंकते जायॅ। जब अन्तिम जलेवी उठाया, पानी में फेंकने चले तो एक छाया सामने आकर खडी हो गयी। बोली- "यह हमको दे दीजिए।" भर्तृहरि ने पूछा- "तुम कौन?" वह वोली- "आपकी इच्छाशक्ति!" भर्तृहरि विगडे- "हरजाई कहीं की! घर छोडा, द्वार छोडा, ऐसा कौन-सा मिष्ठान्न था जिसे तूने न खाया हो? किन्तु इच्छा देवी! तूने मुझे अन्ततोगत्वा फॉसी दे ही दिया। तूने मुझसे दिनभर मिट्‌टी ढुलवाया, भजन छुडवाया, अभी तुझे जलेवी देंगे ही?" इच्छाशक्ति ने कहा- "इस एक जलेवी को खा ले। अब आपको किसी वस्तु की इच्छा नहीं होगी।" भर्तृहरि ने उस जलेवी को खा लिया, पानी पीया और चल दिये। उनकी साधना सुचारु रूप से चलने लगी। उनके जीवन मे एक समय ऐसी ही घटना और घटित हुई । बनारस जैसे पानप्रेमी शहर महोवा की गलियों में भर्तृहरि नग-धडग चले जा रहे थे। कागज के ऊपर किसी ने पान थूक दिया था। चॉदनी रात थी। लपझप-लपझप वह पीक चमक रही थी। भर्तृहरि ने सोचा- "यह तो मणि हो सकती है। करोडपतियों का मुहल्ला है। किसी बडे आदमी की गिर गयी होगी। कोई न कोई तो उठा ही लेगा। क्यों न मै ही ले लूँ? किसी सेठ साहूकार को दे दूँगा, उसी से जीवन-यापन करते हुए भजन करूँगा।" मन विचलित हो गया। जहॉ हाथ लगाया, तहॉ वह पीक से भर गया। हथेली रग गयी। रोशनी मे देखा तो पश्चाताप करने लगे- "रे दुष्ट मन! तू राजा था, चक्रवर्तियों जैसा तुम्हारा रहन-सहन था। कौन-सी मणि तुम्हारे सामने से नहीं गुजरी। अरे दुष्ट! तू त्यागी है, महापुरुष का अनुयायी है। भगवान के लिए तू सब कुछ त्याग कर कटिवद्ध था। एक मणि के प्रलोभन में हमें गिरा दिया।" कई दिन उन्होने उपवास किया, मन को वहुत फटकारा, फिर उसमें सवलता आ गई। यही भर्तृहरि भविष्य मे पूर्ण तपोधन महर्षि हुए जिन्होंने 'वैराग्यशतक' लिखा।

वस्तुत इष्टोन्मुखी लगन जब जागृत होती है तो मायिक प्रवृत्ति उसका पीछा करती है। उसके निवारण के लिए मन को ही सबल और सक्षम बनाया जाता है, उसे अनुशासन मे रखना पडता है। इन्द्रियॉ वडी चचल है। वे सदैव विषयो मे ही सुख चाहती है, ठीक उसी प्रकार जैसे नावदान का कीडा बाहर नही आना चाहता। इसीलिए कोई साधक महापुरुष के सरक्षण मे जाता भी है तो मन शीघ्र ही उचटने लगता है। जहॉ रोटी वनाना पडा, वर्तन मलना पडा, तहॉ मन सोचता है- "हटो, यहॉ वडा कप्ट है। क्या यही करने यहॉ आये है? चलो, कहीं वाहर भजन करे।" अरे! भजन क्या खाक करेगे। महापुरुप के सान्निध्य मे सेवा

करते-करते इतनी क्षमता आ जाय कि चार घण्टे ध्यान मे बैठ सकें, मन रुकने लगे तब बाहर भी भजन होता है। इतने के लिए ही तो महापुरुष की सेवा मे रहा जाता है। इतने के पश्चात् महापुरुष आपको अपने पास रखेंगे भी नहीं। सद्गुरु जब किसी को अपनाता है तो गुरु ही बना देता है, चेला बनाकर नहीं रखता। वह झाडू लगवाने के लिए शिष्य नहीं बनाता। वह शिष्य को इसीलिए अपने पास रखता है कि यह हमारी वास्तविक विद्या को सीखे, आचरण में ढाले और रामबाण की तरह इष्ट की ओर सनासन अग्रसर होता जाय।

बन्धुओ! धान के छिलके की भाँति जीव मे मल स्वाभाविक है तथापि वह नष्ट अवश्य हो जाता है। अतएव उद्योगी बनो। कठोपनिषद् का निर्देश है- **उत्तिष्ठत! जाग्रत! प्राप्य वरान्निबोधत।** उठो! जागो! महापुरुषो के पास जाकर उस क्रिया को सीखो।

## -:२२:-

सस्कारों से विवश व्यक्ति से भूल हो जाना स्वाभाविक ही है। इसमे कोई आश्चर्य की बात नहीं है। पूज्य महाराजजी के सामने जब कोई किसी की शिकायत लेकर पहुँच जाय और कहे कि इतनी उमर हो जाने पर भी वह ऐसी गलती कर रहा है तो हँसते हुए उससे महाराजजी कहते थे- "हो पके आम को पहले लोग धीरे-धीरे चूसते हैं। ज्यों-ज्यो उसका रस समाप्त होता जाता है लोग उसे और कसकर चूसते हैं। शरीर बूढा होने से मन बूढा नहीं होता, वासना उग्र ही होती जाती है। वह तो साधना और प्रभुकृपा से ही परिष्कृत होती है। एक स्थान पर दो औरते थीं। एक दूसरे से बडी ईर्ष्या थी। छिद्रान्वेषण चल रहा था। सहसा उग्र रूप धारण कर एक महिला बोली- "तूने तो धोबी कर रखा है।" दूसरी तमककर बोली- "तू कौन मुँह लेकर बात करती है? तू जो चमार रखे है! अभी वहाँ बात कर रही थी।" पहली औरत तुरन्त सतर्क होकर बोली- 'चुप-चुप! **तैं राखि लिहे धोबी, हम राखि लिहे चमार। न तैं कही हमार, न हम कही तोहार।।**" कौन दूध का धोया है? **जो जस करे तो तस फल चाखा।** काहे ओकरे चक्कर में पडा है। तू आपन देख! पाँव तर क बरल दिखाते नाहीं, पहाड पर बरेला!

इसी सन्दर्भ में महाराजजी एक कथानक भी सुनाते थे। किसी नदी के किनारे अच्छी वेश-भूषा के महात्मा मछली भून रहे थे। एक विद्वान पण्डित उसी रास्ते से निकले। देखकर बडे आश्चर्य में पडे, पूछा- "महाराज! आप मछली भून रहे हैं?" महात्मा बोले- "हाँ!" पण्डित ने पूछा- "खाते हैं क्या?" महात्मा ने उत्तर दिया- "हाँ!" पडित ने पुन पूछा- "तब तो आप शराब भी पीते होंगे?" महात्मा ने कहा- "हाँ" पण्डित ने फिर पूछा- "तब तो आप वेश्या-गमन भी करते होंगे?" तहाँ वे (किसी समय के अच्छे महात्मा) झल्लाये, तमतमाकर खडे हो गये, बोले- "रे पण्डित! जब हम पतित हो ही गये तो ऐसा कौन-सा कुकर्म है जो हम न कर लें? क्या टन-टन पूछते हो, खोपडी खा रहे हो? अपना रास्ता नापो, हम तो रोते हैं ही।"

महाराजजी कहते थे- "ई भगवत्पथ से अच्छा कुच्छौ नहीं है लेकिन ई है बडा कठिन! चढे त चाखे प्रेमरस, गिरे त चकनाचूर।" अत किसी की त्रुटि पर हँसना नहीं चाहिए, स्वय उनसे [illegible]। साधक को अपना ही दोष देखना चाहिए। जब तक भगवान न मिल जायँ, तब तक [illegible] छोटा-सा दोष भी पहाड ही है क्योंकि तभी तो भगवान नहीं मिल रहे हैं।

भरत जी को भगवान से मिलने में केवल एक दिन ही रह गया लेकिन वे अधीर हो उठे। अपनी ही करनी की ओर उनका ध्यान गया। क्या भरत की करनी खराव थी? महर्षियों ने तो कहा था- **समुझब कहब करब तुम जोई। धरम सार होइहैं जग सोई।।** वर्तमान में तो भरत की करनी ही धर्म का मापदण्ड बन चुकी थी, फिर भी भरत अपने में ही दोष खोजते हैं। उनके चिन्तन में कितना दैन्य है? साधक से दीन ससार का कोई जीव होता ही नहीं। वह तो इष्ट की इच्छा पर, उनके सकेत पर नाचता है। अपने मन से कुछ भी करने की स्वतन्त्रता उसे नहीं रहती। हवा भर भी भगवान से दूरी है तब तक साधक को अपने को सही नहीं मानना चाहिए। पूर्तिपर्यन्त विरह-वैराग्य मे न्यूनता नहीं लानी चाहिए। प्राप्ति के पश्चात् वही साधक साधनाओं से मुक्त हो जाता है, 'पेशनीयर' हो जाता है किन्तु इसके पूर्व उसे दीन बनकर साधना में ही रत रहने का विधान है। किसी के दोष से उसे क्या लेना-देना? **करै आपके; न माई के न बाप के।**

**-:२३:-**

पूज्य महाराज जी कहा करते थे कि प्रारब्ध भोगना ही पडता है किन्तु सद्गुरु के माध्यम से वह भी कट जाता है। इस प्रसग मे वे अपने को इगित करते हुए एक कथानक सुनाया करते थे। एक समय एक साधक ने पूज्य महाराजजी से निवेदन किया- ''महाराज! मन करता है गया हो लूँ।'' महाराजजी ने कहा- ''देखो! गया-वया मे कुछ नहीं है। **तीरथहू में खोजिया, गहरी बुड्डी मार। जल पषान के बीच में तिन पाया करतार।।** तीरथ-व्रत से पुण्य बढता है, पुरुषार्थ बढता है किन्तु उतना ही पर्याप्त नहीं है। उसका परिणाम होता है यौगिक क्रिया की जागृति। जब चितनक्रम पकड मे आने लगा है तब अब तुम्हारे लिए भजन में लगने से ही कल्याण है। अब तुम्हारे लिए गया विधान नहीं है। एकान्त में अनवरत भजन-चिन्तन में लग जाओ।''

दो महीने पश्चात् साधक पुन बोला- ''महाराजजी! गया जाने का मन है।'' कुछ ही दिन बाद पुन कहने लगा- ''गया जाने की प्रबल इच्छा हो रही है। जब भजन में वैटता हूँ तो गया की याद आती है।'' महाराजजी ने सोचा- ''कल्याण तो हमारे पास है! ई गया करै जात है? इसे भुक्ति-मुक्ति तो मुझसे मिलनी है फिर यह गया-गया क्यो रटता है?''

उसके चिन्तन में महाराजजी प्रवेश करने लगे तो अनुभव में आया कि एक सेठ के यहाँ आठ-दस दाने चने पूर्वजन्म के बकाया है। वही दाने खींच रहे हैं। महाराजजी ने सोचा- ''मोर भगत इतनी दूर जाय! आठ-दस ही दाने तो मिलने को है, खाने भर का भी नहीं मिलेगा। इधर वह आठ-दस दाना पीछा किए पडा है, गया की ओर खींच रहा है।''

पूज्य महाराजजी सर्व-समर्थ थे। उन्होंने सेठ के अन्तर्मन मे प्रेरणा भर दी। सेठ के मन में भाव आया कि चले तीर्थ कर आयें। वह सेठ यात्रा करते-करते चित्रकूट होते हुए अनुसुइया पहुँचा। स्वभाव एव प्रथावश रुपया-बीस आना निकालकर महाराजजी के सामने भी रखने लगा। ऐसा करने में जेब से दस दाने चने भी गिरे। जहाँ चने पर महाराजजी की दृष्टि पडी तहाँ वे चौंके, वोले- ''ऐं! कहाँ से आये हो?'' वह वोला- ''महाराजजी गया से आ रहा हूँ। वहाँ मेरी चने की आढत है।'' महाराजजी ने कहा- ''अच्छा-अच्छा ला वह चने भी मुझे दे दे।'' सेठ सकुचित होकर वोला- ''महाराज! यह तो जमीन पर गिर गया! दूसरा मँगा दें?'' महाराजजी ने कहा- ''अरे नहीं!

तू यही चना मुझे बटोरकर दे।" महापुरुष की आज्ञा! विवश होकर सेठ ने उन दानों को उठाकर दिया। महाराजजी ने उसका हाल-चाल पूछा और आशीर्वाद देकर विदा किया।

इतने में वही साधक वहाँ आ गया। महाराज बोले- "ले बेटा! प्रसाद है। मेरे सामने ही जल्दी से खा जाओ।" शिष्य ने विनीत भाव से चना लिया, मुँह में डाला, पानी पी लिया। अब वह गया जाने का नाम भी न ले। चार-छ महीने बीत गये। एक दिन गुरुदेव स्वय कहने लगे- "बेटा! साधक को इष्ट के भरोसे निराधार पर्यटन करना चाहिए। लेकिन तुम चाहो तो मुझसे खर्च ले लो। न हो तो गया ही घूम आओ।" शिष्य बोला- "न जाने क्या हो गया महाराज! अब गया जाने को मन करता ही नहीं।"

वस्तुत· अन्न-जल का सस्कार बडा प्रबल होता है। वह न जाने कैसे, कहाँ उठाकर फेंक देता है। बलात् मनुष्य को घसीट लेता है। अत· प्रारब्ध में क्या भरा है- इस पचडे मे न पडकर दो-ढाई अक्षर का कोई नाम चुन ले, उसका जप करें और किसी तत्त्वदर्शी महापुरुष की सेवा करें। महापुरुष अपनी इच्छाओं, सस्कारों का अन्त कर चुके होते हैं इसलिए उनकी सेवा में लगे रहने वालों के प्रारब्ध का सक्रमण उनमें सहज ही होता रहता है क्योंकि दबाव सदैव रिक्त स्थान (वैकुअम) की ओर ही बढता है। दयालु महापुरुष उसे थोडे में ही भोगकर सेवकों का कल्याण करते ही रहते हैं। व्यक्ति का प्रत्येक कार्य सम्पूर्ण सृष्टि को प्रभावित करता एव उससे प्रभावित होता है किन्तु भक्तों के भाव के अनुसार महापुरुष नियमबद्ध विधि-विधान में भी उलटफेर करने से नहीं हिचकते। भवितव्यता अनिवार्य है किन्तु पूर्णत्वप्राप्त महापुरुषों के सरक्षण में वह भी कट जाती है।

## -:२४:-

गुरु महाराजजी की शरण में जब अनेक युवा साधकों को प्रवेश मिल गया, महाराजजी प्राय उन्हें सचेत करते थे- "हो! जवानी अंधेरी रात्रि है। इसमें कब ऊँचे-नीचे पॉव पड जायेगा पता नहीं चलता। इसलिए साधकों को उठते-बैठते, चलते-फिरते स्मृति के साथ रहना चाहिए। सुरत सदैव श्वास या गुरु के चरणों पर केन्द्रित रहनी चाहिए। किंचित् असावधानी होते ही स्मृतिविहीन साधक खतरे को ही आमन्त्रित करता है। अत· सदैव भरत, सुतीक्ष्ण की तरह चिन्तन में अनुरक्त साधक ही सफल हो पाता है।

इस सन्दर्भ में पूज्य महाराजजी एक आख्यान सुनाया करते थे। बाल्यकाल से ही एक महात्मा भजन में अनुरक्त थे। आयु पचहत्तर-अस्सी की हो चली थी। भाविकों ने गॉव के बाहर तालाब के किनारे एक कुटिया का निर्माण उनके लिए कर दिया। उस शान्त एकान्त कुटीर में वह महात्मा अपने विगत जीवन का अनुशीलन करते तो उनके मुख से सहसा यह वाणी ध्वनित होती- "अगली नीक, पिछली नीक, बिचली नाहीं नीक।" उनके मुख से ये शब्द प्राय प्रस्फुटित हो जाया करते थे।

तथा मध्यवाली को आगे करके देखा किन्तु महाराजजी की वाणी के शव्द यथावत रहे। वे समझ तो गयीं कि महाराजजी का हमलोगो से कोई प्रयोजन नहीं है फिर भी उन्होंने परिवार जनों से उल्टा-सीधा कह सुनाया।

आवेश के वशीभूत ग्राम्यजन लाठी लेकर चले कि ऐसा कौन साधू आ गया? अपने ही गुरु महाराजजी को पाकर वे ऊहापोह की स्थिति में कुटिया के पृष्ठ भाग में चुपचाप वैठ गये। अकस्मात् महाराजजी के मुख से वही वाक्य ध्वनित हुआ। लोग उनके समक्ष प्रणत हुए, निवेदन किया- "आजकल आप यह कौन-सा मत्र जपने लगे हैं महाराजजी! इसका आशय वताने की कृपा करें।"

उन महात्मा ने वताया- "वेटा! जीवन की तीन अवस्थाएँ होती हैं- वचपन, यौवन और वृद्धावस्था। हम बाल्यकाल से ही साधू है। वचपन का समय अच्छा व्यतीत हुआ। गुरु महाराजजी की सेवा में मन लगा। भजन होता रहा। अव वृद्धावस्था भी सन्तोषजनक है, शान्ति है। भजन में कोई सकल्प-विकल्प की आवृत्ति नहीं होती। किन्तु वीच में युवावस्था में व्यवधान अधिक आये। वह तो गुरु महाराजजी की दया, कृपा थी अन्यथा रोने को ऑसू भी न मिलते। इसीलिए मैं कहता हूँ कि भजन के लिए अगली अर्थात् वाल्यावस्था उत्तम है, पिछली वृद्धावस्था भी सन्तोषजनक है किन्तु विचली अर्थात् युवावस्था तो सघर्ष मे ही बीता, वह ठीक नहीं है। यह तो असिधारा तुल्य है। लोहे के चने चवाने जैसा है। इसे पार करने में सदैव सावधानी अपेक्षित है।

ग्रामीण श्रद्धालुजनो मे उन महिलाओ का मनोभाव कह सुनाया। महात्मा हॅसे और कहे- "हमने तो उन्हे देखा ही नहीं। उनसे कहो कि भजन किया करे, तभी कल्याण है।"

अस्तु, साधक को वोलते, देखते, सुनते, कदम उठाते सर्वत्र सयमित और सतुलित होना चाहिए। जो इन प्रतिवन्धो से वॅधकर चलता है, वही सफल हो पाता है अन्यथा उपलव्धि में एकाध जन्म का अन्तराल आ जाता है।

-:२५:-

पूज्य महाराजजी की प्रत्येक वाणी सूत्र मे ही प्रस्फुटित होती थी। वार्ताओं के सहज स्वाभाविक चक्र मे साधनात्मक उपदेशो की सरणियॉ अविकलरूपेण नि सृत हुआ करती थीं। महाराजजी प्राय कहते थे कि कुपात्र को दान देने से दाता नष्ट हो जाता है। अनाधिकारी को विद्या देने से दाता का अपकार तथा विद्या का नाश हो जाता है-"यह न कहिय सठही हठसीलहि" इत्यादि चौपाइयों का उद्धरण देकर अनेकश ऐसे तथ्य को दृढ़ाया करते थे। पूज्य महाराज जी की वास्तविक विद्या, जिसे वे ब्रह्मविद्या कहते थे, गुरुदेव के कतिपय शिष्यों द्वारा आर्त-अधिकारियों मे अद्यावधि प्रसारित होता जा रहा है। चिरन्तन विधान भी है कि सन्तजन आर्त अधिकारियों के लिए कृपण नहीं होते- **गूढ़उ तत्व न साधु दुरावहिं। आरत अधिकारी जहँ पावहिं।।**

प्रस्तुत कृति यथार्थ की ओर अग्रसर होने एव तत्सम्वन्धी प्रारभिक विधि-निषेधों के परिपालनार्थ प्रेरणा मात्र है। यह मानव मात्र के मानस-धर्म की ओर अभिमुख करती है जिसमें निश्चित कल्याण है। साधना के विस्मृत प्राय मानसिक एव आध्यात्मिक रहस्यों का उद्घाटन आज

के विश्व के लिए पूज्य महाराजजी की अनुपम देन है। सामान्य बातचीत एवं गीतों में अध्यात्म का निरूपण करते-करते आप सुध-बुध खोकर समाधिस्थ हो जाते थे। 'रामचरित मानस', 'गीता', 'पातंजल योगदर्शन' महाराज जी के प्रिय ग्रन्थ थे। मानस के लिए वे कहते- "बाल आदि उत्तर कै अंता। बीच अयोध्या डूबै सन्ता।।" बालकाण्ड की प्रारंभिक चौपाइयों एवं किष्किन्धाकाण्ड के वर्षा, शरद वर्णन को गुनगुनाते हुए पूज्य महाराजजी तल्लीन हो उठते थे। लोक-जीवन में प्रचलित कई पद एवं भजन पूज्य महाराजजी को बहुत प्रिय थे, जैसे-

गुरु उड़ि चलो देशवा विराना है।



छाओ-छाओ हो फकिरवा गगन कुटिया।।
आसन मारी, मगन होई बैठे; ध्यान धरे लोकेला तिरकुटिया।।



मोरि सुरत सुहागिन जाग री।
का सोवत है मोह-निशा में, उठी के भजनिया में लाग री।
मोरि सुरत सुहागिन जाग री।
चित दे शब्द सुनो सरवन लगि, उठत मधुर धुन राग री।।
मोरि सुरत सुहागिन जाग री।।



शंभु करें असनान, गौरा पनिया भरें।।



भज ले मन राम सिया, राम सिया, राम।
राम नाम निर्मल नीर.....राम नाम कमल फूल....राम नाम
वेद मूल...राम नाम ओंकार...



शिव-शिव जपत मन अनन्द।
कटत कोटि जम को फन्द।।[1]



ॐ गुरु शरणम् श्री हरि शरणम्।।

---

१ प्रस्तुत भजन पूज्य महाराजजी को अनुभव में आया था। उन्होंने बताया, "जब मुझमें सम्पूर्ण कलाओं के साथ सरस्वती का प्रवेश हुआ तो मुझे लगा कि मैं आकाश में उन्मुक्त उड़ रहा हूँ। उस समय मेरे मुख से यही भजन निकलकर सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में निनादित हो रहा है। समस्त वाद्य, राग-रागिनियाँ मेरे स्वर में मिलकर उत्कृष्टतम संगीत का सृजन कर रही हैं। इस भजन को सुनकर मैं भाव-विभोर, आत्म-विस्मृत होता जा रहा हूँ। [illegible] यह भजन विश्व के कण-कण में अनन्तकाल तक [illegible]



हरि ओम सिद्धम्, हरि ओम सिद्धम्।।



जब लगि राम नाम जीहा तू न जपिहै।
तब लौं तू कहूँ जाय, तिहूँ ताप तपिहै।।

पूज्य महाराजजी की प्रत्येक वाणी साम्प्रदायिक संकीर्णताओं से ऊपर एवं मनुष्य मात्र की जागृति, उत्थान एव कल्याण के लिए समान प्रेरणा देती है। इस पर मनन करें, आत्म-कल्याण के लिए कटिबद्ध होवे। अन्यथा **"धोबी बसि के क्या करे, दिगम्बरन के देश।।"** नागा लोगों के गॉव में धोवी अपनी कौन-सी कला दिखावे? सदुपदेशों के अनुसार आचरण की प्रेरणा प्रदान करना ही इस कृति का अभीष्ट है।

।। ॐ ।।

# महाराजजी की लोकेतर शक्तियाँ

महाराजजी कहते थे, "हो, जब भगवान् ने निवृत्ति देते हैं तो कुछ हथियार भी देते हैं। हमें भी निवृत्ति देने के पश्चात् कुछ आशीर्वाद दिया है कि तुम्हारे दाहिने हाथ में यह गुण है, बायें हाथ में यह गुण है। तुम्हारी विभूति में यह गुण है, तुम्हारी वाणी में यह गुण है। तुम जद-बद कह दोगे तो उससे लोगों का कल्याण हो जायेगा। कल फाँसी होनी है और आज उसे मेरी छडी लग जाय तो उसे फाँसी नहीं होगी, सजा चाहे जो हो जाय। इसी से मैं मार दिया करता हूँ, नहीं तो मुझे कहाँ शोभा है। "**गाली देत न पावहु शोभा।**" गाली देना सन्त को कहाँ शोभा देता है? मैं तो इसे अनुग्रह रूप में देता हूँ। यही तो हमें हथियार के रूप में मिले हैं।"

महाराजजी के आशीर्वाद से अनेक मरती-जीती घटनाएँ घटित होती रहती थीं। क्षेत्र में कहीं कोई पागल होता तो लोग उसे लेकर महाराजजी के पास पहुँच जाया करते थे। रस्सियों और सीकडों से जकडकर उन पागलों को महाराजजी के पास लाते थे। क्षेत्रीय भाषा में वे कहते थे, "महाराजजी! ई बइकल होइगा।" अर्थात् यह सनक गया है। महाराजजी कहते कि मेरे पास आ जाने पर भी अभी सीकड से बाँधे हो? खोल सीकडी! धूनी को प्रणाम कर। लोग उसकी सीकडी खोल देते। उससे प्रणाम करने को कहते। ज्योंही वह प्रणाम करने को झुकता, महाराजजी छडी खींचकर उसे सटाक से मारते थे और उसे मन्दाकिनी गगा में नहलाने का आदेश देते थे। लोग उसे नहला लाते थे। वह आकर महाराजजी को प्रणाम करता, विभूति खाता, हँसते-खेलते घर लौट जाता और दो-चार दिन बाद अपने पूर्व स्वरूप में आ जाता था। महाराजजी की छडी खाकर स्वस्थ हुए अनेकों विक्षिप्त आज भी स्वस्थ हैं। न दवा, न कोई अन्य उपचार!

  

यह घटना उस समय की है जब ब्रह्मचारी सच्चिदानन्द जी धारकुण्डी पहुँच चुके थे। समीपवर्ती गाँव गोपीपुर के प्रधान को टी बी हो गया। वह आश्रम आते-जाते थे। ब्रह्मचारी जी के गले पड गये। धारकुण्डी महाराजजी ने कहा, "अनुसुइया चला जा! महाराजजी का पैर पकड लेना और छोडना मत! तुम्हारी टी बी तभी ठीक होगी।" उन दिनों टी बी असाध्य राजरोग समझा जाता था।

उठाया और दो-तीन बार प्रधान को मारा। प्रधान की पीठ में आसा इतनी जोर से लगा कि वह पैर छोडकर भागा। महाराजजी उठ खडे हुए, बिगडे- "खड़ा तो रह, तेरे खल की ऐसी की तैसी! कहाँ गया रे? कौन था? जगल आवे में उपद्रव, शान्ति से भजन भी नहीं करने देते। सब लोग कहाँ चले गये?" भयवश कोई साधक महाराज जी के सामने जाने का नाम नहीं ले रहा था। कोई धूनी ठोकने लगा था। कोई इधर-उधर कुछ करने लगा।

मैंने भी पता लगाया। किसी ने वताया कि महाराजजी नाराज हैं। किसी ने महाराजजी का पैर पकड लिया, जबकि महाराजजी पॉव छूने नहीं देते थे। हमने सोचा कि मुझे महाराजजी के सामने चलना चाहिए। उस समय सामने वाला धूना घर बना ही था। बॉस के टुकडे रखे हुए थे। मुझे देखते ही महाराजजी ने दो-तीन सीढी ऊपर से ही बॉस का एक टुकडा खींचकर मारा। ऐसा लगा मानो सारा शरीर ही सुन्न हो गया। मैं वहीं सिर पकडकर बैठ गया। महाराजजी ने डपटकर कहा, "वहॉ से उठना नहीं, नहीं तो मारकर घायल कर दूँगा।" स्वयमानन्दजी एवं शिवानन्दजी की भी पिटाई हुई। इतने मे मंगल आ गया। वह बोला, "सरकार का हो गया?" महाराजजी बोले, "देख, मेरे पास आना भर मत! उधर ही रहना।" किन्तु वह चढ़ा चला आ रहा था। उसे भी महाराजजी ने पत्थर खींचकर मारा, वह भी भागा। सेमरिया गॉव का एक सेवक सहदेव था। वह कुख्यात बदमाश रह चुका था। उसे भी महाराजजी ने पत्थर फेंका तो वह तीन-तीन, चार-चार सीढ़ियॉ एक साथ कूदकर भागने लगा। महाराजजी को हॅसी आ गयी, बोले- "देखो-देखो! बदमाश कैसे भागते हैं।" महाराजजी को पत्थर मारता देख मन्दाकिनी के किनारे दर्शनार्थियों के मेले मे भगदड मच गयी। शोर मच गया कि "भागिहे रे बाबा बइकल होइगा।" लोग कूदकर नदी के उस पार हो गये। आश्रम परिसर मे एकदम सन्नाटा छा गया।

महाराजजी का क्रोध थोड़ी देर ही रहता था, वह भी एक दिखावा था। दस-पन्द्रह मिनट बाद वे आकर अपने आसन पर बैठ गये। उन्होंने साधकों को बुलाना आरभ किया, "चलो रे, कहॉ छिप गये? चलो धूना ठीक करो। पानी कहॉ है? अच्छा पानी ला।" सबकुछ यथावत मानों कुछ हुआ ही न हो। सब अपने-अपने सेवा कार्य मे लग गये। धीरे-धीरे लोग महाराजजी के पास आने लगे। हॅसते हुए महाराजजी ने कहा, "कहते हैं बाबा बइकल होइगा। अपना नहीं देखते बाबा ही को क़हते हैं। जिसने मेरा पैर पकडा था, वह कहॉ गया?" डरते-कॉपते वह प्रधान आया। प्रणाम करके वह बैठ गया। महाराजजी ने उससे पूछा, "बात क्या है? किसने तुम्हें सिखाया-पढाया था? क्यो पैर पकड लिया?" वह बोला,"जी! ब्रह्मचारीजी ने बताया कि महाराजजी का पैर छू ले तभी तुम्हारी टी बी. दूर होगी।" महाराजजी ने कहा- अब जाओ हो गया। वह प्रणाम करके चला गया। टी बी -के लिए एक भी टैबलेट उन्होंने नहीं खाया। आज भी वह जीवित हैं, स्वस्थ हैं।

  

एक बार गुरु पूर्णिमा के दिन एक व्यक्ति बेहोश हो गया। श्रद्धालु भक्तों में कई एक अच्छे डाक्टर भी थे। उन सवने परीक्षण किया और वताया कि अव यह नहीं बचेगा। महाराजजी व्याकुल हो गये। वे कहने लगे, "हो, का वताऊँ, मेरी तो गुरु पूर्णिमा यह चौपट कर देगा। इसे मरना ही था तो कहीं भी मर जाता। यहॉ क्यों चला आया?" शरीर ठंडा हो चला। लोगों ने ग्यारह वजे

रात आकर महाराजजी को सूचित किया। महाराजजी ने जाकर उसे यहाँ-वहाँ सहलाया किन्तु वह तो मृतप्राय था। महाराजजी ने कहा कि इसका तो शरीर ठडा पड़ता जा रहा है। कोई इसे चन्द्रोदय रस शहद में मिलाकर चटा देता! मेरे पास रखी है। शरीर में गर्मी तो आ जाती। लोगों ने मधु मिलाकर चन्द्रोदय उसके मुख में डाल दिया। किसी ने यह भी नहीं सोचा कि दवा दूसरी बार भी दी जाती है। सवेरे वह व्यक्ति भला-चंगा था। उसने पूडी-प्रसाद लिया और पैदल ही स्टेशन का रास्ता पकडा।

कुछ ही दिन पश्चात् की घटना है। नित्य की तरह बड़े सवेरे ही महाराजजी दतुवन कर चुके थे। हम हाथ धुला रहे थे, इतने में दो व्यक्ति आये। उन्होंने महाराजजी को प्रणाम किया। महाराजजी ने पूछा, "इतने सवेरे कहाँ से आये हो? कैसे आए?" उन्होंने वताया कि वे ददरी गॉव के रहने वाले थे। उनका भाई मर गया था। उसका अन्तिम सस्कार करने वे अनुसुइया के पास भवरा नामक ग्राम में जलाने आये थे। उनके दो साथी वहीं शव के पास थे। शव उस पार रख वे दर्शन के लिए आये थे। महाराजजी ने कहा, "लाश लेकर आये हो तो पहले उसे जलाना चाहिए था, यह बीच में दर्शन करने कैसे आ गये?" उन्होंने कहा, "महाराजजी! एक शका है। घर से चले थे तो उसकी न तो नाडी चल रही थी, न श्वास। हाथ-पैर ठडे थे। केवल नाभि के चारों ओर एक रुपये के वरावर थोडी गर्मी थी। हमने सोचा था, यह गर्मी भी कुछ देर में समाप्त हो जायेगी, यहाँ समय नष्ट करने से क्या लाभ? किन्तु नदी के किनारे भी हम लोगों ने छूकर देखा तो उतनी ही गर्मी वनी हुई है। हम लोग सोच रहे हैं कि यह गर्मी भी समाप्त हो जाय तो उसे फूँके। अथवा हम अव क्या करें, जैसा आपका आदेश हो।"

महाराजजी ने कहा, "ऐं! क्या कहा? नाभि में अव भी गर्मी है? कहीं उसे गर्मी ही न हो गयी हो। देखना उसे जिन्दा ही न जला देना। यह विभूति ले जाकर उसके शरीर में लगा दो ओर वॉस की लकडी से उसका मुख खोलकर मुख में भी विभूति डाल देना। ओर हॉ, नींवू की गात या नों पत्ती उस पेड से तोड लो ओर पत्थर पर पीसकर वॉस की लकडी से मुँह खोलकर उसके मुख में डाल देना। जल्दी जाओ।" उन लोगों ने आदेश का पालन किया। गर्मी वटने लगी। पत्ती भी पिला दिया। धीरे-धीरे उसे होश आ गया। उसे लेकर वे लोग वापस चले गये। सातवें दिन एक आदमी कन्धे पर कुल्हाडी लिये फटी हाफ सर्ट पहने आकर प्रणाम किया। महाराजजी ने पूछा, "तू कौन है?" उसने कहा, "सरकार वह मैं ही था, जो मर गया था। आपने ही मुझे जीवनदान दिया तो सोचा जाकर दर्शन कर आऊँ।" महाराजजी ने कहा, "देखो तो लोग इसे जिन्दा फूँक रहे थे और यह जीकर चला गया।"

महाराजजी के आशीर्वाद से विलक्षण घटनाएँ घटित होती ही रहती थीं किन्तु हम उन घटनाओं पर ध्यान नहीं देते थे। हम सोचते थे कि यह भी पूर्णत्व की उपलब्धि का अनिवार्य परिणाम होगा। जो कोई भी इस स्तर को प्राप्त करेगा, तो एक जैसा नशा एक जैसी मस्ती [illegible] हो जायेगी। हमने इसे साधुता का एक स्तर मात्र माना किन्तु महाराजजी के [illegible] में [illegible] समझ में आया कि उनमें दिव्यता विशेष थी। इस स्तर के अनुरूप [illegible] । [illegible] महाराजजी की लीला को अंकित करने का विचार आया। अन्यथा मन उसे [illegible]

  

अनुसुइया मे महाराजजी के निवास के आरम्भिक दिनों में आश्रम की व्यवस्था अत्यन्त साधारण सामानो तक ही सीमित थी। वर्तनों में एक वहुत मोटा तवा था, एक तवा पतला था। दो बटलोही, एक दो करछुल, तात्पर्य यह कि वहुत नपा-तुला हिसाव था। उपयोग के अतिरिक्त बर्तनो का सग्रह न था। कुएँ के पास वर्तन धोने का स्थान था। एकदिन मोटा तवा छिटककर कुएँ में चला गया। उस तवे के अभाव मे असुविधा होने लगी। कुएँ में डुवकर उसे निकाले कौन?

तीन-चार दिन पश्चात् एक आदमी आश्रम पहुँचा। महाराजजी को साष्टाग दण्डवत कर वह बोला, "महाराजजी! मैं छपरा ग्राम निवासी शीतल पण्डित हूँ। एक आदमी को मारकर आया हूँ। मुझे आशीर्वाद दे जिससे मेरे जीवन की रक्षा हो सके।" महाराजजी ने कहा, "क्यों रे! तुमसे कोई अपराध हो ही गया तो यहाँ जगल में क्यों चला आया? जाकर हाजिर हो जा।" महाराजजी ने पुन पूछा, "तूने किया क्या? क्या सचमुच मार डाला? वात क्या थी?" उसने आप बीती कह सुनाया कि चित्रकूट मे महात्माओं की पाँच-सात पुरानी गद्दियाँ हैं। इन गद्दियों में भी अच्छे महात्मा होते आए है किन्तु एक महन्तजी गृहस्थ आचरण के निकले। उन्होंने किसी स्त्री से सम्बन्ध बना लिया जिससे एक पुत्र पैदा हुआ। महन्तजी उस लडके से वड़ा स्नेह रखते थे।

जब लडके को थाह लग गया कि वह किसका लडका है तो वह और भी खुलकर खेलने लगा। नवयुवक होते-होते वह सात-आठ बन्दूकधारी, लठैतों को साथ लेकर घूमने लगा। दो-चार गाँव उस मन्दिर के नाम थे। उन गाँवों में महन्तजी की जमींदारी थी। उन गाँवों में जिस किसी की भी बहू-बेटी लडके को पसन्द आती, अपने आदमियों को भेजकर उसे अपने पास बुला लेता था। वह इतना तप गया कि पूरा क्षेत्र उससे आतकित और त्रस्त था।

कल उसके चार लठैत मेरे घर भी आए और बोले कि अपनी बिटिया विदा कर दो, दादू का आर्डर है। 'दादू' उस क्षेत्र का रोबीला सम्वोधन है। मैने उन लठैतों को समझाना चाहा, "भाई! दादू के पिता महंतजी हमलोगों के जमींदार अवश्य हैं लेकिन उन्हे ऐसा कार्य शोभा नहीं देता कि हमारे-तुम्हारे जैसे गरीवो की बहन-बेटी की इज्जत लें। उन्हें कुल और परम्परा की रक्षा करनी चाहिए।" किन्तु मेरी बात उन लोगों के गले के नीचे नहीं उतरी। तब तक उनके दो-तीन साथी और आ गये। उन्होने धमकी दी, सीधे से भेजते हो या नहीं?"

हमने देखा, यह तो टेढ़ी खीर है। गुण्डे तो गुण्डे! हमलोगो को मारपीट कर ये लोग उसे हर हालत मे ले जायेगे। इनके विरोध मे गाँव भर में एक भी हमारी सहायता को न आयेगा। अत. हमने उन गुण्डों से कहा, "हमलोग थोडा आपस में विचार कर लें।" हमने पिताजी के साथ अलग बैठकर विचार किया। निश्चय कर लिया कि जब इज्जत ही नहीं रहेगी तो ससार में जीकर ही क्या करेंगे? अव तो मरेंगे या मारेगे। मर्यादा तो खोई नहीं जा सकती। निर्णय पर पहुँचकर मैंने कहा, "देखो ऐसा है, दादू हमारे मालिक हैं, राजा हैं। उन्हें अपनी बिटिया सौंपने में हमें कोई एतराज नहीं है। लेकिन हमें यह अच्छा नहीं लगेगा कि तुमलोग इसे हमारे सामने से घसीटकर ले जाओ। स्वेच्छा से तो वह जायेगी नहीं। तुमलोग दादू को भेज दो। वह बिटिया को चाहे जैसे ले जाय, हमें कोई आपत्ति नहीं है।"

लठेत सदेश लेकर चले गये। महत का वह लड़का मनवढ तो था ही! वन्दूक लेकर अपने पॉच-सात लठैतों के साथ दरवाजे पर आ धमका। वीच ऑगन में चारपाई विछी थी। महत का लडका चारपाई पर वैठ गया। वन्दूक वगल में रख दिया। साथी अगल-वगल खडे हो गये। पिताजी कुछ मीठा-पानी लेकर आये, उसे चारपाई पर रखा और लपककर वन्दूक घर में उछाल दिया। पलक झपकते ही मैं घर में से दौडकर निकला और महत के लडके को दो लाटी मारा। लडका तो वहीं ढेर हो गया और चल वसा। लठैत खडभडाए तो मैंने कहा-खवरदार! कोई हिलना नहीं। हमारी इज्जत का सवाल है। हम मर के ही छोडेंगे। तुमलोग वीच में मत पड़ो। सवके सव भाग गये।"

महाराजजी ने कहा, "परिस्थितिवश जव तुमसे कोई अपराध हो ही गया तो जाकर हाजिर हो जाय। सव कुछ सच-सच वता दे। अव जो दु ख-सुख वदा है, वह तो सहना ही पडेगा। धोखे से सही, जव घटना घट गयी तो भोगना ही पडेगा। इसमें हम क्या करेंगे? किसी वकील वैरिस्टर के पास जा। यहॉ कहॉ चला आया तू?" किन्तु वह उदास होकर एक ओर बैठा ही रह गया।

महाराजजी दूसरे लोगों से वातें करने लगे। वे किसी से कह रहे थे, "हो, मेरा तवा कुएँ में गिर गया है। कोई निकाल नहीं देगा?" इतना सुनते ही पण्डित आर्त तो था ही, तुरन्त कुएँ में कूद पडा और एक ही डुवकी में तवा लेकर रस्सी पकडकर ऊपर चला आया। कुएँ में एक डार गिरी पडी थी, जो जल में डूवी होने के कारण दृष्टिगोचर नहीं हो रही थी। पण्डित इसी के ऊपर सीधा गिरा। उसके पॉव का तलवा फट गया था, जिससे रक्त की धार निकल रही थी। महाराजजी की दृष्टि पडी तो वोले, "वस वेटा वस! खून के वदले खून! जाओ अव फॉसी तो नहीं होगी, सजा चाहे जो हो जाय। जाकर हाजिर हो जा। थोडी वहुत सजा भोग ले। विभूति खा ले, प्रणाम कर।" जहॉ उसने सिर पटका, महाराजजी की एक छडी लगी और वडे भाव से वार-वार नतमस्तक होकर वह गया, सीधा हाजिर हो गया। दस वर्ष की सजा उसे हुई। जिसे पॉच-छ वर्ष में काटकर वह घर आ गया। जेल में भी वह पण्डित जी वनकर पूजा कराता था। सवने वहॉ भी उसे वडे सम्मान से रखा। छूटते ही वह महाराजजी के पास पहुॅचा। महाराजजी ने दूर से उसे देखकर कहा, "देखो, शीतल आ गया।" गदगद होकर कहा, "आपने हमें पहचान लिया। हम सोच रहे थे कि इतना दिन हो गया। महाराजजी हमें क्यों पहचानेंगे? लेकिन आपको तो मेरा नाम तक याद है। आपके आशीर्वाद से जान वच गयी। थी तो जेल लेकिन कोई कष्ट नहीं था। आपकी दया से वहाँ भी आराम से रहा हूॅ।" इस प्रकार महाराजजी की विभूति, छडी और ताडना भी अनुकम्पा हेतु ही प्रयुक्त हुआ करती थी।

  

घने जगल, घाटियों के गुजरते हुए उस लडके को पगडडी के समीप ही झाडियों में शेर का लगभग एक माह का शावक दुवका दिखाई पडा। जंगली वच्चे स्वभाव से साहसी होते ही हैं, उस पर भी वह लडका, ऐसे महाराजजी (महापुरुष) की सेवा में रहनेवाला, जिसे वह भगवान से भी अधिक जानता था। उसने उस बच्चे को उटाकर चद्दर में लपेटा और उसे वगल में दवाकर आश्रम की ओर बढा। उन लडकों को यह पता था कि वच्चे जहॉ होते हैं, शेरनी भी सौ-दो सौ कदम के अन्तर में अगल-बगल ही रहती है, वह दूर नहीं जाती। शेर की घ्राणशक्ति अत्यन्त तीव्र होती है। वच्चे को न देख गध से उसका पीछा करते-करते शेरनी भी उन लडकों के पीछे आ गयी। शेरनी को देखते ही उन लडको ने उसे पत्थर मारते हुए, "धर उसे! पकड लो उसे! बचना रे! भागना रे!" कहते हुए वहॉ से लगभग दो-तीन किलोमीटर दूर आश्रम तक चले आए। शेरनी को अपने बच्चे की महॅक आ रही थी, वच्चे को बुलानेवाली भाषा में घुरघुरा रही थी, किन्तु वह बच्चा इतना सधा-सधाया दुवका बैठा रहा कि चूँ तक नहीं किया। यदि वह बोल देता या छटपटाता तो कोई उसे गोली ही क्यों न मारता वह चीड-फाड़ कर रख देती।

लडकों ने शेर के उस बच्चे को ले जाकर महाराजजी के सामने रख दिया। महाराजजी बोले, "क्यो रे बदमाशो! यह क्या उठा लाये? मेरी श्वास तुमलोगो ने चौपट कर दिया। तभी तो मैं सोच रहा था कि बात क्या है? कौन खतरे मे है, तुम इतनी देर से घर कर क्या रहे थे?" "इसी को लाने में देर हो गयी।" महाराजजी वोले, "यह क्यों नहीं कहता कि जान बच गयी। वह तुम्हारी मॉ अब तक तुम्हें खा गयी होती। यह तो भगवान की दया थी जो उसने चूँ नहीं किया।" वह बोला- "जब आपने उसकी श्वास पकड ली तो यह कैसे बोलता? महाराजजी ने कहा- "चल अब तो ले ही आया है।"

महाराजजी ने बढई बुलाकर शेर के उस बच्चे के लिए काठ का एक बडा-सा पिजडा बनवा दिया। उसी मे बैठकर वह केऊ-केऊ करता था। उसे खिलाना-पिलाना भी एक समस्या थी। वह मॉसाहारी जीव! आश्रम मे उसके भोजन की कौन-सी व्यवस्था होती। वह दूध भी नहीं पीता था। दूध रख देने पर वह उसे थोडा-सा चाट लेता था और बस! उधर गॉवों में यह समाचार तेजी से फैल गया कि महाराजजी ने शेर का बच्चा पाल रखा है। उसे देखने दूर-दूर से ग्रामीण आने लगे। चित्रकूट से एक दरोगा जी अपने दस सिपाहियों के साथ बन्दूक लेकर आश्रम आये। उन्होंने पूछा- "महाराजजी! सुना है आपने शेर का बच्चा पाल रखा है?" महाराजजी ने कहा, "हॉ हो! वह शकरजी के चबूतरे के पास, वहॉ पिजडे में है।" वे सब पिजडे के पास पहुँचे। उनको आता देख वह बच्चा पिजडे के दूसरे कोने मे दुबक गया। ज्योही वे लोग पिजडे के पास आकर झॉकने लगे, शेर का वह शावक तेजी से उनकी ओर उछला। दरोगाजी पीछे की ओर गिर पडे। सिपाही लोग छितरा गये। महाराजजी हॅसते हुए वोले, "अरे वह पिजडे में बन्द है। अभी उसके दॉत भी नहीं निकले हैं।" दरोगा जी वोले, "फिर भी इसका नाम ही वहुत है, यह उछला तो कुछ ख्याल ही नहीं आया। किसी को ध्यान ही न रहा कि हमारे पास वन्दूक भी है।"

शेर का वह वच्चा आश्रम मे लगभग एक माह तक रहा। महाराजजी ने एक दिन कहा, "देखो, इसकी खुराक हम दे नहीं पा रहे हैं। अव इसे यहॉ रखना ठीक नहीं है। जानते सभी हैं,

किन्तु न तो जगल विभागवाले इसे लेने आये और न चिडियाखाने वाले। अत इसे जगल मे छोड दो। उसकी मॉ इसका पालन कर लेगी।" इस प्रकार उस वच्चे को महाराजजी ने जगल में छोडवा दिया। किसमें हिम्मत है कि खुले जगल, जहॉ आस-पास शेरनी खडी हो और कोई उसका वच्चा पकड ले, किन्तु उन विश्वासी जगली वच्चों ने महाराजजी के भरोसे उसे भी सकुशल कर दिखाया।

॥ ॐ ॥

आतुर कोटिन सत में, जिन्ह कहँ पकड़ा राम।
करणी सफल वखानिये, विनु स्रम पावहि धाम॥

**भावार्थ-** करोडों पथिकों में से जिसका हाथ पकडकर भगवान स्वय चलाने लगे, उसी की "करनी सफल वखानिये" तभी चिन्तन की पूर्ण सफलता सभव है। ऐसे सरक्षक द्वारा सचालित साधक अन्य किसी श्रम के विना ही परमधाम की उपलब्धि कर लेता है।

# महाराजजी की विद्या

अनुसुइया मे मेरे निवास के दो दिन पश्चात् ही ब्रह्मचारीजी के साथ चित्रकूट जाने का अवसर प्राप्त हुआ। महाराजजी ने उनसे कहा, "इसे भी लेता जा, मार्ग में साधनात्मक उतार-चढाव की सूक्ष्मता समझाना।" उन्होंने बताया कि हर समय भजन में लगे रहना चाहिए। एक भी श्वास चिन्तनविहीन व्यर्थ नहीं जानी चाहिए। हमने निवेदन किया, "अभी चलते हुए आप मुझसे जो वार्तालाप कर रहे हैं, क्या इस दशा में भी भजन संभव है?" उन्होंने बताया, "दस-वीस मिनट का अन्तराल कोई महत्त्व नहीं रखता है।"- यह समाधान मुझे युक्तिसगत न लगा। मन में एक वात बैठ गयी कि एक भी श्वास व्यर्थ नहीं जानी चाहिए। नियम तो नियम! इसमें शिथिलता कैसी?

आश्रम पहुँचने पर गुरुदेव ने समझाया- साधक को अपने टेक का पक्का होना चाहिए, हठी होना चाहिए। हठ ही हनुमान है। कैसी ही परिस्थिति क्यों न आ जाय, उसकी दृष्टि सीधे लक्ष्य पर ही होनी चाहिए। उपलब्धि अन्तरायों (मन के अन्दर के विकारों) से सघर्ष के अन्त का प्रतिफलन है।

साधक को अखण्ड ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए। मन में भी विषयों का चिन्तन नहीं आना चाहिए। वह सतत् अभ्यास से सुदृढ होता है। **"संग ते जती कुमंत्र के राजा"**- बेटा, संगदोष से वडे-बडे यती भी नष्ट हो जाते हैं। साधक को सदैव जागरुक रहना चाहिए। सगत अपने से अच्छों की करनी चाहिए। सूर्पनखा के नाक-कान काटे बिना कोई यती न कहाई। साधक के लिए ससार की प्रत्येक स्त्री माता ही है। फिर भी स्त्रियों की ओर दृष्टिपात नहीं करना चाहिए क्योकि वह तो हमे पुत्र नहीं मानती। उसकी दृष्टि सासारिक होना स्वाभाविक है। उसके चिन्तन का भी प्रभाव पडता है। वहुत आवश्यकता पडने पर भी लक्ष्मण की तरह केवल उनके चरणों में देख उन्हें मॉ समझ मन में प्रणाम कर ले। चिन्तन के अतिरिक्त अन्य कोई संकल्प स्फुरित भी नहीं होना चाहिए।

**नाम-** महाराजजी ने कहा, 'ओमू', 'राम' या 'शिव' दो-ढाई अक्षर का कोई एक नाम पकड लो। अध्ययन करते-करते हमने पाया कि स्वय महाराजजी ॐ का जप करते है। अतएव हमने भी उसी नाम का चयन किया। नाम-जप की विधि पर प्रकाश डालते हुए महाराजजी ने कहा कि एक ही नाम को चार श्रेणियो से जपा जाता है- बैखरी, मध्यमा, पश्यन्ति और परा। नाम-जप की प्रारम्भिक अवस्था बैखरी है। बैखरी वह है जो व्यक्त हो जाय। इसमें नाम का स्पष्ट उच्चारण करना होता है, जिसे समीप बैठने वाला भी साफ सुन सकता है। मध्यमा में यही नाम मध्यम स्वर में जपा जाता है। जिह्वा मुॅह के भीतर स्पन्दित होती रहे, होठ हिलते रहे। यह जप कण्ठ से होता है किन्तु अत्यन्त समीप वैठने वाले को भी सुनाई न पडे। बिना बैखरी का निरन्तर जप किये मध्यमा जागृत नहीं होती और बिना मध्यमा वाणी का निरन्तर जप किए श्वास का जप पकडने की क्षमता नहीं आती। इसलिए बैखरी और मध्यमा का दीर्घकाल तक अभ्यास करते-करते जव मन शान्त हो जाय, टिकने की क्षमता आ जाय तो पश्यन्ति की प्रवेशिका आती है। यह जप श्वास से होता है। इसके लिए शान्त वैठ जाओ। मन को द्रष्टा की तरह खडा कर दो। श्वास कव भीतर

गयी, उसे देखो। कितनी देर अन्दर रुकी, उसे जानो। कब बाहर निकली, उसे जानो। बाहर कितनी देर रुकी (लगभग आधा सेकेण्ड) उसे पहचानो। पुन कब अन्दर गई, उसे जानो। जब मन जानने लगे तो धीरे-धीरे चिन्तन द्वारा उसमें नाम ढाल दो। श्वास भीतर गयी तो 'ॐ', बाहर आयी तो 'ॐ', अथवा श्वास में 'रा' और 'म' देखते रहो।

आरम्भ में यह अभ्यास पकड में नहीं आता। ऐसी परिस्थिति में जैसे शरीर पर कहीं तिल जैसा निशान होता है वैसा ही छोटा कोई विन्दु जमीन पर चुन लो। दृष्टि वहाँ स्थिर कर दो। ऑखें पूरी अथवा आधी खुली रखो। ऑखें नहीं देखती, इनके पीछे विचार देखता है। उस विचार को हृदय में श्वास के पास ले जाओ। देखो श्वास कब अंन्दर गयी, कब बाहर आयी। इस प्रकार ऑख खुली की खुली रहे किन्तु जो विन्दु देख रहे हो उसे देखना बन्द कर चिन्तन के द्वारा श्वास में नाम जपाओ। श्वास को न वढाओ न घटाओ वल्कि स्वाभाविक रूप से (अवस्था भेद से बच्चों में बच्चों जैसी, वृद्धों मे वृद्धों जैसी) चल रही है, उसी में नाम ढाल दो। अपनी ओर से दबाव मत डालो। केवल श्वास-प्रश्वास में नाम को देखते रहो। जिसकी पलक जितनी देर तक खुली रहती है, उसका मन उतना ही अधिक रुकता है।

मन एक मतवाले हाथी के सदृश्य है। इसे वश में करने के लिए एक मजबूत स्तम्भ और उतना ही मजवूत सीकड चाहिए। श्वास एक स्तम्भ है। सुरत की सीकड से मनरूपी मतवाले हाथी को श्वास से बॉध दो। पहले यह झूमता ही रहेगा, शनै -शनै परावाणी के प्रवेशकाल में यह शान्त हो जायेगा। अचल स्थिर ठहर जायेगा।

जव नाम में सुरत स्वाभाविक लग जाय, तैल धारावत् श्वास बॉस की तरह खडी हो जाय, क्रम न टूटे, तहॉ अजपा अर्थात् परावाणी में प्रवेश मिल जाता है। परावाणी के प्रवेश के साथ ही नाम अपने अन्तराल में मन को टिकने का स्थान दे देता है। "मन अन्तर स मन्त्र।" जब नाम मन को अपने अन्तराल में रोकने में सफल हो जाय, दूसरा कोई संकल्प, कोई चिन्तन बीच मे न आये तो यही साधारण नाम मन्त्र की श्रेणी प्राप्त कर लेता है। पहले श्वास में नाम को ढालना पड़ता था, अब वही नाम श्वास में स्वाभाविक रूप से रवॉ हो जाता है। नाम की राम अथवा ओम् की धुन स्वत उठने लगती है। सुरत स्वत. श्वास के साथ जुडने लगती है। उस समय यह जप अजंपा की श्रेणी प्राप्त कर लेता है। उस समय नाम के अतिरिक्त मन मे न कोई सकल्प उठता है और न वाह्य वायुमण्डल के सकल्प भीतर प्रवेश ही कर पाते है। केवल शब्द मात्र रह जाता है। **"सुरत समानी सबद में, ताहि काल ना खाय।"** मन की दृष्टि का नाम सुरत है। जब मन की दृष्टि शब्द में समाहित हो जाय, सुरत समाप्त हो जाय, शब्द मात्र रह जाय, जहॉ ऐसी अवस्था आयी, इसके साथ ही साधक उस परमचेतन का दर्शन, स्पर्श और प्रवेश पा लेता है जो काल से अतीत है।

**ध्यान-** नाम के साथ ही ध्यान के लिए रूप देखने का विधान है। वह भगवान तो **"तन बिन परस, नयन बिन देखा"** सर्वत्र व्याप्त है किन्तु अमूर्त है, अरूप है। उसे पाने की कुजी सद्गुरु के चरण ही हैं। अत हृदय में सद्गुरु का स्वरूप देखना चाहिए। तू अपने हृदय में मेरा रूप देखा कर। **"सुमति भूमि थल हृदय अगाधू"** गोस्वामी तुलसीदास जी कहते हैं कि हृदय एक

अगाध स्थल है, एक कक्ष है। इसमें अच्छा सा मानसिक आसन बिछा दें। उस पर अपने गुरु महाराजजी को बैठायें। उनका सम्पूर्ण रूप नख से शिखापयेन्त देखें। उनके चरण दिखाई पडे तो मन की दृष्टि को उनके चरणों और फिर नाखून में स्थिर कर दें। जिस दिन दो-एक मिनट उन चरणो को श्रद्धा से देख ले जाओगे, जहॉ उन चरणों पर ध्यान केन्द्रित हुआ तो जिसका नाम भजन है, वह तुम्हारे हृदय मे जागृत हो जायेगा। जैसे शीशे में अपना चेहरा स्पष्ट दिखाई देता है, उतना ही स्पष्ट जब गुरु महाराजजी का रूप झलकने लगे तव ध्यान ठीक है। आरम्भ में तुम रूप पकडोगे किन्तु वह अस्पष्ट रहेगा। वार-वार भागता रहेगा। इसके लिए अभ्यास की आवश्यकता है। **"अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते।"**

महाराजजी द्वारा उनके रूप के ध्यान का निर्देश पाकर हमें चिन्ता हुई कि महाराजजी तो महात्मा ही है, शरीरधारी हैं, मुझे तो भगवान चाहिए। इनका रूप देखने से भगवान क्यों मिलेगा? किन्तु आदेश था इसलिए चिन्तन के आधे समय तक महाराजजी के रूप को देखने का प्रयास करते और उतना ही भगवान श्रीकृष्ण के विराट स्वरूप का ध्यान उस चित्र के अनुसार करते, जिसे हम अपने साथ ले गये थे। यह क्रम लगभग ढाई वर्ष तक चलता रहा। महाराजजी के अनुभवी प्रवेश के पश्चात् ही उस विराट स्वरूप के प्रति मोह समाप्त हुआ। क्रमश. महाराजजी का रूप स्थायित्व लेने लगा, भीतर से महाराजजी वोलने-वताने लगे। वैसा बाहर देखने को मिलने लगा, तभी मन आश्वस्त हुआ।

**आहार-** नाम और रूप के साथ ही महाराजजी साधकोपयोगी चर्या के अनुपालन के लिए मुझे उत्साहित करते रहते थे। युक्ताहार-विहार पर महाराजजी बहुत वल देते थे। वे कहते थे कि साधक को एकाहार अर्थात् दिन मे एक बार ही भोजन करना चाहिए। दिन में एक वार भोजन कर लेने पर रात्रि में भोजन नहीं करना चाहिए। भोजन की पूर्ण मात्रा से एक रोटी कम ही खाना चाहिए। पेट खाली रहने से भजन में मन अधिक लगता है। पेट भरा होने से आलस्य, निद्रा और प्रमाद घेर लेता है जिससे साधक भटकशून्य खपतुलेहवास हो जाता है किन्तु भजन नहीं हो पाता है।

महाराजजी जैसा कहते थे, वे स्वयं करते भी थे। उनका आचरण ही उपदेश था। प्रात नित्यक्रिया से निवृत्त होकर महाराजजी भजन में बैठ जाते थे। उनके साथ ही साधक भी यत्र-तत्र भजन मे बैठ जाते थे। लगभग दस बजे महाराजजी भजन से उठते थे। उन्हे स्मरण आता तो बालभोग के रूप मे सबको गुड की एक भेली दिलाते। बस चाय और स्वल्पाहार के नाम पर इतना ही मिलता था। कदाचित् उन्हे स्मरण न आये तो वह गुड भी नहीं मिलता था।

**अनुभव-** इन्हीं निर्देशों के आलोक में ज्योंही दो-ढाई महीने व्यतीत हुए, अनुभव दिखाई देने लगे। वस्तुत पूर्ण निवृत्ति दिला देनेवाले भजन की शुरुआत अनुभव जागृत होने के पश्चात् ही है। इसके पूर्व का भजन प्रवेशिका के लिए प्रयास है। अनुभव का अर्थ होता है- अन अर्थात् अतीत और भव है ससार, अर्थात् भव से अतीत करनेवाली विशेष जागृति। जिस परमात्मा की हमें चाह है, वह हमारे आत्मा से अभिन्न होकर जागृत हो जाय और हमारा मार्गदर्शन करने लगे। यह जागृति तत्त्वदर्शी सद्गुरु द्वारा ही सभव है। अन्य कोई तरीका नहीं है। ध्यान में आनेवाला गुरु

महाराजजी का रूप ही साधक को प्रत्येक श्वास पर सुझाव देते, सभालते हुए चलाता है। "यद्यपि ब्रह्म अखण्ड अनन्ता। अनुभवगम्य भजहि जेहिं सन्ता।। ब्रह्म तो अखण्ड है, अनन्त है। कण-कण में व्याप्त है। इसे पकडे कहॉ से? गोस्वामी जी कहते हैं-अनुभव के द्वारा वह गम्य है, वहॉ पहुँचा जा सकता है। जो अनुभव के आलोक में भजन करते हैं, वे सन्त हैं। महाराजजी ने कहा- भगवान जब जागृत होते हैं तो इस पेड से बोल सकते हैं।

महाराजजी ने अग-स्पन्दन के अनुभवों पर प्रकाश डाला। दाहिना कान फडकने से भगवान कहते हैं इसे सुनो, यह वार्ता तुम्हें सुनने योग्य है। बायॉ कान स्पन्दित हो तो भगवान का निर्देश है मत सुनो, इसके सुनने का दुष्परिणाम तुम्हें साधना से भटकना पड़ेगा। इसी प्रकार दायीं ऑख फडके तो शुभदर्शन, बायीं ऑख का स्पन्दन अशुभ दर्शन इगित करता है। दाहिना ओठ फडके तो बोलो, बायॉ फडके तो मत बोलो। इसी प्रकार ठोढी क्यों फडकती है? पॉव क्यों फडकता है? तलवा क्यों फडकता है? इत्यादि पचासों संकेतों का निरूपण करते हुए आपने बताया कि इससे आगे अब तुझे भगवान पढायेगे। मेरा रूप तुम्हारे भीतर से तुम्हें पढाता रहेगा। अनुभव दृश्य के रूप में भी आने लगे। जैसे लहलहाती खेती देखना--पुण्य की वृद्धि तथा गन्ना इत्यादि खडी फसल का कटना पुण्य क्षीण होना है। बालों का कटना पुण्य क्षीणता का द्योतक है। इन्हीं अनुभवों से ज्ञात हुआ कि वृत्ति ही बहन है, भक्ति ही माता है, ज्ञान ही पिता है। ये प्रतीकात्मक रूप अनुभव में आते रहते हैं।

अनुभव के सचार की अनन्त धारायें हैं किन्तु स्थूल रूप में उसके चार भाग हैं- १. स्थूलसुरा सम्बन्धित अनुभव, २. स्वप्नसुरा सम्बन्धित अनुभव, ३. सुषुप्तिसुरा सम्बन्धी अनुभव, ४ समसुरा सम्बन्धी अनुभव। भगवान जब अपनाते हैं तो सदैव साधक की रक्षा मे खडे रहते हैं। तुम सोते रहो, भजन में बैठो अथवा किसी भी परिस्थिति में हो, भगवान वहॉ सदैव साथ है।

दाहिने अग-स्पन्दन को शकुन और बायें अग-स्पन्दन को अपशकुन मानते है। एक सकारात्मक है तो दूसरा निषेधात्मक, किन्तु इन दोनों सकेतों को देने वाला भगवान ही है। पूज्य महाराजजी ने बताया कि योगी कभी स्वप्न नहीं देखता। जन्म-जन्मान्तरो के दृश्य अतीत के सस्मरण, वर्तमान में मन की अवस्था, भविष्य का सकेत स्वप्नों मे आया करता है। इन सकेतों को समझने में कभी-कभी बुद्धि भी कार्य नहीं करती। ऐसी परिस्थिति में भगवान से सविनय प्रश्न करना चाहिए अथवा गुरु महाराजजी से समाधान करवा लेना चाहिए। ये दोनों अनुभव साधना की आरम्भिक अवस्था में महापुरुषों की टूटी-फूटी सेवा और उनमें श्रद्धा मात्र से जागृत हो जाते हैं। शेष दो अनुभव साधना की उन्नत अवस्था में होते है।

तीसरा अनुभव सुषुप्ति सुरा का है। साधना मे सुषुप्ति काल वह है जब शरीर जागृत रहे किन्तु मन सुप्त हो जाय। मन शान्त, सम, स्थिर श्वास में प्रवाहित हो जाय अथवा ध्यानस्थ हो जाय उस भजन काल में भगवान एकाध मिनट के लिए आपको चेतनाशून्य करके कुछ बता देते हैं। जिस प्रकार शल्य चिकित्सक क्लोरोफार्म सुघाकर चेतनाशून्य कर, आवश्यक चिर-फाड कर पुन होश में ले आता है उसी प्रकार जब भगवान को कुछ बताना होता है तो भजनकाल मे ही एक मिनट के लिए बेहोश करके कुछ दिखा-सुनाकर पुन सचेत कर देते है। सुषुप्तिसुरा का यह

अनुभव ध्रुव अकाट्य होता है।

चौथा अनुभव समसुरा सम्बन्धी है। यह परमात्म स्थित महापुरुष के लिए है। महाराजजी कहते थे, "हो, जैसे टेलिफोन एक्सचेंज में सब कनेक्शन धड़ाधड़ काम करते हैं वैसे ही तरह-तरह की परिस्थितियाँ, साधकों की गतिविधियाँ मैं बैठे-बैठे देखता, मारता-पीटता उन्हें व्यवस्थित करता जाता हूँ। ऐसे महापुरुष को भगवान खाते-पीते, उठते-बैठते, चलते-फिरते, लोगों से बातें करते किसी भी समय, सोते-जागते हर परिस्थिति में, अपना निर्णय देते रहते हैं। इन अनुभवों में आकाशवाणियो का भी समावेश है।

**"मन बस होई तबहि, जब प्रेरक प्रभु बरजे।"** मन तभी वश में होता है जब प्रेरक के रूप में स्वय सद्गुरु सार-सभार करने लगे। इसके बिना साधक नहीं समझ पाता कि मैं कब सही कर रहा हूँ और कब गलत कर रहा हूँ। **"छूटइ मन की मलहि के धोए। घृत की पाव कोउ बारि बिलोए।।** प्राय लोग कहते हैं कि हमने बहुत विचार करके विकारों को हटाया। विश्लेषण करते-करते विकारों के तह तक पहुँच गये। विशेष दृष्टि से देखा। जैसे काम विकार आया तो हमने चिन्तन किया कि रूप क्षणभंगुर है। विषयासक्ति क्षणिक पागलपन है। हमने देखा और उसे अपने से अलग कर दिया। शान्त होकर बैठ गये किन्तु यह कोई तरीका नहीं है क्योंकि सारी योजनाएँ तो मन बना रहा है। **"गो गोचर जहँ लगि मन जाई। सो सब माया जानेहु भाई।।"** अपने मन से लिया गया प्रत्येक निर्णय माया के अन्तर्गत है।

**ब्रह्मविद्या-** इसी तारतम्य में ब्रह्मविद्या, मन को साधना की परिधि में बाँधकर रखने की कुंजी है। साधनाकाल में जितने भी अनुभव आते हैं उन सबको समझने में यह सहायक है।

योग-साधना में नाम, रूप और ब्रह्मविद्या का सर्वोपरि स्थान है किन्तु ब्रह्मविद्या अधिकारी के लिए है। इसी परिप्रेक्ष्य मे भजन की जागृति के पश्चात् महाराजजी ने मुझे ब्रह्मविद्या का उपदेश किया, जिसमे रामायण की कथावस्तु का आध्यात्मिक रूपक प्रस्तुत किया गया था। यह विद्या अन्त करण की आसुरी तथा दैवी वृत्तियों का चित्रण है। जो साधक एक ही बार में इसे याद कर ले, वह सर्वोपरि है। फिर भी आरम्भ के दस महीने तक हम इसे हृदयगम न कर सके किन्तु महाराजजी के निरन्तर निर्देशन पर हमने इसे याद करके एक वरिष्ठ सन्त को सुना दिया। उन्होंने कहा- रटने से क्या होगा? यह तब सार्थक है जब यह अन्त करण की वृत्तियों में ढल जाय। वैसा दृश्य भीतर दिखाई पडने लगे। एक नयी उलझन हमारे सामने खड़ी हो गयी।

महाराजजी ने कहा, "देखो, **जुगुति बेधि पुनि पोइअहि, राम चरित वर ताग। पहिरहि सज्जन विमल उर, सोभा अति अनुराग।।** (१/११) राम के चरित्रो को युक्तिपूर्वक वेधकर अर्थात् इसका आशय यह है, इसका अर्थ यह है- इस प्रकार वेध कर स्मृति के धागे में पिरोकर पहन लो। अभ्यास करो, मनन करो। हमने तो अभी सामान्य रूप-रेखा दी है। विस्तार से तुम्हारे हृदय में मैं पढाऊँगा। **"गुरोर्मौन व्याख्यानं, छिन्नते सर्व संशयम्।"** गुरु मौन व्याख्यान हृदय से देते हैं, जिससे सारे सदेह मिट जाते हैं। अब इसे चिन्तन द्वारा सूक्ष्म करना, विस्तृत करना तुम्हारा कार्य है। प्रतिदिन इसकी एक माला, एक आवृत्ति अवश्य किया करो।" हम इसके चिन्तन में लग गये। आरम्भ में इसमें आधा घण्टा लगता था। जब यह सूक्ष्म होने लगी, क्रमश समय बढने लगा और

यह अभ्यास तीन घटे तक पहुँच गया। यह समय ऐसे बीत जाय कि समय का भान ही न हो। एक ओर से आरम्भ कर इसका यह आशय, उसका वह अर्थ करते हम दूसरे छोर पर पहुँच जाते थे। बीच में तीन-चार बार इतर सकल्प आकर मन में विक्षोभ उत्पन्न करने का प्रयास करते किन्तु आने से पूर्व ही जानकारी हो जाया करती थी। उसे काटकर हम तत्क्षण ब्रह्मविद्या में पूर्ववत् लगे रहते थे। नित्य एक माला की आवृत्ति से साधन सूक्ष्म होता जाता है और विस्तार में भटकने वाले मन को घसीटकर एक ब्रह्म की धारा में प्रवाहित कर देता है। मस्तिष्क मे ब्रह्मविद्या का एक-एक प्रसग अलग-अलग तालिका जैसा स्पष्ट हो गया। तव अनुभव में आया कि अव तुम्हें ब्रह्मविद्या आ गयी। इसके उपरान्त भी ब्रह्मविद्या चलती रही।

मन तो इतना बडा है जितना बडा ससार किन्तु ब्रह्मविद्या के मनन से यह सिमट जाता है। उसी क्षण इस सिमटे हुए मन को श्वास में लगा दो। श्वास मे दो-तीन घटे जव मन और सिमट जाय तो उसी मन को स्वरूप के ध्यान में लगा दो। वस मन लगने लगेगा। मन नहीं लगता, यह शिकायत समाप्त हो जायेगी। भगवान् शिव, कागभुशुण्डि और लोमश से लेकर अद्यावधि यह ब्रह्मविद्या गुरु-शिष्य परम्परा में सुरक्षित है। किन्तु यह गोपनीय है, अधिकारी के लिए है।

महाराजजी कहा करते थे, "भजन जागृत होने के पश्चात् हर समय मन के पीछे विचारों का पहरा लगाये रखो, मन को नाम, रूप या ब्रह्मविद्या में ही सदैव लगाकर रखो। यह अन्यत्र कहीं भटकने न पाये। यदि मन को भजन से छुट्टी दोगे, यह माया में जायेगा। विरह हो, वैराग्य हो, इष्ट के प्रति श्रद्धा हो, हारिल पक्षी की तरह टेक अर्थात् प्रतिज्ञावद्धता हो तभी सफलता मिलती है। जिस साधक में विरह नहीं, वैराग्य नहीं, भगवान को पाने की तडफन नहीं है; उसके लिए भगवान नहीं हैं।

॥ ॐ ॥

## भाव-सुमन

:: १ ::

अनुसुइया में श्री परमहंस जी, धूनी रमाये बैठे हैं।
नहिं वर्णन कर सके जुबां, वे दिल को चुराये बैठे हैं।।
सरकार हैं सर्वोपरि सुन्दर, वे ब्रह्म ऋषि कहलाते हैं।
गिरी महेंद्र शिर ऊपर है, चरणों से स्रोत बहाते हैं।।
साथी जिनके बन्दर मछली, आते तीतर के जोड़े हैं।
बाघम्बर बिस्तर है उनका, सत शान्त चदरिया ओढ़े हैं।।
मन्दाकिनि गंगा तट पर, केशरी किलोलें करते हैं।
मृग शावक फुदक रहे निर्भय, करुणा के झरने झरते हैं।।
यह सिद्ध भूमि भी धन्य हुई, जबसे सरकार विहरते हैं।
है ऐसी विकट घनी झाड़ी, अवलोकत दुर्जन डरते हैं।।
धूनी ऊपर हैं दो त्रिशूल, रुद्राक्ष की माला लटके हैं।
जहँ नित डमरू बाजे डिम-डिम, सत्संगी आगम कहते हैं।।
स्वयं परमानन्द, सच्चिदानन्द, अड़गड़, अखण्ड भगवान ही हैं।
शरणं सत्गुरु बलदेव राम, आनन्द सहित शिव बैठे हैं।।

:: २ ::

सन्त मोहिं श्याम स्वरूप लखाओ।
मोर मुकुट मकराकृत कुण्डल, उर भृगुचरण दिखाओ।।
मरकत-माल, कंबु-कल-ग्रीवा, चरण कमल दरसाओ।
मति अति नीच, ऊँच रुचि चाहौं, सेवक कहँ अपनाओ।।
पीताम्बर अरु शंख चक्र गहि, रज सत तमहिं भगाओ।
विरही परमहंस थकि बैठे, उरझी अब सुरझाओ।।

:: ३ ::

श्री परमहंस स्वामी बिना दिल बेकरारी है।
करूँ मैं किस तरह वर्णन, यती-प्रेमी पुजारी है।।
कलाधर भाल पर झलके, हैं काले केश घुँघराले।
कबूतर के सदृश गर्दन, कमल युग नेत्र भारी हैं।।
बतीसी दाँत की चमके, अधर बिम्बा के फल लाजे।
कीर के तुण्ड सम नासा, विभूति अँग सँवारी है।
भुजा आजानु वृष सीना, उमर चालिस बयालिस की।
कदलि के खम्ब सम जंघा, कटि केहरि विदारी है।।
चरण जिनके बहुत कोमल, मनोहर नख सुधाकर हैं।
कहै बलिराज सुन अंगद, ए सुषमा सबसे न्यारी है।।

:: ४ ::

इस सघन तमिस्रा के नभ में तुम एक मनोरम चाँद खिले।
इस अमाँ निशा अँधियारी में, तुम पूनम बनकर आ निकले।।
हे परम पिता! हे परम इष्ट! हे जग त्राता! हे ब्रह्मनिष्ठ!
हे कर्ता-भर्ता संहर्ता! हे विश्व-विधाता! हे वरिष्ठ!!
वास्तविक सनातन मूल धर्म का आशय तुमने समझाया।
जग पड़ा विश्व, भूले भटकों तक ये नवीन दर्शन पाया।।
भक्तों की रक्षा में तत्पर, प्रतिपल आतम-पथ उन्नेता।
प्रारब्ध झेलते दीनों का, तुम अतुलनीय सुख-दुख जेता।।
अनसुइया जी के राजहंस! उन्नत ललाट पर शशि झलके।
कुन्दन-काया कर्पूर गौर, मृग शावक सी आँखें छलके।।
दुनिया में भक्त कहीं भी हों, सबके संकल्प पकड़ते हो।
तुम अकथनीय लावण्ययुक्त चिन्तन में कभी उभरते हो।।
हे चित् स्वरूप! आनन्द परम! तुमको प्रतिपल भजता हूँ।
यह आवागमन कटे प्रभुवर, प्रार्थना यही करता हूँ।।

# मानवता का चरमोत्कर्ष

इन्द्रियो और विषयो के सयोग से उत्पन्न सुख समस्त योनियों को उतनी की मात्रा में उपलब्ध है, जितना कि हमारे मन की मजिल। स्त्री-पुरुष का सयोग, माता-पिता का वात्सल्य, राग-द्वेष एव सम्पूर्ण विषयों का प्रसार समस्त जीवधारियों में समान रूप से है। इन्द्रियों के अनुकूल विषयो की प्राप्ति से तुष्टि और प्रतिकूल विषयों का सयोग होते ही अत्यन्त शोक एव ग्लानि का भाव तो पशु-पक्षियो मे भी पाया जाता है। जैसे कि किसी स्वस्थ बैल की तरफ सयोगवश यदि कोई गीदड या कुत्ता बढता है तो वह तत्काल क्रोधित होकर उसे श्रृग प्रहार हेतु दौड पडता है किन्तु जब वही बैल किसी शेर के सामने पड जाता है तो भयातुर होकर अत्यन्त दैन्यावस्था में गिर पडता है। यदि इसी हर्ष एव शोक की परिधि में ही मानव जीवन-यापन करता है तो वह पशु-पक्षियों के सदृश्य ही है।

परमात्मा के साक्षात्कार की स्थिति वाले महापुरुषों ने इस मानव-तन की प्रशस्ति की है। वस्तुत यह मानव-तन तभी सराहनीय है, जवकि उस परमपुरुष के चरण कमलों में सतत् स्नेह हो।

अब् प्रश्न यह उठता है कि वह अपार्थिव स्नेह किस प्रकार प्रारम्भ हो? वह परमात्म तत्त्व ईश्वर, सच्चिदानन्द और आदि अलौकिक शव्दो से व्यक्त होनेवाला अमृतमय परमपुरुष चेतन स्रत्ता तो सर्वत्र समान रूप से ही व्याप्त है। आकाश, पाताल, सूर्य, चन्द्रमा, यहॉ तक कि प्रकृति के कण-कण में भी सूक्ष्म से सूक्ष्मतम स्वरूप में उसी परमचेतन सत्ता का सचार हो रहा है। मनुष्य की हर प्रक्रियाऍ उसकी दृष्टि से ओझल नहीं हैं। उसे प्रत्यक्ष देखने के लिए करोडों प्रयत्नशील जिज्ञासुओं में से एकाध उसमे फना हो जाते हैं, ऐसे ही स्थितप्रज्ञ महापुरुषों ने समय-समय पर उस विश्वव्यापी सत्ता को खोजने की अनुपम युक्ति का दिग्दर्शन कराया है। जिस कार्य की पूर्ति के लिए उन्होंने इस पार्थिव शरीर को धारण किया, उसकी पूर्ति कर लेने के उपरान्त उस परम पावन रहनी में स्थूल शरीर का सम्बन्ध छोड़ गये। कालान्तर में उन महापुरुषो के पश्चात् उन्हीं के स्रत्प्रेरित शब्दों के ऊपर मानव की विभिन्न प्रवृत्तियों का जाल बिछ गया, जो एक भ्रान्तिपूर्ण दलदल बन गया।

सत्य-पथ के आभास हेतु उस परम प्रभु का अन्वेषण परम आवश्यक है किन्तु "नौ दिन चले अढाई कोस" की उक्ति को चरितार्थ करनेवाले हमारे बहुत से भाई चलने में श्रम तो करते हैं परन्तु पहुँचते नहीं, इसलिए हम सत्य को किधर से खोजें? उसके लिए थोडी सी प्रेरणा इस कृति से मिलेगी। जैसा कि पूज्य श्री गुरुदेव के शब्दो से स्पष्ट है कि साधन कोई करता नहीं वल्कि महापुरुष ही कराते है।

इस कृति में सम्प्रदाय विशेष का समर्थन अथवा खण्डन नहीं किया गया है, क्योंकि परम लक्ष्य से साक्षात्कार करानेवाली पीयूषवर्षी साधनात्मक क्रिया एक ही है। वस्तुत यदि उस अदृश्य सत्ता की चाह है तो हमें निर्विवाद रूप से उसी प्रयोगात्मक पथ पर चलना पडेगा। अपौरुषेय निधि श्री गुरुदेव की अमरवाणी में श्रीमद्भगवद्गीता, शास्त्रो एव उपनिषदों का अध्यात्म-प्रसूत विलक्षण

अर्थ प्रस्फुटित होता था परन्तु वह लिपिबद्ध नहीं किया गया क्योंकि परमपूज्य महाराजजी सदैव यह कहते रहे हैं कि चरमोपलब्धि का गूढ रहस्य केवल उपयुक्त अधिकारियों के लिए ही है। वह पारलौकिक वस्तु तक पहुँचकर ही रहेगा।

चेतावनी व सस्कार सृजन के लिए दर्श-पर्श एव पूछे गये प्रश्नों के उत्तर ही अन्य परिस्थिति वाले लोगों के लिए पर्याप्त हैं। उदाहरणार्थ यदि वैज्ञानिक अन्वेषण या साहित्यिक शोध कार्य की विषय-वस्तु से सम्बन्धित कोई उच्चस्तरीय पुस्तक किसी प्रारम्भिक, स्तर के छात्र को अध्ययनार्थ दे दी जाय तो क्या वह उसका महत्त्व समझ सकता है?

हॉ, कालान्तर में वही प्राथमिक स्तर का छात्र क्रमागत अध्ययन पटुता के विकासोपरान्त उस योग्यता को प्राप्त करेगा। अत इसको छोटी बात नहीं समझना चाहिए। क्षमतोपलब्धि के बाद उपयुक्त स्तर मिलता ही है। यथा- **गूढ़उ तत्व न साधु दुरावहिं। आरत अधिकारी जहँ पावहिं।।**

यदि वस्तुत कोई अधिकारी है तो उसके लिए कोई दुराव नहीं है। ईश्वर के लिए जिज्ञासु व परम उत्कण्ठा वाला व्यक्ति ही इस पथ पर चलने योग्य है। भगवत् भक्ति के अतिरिक्त आवागमन से छुटकारा पाना असम्भव है। यथा-

**रामचन्द्र के भजन बिनु, जो चह पद निर्वान।**
**ज्ञानवन्त अपि सो नर, पसु बिनु पूँछ विषान।।**

यदि कोई भगवद् भजन के बिना कल्याण (मोक्ष) चाहता है तो ज्ञानी होने पर भी वह पशु है। अन्तर केवल इतना ही है कि उसके पास पूँछ नहीं है। अत भजन में सदेह होना अपनी ही हत्या है। भजन की यथार्थता पर सदिग्ध भाव जागृत होते ही प्रत्याशी परावर्त होकर दूसरे के ऊपर दोषारोपण करना प्रारंभ कर देता है किन्तु मौलिक रूप से दूसरो पर दोषारोपण करने से अपना ही अमूल्य समय नष्ट होता है। प्रत्येक प्रयत्नशील के जीवन का सौन्दर्य तो सतत् क्रियाशीलता में ही है जिसकी परिणति परमशान्ति या परमानन्द है।

परमपूज्य श्री परमहसजी महाराज का पावन वृत्तान्त (जीवनादर्श एव आत्मानुभूति) जन-मानस के उत्थान हेतु आपकी सेवा में प्रस्तुत करते हुए हमें अपार हर्ष हो रहा है। हम इस आशा एव विश्वास के साथ लेखनी रख रहे हैं कि आप प्राचीन परम्परागत आध्यात्मिक सत्यता एव परमकल्याण के पथ को समझने का यथाशक्ति प्रयत्न करेंगे।

अन्त में हार्दिक कामना प्रगट करते हुए उन्हीं महापुरुष सद्गुरु से प्रार्थना है कि समस्त प्रयत्नशील प्राणियों के ब्रह्मोन्मुखी प्रयास को सफल बनाने की कृपा करे।

**ॐ- पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।**
**।। ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।।**

## - हमारे प्रकाशन -

| पुस्तकें | भाषा |
|---|---|
| यथार्थ गीता | |
| • भारतीय भाषायें | हिन्दी, मराठी, पंजाबी, गुजराती, बगला, तमिल, तेलगू, मलयालम,कन्नड,उर्दू |
| • अन्तरराष्ट्रीय भाषायें | अग्रेजी, जर्मन, फ्रेंच, नेपाली, स्पेनीश, इटालियन, । |
| शका समाधान | हिन्दी, मराठी, गुजराती । |
| जीवनादर्श एवं आत्मानुभूति | हिन्दी, मराठी, गुजराती । |
| अंग क्यों फडकते हैं ? | |
| क्या कहते हैं ? | हिन्दी, अंग्रेजी, गुजराती । |
| अनछुये प्रश्न | हिन्दी । |
| एकलव्य का अगूठा | हिन्दी, मराठी । |
| भजन किसका करें ? | हिन्दी । |
| *ऑडियो कैसेट्स* | |
| यथार्थ गीता | हिन्दी, गुजराती, मराठी, अंग्रेजी । |
| अमृतवाणी (श्री स्वामीजी के मुखारविन्द से नि सृत अमृतवाणियों का सकलन - वाल्यूम १ से ४४ तक ।) | हिन्दी । |
| *गुरुवंदना (आरती)* | |
| *ऑडियो सिडिज् (MP3)* | |
| यथार्थ गीता | हिन्दी, गुजराती, मराठी, अग्रेजी । |
| अमृतवाणी | हिन्दी । |